

# भूमिका

4799

कोश-विज्ञान के सिद्धान्तों के अनुसार किसी भी अच्छे द्विभाषी कोश की रचना के पहले यह निश्चित कर लेना आवश्यक होता है कि उस कोश को कौन और किस प्रयोजन (अभिव्यक्ति अथवा बोधन) के लिए काम में लाएगा। वर्तमान कोश की रचना में यह मानकर चला गया है कि (1) कोश को काम में लाने वाला भारतीय है अर्थात् भारतीय संस्कृति-वातावरण से तो परिचित है किन्तु इंग्लैंड या यूरोप की संस्कृति-वातावरण से अपरिचित है, (2) वह हिन्दी-भाषी है (यहाँ हिन्दी में उसकी उर्दू शैली और हिन्दी की बोलियाँ शामिल हैं) अथवा हिन्दी का द्वितीय भाषा के रूप में सामान्य ज्ञान रखने वाला है, (3) उसे थोड़ी-बहुत अंग्रेज़ी आती है और अंग्रेज़ी पढ़ते समय कोश को प्रयोग में ला रहा है और (4) वह इस कोश को बोधन के लिए प्रयोग में ला रहा है अर्थात् अंग्रेज़ी पुस्तक या समाचारपत्र पढ़ते समय यदि किसी अंग्रेज़ी शब्द को नहीं जानता है अथवा उसके अर्थ के सम्बन्ध में उसे कोई संदेह है तो वह इस कोश को काम में ला रहा है।

इन नियमनों का प्रभाव इस कोश के लिए शब्दों के चयन पर और उनके अर्थों को अभिव्यक्त करने की प्रणाली पर पड़ा है। इस कोश का आधार ए० एस० हॉर्नबी और इ०सी० पार्नवेल द्वारा संपादित 'द प्रोग्रेसिव इंग्लिश डिक्शनरी' (द्वितीय संस्करण) है, किन्तु शब्दों के चयन में कुछ ऐसे अंग्रेज़ी शब्द छोड़ दिये गये हैं जिनकी किसी सामान्य भारतीय पाठक के सामने आने की प्रायिकता बहुत कम है (जैसे sampan, sausage, stile, suet आदि) और कुछ ऐसे शब्द जोड़ दिये गये हैं जो भारत में प्रचलित समाचारपत्रों, पुस्तकों और भारतीय लेखन में प्रायः मिलते हैं। अर्थों की अभिव्यक्ति में अंग्रेज़ी शब्द के बदले हिन्दी शब्द अर्थात् हिन्दी पर्याय मात्र देने की विधि (जैसा कि तकनीकी शब्द-संग्रहों में होता है) नहीं अपनाई गई है बल्कि अंग्रेज़ी शब्द के अर्थ को हिन्दी में समझाने की विधि स्वीकार की गई है। यह विधि विदेशी संस्कृति से संबंधित शब्दों अथवा विशिष्ट अर्थ रखने वाले शब्दों के लिए मुख्यतया काम में लाई गई है।

Sabbath का अर्थ दिया गया है, 'विश्राम दिवस जिस दिन विशेष प्रार्थना करते हैं (यहूदियों में शनिवार और ईसाईयों में रविवार)'; sanction के लिए पर्याय शब्द अनुज्ञा, अनुमति के अलावा 'प्रशासनिक अर्थ' 'अधिकारियों द्वारा कार्य विशेष करने की अनुज्ञा या अनुमति' और समाजशास्त्रीय अर्थ 'सामान्य प्रथा द्वारा किसी आचरण का अनुमोदन या समर्थन'; shorthand को 'आशुलिपि' के साथ-साथ 'विशेष चिह्नों से बोले हुए को जल्दी-जल्दी लिखना' के द्वारा अभिव्यक्त किया गया है। संक्षेप में अर्थ की अभिव्यक्ति इस प्रकार की गई है कि वाक्यार्थ समझने में कोई कठिनाई न हो और पाठकों में शब्द की वास्तविक संकल्पना को न जानते हुए और इस कारण वाक्य के सही अर्थ को न समझते हुए भी शब्द के बदले शब्द रखकर वाक्य बनाने की प्रवृत्ति को प्रोत्साहन न मिले।

अर्थ सरल हिन्दी में दिये गये हैं। हिन्दी में यदि फ़ारसी या अंग्रेज़ी का शब्द प्रचलित हो गया है तो उसे अर्थ प्रकट करते समय काम में लाया गया है। यह सोचकर कि पाठक उर्दू भाषी अथवा ऐसे परिवारों और अंचलों का हो सकता है जहाँ तथाकथित हिन्दुस्तानी का प्रचलन है, तत्सम और तद्भव शब्दों के साथ उर्दू का शब्द भी दे दिया गया है। इस प्रकार नागर वातावरण के छात्र ग्रामीण वातावरण में प्रयुक्त होने वाले हिन्दी शब्दों से अपरिचित होते जा रहे हैं, यह सोचकर कुछ कम प्रचलित हिन्दी शब्दों के आगे व्याख्यात्मक वर्णन भी दे दिया गया है, जैसे saddle के सामने 'घुड़सवार की काठी' (न कि केवल 'काठी'), और अन्यत्र 'डेगची' के साथ-साथ 'भोजन बनाने का बर्तन'; 'गाड़ी के बम' के साथ-साथ 'दो पहियों की धुरी को जोड़ने वाला' भी दिया गया है। निःसंदेह इससे पुस्तक में कुछ पृष्ठ अवश्य बढ़ गये हैं किन्तु उपयोगिता को देखते हुए इस प्रकार अर्थ देना आवश्यक था।

शब्दों के अर्थ और प्रयोग को स्पष्ट करने के लिए बड़े शब्द कोशों में प्रयुक्त अनेक उपायों को इस छोटे कोश में भी अपनाया गया है। शब्द का या उसके किसी अर्थ का प्रयोग यदि विशेष व्यवहार क्षेत्र में सीमित है तो उस शब्द या अर्थ के आगे क्षेत्र विशेष जैसे law, संगीत आदि का संकेत दिया गया है। कठिन शब्दों के अर्थ उदाहरण-वाक्य द्वारा स्पष्ट किए गए हैं या कहीं-कहीं चित्र द्वारा (ये चित्र छपाई की सुविधा के लिए इकट्ठे करके छापे गये हैं)। अतएव

शब्द के आगे पृष्ठ का संकेत → द्वारा दिया गया है। इसके अतिरिक्त य... अनेक पृथक्-पृथक् अर्थ हैं तो 1, 2, 3 ... द्वारा प्रत्येक अर्थ को पृथक्-पृ... दिखाया गया है।

यह कोश अध्येता कोश ('लर्नर्स डिक्शनरी') के रूप में प्रस्तुत किया गया है अतएव अर्थ के साथ-साथ भाषा के व्याकरणिक संरचना और उच्चारण जैसे पक्षों पर भी यथोचित सूचनाएँ दी गई हैं जिनकी आवश्यकता अध्येता को बोधन और अभिव्यक्ति में होती है।

व्याकरण में रूप-रचना (संज्ञा, सर्वनाम, विशेषण, क्रिया के विभिन्न रूप, वचन, विभक्ति, काल, वृत्ति आदि के कारण किस प्रकार बनते हैं) और वाक्य-रचना (वाक्य में विविध शब्द-भेद किस प्रकार कार्य करते हैं) की प्रमुखतया चर्चा होती है। अंग्रेज़ी रूप-रचना में कुछ संज्ञा शब्दों के बहुवचन रूप सामान्य पद्धति -s लगाने से नही बनते हैं, कुछ विशेषण -er, -est, लगाने से नहीं बनते हैं और कुछ क्रिया रूप 'स्ट्रांग' होते हैं अर्थात् सामान्य क्रिया रूपों से भिन्न होते हैं। ऐसे शब्दों के रूप मूल शब्द के आगे स्पष्ट रूप से इस कोश में दिये गये हैं, जैसे man के आगे (*pl* men), wife के आगे (*pl* wives), good के आगे (better, best), see के आगे (*pt* saw, *pp* seen)। बोधन की सहायता के लिए यह सुविधा भी दी गई है कि इन विशेष रूपों को अकारादि क्रम से अपने जगह दिया गया है और → द्वारा यह संकेत दिया गया है कि अर्थ आदि के लिए मूल शब्द देखें। इस प्रकार इस कोश में men → man, wives → wife, better → good, worst → bad, saw → see, woke → wake जैसी प्रविष्टियाँ भी मिलेंगी। इसके अतिरिक्त अंग्रेज़ी में रूप-रचना या शब्द-रचना में कहीं अन्तिम व्यंजन द्वित्व हो जाता है, कहीं नहीं; इस ओर अध्येता की सुविधा के लिए यदि द्वित्व हो जाता है तो कोष्ठक में द्वित्व का संकेत दिया गया है, जैसे shun के आगे (-nn-)।

वाक्य-रचना की सुविधा के लिए व्याकरणिक शब्दों को वाक्य में रखकर उदाहरणों द्वारा स्पष्ट किया गया है। यह प्रक्रिया प्रिपोज़ीशन, कन्जन्क्शन आदि के साथ अपनाई गई है जिनका स्वयं कोई कोशीय अर्थ नहीं होता है, वाक्य में उनका प्रकार्य अथवा प्रयोग ही उनका अर्थ होता है। इस प्रकार and, but, by, with आदि शब्दों में विभिन्न प्रयोग उदाहरण-वाक्यों द्वारा समझाए

गये हैं। इसके अतिरिक्त प्रत्येक शब्द संज्ञा, सर्वनाम, विशेषण, क्रिया-विशेषण आदि किसी शब्द-भेद (पार्ट ऑफ़ स्पीच) के अन्तर्गत आता है इसका स्पष्ट संकेत *n*, *pron*, *v*, *adv*, *adj*, आदि द्वारा ठीक उच्चारण के बाद दिया गया है।

उच्चारण की महत्ता उच्चारित भाषा में स्वयं सिद्ध है। इस कोश में प्रत्येक मूल शब्द का उच्चारण शब्द के ठीक बाद देवनागरी में मुद्रित किया गया है; देवनागरी में देने का मुख्य कारण यह है कि कोश को प्रयोग में लाने वाला, बिना किसी दूसरे व्यक्ति की सहायता के, उच्चारण करना सीख जाए। शब्दकोशों में उच्चारण बताने के लिए प्राय: ध्वन्यात्मक चिह्नों (phonetic symbols) का प्रयोग किया जाता है, किन्तु यहाँ ऐसा इस कारण नहीं किया गया है क्योंकि ऐसा करने से प्रयोक्ता को एक तीसरी चिह्न-व्यवस्था भी सीखनी पड़ती। यह आशा की जाती है कि देवनागरी द्वारा उच्चारण सीखने की सुविधा मिलेगी।

उच्चारण डेनियल जोन्स के अंग्रेज़ी उच्चारण-कोश के आधार पर दिये गये हैं। कुछ स्थितियों में हिन्दी-भाषियों की उच्चारण-व्यवस्था को ध्यान में रखकर कुछ परिवर्तन किये गये हैं, उदाहरणार्थ, हमने /ɔ/ और /ɔ:/ दोनों के लिए अकेला चिह्न 'ऑ' रखा है क्योंकि बहुत बड़ी संख्या में भारतीय अंग्रेज़ी बोलते समय इस अन्तर को बनाए नहीं रखते हैं। /ʒ/ के लिए हमने /श़/ चिह्न का प्रयोग किया है और इसका उच्चारण अघोष /श/ को सघोष करने से हो जाता है। /ज़/ और /फ़/ वैसी ही ध्वनियाँ हैं जो उर्दू के 'फ़ायदा' 'ज़रूर' आदि में मिलती है। /थ़/ और /द़/ (जिन्हें हिन्दी भाषी /थ/, /द/ द्वारा बोलते हैं और जिनका सही उच्चारण करना आवश्यक है) ऐसी ध्वनियाँ हैं जिनमें जिह्वा की नोक दोनों दाँतों के बीच में आती है और निकलने वाली श्वास कुछ रगड़ खाते हुए निकलती है। /फ़/ को सघोष करने से /व़/ ध्वनि बन जाती है। /व़/ हिन्दी में सामान्यतया प्रचलित 'व' से भिन्न है। इसके बोलने में एक प्रकार के /उ/ से प्रारम्भ कर तुरन्त /य/ की स्थिति में पहुँच जाना चाहिए। ध्यान दीजिए कि /ए/ हिन्दी 'ए' की तुलना में ह्रस्व है।

कोश में बलाघात का भी संकेत दिया गया है। उस अक्षर के पूर्व जिस पर बलाघात पड़ता है, बलाघात चिह्न लगाया गया है जैसे re'cord (रि'कार्ड) *v*। चिह्नों की प्रयोग सूची पृष्ठ x पर दी गई है।

आशा है यह कोश प्रयोक्ताओं की लगभग सभी बोधन और अभिव्यक्ति सम्बन्धी कठिनाइयों को दूर करेगा और उनकी अंग्रेज़ी समझने और बोलने/लिखने की क्षमता बढ़ाएगा । कोश को अधिक उपयोगी बनाने के लिए सुझावों का स्वागत है ।

शिवेन्द्र किशोर वर्मा
रमानाथ सहाय

# प्रयोग विधि

मुख्य शब्द **स्थूलाक्षर** में छापे गये हैं (1) और उनमें बलाघात के चिह्न लगाये गये हैं: ' (चिह्न) मुख्य बलाघात के लिए और (चिह्न) गौण बलाघात के लिए । जहाँ वर्तनी की दृष्टि से कुछ शब्द एक समान हैं पर अर्थ की दृष्टि से वस्तुत: पृथक् वहाँ पृथकता दिखलाने के लिए उन्हें पृथक्-पृथक् प्रविष्टि के रूप में दिया गया है और शब्द के अन्त में ऊपर स्थित छोटे [1], [2], [3] द्वारा छापा गया है (1) ।

मुख्य शब्द से व्युत्पन्न (2) अन्य शब्द और विशिष्ट प्रयोग (3) **स्थूलाक्षरों** में ही मुद्रित किये गये हैं । संज्ञा, सर्वनाम आदि शब्द-भेदों का संकेत संक्षिप्तियों द्वारा तिर्यक् अक्षरों में दिया गया है (4) ।

अर्थ विवरण में उदाहरण-पदबंध या उदाहरण-वाक्य तिर्यक् अक्षरों में दिये गये हैं (5) । इसी मुद्रण रूप में ही उन प्रिपोज़ीशनों को दिया गया है जो मुख्य शब्द के बाद उस अर्थ में **अवश्य** आते हैं (11) ।

रूप-रचना में संज्ञा के अनियमित रूप कोष्ठक में दिये गये हैं (8) । यदि बलाघात या वर्तनी की दृष्टि से बहुवचन रूप में परिवर्तन है तो रूप पूरा-पूरा दिया जाता है (8a), अन्यथा बहुवचनांत प्रत्ययों का ही संकेत दिया गया है (8b)। विशेषण के तुलनादिवाची रूप यदि विशेष रूप हैं तो पूरे-पूरे दिये गये हैं अन्यथा (-r, -st, -er, -est, -ier, -iest आदि) का उल्लेख सीधे अक्षरों में दिया गया है (6) । क्रिया के विशिष्ट रूप पूरे-पूरे सामने दिए गए हैं (10) और वर्तनी में जहाँ अन्तिम व्यंजन का द्वित्व होता है वहाँ कोष्ठक में संकेत दिया गया है (7)।

शब्द के प्रयोग क्षेत्र को, जैसे (law), (fig) , (संगीत) आदि अंग्रेज़ी अथवा हिन्दी में कोष्ठक में दिया गया है (12) ।

प्रतिसंकेतन को सर्वदा → द्वारा (9) दिखाया गया है । यदि प्रतिसंकेतन चित्र के लिए है तो चित्र जिस पृष्ठ पर है उसकी संख्या → के बाद दी गई (a) है। यदि प्रतिसंकेतन किसी मुख्य शब्द के लिए है तो → के बाद (b) वह शब्द दिया गया है ।

सामने दिये कोश के उद्धरण में इन सभी को स्पष्ट रूप से प्रदर्शित किया गया है ।

**'absent**[1] ('ऐब्सन्ट्) *adj* अनुपस्थित, गैरहाज़िर.
**'absent-'minded** *adj* भुलक्कड़, अनमना.
**,absen'tee** (ऐब्सन्'टी) *n* जो — है.
**'absence** ('ऐब्सन्स्) *n* अनुपस्थिति, गैर-हाज़िरी. —2
**ab'sent**[2] (ऐब्'सेन्ट्/अब्'सेन्ट्) *v* — **oneself from,** उपस्थित न रहना. —3— } 1

**a'cross** (अ'क्रॉस्) *prep* **1** एक ओर से दूसरी ओर तक : *run — the road.* **2** दूसरी ओर का : *the house — the street.* **3** क्रास (गुणा X) का चिह्न बनाते हुए : *She lay with her arms — her breast. adv: The river is a mile —,* एक मील चौड़ी. —4 } 5

**ac'ute** (अ'क्यूट) *adj* (-r, -st) **1** तेज (दर्द). **2** (सुनने, समझने आदि में) होशियार व्यक्ति. **3** चतुर, कुशाग्रबुद्धि वाला. **4** तीव्र (ज्वर, रोग आदि). **5 an — angle,** 90° से कम का कोण, न्यून कोण. — 6 —3

**an'nul** (अ'नल्) *v* (-ll-) (किसी कानून, संधि या समझौते को) रद्द करना. — 7

**ap'pendix** (अ'पेंडिक्स्) *n* **1** *(pl* appendices) परिशिष्ट (प्राय : पुस्तक के अंत में). **2** *(pl* —es) बड़ी आंत में जुड़ा छोटा अंश. → p 37. —a —b } 8

**are, 'aren't** (आ/आर; आर्न्ट्) → be. —a —b } 9

**a'rise** (अ'राइज़्) *v* (*pt* a'rose, *pp* a'risen) **1** अस्तित्व में आना; उदय होना. **2** उत्पन्न होना (*from*). **3** (old use) उठना; उठ खड़ा होना. — 10 —11— 12

# अंग्रेज़ी शब्दों का उच्चारण

## Consonants

*Symbol*

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| /p/ | *as in* | *p*en | प | *as in* | पेन् |
| /b/ | ,, | *b*ed | ब | ,, | बे̆ड् |
| /t/ | ,, | *t*en | ट | ,, | टे̆न् |
| /d/ | ,, | *d*en | ड | ,, | डे̆न् |
| /k/ | ,, | *c*at | क | ,, | कैट् |
| /g/ | ,, | *g*un | ग | ,, | गन् |
| /tʃ/ | ,, | *ch*urch | च | ,, | चर्च् |
| /dʒ/ | ,, | *g*em | ज | ,, | जे̆म् |
| /m/ | ,, | *m*an | म | ,, | मैन् |
| /n/ | ,, | *n*et | न | ,, | नेट् |
| /ŋ/ | ,, | si*ng* | ङ | ,, | सिङ् |
| /l/ | ,, | *l*ad | ल | ,, | लैड् |
| /f/ | ,, | *f*ar | फ़ | ,, | फ़ार् |
| /v/ | ,, | *v*ase | व़ | ,, | व़ाज़् |
| /θ/ | ,, | *th*in | थ़ | ,, | थ़िन् |
| /ð/ | ,, | *th*en | द़ | ,, | द़े̆न् |
| /s/ | ,, | *s*it | स | ,, | सिट् |
| /z/ | ,, | *z*oo | ज़ | ,, | ज़ू |
| /r/ | ,, | *r*un | र | ,, | रन् |
| /ʃ/ | ,, | *sh*ip | श | ,, | शिप् |
| /ʒ/ | ,, | mea*su*re | श़ | ,, | मे̆श़र् |
| /h/ | ,, | *h*en | ह | ,, | हे̆न् |
| /j/ | ,, | *y*ard | य | ,, | यार्ड् |
| /w/ | ,, | *o*ne | व | ,, | वन् |

# A

**a, an** (अ/ए, ऐन्/अन्) (*indefinite article*) 1 एक; कोई. 2 प्रत्येक, हर एक : *twice a day; twenty miles an hour.*

**a'back** (अ'बैक्) *adv* **taken —**, चकित, हैरान.

**a'bandon** (अ'बैन्डन्) *v* 1 त्यागना, सदैव के लिए छोड़ना. 2 छोड़ देना. **— oneself to,** (दूसरों के सहारे) अपने को छोड़ देना; (भावनाओं) के वश में आ जाना. **—ed** *adj* बिगड़ा हुआ, दुर्व्यसनी व्यक्ति; त्यागा हुआ; छोड़ा, त्यागा .

**a'base** (अ'बेस्) *v* (पद, मर्यादा अथवा आत्म-सम्मान से) नीचे गिराना.

**a'bashed** (अ'बैश्ट्) *adj* शर्मिंदा, लज्जित; व्याकुल, भ्रान्त.

**a'bate** (अ'बेट्) *v* 1 कम होना या करना, शान्त होना या करना. 2 (कानून) रद्द करना.

**ab'breviate** (अ'ब्रीव्रिएट्) *v* (शब्द, कहानी आदि को) संक्षिप्त या छोटा करना. **ab,bre-vi'ation** (अब्रीवि'एशन्) *n* संक्षेपण, संक्षिप्त रूप.

**'abdicate** ('ऐब्डिकेट्) *v* गद्दी छोड़ना, पद छोड़ना. **abdi'cation** (ऐब्डि'केशन्) *n* राज-त्याग, पद-त्याग.

**'abdomen, ab'domen** ('ऐब्डमुन्, ऐब्'डोउमुन्) *n* पेट, उदर. → p 36.

**a'bet** (अ'बेट्) *v* (-tt-) **aid and —,** (अपराध में) सहायता और प्रोत्साहन देना.

**a'beyance** (अ'बेअन्स्) *n* **in —,** स्थगित रहना, कुछ समय तक लागू न होना.

**ab'hor** (अब्'हौर्, अब्'हॉर) *v (-rr-)* घृणा या नफ़रत करना. **—rence** (अब्'हॉरन्स) *n* अत्यधिक घृणा, जुगुप्सा; जिससे घृणा हो.

**a'bide** (अ'बाइड्) *v (pt & pp* a'bode) 1 **— by,** दृढ़ता और निष्ठा से नियम का पालन करना, वायदा निभाना. 2 सहना; बर्दाश्त करना.

**a'bility** (अ'बिलिटि) *n* 1 काम करने की (विशेषत: मानसिक) योग्यता. 2 *(pl)* कुशलता, निपुणता.

**'abject** ('ऐब्जेक्ट्) *adj* 1 नीच, कमीना; आत्माभिमान रहित : *an — apology.* 2 निंदनीय, अशोभनीय (व्यवहार). 3 दुर्दशा, दीन-हीन दशा.

**a'blaze** (अ'ब्लेज़्) *adv & adj* प्रज्वलित; आग में दमकता हुआ सा.

**'able** ('एब्ल्) *adj* 1 **be — to do sth,** किसी काम को पूरा करने की शक्ति, समय, धन आदि रखना. → can, could. 2 चतुर, निपुण, कुशल. **'ably** *adv* कुशलतापूर्वक.

**ab'normal** (ऐब्'नॉर्मल्) *adj* सामान्य से भिन्न, अपसामान्य. **abnor'mality** (ऐब्नॉर्'मैलिटि) *n* — होना, कोई — वस्तु.

**a'board** (अ'बॉर्ड) *adv & prep* (पानी के या हवाई) जहाज़ पर सवार.

**a'bode** (अ'बोड्) *n* (old use) घर, निवास-स्थान. *v* → abide.

**a'bolish** (अ'बॉलिश्) *v* समाप्त करना, उन्मूलन करना; (युद्ध या दासप्रथा आदि का) पूरी तरह से अन्त कर देना. **abo'lition** (ऐब्-'लिशन्) *n* उन्मूलन; समापन.

**a'bominable** (अ'बॉमिनब्ल) *adj* बीभत्स, डरावना और घिनौना; (colloq) बहुत बुरा, भद्दा.

**,abo'riginal** (ऐब्'रिज्न्ल्) *adj* (किसी स्थान, देश का) मूल निवासी. *n* आदिवासी (व्यक्ति), देशज (जंतु या पौधा). **abo'rigines** (ऐब्-'रिजिनीज़्) *n pl* किसी देश के आदि-निवासी.

**a'bortive** (अ'बॉटिव़्) *adj* निष्फल (प्रयत्न).

**a'bound** (अ'बाउन्ड्) *v* 1 खूब या भरपूर होना या मिलना. 2 **— in (with),** बड़ी संख्या या मात्रा में मिलना.

**a'bout** (अ'बाउट्) *prep* 1 विभिन्न दिशाओं में; विभिन्न स्थानों पर. 2 कहीं पास में : *The*

*town is — here on the map.* 3 के संबंध में, विषयक. *adv* 1 लगभग : — *a half* (मात्रा में), — *10 o'clock* (समय में). 2 यहाँ-वहाँ; विभिन्न स्थानों की ओर या विभिन्न स्थानों में.

**a'bove** (अ'बव्) *prep* 1 ऊँचे पर; पहले. *Your name comes — mine on the list.* 2 संख्या, मूल्य, भार आदि में अधिक. 3 से अधिक: *A good soldier values honour — life.* — **all**, सर्वोपरि, अन्य सब से अधिक. *adv* 1 ऊँचाई पर से : *Seen from —, the land looks flat.* 2 (किताब आदि में) पहले कहा हुआ : *I must repeat what I said —.* **'above-'board** *adj & adv* सीधे-सादे (ढंग से), निष्कपट (भाव से).

**a'breast** (अ'ब्रेस्ट्) *adv* (व्यक्तियों या जहाज़ों का) एक ही दिशा में आगे-पीछे या अगल-बगल चलना. — **of**, समान स्तर पर, — के बराबर; जानकार.

**a'bridge** (अ'ब्रिज्) *v* संक्षिप्त करना, कम शब्दों में लिखना; निश्चित अवधि को कम करना (जैसे साक्षात्कार की अवधि को). —**ment** *n* संक्षेपण (किसी पुस्तक या नाटक आदि का), सक्षिप्त रूप.

**a'broad** (अ'ब्रॉड्) *adv.* 1 परदेश में. 2 सर्वत्र, चारों ओर.

**a'brupt** (अ'ब्रप्ट्) *adj* 1 आकस्मिक. 2 असंबद्ध (भाषण, लेखन, व्यवहार); रूखा. —**ly** *adv* एकाएक, अचानक.

**'abscess** ('ऐब्सेस्, 'ऐबसिस्) *n* फोड़ा.

**ab'scond** (ऐब्'स्कॉन्ड्) *v* (कुछ लेकर) भाग जाना, (अपराध करके) फ़रार हो जाना.

**'absent**[1] ('ऐब्सन्ट्) *adj* अनुपस्थित, गैरहाज़िर. **'absent-'minded** *adj* भुलक्कड़, अनमना. **,absen'tee** (ऐब्सन्'टी) *n* जो — है. **'absence** ('ऐब्सन्स्) *n* अनुपस्थिति, गैर-हाज़िरी.

**ab'sent**[2] (ऐब्'सेन्ट्/अब्'सेन्ट्) *v* — **oneself from**, उपस्थित न रहना.

**'absolute** ('ऐब्सल्यूट्) *adj* 1 पूरा; पक्का, परम. 2 असीमित; पूर्ण शक्तिमान्. **,abso-'lutely** *adv* पूर्णतया.

**ab'solve** (ऐब्'ज़ॉल्व्) *v* अपराध या पाप से मुक्त करना; निरपराध ठहराना. **abso'lution** (ऐब्स'ल्यूशन) *n* पापमोचन, क्षमादान.

**ab'sorb** (अब्'सॉर्ब्) *v* 1 सोख लेना, चूस लेना, निगल जाना. 2 तन्मय या तल्लीन होना. —**ent** सोख लेने वाला. —**ing** *adj* पूरी तरह से तल्लीन करने वाला.

**ab'stain** (अब्'स्टेन्) *v* (शराब आदि से) परहेज़ करना; अपने को संयम में रखना (*from*). —**er** *n* — करने वाला.

**ab'stemious** (अब्'स्टीमिअस्) *adj* खाने-पीने में संयमी.

**'abstinence** ('ऐब्स्टिनन्स्) *n* (खाने-पीने, भोग-विलास से) दूर रहना. **total** —, पूरी तौर से शराब से दूर रहना.

**'abstract** ('ऐब्स्ट्रैक्ट्) *adj* अमूर्त (concrete का विलोम). — **painting,** अमूर्त चित्रकला जहाँ आकृतियाँ और रचनाएँ निरूपित के वास्तविक बिम्बों का चित्रण नहीं करती हैं. *n* सारांश, सार. **abstract** *v* (ऐब्'स्ट्रैक्ट्) पृथक करना, सार निकालना. **ab'stracted** (ऐब्'स्ट्रैक्टिड्) *adj* ध्यान न देने वाला. **ab'straction** (ऐब्-'स्ट्रैक्शन्) *n* —ed होने या विचारलीन की स्थिति; मूर्त वस्तु से पृथक भाव, जैसे, सच्चाई, सफ़ेदी आदि.

**ab'struse** (ऐब्'स्ट्रूस्) *adj* दुर्बोध, दुरूह, जिसका अर्थ या उत्तर छिपा हो.

**ab'surd** (अब्'सर्ड्) *adj* बेतुका; हास्यजनक, हास्यास्पद; तर्कहीन. —**ity** *n* — होने की स्थिति; — विचार या वस्तु.

**a'bundance** (अ'बन्डन्स्) *n* 1 बहुतायत, प्रचुरता. 2 पर्याप्त से अधिक (संख्या अथवा मात्रा में). **a'bundant** (अ'बन्डन्ट्) *adj* पर्याप्त से अधिक; प्रचुर; भरपूर (*in*).

**a'buse** (अ'ब्यूस्) *n* 1 कठोर, बुरा और हानिजनक व्यवहार. 2 गाली, अपशब्द. 3 कुप्रथा, अनुचित रिवाज. 4 दुरुपयोग. *v* दुरुपयोग करना; दुर्व्यवहार करना; गाली देना, अप्रिय शब्द बोलना. **a'busive** (अ'ब्यूसिव्) *adj* —युक्त, —पूर्ण.

**a'byss** (अ'बिस्) *n* बहुत गहरा गड्ढा जिसका तला मालूम न पड़े. **a'bysmal** (अ'बिज़्मल्)

*adj* अथाह, अगाध, अत्यधिक.

**aca'demic** (ऐक्'डेमिक्) *adj* स्कूल-कालेजों या पढ़ने-पढ़ाने से संबद्ध; अध्ययन-अध्यापन विषयक; शैक्षिक; प्रयोग की अपेक्षा सिद्धांतों से अधिक संबद्ध. — **qualification** *n* शैक्षिक योग्यता.

**a'cademy** (अ'कैड्मि) *n* **1** विशेष विषय या प्रयोजन के लिए उन्नतर अध्ययन के स्कूल, जैसे, मिलिटरी अकेडमी. **2** विद्वानों की समिति, अकादमी (जैसे, साहित्य अकादमी).

**ac'cede** (अक्'सीड्) *v* **1** (किसी प्रस्ताव से) सहमत या राजी होना; किसी के अनुरोध को स्वीकार करना. **2** पद या कार्यभार ग्रहण करना.

**ac'celerate** (ऐक्'सेलरेट) *v* गति या चाल बढ़ाना; गतिशील बनना; किसी को शीघ्र घटित कराना. **ac'celerator** (ऐक्'सेल्रेटर्/अक्'सेल्रेटर्) *n* (विशेषत:) मोटर-कार आदि का वह पुर्जा जो उसकी चाल बढ़ाता है.

**'accent** ('ऐक्सन्ट्/'ऐक्सेन्ट्) *n* **1** (बोलने में) शब्द के किसी अक्षर पर या वाक्य के किन्ही शब्दों पर अधिक बल देना, बलाघात. **2** वर्ण के ऊपर या नीचे मुद्रित चिह्न. **3** किसी भाषा को बोलने का लहजा. **ac'cent** (ऐक्'सेन्ट्) *v* किसी पर विशेष बल देना; लेखन या मुद्रण में बलाघात चिह्न लगाना.

**ac'centuate** (ऐक्'सेन्ट्युएट्) *v* अधिक महत्व या बल देना. **ac'centu'ation** (ऐक्सेन्ट्यु-'एशन्) *n*.

**ac'cept** (अक्'सेप्ट) *v* (दी हुई वस्तु को) ग्रहण या स्वीकार करना. —**able** (अक्'सेप्टब्ल्) *adj* रुचिकर; स्वीकार्य. —**ance** (अक्'सेप्टन्स्) *n* स्वीकृति, मंजूरी.

**'access** ('ऐक्सेस्) *n* **1** पैठ, पहुँच, किसी स्थान में प्रवेश; **easy of** —, सुगम्य, सुलभ. **2** प्रवेश, उपयोग या बोलने का अधिकार *(to)*. **ac'cessible** (अक्'सेसिब्ल्) *adj* सुगम्य, आसानी से जहाँ पहुँचा जा सके.

**ac'cession** (ऐक्'सेशन्) *n* **1** अधिकार या पद पर पहुँचना : *the Queen's — to the throne.* **2** वृद्धि, बढ़ती.

**ac'cessory** (एक्'सेसरि) *n* सहायक, उपयोगी, और अतिरिक्त गौण साधन, उपसाधन.

**'accident** ('ऐक्सिडन्ट्) *n* आकस्मिक घटना; दुर्घटना : *a railway* —. **by** — अकस्मात्, संयोग से. **,acci'dental** (ऐक्सि'डेन्टल्) *adj* आकस्मिक, संयोगवश.

**ac'claim** (अ'क्लेम्) *v* **1** (जय जयकार से) स्वागत करना. **2** जयकार से किसी को अपना राजा या नेता बनाना. **,accla'mation** (ऐक्ल्'मेशन्) *n* प्रशंसा या तृप्ति सूचक जयघोष.

**ac'climatize** (अ'क्लाइम्टाइज़्) *v* नये वातावरण का अभ्यस्त होना.

**ac'commodate** (अ'कॉम्डेट्) *v* **1** आवास-स्थान देना. **2** अनुकूल बनना. **ac'commodating** (अ'कॉम्डेटिङ्) *adj* दूसरों का ध्यान रखते हुए अनुकूल बनने वाला, उदार. **accommo'dation** (अकॉम्'डेशन्) *n* अभ्यागतों के लिए आवास.

**ac'company** (अ'कम्प्नि) *v* **1** (किसी के) साथ-साथ जाना, होना या रहना, साथ-साथ करना. **2** (संगीत में) किसी का साथ देना, संगत करना. **ac'companiment** (अ'कम्प्निमन्ट्) *n* (संगीत में) संगत. **ac'companist** (अ'कम्प्निस्ट) *n* संगतकार.

**ac'complice** (अ'कॉम्प्लिस्) *n* (अपराध में) सहायक, साथी.

**ac'complish** (अ'कॉम्प्लिश्) *v* सफलतापूर्वक पूरा करना, संपन्न करना. —**ed** *adj* (विशेषत: सामाजिक कलाओं में जैसे संगीत, चित्रकला आदि में) निपुण, कुशल. —**ment** *n* **1** पूरा करना. **2** सुसंपन्न काम, कुशलता से रची कलाकृति.

**ac'cord** (अ'कॉर्ड्) *n* समझौता (जैसे, दो देशों के बीच में), मेल. **of one's own** —, अपनी मर्जी से. *v* स्वागत करना; किसी के साथ मेल से रहना. —**ance** (अ'कॉर्डन्स्) *n* समझौता, मेल. **in —ance with** *prep* — के अनुसार. —**ing to** *prep* — के अनुसार. —**ingly** *adv* के अनुसार; इसलिए.

**ac'cost** (अ'कॉस्ट्) *v* (किसी अपरिचित से) बोलना या संबोधित करना, टोकना.

**ac'count** (अ'काउन्ट्) *v* **1** — **for,** यथासंतोष समझाना या स्पष्टीकरण देना; कारण बताना;

हिसाब का विवरण रखना या देना. 2 विचार करना. *n* 1 हिसाब-किताब. **on —**, अन्तरिम भुगतान, अधूरा भुगतान. 2 वर्णन या कहानी. 3 तर्क, दलील; कारण. **on no (not on any) —**, किसी भाँति भी नहीं; कदापि नहीं. **on this —**, इस कारण. 4. प्रयोग; लाभ; महत्व. **of no —**, बेकार; तुच्छ. **take into —**, ध्यान रखना. **take no — of**, ध्यान न देना. **on one's own —**, अपने-आप, अपने लिए. **on — of**, के कारण. **—able** *adj* उत्तरदायी, जिम्मेवार *(for)*. **—ancy** *n* हिसाब-किताब रखना. **—ant** (अ'काउन्ट्न्ट्) *n* हिसाब-किताब रखने वाला कर्मचारी, एकाउंटेंट.

**ac'cumulate** (अ'क्यूम्युलेट्) *v* इकट्ठा करना या होना; संख्या या मात्रा में बढ़ना या बढ़ाना. **ac,cumu'lation** (अक्यूम्यु'लेशन्) *n* ढेर, समूह, राशि.

**'accurate** ('ऐक्युरिट्) *adj* (काम करने में) सावधान और सही; त्रुटिहीन, ठीक. **'accuracy** ('ऐक्युरसि) *n* यथार्थता. **— by** *adv* ठीक-ठीक.

**ac'cuse** (अ'क्यूज़्) *v* (किसी व्यक्ति को) दोषी ठहराना *(of)*. **the —d** (न्यायालय में) अभियुक्त, अपराधी, दोषी. **,accu'sation** (ऐक्यू'ज़ेशन्) *n* दोषारोपण, अभियोग.

**ac'custom** (अ'कस्टम्) *v* किसी चीज़ का आदी बनना, आदत डालना. **—ed** *adj* सामान्य.

**ace** (एस्) *n* 1 ताश का इक्का. **within an ace of**, बहुत समीप में. 2 सर्वश्रेष्ठ विजेता वायुयान चालक अथवा कार-चालक.

**ache** (एक्) *n* टीसन, दर्द. *v* दर्द करना.

**a'chieve** (अ'चीव्) *v* कार्य समाप्त करना; पहुँचना; सफलतापूर्वक संपन्न करना. **—ment** (अ'चीव्मन्ट्) *n* — करना, उपलब्धि.

**'acid** ('ऐसिड्) *v* 1 तीक्ष्ण खट्टा द्रव्य, तेजाब. 2 (रसायनशास्त्र में) अम्ल. *adj* अम्लीय; खट्टा; तीखा. **a'cidity** (अ'सिडिटि) *n* अम्लता.

**ac'knowledge** (अक्'नॉलिज्) *v* 1 (किसी चीज को) कबूलना, मान लेना. 2 पाने की सूचना (पावती) भेजना. 3 मानना, आभार मानना *(as)*. **—ment** (अक्'नॉलिज्मन्ट्) *n* पाने की सूचना; पावती-पत्र; आभार-कथन.

**'acme** ('ऐक्मि) *n* पराकाष्ठा, चरम बिंदु : *the — of good behaviour.*

**a'coustic** (अ'कूस्टिक्) *adj* श्रवणविषयक, ध्वनिविषयक. **—s** (अ'कूस्टिक्स्) *n* ध्वनि-शास्त्र, ध्वानिकी; सभा भवन आदि का श्रवण गुण (ऐसा गुण कि सभी श्रोता स्पष्ट और बिना गूंज के सुन सकें).

**ac'quaint** (अ'क्वेन्ट्) *v* जानकारी रखना; किसी से परिचित होना *(with)*. **be —ed with**, व्यक्तिगत जानकारी या पहिचान रखना. **—ance** (अ'क्वेन्टन्स्) *n* 1 कुछ व्यक्तिगत जानकारी. 2 परिचित, मुलाकाती.

**acqui'esce** (ऐक्वि'एस) *v* चुपचाप स्वीकार करना *(in)*. **,acqui'escence** (ऐक्वि'एसन्स्) *n* मौन सहमति. **,acqui'escent** (ऐक्वि'एसन्ट्) *adj* सहमत.

**ac'quire** (अ'क्वाइर्) *v* अर्जित करना; योग्यता, दक्षता आदि से कुछ पाना. **an —d taste**, अभ्यास से अर्जित रुचि. **—ment** (अ'क्वाइअर्मन्ट्) *n* अर्जन, कौशल-अर्जन; अर्जित वस्तु. **,acquisi'tion** (ऐक्वि'ज़िशन्) *n* —ment. **ac'quisitive** (अ'क्विज़िटिव) *adj* अर्जनशील; अर्जन की लालसा रखने वाला.

**ac'quit** (अ'क्विट्) *v (-tt-)* 1 अपराध के आरोप से मुक्त करना, निर्दोष ठहराना. 2 **— oneself** *(well, etc)*, अपना कार्य कुशलता से पूरा करना. **—tal** (अ'क्विटल्) *n* दोष-मोचन, विमुक्ति.

**'acre** ('एक्र) *n* एकड़, 4840 वर्ग गज या लगभग 4000 वर्ग मीटर का भूमिखंड.

**'acrid** ('ऐक्रिड्) *adj* तीक्ष्ण (गंध या स्वाद); कड़ुआ, तीता, चरपरा.

**'acrobat** ('ऐक्रबैट्) *n* नट, कलाबाज. **,acro'batic** (ऐक्र'बैटिक्) *adj* नटविषयक.

**a'cross** (अ'क्रॉस्) *prep* 1 एक ओर से दूसरी ओर तक : *run — the road.* 2 दूसरी ओर का : *the house — the street.* 3 क्रास (गुणा X) का चिह्न बनाते हुए : *She lay with her arms — her breast. adv: The river is a mile —*, एक मील चौड़ी.

**act** (ऐक्ट्) *v* 1 कार्य करना, कोई क्रिया करना. 2 किसी नाटक (रंगमंच) अथवा फ़िल्म में अभिनय करना. **act as,** किसी अन्य के स्थान पर कार्य करना; किसी अन्य के बदले में काम करना. **act upon,** प्रभाव डालना; *(advice, etc)* (किसी की राय के अनुसार) कार्य करना. *n* 1 कार्य, कर्म. **in the act of,** कार्य के दौरान. 2 संसद् द्वारा पारित कानून, अधिनियम. 3 नाटक का अंक. **'acting** *adj* कार्यकारी, दूसरे के कार्यभार को अस्थायी रूप से सँभालने वाला व्यक्ति. *n* अभिनय, बहाना करना.

**'action** ('ऐक्शन्) *n* 1 गतिविधि; काम, क्रिया, व्यवहार; शक्ति या प्रभाव आदि को काम में लाना. **out of —,** काम के लायक न होना, बेकार. 2 प्रभाव. 3 की हुई वस्तु, किया हुआ कार्य. 4 (युद्ध में) लड़ाई. 5 (law) **bring an — (against),** न्यायालय में किसी के विरुद्ध कारवाई चलाना; नालिश करना.

**'active** ('ऐक्टिव्) *adj* 1 सक्रिय; काम पर; कार्यलग्न; फुर्तीला. 2 व्यावहारिक; प्रभावशाली. **on — service,** युद्ध सेवा में लगा हुआ (सिपाही). **ac'tivity** (ऐक्'टिव्रिटि) *n* — होना, सक्रियता; वह उद्देश्य जिसके लिए व्यक्ति सक्रिय है. **'activate** ('ऐक्टिव्रेट्) *v* सक्रिय करना, क्रियाशील बनाना.

**'actor** ('ऐक्टर्) *n* अभिनेता (रंगमंच, फ़िल्म आदि में). **'actress** ('ऐक्ट्रिस) *n* अभिनेत्री.

**'actual** ('ऐक्टचुअल्) *adj* असली, वास्तविक (न कि काल्पनिक); विद्यमान, वर्तमान, प्रस्तुत. **—ly** *adv* वस्तुतः सचमुच में; वर्तमान में. **—ity** (ऐक्टचु'ऐलिटि) *n* सच्चाई, असलियत.

**ac'ute** (अ'क्यूट) *adj (-r, -st)* 1 तेज (दर्द). 2 (सुनने, समझने आदि में) होशियार व्यक्ति. 3 चतुर, कुशाग्रबुद्धि वाला. 4 तीव्र (ज्वर, रोग आदि). 5 **an — angle,** 90° से कम का कोण, न्यून कोण.

**a'dapt** (अ'डैप्ट्) *v* (नये काम में लाने के लिए) हेर-फेर कर अनुकूल बनाना, रूपांतरित करना, अनुकूलित करना. **—able** *adj* — के योग्य, अनुकूलनीय. **,adap'tation** (ऐडेप्'टेशन्) *n —ing; —ing* का परिणाम. **a'daptor** (अ'डैप्टर) *n* बिजली के उपकरणों में विशेषतः लगने वाला पुर्जा, उपयोजक.

**'adamant** ('ऐड्मैन्ट्) *adj* अपने निश्चय या निर्णय पर दृढ़, अटल.

**add** (ऐड्) *v* 1 जोड़ना (दो या अनेक संख्याओं को). 2 (एक को दूसरे में) मिलाना. 3 कथन को आगे बढ़ाना.

**ad'dendum** (अ'डेन्डम्) *n (pl* **ad'denda)** परिशिष्ट में दी सूची जिसमें मुख्य भाग से छूटी सूचनाएँ दी जाती हैं, अवशिष्ट.

**'adder** ('ऐडर्) *n* एक छोटा जहरीला साँप, गेहुँअन.

**ad'dict** (अ'डिक्ट्) *v* **—ed to,** आदी होना, व्यसनी बनना. **'addict** ('ऐडिक्ट्) नशीली वस्तु सेवन करने का आदी व्यक्ति,व्यसनी.

**ad'dition** (अ'डिशन्) *n* योग, जोड़; वृद्धि, जोड़ी जाने वाली वस्तु या संख्या. **in — (to),** के अतिरिक्त. **—al** *adj* अतिरिक्त, अवर : *—al (secretary).*

**ad'dress** (अ'ड्रेस्) *v* 1 लिखित या मौखिक संदेश देना; भाषण देना. 2 **— oneself to** *(a piece of work* etc*)*, कार्यलग्न, कार्य-व्यस्त. *n* 1 (किसी का) पता (शहर, मोहल्ला, मकान नंबर आदि). 2 भाषण; अभिनंदन; मान पत्र. 3 बोलने या व्यवहार करने का ढंग. 4 **pay one's —es to,** कोर्टशिप, प्रणय-निवेदन; खुशामद.

**'adept** ('ऐड्रेप्ट्/अ'डेप्ट्) *n & adj* कुशल, दक्ष, होशियार *(in, at).*

**'adequate** ('ऐडिक्विट्) *adj* पर्याप्त, यथेष्ट; अभीष्ट गुणों से युक्त.

**ad'here** (अड्'हिअर्) *v* लगे रहना, चिपके रहना; किसी दल को समर्थन देते रहना; किसी विचारधारा का अनुसरण करते रहना. **—nce** (अड्'हिअरन्स्) *n.* **—nt** (अड्'हिअरन्ट्) *n* समर्थक, अनुयायी.

**ad'hesive** (अड्'हीसिव्) *adj* चिपचिपा, चिपकने वाला. *n* गोंद. **ad'hesion** (अड्'हीशन्) *n* लगाव, समर्थन, आसंजन

**'ad 'hoc** ('ऐड्'हॉक) (committee) *n* किसी विशेष कार्य के लिए गठित (समिति).

**a'dieu** (अ'ड्यू) *int* बिदाई के समय का

अभिवादन.

**ad'jacent** (अड्'जेसन्ट्) *adj* समीपवर्ती; पड़ोस या बगल में स्थित.

**'adjective** ('ऐड्जिक्टिव्) *n* विशेषण, जैसे, 'बड़ा', 'लाल', 'सुंदर'. **adjec'tival** (ऐड्जेक्'टाइव्ल्) *adj* विशेषणात्मक.

**ad'join** (अड्'जॉइन्) *v* बहुत पास लाना, लगा देना, सटा देना. **—ing** *adj* समीपवर्ती, लगा हुआ.

**ad'journ** (अड्'जर्न्) *v* **1** किसी बैठक की कारवाई को अगली बैठक तक के लिए स्थगित करना. **2** (किसी समूह का) कुछ करते-करते रुक जाना और अलग होना या दूसरी जगह जाना. **—ment** *n* स्थगन.

**'adjunct** ('ऐड्जंक्ट्) *n* कोई वस्तु जो किसी अन्य महत्वपूर्ण वस्तु से जुड़ी है, अनुबंधक, अनुलग्नक.

**ad'just** (अड्'जस्ट्) *v* क्रम या मेल में रखना; अपनी सुविधा के अनुसार समंजित करना. **—able** *adj*. **—ment** *n* सामंजस्य, समन्वय, समझौता; — करने वाली वस्तु.

**ad'minister** (अड्'मिनिस्ट्र) *v* **1** नियंत्रित करना; प्रबंध या व्यवस्था करना; संचालन या देखभाल करना. **2** कानून को प्रयुक्त करना; न्याय, दंड आदि देना. **3** दवाई दिलाना या खिलाना; शपथ दिलाना. **ad,minis'tration** (अड्मिनिस्'ट्रेशन) *n* **1** प्रबंध **2** प्रशासन **3 the Administration,** प्रशासन. **4** (न्याय, सुविधा आदि) देना. **ad'ministrative** *adj* प्रशासनिक. **ad'ministrator** *n* प्रशासक.

**'admirable** ('ऐड्मिरब्ल्) *adj* प्रशंसनीय, अत्युत्तम.

**'admiral** ('ऐड्मरल्) *n* ऐडमिरल, नौसेना का अध्यक्ष; नौसेना का संचालक. **'Admiralty** ('ऐड्मरल्टि) *n* नौसेना का प्रशासन.

**ad'mire** (अड्'माइअर्) *v* आह्लाद और समादर की दृष्टि से देखना; प्रशंसा करना. **admi'ration** (ऐड्म'रेशन्) *n* आह्लाद, संतृप्ति और आदर की भावना, *(for)* श्लाघा.

**ad'mit** (अड्'मिट्) *v (-tt-)* **1** प्रवेश करने देना, आने देना; (कक्षा में) भरती करना. **2** बेमन से कहना; कबूलना, स्वीकार करना. **2 — of,** (संदेह आदि की) गुंजायश रखना.

**ad'mission** (अड्'मिशन्) *n* प्रवेश, स्वीकृति.

**ad'missible** (अड्'मिस्ब्ल्) *adj* विचार करने के लिए स्वीकृत; ग्राह्य; प्रवेश योग्य. **—tance** (अड्'मिटन्स्) *n* प्रवेश, प्रवेशाज्ञा.

**ad'monish** (अड्'मॉनिश्) *v* अच्छे कार्य करने की सलाह देना; बुरे कार्यों से बचने की चेतावनी देना, भर्त्सना करना. **admo'nition** (ऐड्म'निशन्) *n* चेतावनी, भर्त्सना, डाँट-फटकार.

**a'do** (अ'डू) *n* सरगर्मी, बतंगड़. **much — about nothing,** बेबात का बखेड़ा.

**ado'lescent** (ऐडोउ'लेसन्ट्) *n & adj* किशोर, 13-20 वर्ष के लड़के-लड़कियाँ. **,ado'lescence** (ऐडोउ'लेसन्स्) *n* किशोर-अवस्था.

**a'dopt** (अ'डॉप्ट्) *v* **1** किसी को 'गोद' लेना, पुत्र मानना. **2** किसी विधि को अपनाना. **—ion** (अ'डॉप्शन्) *n* गोद लेना.

**a'dore** (अ'डॉर्) *v* (ईश्वर की) आराधना करना; श्रद्धा-भक्ति से देखना; (colloq) बेहद चाहना. **a'dorable** (अ'डॉरब्ल्) *adj* आराधना योग्य, श्रद्धेय. **,ado'ration** (ऐडॉ'रेशन्) *n* आराधना.

**a'dorn** (अ'डॉर्न्) *v* अलंकारों से सजाना, संवारना, शृंगार करना. **—ment** (अ'डॉर्नमन्ट्) *n* शृंगार, अलंकरण.

**a'drift** (अ'ड्रिफ्ट्) *adv & adj* (जहाज़, नाव आदि) तेज़ हवा या लहरों के कारण नियंत्रण के बाहर इधर-उधर बहने वाले. **turn —,** (घर या नौकरी से) बाहर भेजा हुआ.

**a'droit** (अ'ड्रॉइट) *adj* दक्ष, चतुर.

**,adu'lation** (ऐड्यु'लेशन्) *n* खुशामद, चापलूसी, चाटुकारी.

**'adult** ('ऐडल्ट्/अ'डल्ट्) *n & adj* वयस्क, बालिग; प्रौढ़.

**a'dulterate** (अ'डल्टरेट्) *v* किसी चीज में मिलावट करना. **a,dulte'ration** (अडल्ट्'रेशन्) *n* मिलावट.

**a'dultery** (अ'डल्ट्रि) *n* पर-पति या पर-पत्नी से अनैतिक संबंध रखना; व्यभिचार. **a'dulterer** (अ'डल्टरर्) *n* व्यभिचारी पुरुष. **a'dultress**

(अ´डल्टरिस्) *n* व्यभिचारिणी स्त्री.

**ad´vance** (अड्´व्रॉन्स्) *v* **1** आगे आना या रखना, प्रगति करना. **2** (मूल्यों का) बढ़ना. **3** पेशगी या उधार (धन) देना. *n* **1** प्रगति, तरक्की. **in — (of),** के सामने; तुरंत. **2** (मूल्यों की) वृद्धि, बढ़ती. **3** पेशगी, अग्रिम धन. **4** *(pl)* कोर्टशिप, मित्रता या प्रेम का निवेदन. **—d** *adj* (विचारों में) प्रगतिशील, उन्नत. **—ment** (अड्´व्रान्स्मन्ट्) *n* प्रगति. **in —** *adv* पहले से.

**ad´vantage** (अड्´व्रान्टिज्) *n* श्रेष्ठता; लाभ या फायदा; अनुकूल या लाभदायी वस्तु. **take — of,** अनुकूल स्थिति का लाभ (कभी-कभी नाजायज लाभ) उठाना. **,advan´tageous** (ऐड्वन्´टेजस्) *adj* सहायताकारी; उपयोगी; लाभदायक.

**´advent** (´ऐड्व्रन्ट्) *n* (किसी महत्वपूर्ण व्यक्ति या घटना का) शुभागमन. **Advent,** क्रिस्मस के पूर्व चार रविवारों का समय; क्राइस्ट का आगमन (जन्म लेना).

**ad´venture** (अड्´व्रेन्चर्) *n* असाधारण, उत्तेजक और संकटपूर्ण साहसिक यात्रा का कार्य. **—r** (अड्´व्रेन्चरर्) *n* — करने वाला, साहसिक; (व्यापार में) सट्टेबाज, तिकड़मी. **ad´venturous** (अड्´व्रेन्चरस्) *adj* — को चाहने वाला, –प्रिय; – से पूर्ण.

**´adverb** (´ऐड्व्रर्ब्) *n* क्रिया विशेषण, *How? When? Where?* आदि के उत्तर में आने वाले शब्द. **ad´verbial** (अड्´व्ररब्यल्) *adj* क्रिया विशेषणात्मक.

**´adversary** (´ऐड्व्रर्सरि) *n* विरोधी, शत्रु.

**´adverse** (´ऐड्व्रर्स) *adj* प्रतिकूल, विरुद्ध; हानिप्रद. **ad´versity** (अड्´व्रर्सिटि) *n* मुसीबत, आपत्ति; दुर्भाग्य.

**´advertise** (´ऐड्व्रर्टाइज़्) *v* विज्ञापन करना; घोषित करना; सार्वजनिक सूचना देना. **—r** *n* विज्ञापनकर्ता. **ad´vertisement** (अड्´व्रर्टिस्मन्ट्) *n* विज्ञापन; सार्वजनिक सूचना.

**ad´vice** (अड्´व्राइस्) *n* क्या और कैसे किया जाए इसकी सलाह, परामर्श.

**ad´vise** (अड्´व्राइज़) *v* सलाह या परामर्श देना; (commerce) सूचना देना. **ill-advised,** मूर्खतापूर्ण (कार्य). **well-advised,** सुविचारित या सुयोजित (कार्य). **ad´visable** (अड्´व्राइज़ब्ल) *adj* बुद्धिमत्तापूर्ण; उपयुक्त, उचित. **ad´viser** (अड्´व्राइज़र्) *n* सलाहकार, परामर्शदाता. **ad´visory** (अड्´व्राइज़रि) (committee) *n* परामर्शदात्री (समिति)

**´advocate** (´ऐड्वकिट्) *n* वकील, एडवोकेट. *v* समर्थन करना, पक्ष में लिखना या बोलना.

**´aerial** (´एअरिअल्) *n* एरियल, रेडियो में तरंगग्राहक तार. *adj* वायुविषयक; आकाशीय; वायु के समान विरला; काल्पनिक, हवाई.

**´aero-** (´एअरोउ) वायु या जहाज का अर्थ देने वाला पूर्वपद; वायु-, हवाई-. **—drome** (´एअर्अड्रोम्) *n* हवाई अड्डा, विमान-स्थल. **—nautics** (´एअर्अ´नॉटिक्स) *n* विमान शास्त्र, वैमानिकी. **—plane** *n* हवाई जहाज़.

**aes´thetic** (ईस्´थेटिक्) *adj* सौंदर्य विषयक. **— sense** प्रकृति, साहित्य, कला, संगीत आदि में संवेदन की क्षमता; सौंदर्य बोध, सुरुचि. **—s** (ईस´थेटिक्स) *n* सौंदर्यशास्त्र.

**a´far** (अ´फ़ार्) *adv* बहुत दूर (से, तक).

**´affable** (´ऐफ़ब्ल्) *adj* मिलनसार, मित्रतापूर्ण; सज्जन, अच्छे स्वभाववाला व्यक्ति. **,affa´bility** (ऐफ़्´बिलिटि) *n* मिलनसारिता. **´affably** (´ऐफ़्बलि) *adv.*

**af´fair** (अ´फ़ेअर्) *n* **1** मामला, विचार्य विषय. **2** *(pl)* कारबार, घटनाएँ. **3** घटना. **love —,** *n* प्रेम संबंध.

**af´fect** (अ´फ़ेक्ट्) *v* **1** प्रभावित करना; भावनाओं को उभाड़ना. **2** कुछ करने या होने का ढोंग रचाना. **—ed** *adj* बनावटी. **affec´tation** (ऐफ़ेक्´टेशन्) *n* बनावटी व्यवहार या भावना.

**af´fection** (अ´फ़ेक्शन्) *n* **1** अनुराग, स्नेह; प्रेम. **2** बीमारी, रोग. **—ate** (अ´फ़ेक्शनिट्) *adj* स्नेही, स्नेहशील.

**affi´davit** (ऐफ़ि´डेविट्) *n* सौगंध खाकर किसी तथ्य को लिखित पत्र पर देना; हलफ़नामा, शपथपत्र.

**af´filiate** (अ´फ़िलिएट्) *v* किसी संस्था की शाखा बनना या सदस्यता स्वीकार करना;

संबद्ध होना *(with)*. **af,fili'ation** (अफ़िलि - 'ऐशन्) *n* संबद्धता.

**af'finity** (अ'फ़िनिटि) *n* **1** (संरचना आदि की दृष्टि से) घनिष्ठ संबंध जैसे भाषाओं, जन्तुओं आदि में; सजातीयता. **2** आकर्षण. **3** विवाह जन्य नाता.

**af'firm** (अ'फ़र्म्) *v* निश्चयपूर्वक या दृढ़तापूर्वक कहना. **,affir'mation** (ऐफ़र्'मेशन्) *n* निश्चय कथन, पुष्टि; (कानून) शपथ न लेने वाले व्यक्ति का औपचारिक कथन, अभिकथन.

**af'firmative** (अ'फ़र्मेटिव्) *adv & n* 'हाँ' में उत्तर, स्वीकरण.

**'affix** ('ऐफ़िक्स्) *n* प्रत्यय या उपसर्ग. **af'fix** (अ'फ़िक्स्) *v* (किसी से या किसी पर) जोडना, बाँधना, अनुलग्न करना; (टिकट) चिपकाना.

**af'flict** (अ'फ़्लिक्ट्) *v* दुःख देना, कष्ट पहुँचाना, सताना. **–ion** (अ'फ़्लिक्शन्) *n* पीड़ा (का कारण).

**'affluence** ('ऐफ़्लुअन्स्) *n* अमीरी, समृद्धि. **in —,** अमीरी. **'affluent** ('ऐफ़्लुअन्ट्) *adj* समृद्ध, अमीर; खुशहाल.

**af'ford** (अ'फ़ॉर्ड) *v* पर्याप्त धन या समय निकाल सकना, खर्च देना; (वस्तुएँ) एकत्र कर सकना; देना.

**af'forest** (ऐ'फ़ॉरिस्ट्) *v* जंगल लगाना, वनारोपण करना.

**af'front** (अ'फ़्रन्ट्) *v* सार्वजनिक रूप से किसी को अपमानित या लज्जित करना; किसी की भावनाओं या आत्मसम्मान को ठेस पहुँचाना. *n* सार्वजनिक अपमान.

**a'field** (अ'फ़ील्ड्) *adv* कुछ दूरी पर, बाहर.

**a'fire** (अ'फ़ाइअर्) *adv & adj* प्रज्वलित.

**a'flame** (अ'फ़्लेम्) *adv & adj* जलता हुआ, प्रज्वलित.

**a'float** (अ'फ़्लोट्) *ady & adj* **1** द्रव्य पर तिरता हुआ. **2** समुद्र पर. **3** (किसी कारबार को) प्रारंभ करना. **4** (अफ़वाहों का) फैलना.

**a'fraid** (अ'फ़्रेड्) *adj* **1** डरा हुआ, भयभीत. **2** *I'm — I can't come*, अस्वीकृति आदि की सूचना देने का नम्रतापूर्ण ढंग.

**a'fresh** (अ'फ़्रेश्) *adv* फिर से, दुबारा; नये सिरे से.

**aft** (आफ़्ट्) *adv* जहाज के पृष्ठ भाग पर, पिछले भाग पर.

**'after** ('आफ़्टर्) *prep* **1** पश्चात्, बाद (में). **— that,** तब. **2** क्रम से अगला; परवर्ती: *Wednesday comes — Tuesday.* **3 one — another,** एक के बाद एक, क्रमानुसार. **4** के पीछे (खोज में) *The police are — the men who robbed the bank. adv* पश्चात्, बाद में (समय की दृष्टि से). *conj* (समय की दृष्टि से) बाद में : *He came — I had left.*

**aftermath** ('आफ़्टर्मैथ्) *n* (किसी घटना का) परिणाम, नतीजा.

**,after'noon** (आफ़्टर्'नून्) *n* तीसरा पहर, अपराह्न; दोपहर और सायंकाल के बीच का समय.

**'afterthought** ('आफ़्टर्थ़ॉट्) *n* घटना के बाद मस्तिष्क में उठा विचार अथवा व्याख्या, अनुबोध.

**'afterwards** ('आफ़्टर्व़ड्ज़्) *adv* (समय अथवा स्थिति में) परवर्ती, पश्चात्, बाद में: *I did not realize what had happened till —.*

**a'gain** (अ'गेन्) *adv* **1** एक बार फिर; दुबारा. **now and —,** यदा-कदा, प्रायः. **— and —,** बहुधा, बार-बार. **2** पूर्ववत, पहिले की भाँति : *She will soon be well —.*

**a'gainst** (अ'गेन्स्ट्) *prep* **1** के विरोध (में), के विपरीत: *The majority voted — the scheme. John ran — Paul in the first race.* **2** विपरीत दिशा में: *We sailed — the current.* **3** समीप, साथ-साथ और छूते हुए: *He left the ladder leaning — the wall.*

**age** (एज्) *n* **1** उम्र, आयु. **of age,** (ब्रिटेन में) 18 वर्ष की आयु वाला; वयस्क होना. **2** (जीवन की एक) अवस्था: *old age,* वृद्धावस्था, *middle age,* मध्यवय; अधेड़. **3** युग, काल, (विशेषतः इतिहास में) समय की एक बड़ी अवधि: *the Middle Ages* (यूरोप में A.D. 600-1450 का युग). **4** (colloq) एक लम्बी अवधि. *v* बूढ़ा करना; बूढ़ा लगना

**aged** *adj* 1 अमुक आयु का. 2 वृद्ध. **ageless** *adj* चिरयुवा, चिरनूतन. **'age' long** *adj* चिरकालीन, चिरंतन.

**'agency** ('एजन्सि) *n* एजेंसी, एजेंट का कार्य या कार्यस्थान, अभिकरण.

**a'genda** (अ'जेन्डअ) *n* (बैठक में) विचारणीय कार्यों की सूची, कार्यसूची.

**'agent** ('एजन्ट्) *n* 1 एजेंट, अभिकर्ता, दूसरे की ओर से उसके कारबार को करने या संचालित करने वाला व्यक्ति. 2 प्रभाव पैदा करने वाला पदार्थ (रसायन) या व्यक्ति, कारक.

**'aggravate** ('ऐग्रवेट्) *v* (स्थिति को) बिगाड़ना, बदतर होना या करना; (colloq) चिढ़ाते हुए नाराज़ करना.

**'aggregate** ('ऐग्रिगिट्) *n & adj* पूर्ण योग, कुल जोड़. **in the —,** कुल मिला कर.

**ag'gression** (अ'ग्रेशन्) *n* हमला; बिना उचित कारण के हमला, आक्रमण. **ag'gressive** (अ'ग्रेसिव्) *adj* 1 आक्रमणशील, सहज में — करने वाला. 2 आक्रमण-विषयक. **ag'gressor** (अ'ग्रेसर्) *n* आक्रामक.

**ag'grieved** (अ'ग्रीव्ड्) *adj* अपमानित; अत्याचार से पीड़ित.

**a'ghast** (अ'गास्ट्) *adj* आतंकित; भौचक्का.

**'agile** ('ऐजाइल्) *adj* (चेतन प्राणी के लिए) फुर्तीला, दक्ष. **a'gility** (अ'जिलिटि) *n* फ़ुर्ती, दक्षता.

**'agitate** ('ऐजिटेट्) *v* 1 (द्रव्यों को) कस कर हिलाना. 2 (किसी व्यक्ति की) भावनाओं को उभाड़ना, उत्तेजित करना; घबड़ा देना. 3 — **for** (परिवर्तन के लिए) आंदोलन करना. **agi'tation** (ऐजि'टेशन्) *n* आंदोलन. **'agitator** ('ऐजिटेट्र) *n* आंदोलनकर्ता.

**a'glow** (अ'ग्लोउ) *adv & adj* प्रदीप्त, रोशनी और गर्मी देता हुआ; उत्तेजना दिखाना.

**ag'nostic** (ऐग्'नॉस्टिक्) *n & adj* अज्ञेयवादी; ईश्वर, परलोक आदि के विषय में कुछ भी समझा नहीं जा सकता है, इस मत को मानने वाला.

**a'go** (अ'गो) *adv* कुछ निश्चित समय पूर्व; अतीत काल में. **long ago,** सुदूर अतीत में.

**'agony** ('ऐग्नि) *n* (मानसिक या शारीरिक) अत्यधिक पीड़ा, तड़पन, व्यथा. **'agonizing** ('ऐग्नाइज़िङ्) *adj* व्यथाकारक, पीड़ा कारक.

**a'grarian** (अ'ग्रेरिअन्) *adj* भूमिसंबधी, कृषि संबंधी.

**a'gree** (अ'ग्री) *v* 1 'हाँ' कहना; बात मानना. 2 सहमत होना. **—able** *adj* अनुकूल, सुखद; सहमत. **—ment** *n* सहमति; मेल; समझौता.

**'agriculture** ('ऐग्रिकल्चर्) *n* खेतीबारी, कृषि; कृषिशास्त्र. **agri'cultural** (ऐग्रि'कल्चरल्) *adj* — विषयक.

**a'ground** (अ'ग्राउन्ड्) *adv* (जहाज़ों का) छिछले पानी में फँसना.

**a'head** (अ'हेड्) *adv* आगे *(of)*; (पंक्तिबद्ध जहाज़ों में) एक जहाज़ का दूसरे जहाज़ के ठीक आगे चलना.

**aid** (ऐड्) *n* सहायता; सहायक वस्तु. **in aid of,** के सहायतार्थ. **first aid,** चोट आदि लगने पर डाक्टर आने से पूर्व की चिकित्सा; प्राथमिक उपचार. *v* सहायता करना.

**ail** (ऐल्) *v* बीमार होना; परेशान करना, पीड़ा पहुँचाना. **'ailment** ('ऐल्मन्ट्) *n* (हल्की) बीमारी.

**aim** (ऐम्) *v* 1 (पिस्तौल आदि का) निशाना लगाना *(at)*. 2 (किसी की ओर कोई चीज़) फेंकना. 3 लक्ष्य में रखना, उद्देश्य बनाना. *n* निशाना लगाना; निशाना; लक्ष्य. **'aimless** ('ऐम्लिस्) *adj* लक्ष्यहीन, निरुद्देश्य.

**air** (एअर्) *n* 1 हवा. **air force,** वायुसेना. **by air,** हवाई जहाज़ से. **(be) on the air,** रेडियों पर प्रसारित होना. 2 (संगीत में) तान; लय; गीत. 3 व्यवहार, रंग ढंग. **put on (give oneself) airs,** बचकाने ढंग से प्रभावित करने की चेष्टा करना. *v* 1 कपड़ों का सुखाना, हवा देना. 2 हवा आने देना. 3 (अपने विचारों को दूसरों पर) प्रकट करना.

**air-** पूर्वपद : **air attack** *n* हवाई जहाज़ों से हमला. **'airborne** *adj* पृथिवी तल से ऊपर, वायु-वाहित. **'air-con'ditioned** *adj* वातानुकूलित, अभीष्ट तापमान पर किसी स्थान को (हवा के द्वारा) बनाये रखना. **'aircraft** *n* हवाई जहाज़. **'airline** *n* हवाई (जहाज़ की) कंपनी. **'airliner** *n* नियमित यात्रा सेवा का यात्री जहाज़. **'airmail** *n* हवाई डाक. **'air-**

man विमान-चालक. 'airport *n* हवाई अड्डा. 'air raid हवाई हमला. 'airtight *n* वायु-निरोधित, ऐसा बंद करना कि बाहर की हवा भीतर न जा सके. 'airway *n* हवाई जहाज की कंपनी.

**'airy** ('एअरि) *adj* हवादार; वायुविषयक; अगंभीर. **'airily** ('एअरिलि) *adv* — रीति से.

**aisle** (आइल्) *n* गलियारा, सीटों के बीच का मार्ग (विशेषतः चर्च में).

**a'jar** (अ'जार्) *adv* अधखुला (दरवाज़ा)




**a'kin** (अ'किन्) *adj* सजातीय; समान जाति या गुण वाले. — **to,** सदृश, समान.

**a'lacrity** (अ'लैक्रिटि) *n* तत्परता; फुर्ती.

**a'larm** (अ'लार्म्) *n* **1** एलार्म, चेतावनी (विशेषतः संकट की). — **clock,** जगाने के लिए एलार्म देने वाली घड़ी. **2** संत्रास, भय और घबड़ाहट. *v* आगामी संकट की चेतावनी देना, सतर्क करना.

**a'las** (अ'लास्) *int* हाय; दुख या चिंता का उद्‌गार.

**'album** ('ऐल्बम्) *n* एल्बम; फोटो, टिकट आदि जिसमें चिपका कर रखे जाएँ ऐसी पुस्तिका.

**'alcohol** ('ऐल्कहॉल्) *n* एल्कोहल, शराब, बिअर आदि में विद्‌यमान मादक द्रव्य. **,alco'holic** (ऐल्क्'हॉलिक्) *adj* मादक. *n* शराब अधिक पीने के कारण बीमार व्यक्ति.

**'alcove** ('ऐल्कोउव्) *n* दीवाल में धँसा हुआ छोटा-सा स्थान बैठने या लेटने के लिए; लता मंडप.

**ale** (एल्) *n* एक प्रकार की बिअर.

**a'lert** (अ'लर्ट्) *adj* सतर्क, चौकन्ना; जागरूक. *n* **on the —,** सतर्क, सावधान. जागरूक.

**'algebra** ('ऐल्जिब्रअ) *n* बीजगणित.

**'alias** ('एलिअस्) *n* उपनाम (विशेषतः कवियों या लेखकों का); छद्‌मनाम; उर्फ़.

**'alibi** ('ऐलिबाइ) *n* (अपराध घटित होने के समय) अन्यत्र उपस्थित होने का तर्क.

**'alien** ('एलियन्) *adj* **1** विजातीय, विदेशी. **2 — to,** बेमेल, असंगत. *n* विदेशी.

**'alienate** ('एल्यनेट्) *v* **1** अपनों को पराया कर देना, शत्रु बनाना. **2** (कानून) हस्तांतरित करना, दूसरे के स्वामित्व में कोई चीज देना., **alie'nation** (एल्य्'नेशन्) *n* — करना.

**a'light**[1] (अ'लाइट्) *adj* प्रदीप्त, जलता हुआ.

**a'light**[2] (अ'लाइट्) *v* (बस, हवाई जहाज़, आदि से) उतरना.

**a'lign** (अ'लाइन्)' *v* वस्तुओं या व्यक्तियों को पंक्तिबद्‌ध करना; किसी के पक्ष या दल में सम्मिलित होना. **—ment** (अ'लाइन्मन्ट्) *n* **non- —ment** *n* तटस्थता (की नीति).

**a'like** (अ'लाइक्) *adj* समान. *adv* समान रीति से.

**ali'mentary** (ऐलि'मेन्टरि) *adj* पाचन विषयक. — **canal** पोषणनाल, आहारनाल, जिसमें भोजन पहुँचता है और पचता है.

**a'live** (अ'लाइव्) *adv* **1** जीवित, जिन्दा. **2** विद्‌यमान, लागू. — **to,** जागरूक (मानसिक दृष्टि से).

**'alkali** ('ऐल्क्लाइ) *n* क्षार (रसायन). **'alkaline** ('ऐल्क्लाइन्) *adj* क्षारयुक्त, खारा.

**all** (ऑल्) *n* सब, सभी, प्रत्येक. *adj (pl nouns* के साथ) सभी, समस्त: *All the students passed the examination; (sing n* के साथ) संपूर्ण : *He spent all his life in India. pron* प्रत्येक वस्तु, प्रत्येक व्यक्ति. **above all,** सर्वोपरि, अन्य सबसे बढ़कर. **once and for all,** अंतिम बार और एकबार. **all in,** क्षीण. **all together,** एक साथ एक होकर. *adv* पूरी तरह से : *They were dressed all in black.* **all over,** *(a)* प्रत्येक भाग में : *all over the world. (b)* समाप्ति पर : *The party is all over.* **all right, alright** (colloq किंतु अशुद्‌ध), *(a)* ठीक; स्वीकार्य; *(b)* (प्रश्न के उत्तर में) सहमति-सूचक.

**all** पूर्वपद. अखिल-, सर्व-. **all clear** सब ठीक

होने का संकेत. **all fours,** हाथ-पैर दोनों से. **all important,** सब से अधिक महत्वपूर्ण. **all inclusive,** सभी को समाविष्ट करने वाला. **All India,** अखिल भारतीय. **all out,** (colloq) पूरी तौर से. **all party,** सर्वदलीय (शासन). **all pervading,** सर्वव्यापी. **all powerful,** सर्वशक्तिमान. **all purpose,** अनेक प्रकार से काम आने वाला. **all round,** सर्वतोमुखी.

**al'lay** (अ'ले) *v* (पीड़ा, भय आदि को) कम करना.

**al'lege** (अ'लेज्) *v* अभिकथन करना, निश्चयपूर्वक कहना (*that*). **,alle'gation** (ऐलि-'गेशन्) *n* अभिकथन, आरोप.

**al'legiance** (अ'लीजन्स्) *n* समर्थन, निष्ठा (राज्य या स्वामी के प्रति), स्वामिभक्ति; देय (राज्य या शासन के प्रति).

**'allegory** ('ऐलिगरि) *n* प्रतीक कथा जिसमें अमूर्त भाव जैसे सत्य, प्रेम, धैर्य आदि सजीव पात्र के रूप में आते हैं. **,alle'gorical** (ऐलि-'गॉरिकल्) *adj* — विषयक.

**'allergy** ('ऐलर्जि) *n* एलर्जी, वह वस्तु जिसके संपर्क या सेवन से किसी विशेष व्यक्ति के रोग उभड़ जाता है जब कि अन्य पर उसका कोई हानिकारक प्रभाव नहीं पड़ता है; (colloq) वह व्यक्ति (या वस्तु) जिससे चिढ़ हो जाए.

**al'leviate** (अ'लीव़िएट्) *v* (पीड़ा या कष्ट को) कम या सहनीय अवस्था तक करना. **al,levi'ation** (अलीव़ि'एशन्) *n* आराम, कमी.

**'alley** ('ऐलि) *n* गली. **blind —,** बंद गली.

**al'liance** (अ'लाइअन्स्) *n* व्यक्तियों, दलों या राज्यों का किसी विशेष लक्ष्य की प्राप्ति के लिए साहचर्य, संधि या समझौता. **in —** (*with*), — के साथ मिल कर.

**al'lied** (अ'लाइड्) *adj* समझौते से संबद्ध; संबद्ध.

**'alligator** ('ऐलिगेटर्) *n* घड़ियाल (मगर की एक जाति). → p 265.

**a,llite'ration** (अलिट्'रेशन्) *n* अनुप्रास अलंकार.

**al'locate** ('ऐल्केट्) *v* (किसी कार्य के लिए धन) निर्धारित करना. **,allo'cation** (ऐल्-'केशन्) *n* निर्धारण, विनिधान; बाँट.

**al'lopathy** (अ'लॉपथि) *n* एलोपैथी, डाक्टरी चिकित्सा (होमियोपैथी, आयुर्वेदीय, यूनानी आदि के वैषम्य में).

**al'lot** (अ'लॉट्) *v* (*-tt-*) (किसी व्यक्ति का अंश) निर्धारित करना, बाँटना. **—ment** (अ'लॉट्मन्ट्) *n* — की हुई वस्तु, — करने की प्रक्रिया.

**a'llow** (अ'लाउ) *v* **1** (होने या करने) देना. **2 — sb to have,** देना, मंजूर करना. **3 — for,** किसी का ध्यान रखना, किसी के लिए गुंजायश छोड़ना; पर्याप्त स्थान छोड़ना. **—ance** (अ'लाउअन्स्) *n* भत्ता. **make —ances for,** मूल्यांकन में अतिकठोर न होना, अन्य बातों का भी ध्यान रखना.

**'alloy** (अ'लॉइ) *n* दो धातुओं का मिश्रण, मिश्रधातु; खोट. *v* दो धातुओं को मिलाना.

**al'lude** (अ'लूड्) *v* **— to,** घुमा फिरा कर या बिना स्पष्ट संकेत किए कहना या लिखना; संकेत देना. **al'lusion** (अ'लूश़न्) *n* संकेत, इशारा.

**al'lure** (अ'ल्युअर्) *adj* आकर्षित करना; मोहित करना, लुभाना. **—ment** (अ'ल्युअर्-मन्ट्) *n* प्रलोभन, आकर्षण.

**al'luvial** (अ'लूव़्यल्) *adj* नदियों से बही मिट्टी-रेती से बनी (भूमि), कछारी (भूमि).

**al'ly** (अ'लाइ) *v* जोड़ना, (विशेष प्रयोजन से) संबद्ध करना. **be allied (to),** निकट से संबद्ध होना. **'ally** (ऐलाइ) *n* संधिबद्ध व्यक्ति या देश.

**'alma'mater** ('ऐल्म्'मेटर्) *n* अपना कालेज या विद्यालय.

**'almanac** ('ऑल्मनैक्) *n* पंचांग, पत्रा, जंत्री.

**al'mighty** (ऑल्'माइटि) *adj* असीम शक्ति वाला : **the Al'mighty** सर्वशक्तिमान् ईश्वर.

**almost** ('ऑल्मोस्ट्) *adv* **1** लगभग, करीब-करीब : *Dinner is — ready*. **2** (*no, none, nothing, never* के साथ) : *The speaker said — nothing*, महत्वहीन, व्यर्थ.

**alms** (आम्ज़) *n* भीख, भिक्षा; (गरीबों को) दान. **—house** *n* भिखारी-गृह.

**a'loft** (अ'लॉफ़्ट्) *adv* & *adj* ऊँचे पर, सिर के ऊपर बहुत ऊँचे पर.

**'bungalow** ('बंग्लोउ) *n* बंगला, एक मंज़िला भवन.

**'bungle** ('बंग्ल्) *v* घपला करना, गडबड़ करना. *n* घपला.

**bunk** (बंक्) *n* (जहाज़ या ट्रेन में) दीवाल में लगी शायिका (शयन-स्थान).

**bunker** (बंकर्) *n* (सेना में) सुरक्षा-गृह, तहखाना, गड्ढा.

**'bunting** ('बन्टिङ्) *n* झंडियाँ (सजावट के लिए).

**buoy** (बॉइ) *v* & *n* पानी में उतराने वाली स्थिर वस्तु. **— up,** डूबने से रोकना; आशा रखना. **—ant** ('बॉइअन्ट्) *adj* उतराने के योग्य; (fig) उल्लास, आशा से युक्त; प्रफुल्लता से.

**'burden** ('बर्डन्) *n* बोझा (प्रायः पीठ पर लादने वाला); कोई भी असहनीय वस्तु. *v* बोझा डालना. **—some** *adj* असह्य.

**'bureau** ('ब्युरोउ) *n* **1** कार्यालय, विशेषतः जनसंपर्क से संबद्ध. **2** मेज़. **—crat** ('ब्युरोउक्रैट्) *n* सरकारी अफ़सर, जिस पर राजसत्ता में राजनैतिक दल बदलने से कोई प्रभाव नहीं पड़ता है. **bu'reaucracy** (ब्युअ'रॉक्रसि) *n* दफ्तरशाही, नौकरशाही. **,bureau'cratic** *adj* (ब्युरोउ'क्रैटिक).

**burette** (ब्यु'रेट्) *n* शीशी, मापन-नली, ब्यूरेट.

**'burglar** ('बर्ग्लर्) *n* रात में मकान में ताला तोड़कर या सेंध लगाकर चोरी करने वाला. **—y** *n* — ऐसी चोरी.

**'burial** ('बेरिअल्) → bury.

**'burly** ('बर्लि) *adj* (-ier, -iest) हट्टा-कट्टा (व्यक्ति).

**burn** (बर्न्) *v* **1** जलना, लपटों में जलना, भुन जाना. **2** अग्नि से नष्ट हो जाना. **3** रोशनी, गर्मी, चालन आदि में प्रयुक्त : — *oil*. **— the candle at both ends**, रात में देर से सोना और सुबह जल्दी उठना. → sunburn. *n* जलने का दाग़.

**'burnish** ('बर्निश्) *v* पालिश करना, चमकाना, घोटना.

**'burrow** ('बरोउ) *v* & *n* बिल (खरगोश, लोमड़ी आदि का) (खोदना).

**burst** (बर्स्ट्) *v* **1** फूट कर टुकड़े-टुकड़े होना; फोड़ना; विस्फोट करना. **2** खुल पड़ना, फूट पड़ना (*out, through, into*). **—ing with**, से भरपूर. *n* **1** छेद, दरार, विस्फोट. **2** दौरा, भड़क.

**'bury** ('बेरि) *v* **1** (जमीन में) दफ़नाना. **2** खोद कर गाड़ना, छिपाना. **burial** *n* दफ़न. **burial-ground** कब्रिस्तान.

**bus** (बस्) *n* (*pl* buses) (पहले 'omnibus) बस, सवारियों के लिए बड़ी मोटर गाड़ी जो निश्चित किराये पर निश्चित मार्ग पर चलती है.



buses



**bush** (बुश्) *n* **1** झाड़ी **2 the** — (विशेषतः अफ़्रीका, आस्ट्रेलिया में) जंगली भूमि जहाँ खेती-बारी नहीं हो सकती है. **'—y** *adj* **1** झाड़ियों से घिरा हुआ **2** रूखी और घनी भौंह : —*y eyebrows*.

**'bushel** ('बुश्ल्) *n* बुशैल, एक नाप; आठ गैलन.

**'business** ('बिज़्निस्) *n* **1** कार्य, कामकाज. **2** व्यापार. **—man** *n* व्यापारी. **'business-like** *adj* सावधान और सुव्यवस्थित.

**bust** (बस्ट्) *n* **1** प्रतिमा (ऊपरी धड़ मात्र, केवल सिर और कंधे). **2** स्त्री शरीर का ऊपरी भाग; छाती की नाप.

**'bustle** ('बस्ल्) *v* हलचल मचना, दौड़धूप करना. *n* हलचल, दौड़धूप.

**'busy** ('बिज़ि) *adj* (-ier, -iest) व्यस्त, काम में लगा हुआ; सक्रिय. **'busily** ('बिज़िलि) *adv.*

**but** (बट्) *conj* किंतु, परंतु, मगर : *John did not come but Jim did. I cannot help but think of you. prep* के अतिरिक्त. **next (last) but one :** *Take the next (last) but one* (दूसरा, अन्त से पहला) *turning.*

'**butcher** ('बुचर) *n* बूचड़, कसाई. *v* चाकू छुरे से कत्ल करना या मारना.

'**butler** ('बट्लर्) *n* खानसामाँ, भंडारी (विशेषत: शराब की कोठरी का).

'**butter** ('बट्र्) *n* मक्खन. —**milk** मट्ठा, छाछ. *v* मक्खन लगाना.

'**butterfly** ('बटर्फ़्लाइ) *n* तितली. → p 168.

'**button** ('बट्न्) *n* **1** बटन. **2** घुंडी (जैसी बिजली की). *v* — से बाँधना, कसना.

'**buttress** ('बट्रिस्) *v* & *n* दीवार को मजबूत करने के लिए टेक (लगाना), पुश्ता लगाना.

**buy** (बाइ) *v* (*pt* & *pp* bought) खरीदना.

**buzz** (बज़्) *n* मक्खियों की भिनभिनाहट, मशीनों का शोरगुल, बहुत से आदमियों के बोलने का गुंजन. *v* — करना, — से भर जाना.

**by** (बाइ) *prep* **1** समीप, पास, बगल में. **by oneself,** अकेला. **2** (समय) अवधि में : *by day* (*night*); के पूर्व : *Be here by 5 o'clock.* **3** (गति की दिशा का सूचक) की ओर, के ऊपर से, के बीच से, के साथ-साथ : *We came by the shortest route.* **4** के द्वारा : *This house is lit by electricity.* **5** के अनुसार: *It's 6 o'clock by my watch.* *adv* **1** समीप : *Be by my side this evening.* **2** *He hurried by.* **3** पृथक् : *He put his money by for use later.* **by and by,** बाद में, थोड़ी देर में. **by(e)** उपसर्ग (हिन्दी उप-) **1** कम महत्वपूर्ण : '**by-road,** '**by-way,** उपमार्ग. **2** पार्श्व-उत्पादन, गौण-उत्पादन, सह-उत्पादन : '**by-products. 3** = by *adv*: '**bygone,** अतीत का. **bygones** *n pl* पुराने अपराध : *Let bygones be bygones.* '**by,stander** दर्शक, मार्ग के किनारे खड़ा देखने वाला. **4** '**bye-,election** उप-चुनाव जो किसी सभासद के इस्तीफा देने अथवा मृत्यु के कारण आवश्यक हो जाता है. '**by(e)-law** उपनियम (स्थानीय शासन द्वारा बनाये अधिनियम). '**bypass** उपमार्ग, बाह्य मार्ग (शहर को बचाते हुए बाहर-बाहर जाने वाला मार्ग). '**by-word** *n* कहावत; स्थान या व्यक्ति जो 'टाइप' (प्ररूप) में बंध गया हो और प्राय: हेय भावना से देखा जाता हो .

# C

**cab** (कैब्) *n* **1** थोड़ी दूर के लिए किराए पर जाने वाली गाड़ी या मोटर-कार. **2** रेल्वे इंजन या लारी में ड्राइवर का केबिन.

'**cabbage** ('कैबिज्) *n* बंदगोभी. → p 340.

'**cabin** ('कैबिन्) *n* **1** लकड़ी से बनी छोटी कोठरी. **2** जहाज़ में (विशेषकर सोने के लिए) छोटा कमरा.

'**cabinet** ('कैबिनिट्) *n* **1** ड्राअरवाली अलमारी. **2 the Cabinet,** मन्त्रिमंडल, मन्त्रिपरिषद् (राज्यशासन से संबद्ध).

'**cable** ('केब्ल्) *n* **1** मोटा मज़बूत रस्सा या तार. **2** (तार या टेलिफोन संदेश भेजने के) तार; ऐसा भेजा हुआ संदेश. *v* — द्वारा भेजना. —**gram** *n* तार द्वारा भेजा संदेश, समुद्री तार.

'**cackle** ('कैक्ल्) *v* & *n* अंडे देने के बाद मुर्गी का कुड़कड़ाना; बेवकूफी की बात या हँसी.

'**cactus** ('कैक्टस्) *n* (*pl* 'cacti, -es) नागफनी, सेहुँड़.

**ca'det** (क'डेट्) *n* **1** कैडेट, सैन्य छात्र. **2** व्यवसाय की दीक्षा पाने वाला युवक : *police-cadet.*

**cadre** (काड्र) *n* संवर्ग.

'**cafe'** (कैफ़े) *n* छोटा रेस्तराँ.

**cage** (केज्) *n* **1** पिंजरा (पशु-पक्षी का). **2** कोयले की खान में पिंजड़ानुमा लिफ़्ट का भाग. *v* — में रखना.

**ca'jole** (क'जोल्) *v* फुसलाना.

**cake** (केक्) *n* **1** केक (मीठी रोटी). **2** टिकिया, टिक्की : *a — of soap.* *v* पिंड या टिक्की बनाना. —**d with,** मोटी तह से ढके हुए : *shoes —d with mud.*

'**calabash** ('कैल्बैश्) *n* कद्दू ; तुम्बा, तुम्बडी.

**ca'lamity** (क'लैमिटि) *n* आफ़त, विपत्ति, संकट. **ca'lamitous** (क'लैमिटस्) *adj* — से पूर्ण.

'**calculate** ('कैल्क्युलेट्) *v* **1** हिसाब लगाना, गणना करना. **2** योजना बनाना; इरादा करना; प्रबंध करना. — **on,** पर निर्भर होना;

निश्चित होना. ˌcalcuˈlation (कैल्क्यु'लेशन्) *n* गणना, परिकलन. ˈcalculator (ˈकैल्क्यु-लेटर्) *n* परिकलन-यंत्र.

**ˈcalendar** (ˈकैलिन्डर्) *n* कैलेंडर.

**calf**[1] (काफ़्) *n* (*pl* calves) बछड़ा, बछड़ी.

**calf**[2] (काफ़्) *n* (*pl* calves) पैर की पिंडली. p 36.

**ˈcalibre** (ˈकैलिबर्) *n* गोली, बंदूक की नली या अन्य नली के अन्तर्व्यास का मापन ; (fig) मस्तिष्क या चरित्र का बल.

**call** (कॉल्) *v* 1 नाम रखना. 2 सोचना, समझना. 3 (प्राय: — out) बुलाना, पुकारना, चिल्लाना. 4 मिलने जाना. 5 उपस्थिति का पता लगाना या ध्यान आकर्षित करना : — *sb (up) by telephone*. 6 — sth off, रोकने के लिए आदेश देना या निर्णय रद्द करना. — up, — to mind, याद दिलाना. — up, सेना में सेवा करने के लिए बुला लेना. — attention to, बताना. *n* 1 पुकार, आह्वान. 2 संदेश : *telephone-call*. 3 भेंट, थोड़े समय के लिए मुलाकात. 4 दावा. 5 आवश्यकता. ˈ—er *n*. ˈ—ing *n* (esp) पेशा, व्यवसाय, वाणिज्य.

**caˈlligraphy** (कˈलिग्रफ़ि) सुलेखन, खुशखत लिखना.

**ˈcallous** (ˈकैलस्) *adj* (कड़ा) चमड़ा; बेदर्द (दूसरों की भावना की उपेक्षा करने वाला व्यक्ति).

**calm** (काम्) *adj* (-er,-est) शान्त, अव्याकुल. *v* होना या करना. *n* शान्ति ˈ—ly *adv* चुपचाप. ˈ—ness *n*.

**ˈcalorie** (कैल्रि) *n* ऊष्मा (गर्मी) की इकाई; भोजन द्वारा प्राप्त ऊर्जा की इकाई.

**ˈcalumny** (ˈकैलम्नि) *n* निन्दा, परिवाद ; झूठा अपवाद.

**came** (केम्) → come.

**ˈcamel** (ˈकैमल्) *n* ऊँट. → p 351.

**ˈcamera** (ˈकैम्रा) *n* फोटो खींचने का उपकरण, कैमरा.

**ˈcamouflage** (ˈकैमुफ़्लाश्) *v* & *n* वस्तु की वास्तविक प्रकृति को छिपाना या ढकना, विशेषत: युद्ध में जब तोपों आदि पर पेंट कर दिया जाता है, जाली डाली जाती है या पत्तियाँ बिखरी जाती हैं.

**camp** (कैम्प्) *n* पड़ाव, शिविर, कैंप. *v* — डालना, — में रहना; go —ing, कैंप में रहते हुए छुट्टी बिताना.

**camˈpaign** (कैम्ˈपेन्) *n* 1 अभियान (युद्ध में), (सैनिक गतिविधि). 2 आंदोलन, किसी विशेष लक्ष्य को पाने के लिए सुयोजित गतिविधि, विशेषत: राजनैतिक. *v* — में भाग लेना; — में जाना.

**ˈcamphor** (ˈकैम्फ़र्) *n* कपूर.

**ˈcampus** (ˈकैम्पस्) *n* कालेज या विश्व-विद्यालय का अहाता.

**can**[1] (कैन्/कन्) *v* (*pt* could) 1 समर्थ हो सकना; कैसे हो यह जानना : *I can swim* (तुलना कीजिए may). 2 संभावना सूचक : *How can that be true ?* 3 उपभोग के अधिकार का सूचक : *You can go into that private garden*. 4 अनुमति सूचक : *They asked if they could go swimming.*

**can**[2] (कैन्) *n* टीन, डिब्बा : *oil-can, milk-can*. *v* (-nn-) — में रखना, — में बंद करना. ˈ**cannery** (ˈकैन्री) *n* (अमेरिका में) फैक्टरी जहाँ खाद्य पदार्थ डिब्बों में बन्द किए जाते है.

**caˈnal** (कˈनैल्) *n* नहर (सिंचाई या यातायात के लिए); आहार-नलिका.

**caˈnard** (कैˈनार्ड) *n* झूठी अफ़वाह.

**caˈnary** (कˈनेअरि) *n* कनारी चिड़िया जो खूब गाती है; चिड़िया जैसा हल्का पीला रंग.

**ˈcancel** (ˈकैन्सल्) *v* (-ll-) 1 काटना, क्रास लगाना; शब्दों पर लाईन खींच कर काट देना; ऐसे चिह्न लगाना कि वस्तु का फिर उपयोग न हो सके : *to — a stamp*. 2 रद्द कर देना, (जैसे कोई कार्यक्रम). cancelˈlation (कैन्सˈलेशन्) *n*.

**ˈcancer** (ˈकैन्सर्) *n* कैंसर रोग. —ous (कैनसरस्) *adj*.

**ˈcandid** (कैंडिड्) *adj* स्पष्ट, सरल. —ly *adv*.

**ˈcandidate** (ˈकैंडिडिट्) *n* उम्मेदवार, प्रत्याशी (किसी पद परीक्षा आदि के लिए); परीक्षार्थी.

**ˈcandle** (ˈकैन्डल्) *n* मोमबत्ती.

**ˈcandour** (ˈकैन्डर्) *n* स्पष्ट बोलने का गुण.

**ˈcandy** (कैन्डि) *n* मिश्री; (अमेरिका में)

मिठाई. *v* पागना.

**cane** (केन्) *n* बेंत; ईख, गन्ना. *v* बेंत से बनाना; बेंत लगाना.

**ˈcanine** (ˈकेनाइन्) *adj* कुत्ता विषयक.

**ˈcanker** (ˈकैंकर्) *n* पेड़ों का विनाशकारी रोग; (fig) पतन की ओर ले जाने वाला कुप्रभाव.

**canned, ˈcannery** → can[2].

**ˈcannibal** (ˈकैनिबल्) *n* नरभक्षी आदमी; स्व-जाति भक्षी जानवर.

**ˈcannon** (ˈकैनन्) *n* **1** बड़ी तोप (जमीन या तोपगाड़ी पर स्थिर) **2** हवाई जहाज़ पर लगी तोप. **ˈcannon-ball** *n* तोप का गोला जो पुरानी तोपों से दाग़ा जाता था.

**ˈcannot** = can not. → can[1].

**ˈcanny** (ˈकैनि) *adj* सतर्क; सावधान.

**caˈnoe** (कˈनू) *n* लंबी पतली नाव, डोंगी (देखिए चित्र). **paddle one's own —**, बिना सहायता के कोई कार्य करना. *v* — से यात्रा करना.


a canoe

**ˈcanon** (ˈकैनन्) *n* **1** चर्च का कानून, धर्म विधान. **2** सामान्य मापदण्ड जिससे किसी वस्तु का मूल्यांकन होता है. **3** एक प्रकार के पादरी. **4** ईसाई संतों की सूची. **caˈnonical** (कˈनॉनिकल्) *adj* धर्म विधान के अनुकूल. **—ize** *v* सन्त ठहराना, सन्तों की सूची में रखना.

**ˈcanopy** (ˈकैनपि) *n* छत्र, चँदवा; ऊपर से किसी स्थान को ढकने का प्रबंध.

**cant** (कैन्ट्) *n* **1** पाखंड या धोखे की बातचीत. **2** चोरों की विशिष्ट बोली.

**canˈt** (कान्ट्) = cannot.

**canˈteen** (कैन्ˈटीन्) *n* कैंटीन, स्थान जहाँ जलपान, भोजन आदि बाँटा जाता है.

**ˈcanter** (ˈकैन्टर्) *n* & *v* घोड़े को धीरे-धीरे चलाना.

**canˈtonment** (कन्ˈटून्मन्ट्) *n* छावनी.

**ˈcanvas** (ˈकैन्वस्) कैन्वस, मोटा भारी कपड़ा जिसके तंबू आदि बनते हैं. **under —**, (a) तंबुओं में (b) पाल फैलाए.

**ˈcanvass** (ˈकैन्वस्) *v* वोट माँगना, अपने पक्ष का प्रचार करना, समर्थन माँगना; बिक्री के लिए प्रचार करना.

**ˈcanyon** (ˈकैन्यन्) *n* गहरी घाटी (जिसमें प्रायः नदी बहती है).

**cap** (कैप्) *n* **1** टोपी. **2** ट्यूब-बोतल का ढक्कन. *v* (colloq) — *that* ! हरा सकते हो.

**ˈcapable** (ˈकेपब्ल्) *adj* योग्य, समर्थ. **— of,** की शक्ति रखना, में रुचि रखना. **ˌcapaˈbility** (केप्ˈबिलिटि) *n* योग्यता, सामर्थ्य.

**caˈpacity** (कˈपैसिटी) *n* धारण-शक्ति; क्षमता, गुंजाइश. **in the — of,** के रूप में. **caˈpacious** (कˈपेशस्) *adj* जिसमें बहुत समाया जा सके.

**cape[1]** (केप्) *n* ढीला बिना बाँहों का कंधों से लटकने वाला ऊपरी वस्त्र, केप.

**cape[2]** (केप्) *n* भूमि का नुकीला भाग जो समुद्र में दूर तक चला गया हो; अंतरीप, जैसे कन्याकुमारी का अंतरीप.

**ˈcaper** (ˈकेपर्) *v* विनोद में उछलना-कूदना. *n* **cut capers,** खुशी में उछल-कूद.

**ˈcapital** (ˈकैपिटल्) *n* **1** राजधानी, मुख्य नगरी. **2** स्थूलाक्षर, बड़े अक्षर जैसे A,B,C, आदि. **3** मूलधन, पूंजी. **4 — punishment,** मृत्युदंड. *adj* (colloq) बहुत अच्छा. **—ist** (ˈकैपिटलिस्ट्) *n* पूँजीवादी; बहुत पूँजी रखने वाले व्यक्ति. **—ism** (ˈकैपिटलिज़्म्) *n* ऐसे व्यक्तियों के नियंत्रण में व्यापार-उद्योग हों, ऐसी अर्थव्यवस्था.

**caˈpitulate** (कˈपिटचुलेट्) *v* आत्मसमर्पण करना, हार मानना. **caˌpituˈlation** (कपिटचुˈलेशन्) *n*.

**caˈprice** (कˈप्रीस्) *n* झक, सनक. **caˈpricious** (कˈप्रिशस) *adj* झक्की, सनकी, मनमौजी.

**capˈsize** (कैप्ˈसाइज़्) नाव का उलट जाना, डूब जाना; ऐसी नाव में होना.

**ˈcapsule** (ˈकैप्स्यूल्) *n* **1** पौधों का बीजकोष;


a capsule

दवा का कैप्सूल. 2 अन्तरिक्षयान का वह भाग जो स्वतंत्र यात्रा के लिए पृथक किया जा सकता है.

**'captain** ('कैप्टिन्) *n* **1** कप्तान, सेना में एक पद. **2** नेता, नायक.

**'caption** ('कैप्शन्) *n* चित्र, फोटो, इत्यादि का शीर्षक.

**'captivate** ('कैप्टिवेट्) *v* मोहित करना; मन्त्र-मुग्ध कर देना.

**'captive** ('कैप्टिव्) *n* कैदी. **be taken —**, कैद होना. **cap'tivity** (कैप्'टिविटि) बन्दी स्थिति, दासता, कैद.

**'capture** ('कैप्चर्) *v* कैदी बनाना; (बलप्रयोग, छल कपट से) कब्जा कर लेना, हथियाना. अधिकार में करना. *n* बंदीकरण. **captor** ('कैप्टर्) *n* — करनेवाला.

**car** (कार्) *n* **1** मोटरकार या ट्रॅाम. **2** (रेल्वे ट्रेन में) डिब्बा, यान : *'sleeping-car; 'dining-car.*

**'caramel** ('कैरमल्) *n* जली हुई शक्कर; मुँह में चिपकने वाली मिठाई.

**'carat** ('कैरट्) *n* हीरों के तौल की और सोने की शुद्धता की इकाई, कैरेट.

**'caravan** ('कैर्'वैन्) *n* **1** कारवाँ, काफ़िला, यात्रियों का दल जो रेगिस्तान, आदि भयानक प्रदेश को पार करते समय मिलकर यात्रा करता है. **2** ढकी हुई गाड़ी जिसमें रहा जा सके.

**car'bolic acid** (कार्'बॉलिक् ऐसिड्) *n* कीटाणुनाशक, तारकोल से बना अम्ल, कार्बोलिक एसिड.

**'carbon** ('कार्बन्) *n* रासायनिक तत्व जो हीरे, कोयले, आदि में होता है. **— paper**, कार्बन पेपर, जिसे दो कागज़ों के बीच में रखकर प्रतियाँ निकालते है.

**'carburettor** ('कार्ब्युरेटर्) *n* इंजिन का वह भाग जहाँ पेट्रोल-वाष्प और हवा मिश्रित होते हैं.

**'carbuncle** ('कार्बंक्ल्) *n* बड़ा फोड़ा.

**'carcass, 'carcase** ('कार्कस्) *n* पशुओं का मृत शरीर.

**card** (कार्ड् ) *n* कार्ड, मोटा कागज. **'post—**, पोस्टकार्ड; *a visiting* — (छोटा कार्ड जिसमें मिलने वाले का नाम, पता छपा होता है), परिचय कार्ड. **'Christmas —s; 'playing-cards** ताश के पत्ते. **'—board** *n* दफ़्ती, गत्ता.

**'cardiac** ('कार्डिएक्) *adj* हृदय संबंधी (रोग, दौरा).

**'cardigan** ('कार्डिगन्) *n* बाँहदार सामने से खुली ऊनी बुनी जाकेट.

**'cardinal** ('कार्डिनल्) *adj* मुख्य : *the — points of the compass* (N,S,E,W, चारों दिशायें); *— numbers* (1, 2, 3, आदि). *n* कार्डिनल, पोप को चुनने वाले 138 मुख्य धर्माधिकारियों में से एक.

**care** (केअर्) *n* **1** परवाह करना. **take —**, ध्यान रखना; सचेत रहना, सावधान रहना. **take — of,** ध्यान रखना; की सुरक्षा और खैरियत को देखना. **in (under) the — of** की देख-रेख में; (पते में) **— of** (प्राय: c/o), के मार्फत, के द्वारा : *John Smith, c/o William Brown.* **2** परेशानी, चिन्ता; डर, आशंका से उत्पन्न चिन्ता. *v* **1** चाहना, चिन्तित होना, परेशान होना. **2 — for,** पसन्द करना, देख-रेख करना. **— to,** राजी होना. **'—ful** *adj* सावधान, भली भाँति सोचा हुआ. **'—less** *adj* लापरवाह, असावधान, बिना अच्छी तरह समझे-बूझे. **'—taker** *n* रखवाला (मकान, जायदाद का जब मालिक दूर हो).

**ca'reer** (क'रिअर्) *n* **1** जीवन में प्रगति; (व्यक्ति का) जीवन वृत्त. **2** आजीविका, पेशा. **3** बड़ी तेज हल-चल : *in full —*. *v* तेज़ी से चलना : *— along; — about (over) a place.*

**ca'ress** (क'रेस्) *v & n* दुलराना, पुचकारना; चूमना.

**'cargo** ('कार्गो) *n* (*pl* —es) जहाज़ या हवाई जहाज़ द्वारा ढोया माल.

**'caricature** (कैरिक्'टचुअर्) *n* व्यंगचित्र.

**'carnage** ('कार्निज्) *n* हत्याकांड.

**'carnal** ('कार्न्ल्) *adj* शारीरिक, दैहिक, (आध्यात्मिक के विरोध में), इन्द्रियासक्त.

**'carnival** ('कार्निवल्) *n* कार्नीवाल; आनन्दोत्सव; जनोत्सव.

**car'nivorous** (कार्'निव्रस्) *adj* मांसाहारी, मांसभक्षी.

**'carol** ('कैरल्) *n* भजन, आनन्दगान (विशेषतः क्रिसमस में). *v* (-ll-) गाना.

**carp** (कार्प्) *v* बड़बड़ाना; दोष निकालना; बिना बात परेशान होना.

**'carpenter** ('कार्पिन्टर) *n* बढ़ई. **'carpentry** ('कार्पिन्टरि) *n* बढ़ईगिरी, काष्ठकला.

**'carpet** ('कार्पिट्) *n* क़ालीन, दरी. *v.* — बिछाना.

**'carriage** ('कैरिज्) *n* **1** गाड़ी, विशेषत: चार पहियों की और घोड़े से चलने वाली. **2** रेल का डिब्बा. **3** ढोने, ले जाने का किराया, ढुलाई. — **forward,** पाने वाले से किराया दिया जाना. **4** मशीन का चल भाग. **5** चालढाल (व्यक्ति की).

**'carried** ('कैरिड्) → carry.

**'carrier** ('कैरिअर्) → carry.

**'carrion** ('कैरिअन्) *n* सड़ा-गला मांस.

**'carrot** ('कैरट्) *n* गाजर. → p 340.

**'carry** ('कैरि) *v* (*pt & pp* 'carried) **1** ढोना, वहन करना, ले जाना (एक स्थान से दूसरे स्थान तक). **be carried away,** (fig) (तीव्र भावनाओं के कारण) आत्म-नियंत्रण खो देना. — **forward,** (संख्याओं को) एक कालम से दूसरे कालम या एक पृष्ठ से दूसरे पृष्ठ ले जाना. **2** (भार) संभालना. **3** पास रखना. **4** (समय) खींचना; करते रहना. — **out** (*a plan* etc), व्यवहार में लाना, प्रयोग में लाना; कार्यान्वित करना. **5** के समान चाल-ढाल रखना : — *oneself like a soldier.* **6** (आवाज़ों का) सुनाई पड़ना. **7** जीतना; दूसरे को मना लेना; प्रतिरोध पार कर लेना : *to — one's point (the day).* **'carrier** ('कैरिअर्) *n* **1** सामान ले जाने वाला व्यक्ति या कम्पनी. **2** साईकल आदि के पीछे सामान ले जाने के लिए लगा कैरियर. **3** वायुयान वाहक जहाज़ : *aircraft-carrier.* **carry through** *v* काम पूरा कर देना; निकाल ले जाना.

**cart** (कार्ट्) *n* ठेला (दो पहियों की भारवाहक गाड़ी). *v* — में ले जाना. **'—age** *n* ढुलाई, किराया. **—er** *n* गाड़ीवान.

**'carton** ('कार्टन्) *n* दफ़्ती का डिब्बा.

**car'toon** (कार्टून्) *n* **1** व्यंग्यचित्र, हास्यचित्र (सामयिक, विशेषतः राजनीतिक गतिविधि को लेकर). **2** सिनेमा फिल्म जो अनेक चित्रों की फ़ोटो खींचकर बनाई जाती है.

**'cartridge** ('कार्ट्रिज्) *n* कारतूस, गोली.

**carve** (कार्व्) *v* **1** पके मांस को टुकड़ों में काटना. **2** काटकर कला-आकृति बनाना : *to — a statue out of wood.* **—r** (कार्वर्) *n* **1** — करने वाला. **2** चाकू. **carving** (कार्विङ्) *n* काटने से बनी कलाकृति; नक्काशी.

**cas'cade** (कैस्'केड्) *n* झरना, जलप्रपात.

**case**[1] (केस्) *n* **1 in this (that) —,** यदि यह घटित होता है. **2** मरीज, रोगी. **3** कचहरी में विचार्य प्रश्न, मुक़दमा; बहस और साक्ष्य.

**case**[2] (केस्) *n* छोटा बक्स, सन्दूकची, डिब्बा, पेटी : *packing-case, suit-case.*

**cash** (कैश्) रोकड़, नक़द. **'cash-,register** *n* नक़दी का हिसाब रखने की मशीन. — **-box** *n* नकदी रखने का डिब्बा. — **-book** *n* रोकड़ वही. — **memo** *n* नक़द बिक्री की रसीद. *v* नक़द लेना या देना; भुनाना. **ca'shier** *n* (कै'शिअर्) खजांची, रोकड़िया.

**'casing** ('केसिङ्) *n* सुरक्षा के लिए ऊपरी खोल : *copper wire with a — of rubber.*

**cask** (कास्क्) *n* पीपा (शराब का).

**'casket** ('कास्किट्) *n* आभूषण-रत्न आदि की पेटी, मंजूषा.

**'casserole** ('कैस्रोल्) *n & v* तन्दूर (oven) में रखे जाने वाले हांडीनुमा बर्तन.

**'cassock** ('कैसक्) *n* लम्बा काला चोग़ा.

**cast** (कास्ट्) *v* (*pt & pp* cast) **1** (जाल) फेंकना, डालना; गिरने देना : — *anchor.* **cast-off clothes,** पुराने, अब काम में न आने वाले कपड़े. **2** मोड़ना, घुमाना : — *an eye on.* **3** साँचे में पिघली हुई धातु गिराना, डालना : — *iron.* **4** — **up,** जोड़ना. **5 be — down,** उदास होना. **6 — off (on),** बुनाई समाप्त (या प्रारंभ) करना. *n* **1** ढली हुई वस्तु : *plaster —s.* **2** डालने, फेंकने की प्रक्रिया. **3** फ़िल्म या नाटक में अभिनय करने वाले. **—,away** *n* डूबे हुए जहाज़ से बचकर अपरिचित भूमि पर पहुँचे व्यक्ति. **'—ing** *n* मशीन का ढला हुआ अंग.

**caste** (कास्ट्) *n* जाति व्यवस्था (हिंदुओं में); वर्ण व्यवस्था; कोई भी ऐसा सामाजिक वर्ग जो अपने को अलग बनाए रखे.

**'castle** ('कास्ल्) *n* दुर्ग, गढ़. **—(s) in the air (in Spain),** हवाई किले बनाना, दिवास्वप्न देखना, आशाएँ रखना.

**'castor** ('कास्टर) *n* भारी मेज, कुर्सी के नीचे खिसकने के लिए लगे पहिए. **— seed** *n* अंडी या रेंड़ी के बीज.

**cas'trate** (कैस्'ट्रेट्) *v* बधिया करना.

**'casual** ('कैश़्युल्) *adj* **1** आकस्मिक. **2** असावधान; बिना विशेष उद्देश्य के. **3** अनियत (न कि निरंतर) : *— labour.* **—ly** *adv* अकस्मात, संयोग से, यों ही. **casualty** *n* ('कैश़्युल्टि) दुर्घटना, युद्ध या दुर्घटना में घायल या मृत.

**cat** (कैट्) *n* **1** बिल्ली. → p 99. **let the cat out of the bag,** रहस्य प्रकट होने देना. **wait for the cat to jump,** स्वंय सम्मति देने या कार्य करने के पहले यह प्रतीक्षा करना कि और क्या कहते या करते है. **2** वाघ, तेंदुआ, शेर आदि (जो बिल्ली की जाति के हैं). **cat-nap** *n* झपकी. **'catty** *adj* (colloq) झगड़ालू, ईर्ष्यालु. **cat's eye** *n* लहसुनिया (एक प्रकार का रत्न).

**'cataclysm** ('कैट्क्लिज़्म्) *n* प्रकृति में अचानक महापरिवंतन, क्रांति, प्रलय.

**'catalogue** ('कैट्लॉग्) *n* सूचीपत्र (स्थान, नाम, सामान, आदि का).

**'catapult** ('कैट्पल्ट्) गुलेल.

**'cataract** ('कैट्रैक्ट्) *n* **1** बड़ा जलप्रपात. **2** मोतिया-बिन्दु (आँखों की बीमारी).

**ca'tarrh** (क'टार्) *n* जुकाम, नज़ला.

**ca'tastrophe** (क'टैस्ट्रफ़ि) *n* तबाही, विभीपिका, विपत्ति (जैसे भूचाल, बाढ़, आग आदि). **,cata'strophic** (कैट्'स्ट्रॉफ़िक्) *adj.*

**catch** (कैच्) *v* (*pt & pp* caught) **1** (गेंद) लोकना, पकड़ना. **2** समय पर पहुँचना, मिल सकना : *to — a train (the post).* **— sb up, — up with sb,** जा पकड़ना, बराबर पहुँच जाना. **3** किसी को कुछ करते समय अचानक आकर पकड़ना : *to — sb stealing flowers from your garden.* **4** थामना, के लग जाना. *— cold; fire* (जलने लगना); *— sb's meaning* (समझना); *— sb's eye* (ध्यान आकर्षित करना). **5** फंस कर रुकना या रोकना : *The nail caught her dress. Her dress caught on a nail.* **6 — one's breath,** सांस रोकना. **— hold of,** पकड़ना. **— at,** पकड़ने की कोशिश करना. **— up,** जल्दी से पकड़ना. *n* **1** — की प्रक्रिया. **2** कोई पकड़ा हुआ व्यक्ति (या वस्तु), अपेक्षित (व्यक्ति या वस्तु). **3** ताले आदि का वह पुरजा जो बंद करता है. **4** जाल, छल (धोखे में फँसाने के लिए); एक चतुर प्रश्न. **'—ing** *adj* संक्रामक (रोग).

**'catechism** ('कैटिकिज़्म्) *n* प्रश्नोत्तर माला (विशेषत: धार्मिक शिक्षा में). **'catechize** ('कैटिकाइज़्) *v* — के द्वारा सिखाना या परीक्षा लेना.

**'category** ('कैटिगरि) *n* संवर्ग; विभाजन; वर्ग. **,cate'gorical** (,कैटि'गॉरिकल्) *adj* बिना शर्त का, सुस्पष्ट.

**'cater** ('केटर्) *v* **— for,** (भोजन, मनोरंजन आदि का) प्रबंध करना. **—er** *n* ऐसा प्रबंधकर्ता.

**'caterpillar** ('कैटर्पिलर्) *n* **1** सूंड़ी **2** टैंक के दांतों वाले पहिए के ऊपर की पट्टी.

**ca'thedral** (क'थ़ीड्रल्) *n* (बिशप का) मुख्य चर्च.

**'catholic** ('कैथ़्लिक्) *adj* **1** उदार; सार्वभौम : *— tastes and interests.* **2 Roman Catholic,** रोम का चर्च. *n* रोमन चर्च के सदस्य. **Roman Ca'tholicism** *n* रोमन चर्च का धर्म.

**'cattle** ('कैट्ल्) *n pl* गाय-बैल, मवेशी.

**caught** (कॉट्) → catch.

**'cauldron** ('कॉलड्रन्) *n* कड़ाह, बड़ी कड़ाही.

**'cauliflower** ('कॉलिफ़्लाउअर्) *n* फूल गोभी. → p 340.

**cause** (कॉज़) *n* **1** कारण : *the —s of war.* **2** हेतु. **3** उद्देश्य : *working for a good —.* *v* उत्पन्न करना, कारण बनना.

**'causeway** ('कॉज़्वे) *n* गीली भूमि पर उठा हुआ रास्ता.

**'caustic** ('कॉस्टिक्) *adj* **1** दाहक, क्षारक. **2** तीखा, व्यंगात्मक.

'cauterize ('कॉटराइज़) v [illegible] से (साँप के काटे आदि स्थल) को जलाना, दागना.

'caution ('कॉशन्) n 1 सतर्कता; सावधानी. 2 चेतावनी. v — देना, — रखना. 'cautious ('कॉशस्) *adj* सावधान, सतर्क.

'cavalry ('कैव्लरि) n घुड़सवार सेना.

cave (केव्) n गुफा, कन्दरा. 'cavern ('कैवर्न्) n बड़ी गुफा.

'cavity ('कैविटि) n बड़ा छेद, खोखला स्थान; गुहिका.

cease (सीज़्) v बन्द होना या करना, समाप्त करना. n अंत, समाप्ति. —less *adj* निरन्तर, लगातार.

'cedar ('सीडर्) n देवदार (पेड़).

cede (सीड्) v सौंपना (अधिकार, संपत्ति आदि), अर्पण करना.

'ceiling ('सीलिङ्) n 1 छत का भीतरी भाग. 2 सर्वाधिक : *price* (*wage*) — (सर्वाधिक मूल्य, सर्वाधिक मजदूरी).

'celebrate ('सेलिब्रेट्) v 1 (किसी घटना या दिवस पर) उत्सव मनाना, समारोह करना : *to — Christmas* (*one's birthday*). 2 प्रशंसा और सम्मान करना. 'cele,brated ('सेलिब्रेटिड्) *adj* प्रसिद्ध, प्रख्यात. cele'bration (सेलि'ब्रेशन्) n समारोह, उत्सव. ce'lebrity (सि'लेब्रिटि) n प्रख्याति; प्रख्यात व्यक्ति.

ce'lerity (सि'लेरिटि) n फुर्ती, तेज़ी.

ce'lestial (सि'लेस्ट्यल्) *adj* खगोल विषयक; स्वर्गिक; सर्वथा पूर्ण.

'celibacy ('सेलिबसि) n अविवाहित रहने की स्थिति, ब्रह्मचर्य. 'celibate ('सेलिबिट्) n ब्रह्मचारी.

cell (सेल्) n 1 (एक व्यक्ति के रहने योग्य) कोठरी (प्रायः जेल और मठों में). 2 बड़ी संरचना का एक छोटा एकक : *—s in a honeycomb*. 3 सेल, कोशिका, कोशाणु (चेतनप्राणी की इकाई-सत्ता). 4 (बैटरी का) सेल. '—ular ('सेल्युलर्) *adj* कोशिका से निर्मित; ढीली बुनी हुई (सामग्री).

'cellar ('सेलर्) n तहखाना (विशेषतः शराब आदि जमा करने के लिए).

'cellophane ('सेलफ़ेन) n पारदर्शी कागज, सेलोफोन.

ce'ment (सि'मेन्ट्) n 1 सीमेंट (मकान आदि बनाने में काम आने वाला). 2 कोई ऐसा चूर्ण जो छेद भरने (जैसे दाँत भरने) या जोड़ने के काम आता हो. v — लगाना या भरना; — से जोड़ना; (fig) दृढ़ करना; जोड़ना.

'cemetery ('सेमिटरि) n कब्रिस्तान.

'censor ('सेन्सर्) n सेंसर् (फिल्म, पुस्तक आदि का निरीक्षण-अधिकारी जो अनुचित अंश को प्रकाशन के पहले काट देता है). v सेंसर के लिए निरीक्षण करना और काटना. —ship n सेंसर का कार्य. cen'sorious (सेन्'सॉरिअस्) *adj* दोष ढूँढने वाला, छिद्रान्वेषी.

'censure ('सेन्शर्) v & n नापसंदगी प्रकट करने के लिए निंदा या गर्हणा करना.

'census ('सेन्सस्) n देश के लोगों की गणना, जनगणना, मर्दुमशुमारी.

cent (सेन्ट्) n (c) डालर, फ्रैंक आदि मुद्राओं का सौवाँ भाग, शतांश. per cent (पर् सेन्ट्) (प्रायः %) प्रतिशत, फीसदी.

'centaur ('सेन्टॉर्) n (प्राचीन ग्रीक कहानियों में) आधा आदमी, आधा घोड़ा; (संस्कृत साहित्य में) किन्नर.

cen'tenary (सेन्'टीनरि) n शताब्दी (समारोह).

'centigrade ('सेन्टिग्रेड्) *adj* तापमान नापने की एक पद्धति.

'centimetre (सेन्टिमीटर्) मीटर का शतांश.

'centipede ('सेन्टिपीड्) n कनखजूरा (एक रेंगने वाला बहुत पैर वाला कीड़ा).

'centre ('सेन्टर्) n 1 मध्य भाग या बिंदु, केन्द्र. 2 हलचल का स्थान. 3 ध्यान-आर्कषण का केन्द्र (व्यक्ति या वस्तु). v — में लाना या रखना; — मानना. 'central ('सेन्ट्रल्) *adj* केन्द्रीय; मुख्य. 'centralize ('सेन्ट्रलाइज़्) v केन्द्र में लाना; केन्द्र के नियंत्रण में आना या रखना.

'century ('सेन्चुरि) n 1 सौ साल की अवधि. 2 शताब्दी, सदी. 3 शतक (जैसे क्रिकेट में 100 रन बनाया).

ce'ramics (सि'रैमिक्स्) n मिट्टी से सामान या

कलाकृति बनाने की कला, मृत्तिका-शिल्प.

**ˈcereal** ( ˈसिअरिअल् ) *n* अनाज, अन्न (गेहूँ, चावल आदि).

**ˈceremony** ( ˈसेरिमनि ) *n* **1** अनुष्ठान, समारोह (विवाह, उद्घाटन आदि पर किया जाने वाला विधि-विधान). **2** सामाजिक प्रथा से अपेक्षित आचरण, विशेषत: उच्चवर्ग, अफ़सरों आदि में (शिष्टाचार). **stand on —**, शिष्टाचार का बहुत अधिक ध्यान रखना. **cereˈmonial** (सेरिˈमोउन्यल्) *adj* औपचारिक विधान.

**ˈcertain** ( ˈसर्टन् ) *adj* **1** असंदिग्ध, निश्चित, पक्का; संदेह न रखते हुए. **make —**, निश्चित होने के लिए पूछना. **2** ज्ञात किंतु अवर्णनीय, कुछ, कोई : *under — conditions*. **3** कुछ (किंतु, अधिक नहीं). **ˈcertainly** ( ˈसर्टन्लि ) *adv* निस्संदेह; अवश्य; मन से. **ˈcertainty** ( ˈसर्टन्टि ) *n* निश्चय; — होना, कोई — (वस्तु, तथ्य).

**cerˈtificate** ( सˈटिफ़िकिट् ) *n* लिखित या मुद्रित प्रमाणपत्र : *marriage —*. **—d** *adj* प्रमाणपत्र पाने के कारण कुछ करने के लिए अधिकृत (जैसे, प्रशिक्षण के प्रमाणपत्र होने के बाद पढ़ाने के लिए अधिकृत होना).

**ˈcertify** ( ˈसर्टिफ़ाइ ) *v* (प्रमाणपत्र देकर) प्रमाणित करना कि यह सही है : *certified insane*.

**ˈcertitude** ( ˈसर्टिट्यूड् ) *n* निश्चय, निश्चित.

**cesˈsation** (सेˈसेशन्) *n* समाप्ति; विराम.

**ˈcession** ( ˈसेशन् ) *n* (अधिकार आदि) छोड़ देना; सत्ता का दूसरों को सौंपना; त्यक्त वस्तु.

**ˈcesspool** ( ˈसेस्पूल् ) *n* हौदी (गंदी नाली की).

**chafe** (चेफ़्) *v* **1** रगड़ना (गरमाने के लिए). **2** रगड़ने से छिल जाना या कड़ा पड़ जाना, (fig) अधीर होना या करना, खीजना या झुंझलाना.

**chaff**[1] (चाफ़्) *n* **1** भूसी, चोकर. **2** भूसा, कुट्टी.

**chaff**[2] (चाफ़्) *n* हंसी-मज़ाक. *v* मज़ाक करना, छेड़ना.

**ˈchagrin** ( ˈशैग्रिन् ) *n* झेंप, (गलती करने पर) शर्मिन्दगी.

**ˈchain** (चेन्) *n* **1** जंजीर, शृंखला, चेन. **in —s**, बन्दी, कैद में. **2** संबद्ध वस्तुओं या घटनाओं आदि का सिलसिला. **chain-store** *n* ऐसा स्टोर जिसकी बहुत सी शाखाएँ हों. *v* — से बाँधना.

**chair** (चेअर्) **1** कुर्सी. **2** (विश्वविद्यालय में प्रोफ़ेसर का) पद; (किसी सभा का) सभापति या अध्यक्ष. **take the —**, अध्यक्ष अथवा सभापति का आसन ग्रहण करना. **ˈ—man** *n* ( ˈचेअरमन् ) सभापति (पुरुष या महिला), अध्यक्ष.

**chalk** (चॉक्) *n* खड़िया, चाक. *v* — से लिखना या चित्रादि बनाना. **— out,** *v* रूपरेखा प्रस्तुत करना.

**ˈchallenge** ( ˈचैलिंज् ) *n* **1** चुनौती (किसी खेल, दौड़ के लिए). **2** किसी सन्तरी (पहरेदार) द्वारा आते हुए व्यक्तियों का ललकारना और नाम-पता पूछना. *v* — देना; अपने कथन के समर्थन में तथ्य आदि माँगना.

**ˈchamber** ( ˈचेम्बर् ) *n* **1** (old use) कमरा, शयनकक्ष. **—maid** *n* शयनकक्ष ठीक-ठीक रखने वाली परिचारिका. **2** चैम्बर, सदन (नियम, कानून आदि बनाने की समिति); सदन (स्थान). **Chamber of Commerce** वाणिज्य-मंडल, व्यापार बढ़ाने के लिए व्यापारियों की संगठित संस्था. **3** तोप में खोखली जगह जहाँ गोले-कारतूस रखे जाते हैं.

**chaˈmeleon** (कˈमील्यन्) *n* गिरगिट. →p 265 (fig) बहुरूपी.

**ˈchamois** ( ˈशैम्वा ) *n* सांभर की खाल (जो मुलायम होती है).

**ˈchampion** ( ˈचैम्प्यन् ) *n* **1** सर्वश्रेष्ठ विजेता, चैम्पियन. **2** पक्का हिमायती, घोर समर्थक. *v* समर्थन करना.

**chance** (चान्स्) *n* **1** संयोग; भाग्य; आकस्मिक घटना. **take one's —**, भाग्य भरोसे रहना; जो भी हो जाए उसे स्वीकार करना. **game of —**, भाग्य, न कि कौशल, का खेल. **2** संभावना. **on the — (that),** इस संभावना पर. **3** अवसर, मौका; निश्चित सफलता का अवसर : *the — of a life-time*. **4** (attrib) — से उत्पन्न या घटित. *v* **1** — से होना. **2 — upon,** अचानक पाना या मिलना. **3** दाँव पर रखना.

**ˈchancellor** ( ˈचान्सलर् ) *n* (कुछ देशों में)

राज्य का प्रधान मंत्री. (कुछ विश्वविद्यालयों में) प्रमुख अधिकारी, कुलाधिपति; (इंग्लैंड में) **C— of the Exchequer,** मुख्य वित्त मंत्री. **Lord C—,** वरिष्ठ न्यायाधीश.

**change** (चेन्ज्) *v* **1** बदलना, परिवर्तन करना. **— one's mind,** इरादा बदल देना; दूसरा मत मान लेना. **— trains (buses),** गाड़ी या बस बदलना. **2** (=exchange) कोई चीज़ देकर उसी मूल्य की कोई अन्य वस्तु लेना; (रुपया) भुनाना या तुड़ाना. **3** दूसरा बनना या बनाना. *n* **1** परिवर्तन; अन्य होना या बनना; दूसरे के बदले ली या प्रयुक्त कोई वस्तु. **2** रेज़गारी, छुट्टा: *— for a* Rs 10 *note;* किसी वस्तु की खरीद और बिक्री का अंतर. **'—able** *adj.* परिवर्तन योग्य.

**'channel** ('चैनल्) *n* **1** दो समुद्रों को जोड़ने वाला जलमार्ग या नहर. **2** नदी तल; जहाज़ जाने योग्य गहरा जलमार्ग. **3** द्रव बहने योग्य मार्ग, नली, नाली; (fig) नये विचारों के आदान-प्रदान का मार्ग.

**chant** (चान्ट्) *n* राग जिस में अनेक ईसाई धार्मिक गीत गाये जाते हैं. *v* — गाना; राग से गाना (चर्च में).

**'chaos** ('केऑस्) *n* किसी भी प्रकार की व्यवस्था का न होना; पूर्ण अव्यवस्था; अस्तव्यस्तता; संभ्रांति, उलझन.

**chap**[1] (चैप्) *v* (-pp-) खाल का फटना या चिटकना; हवा से खाल का फटना.

**chap**[2] (चैप्) *n* (colloq) आदमी, लड़का.

**'chapel** ('चैपल्) *n* **1** ईसाइयों का पूजालय, प्रार्थनालय (घरों, स्कूलों, जेलों आदि में). **2** चर्च में व्यक्तिगत पूजन के लिए बना छोटा स्थान.

**'chaperon** ('शैप्रोन्) *n* संरक्षिका, विवाहित और प्रौढ़ा स्त्री जो किसी कुमारी कन्या के साथ पार्टी आदि में जाती है.

**'chaplain** ('चैप्लिन्) *n* सेना से संलग्न पादरी या व्यक्तिगत चेपेल का पादरी.

**'chapter** ('चैप्टर्) *n* अध्याय (किसी पुस्तक का).

**char**[1] (चार्) *v* (-rr-) झुलसना, झुलसाना; जल कर कोयला होना : *—red wood.*

**char**[2] (चार्) *v* (-rr-) & *n* घंटेवार या दैनिक मजदूरी पर घर, कार्यालय के छोटे-मोटे काम करने वाला. **'—,woman** ऐसी स्त्री.

**'character** ('कैरिक्टर्) *n* **1** चरित्र; नैतिक बल; प्रसिद्धि या प्रख्याति; (काम दिलाने के लिए) किसी के गुणों का वर्णन : *— certificate.* **2** नाटक, उपन्यास आदि का पात्र. **3** विशिष्ट लक्षण : *the — of the Sahara Desert* (e g *sandy and hot*). **4** लेखन या मुद्रण में लिपि-चिह्न : *Chinese —s.* **,characte'ristic** *n* (कैरिक्ट'रिस्टिक्) विशेष लक्षण, विशेषता. *adj* विशिष्ट, विशेषता सूचक. **—ize** *v* — दिखाना. — अंकित करना; किसी विशेष रूप से चिह्नित करना.

**'charcoal** ('चार्कोल्) *n* कोयला (लकड़ी का); कोयले का रंग.

**charge** (चार्ज्) *n* **1** अभियोग, दोषारोपण; आरोप-कथन : *bring a — of murder against sb.* **2** धावा, चढ़ाई (शत्रुओं पर). **3** खर्च, कीमत (किसी कार्य के करने की). **4** तोप में विस्फोट के लिए आवश्यक बारूद, बिजली की मात्रा. **5** कार्यभार; देख-रेख या निगरानी का दायित्व. **in — of,** देख-रेख करना या देख-रेख में रहना : *Mary was in — of the baby. The baby was in Mary's —.* **take — of,** भार संभालना, उत्तरदायी होना. **give sb in —,** पुलिस को सौंपना, *v* **1 — sb with sth,** आरोप लगाना. **2** धावा या चढ़ाई करना. **3** मूल्य या भुगतान के रूप में माँगना. **4** बारूद या बिजली की मात्रा प्रयुक्त करना. **5** आदेश देना; कार्य भार के रूप सौंपना.

**'chariot** ('चैरिअट्) *n* रथ.

**'charity** ('चैरिटि) *n* **1** गरीब और दुःखी व्यक्तियों को सहायता देना, परोपकारिता, दयालुता; भ्रातृभाव, सद्भाव. **2** सहायतार्थ संस्था. **'charitable** ('चैरिटब्ल्) *adj* दानी, परोपकारी, दयालु.

**charm** (चार्म्) *n* **1** आकर्षण, मनोहारिता. **2** मायाशक्ति (अच्छी या बुरी); मन्त्र; तावीज़. *v* **1** आकर्षित करना, मोहित करना. **2** जादू डालना; माया से प्रभावित करना. **—ing** *adj* आकर्षक (वेष-भूषा, व्यवहार आदि से); — से पूर्ण.

**chart** (चार्ट्) *n* 1 नाविकों द्वारा प्रयुक्त समुद्र का मानचित्र. 2 चार्ट, लेखा. *v* 1 — बनाना; — में दिखाना.

**'charter** ('चार्टर्) *n* (शासक या शासन द्वारा किसी को किसी कार्य करने का लिखित) अधिकार पत्र. *v* 1 — देना. 2 जहाज़, हवाई जहाज़ को किराये पर लेना.

**'chary** ('चेअरि) *adj* — **of**, सावधान, संकोची.

**chase** (चेस्) *v* (कैद करने या भगाने के लिए) पीछा करना, खदेड़ना. *n* पीछा करना. **give —**, पकड़ने का प्रयत्न करना. **the —**, शिकार खेलना.

**'chasm** ('कैज़्म्) *n* गहरी खाई; (fig) (विचार, रुचि, भावनाओं आदि की दो वर्गों या राष्ट्रों में) बड़े अन्तर.

**chaste** (चेस्ट्) *adj* विचार, कथन और कार्य में शुद्ध. **'chastity** ('चैस्टिटि) *n* — रहने का गुण.

**'chasten** ('चेस्न्) *v* दंड या ताड़न से किसी को सुधारना.

**chas'tise** (चैस्'टाइज़्) *v* कठोर दंड देना. **'chastisement** ('चैस्टिज़्मन्ट्) *n*.

**'chastity** ('चैस्टिटि) → chaste.

**chat** (चैट्) *v* (-tt-) & *n* गपशप करना. **'—ty** *adj* (चैटि) बातूनी, गप्पी.

**'chattel** (चैटल्) *n* चल सम्पत्ति (जैसे फ़र्नीचर, कार आदि).

**'chatter** ('चैटर्) *v* 1 बकवास करना, जल्दी में बेवकूफ़ी की बातें करना. 2 चहचहाहट करना, चहचहाना (चिड़ियों का), किटकिटाना (बन्दर या दाँतों का), खड़खड़ाना. *n* ऐसी ध्वनि. **—box** *n* बक्की.

**'chauffeur** ('शोफ़र्) *n* शोफ़र, निजी कार का चालक.

**'chauvinism** ('शोविनिज़्म्) *n* अन्ध-देशभक्ति.

**cheap** (चीप्) *adj* (-er,-est) 1 सस्ता. 2 घटिया (माल). 3 सुलभ इसलिए कम मूल्यवाला. *adv* सस्ते में. **'—ly** *adv*. **'—ness** *n* सस्तापन. **'—en** *v* सस्ता करना; मूल्य कम करना.

**cheat** (चीट्) *v* ठगना, धोखा देना. *n* छली, कपटी, धोखेबाज़; छल, कपट.

**'check** (चेक्) *v* 1 जाँचना, मिलान करना. 2 रोकना, रोक-थाम करना. *n* 1 — की प्रक्रिया; — करने वाला. **keep a — on, keep in —**, नियंत्रित करना. 2 रसीद या टोकेन. 3 चौकोर चिह्न; चारखाने का कपड़ा. 4 (USA) चेक, cheque. **'—'mate** *v* किसी की योजना में बाधा डालना या हरा देना.

**cheek** (चीक्) *n* 1 गाल. → p 37. 2 धृष्टता, गुस्ताखी. **'—y** *adj* धृष्ट. **'—ily** *adv*.

**cheer** (चिअर्) *v* 1 आनंदित करना. **— up,** उत्साहित होना : **— sb up,** उत्साहित करना. 2 ताली बजाकर अथवा जय-ध्वनि से किसी को आनंदित और उत्साहित करना. *n* 1 प्रसन्नता, खुशी, जयध्वनि, वाहवाही. 2 **'—ful** *adj* प्रसन्न, प्रफुल्लित. **'—less** *adj* उदास, खिन्न. **'—ily** *adv*.

**cheese** (चीज़्) *n* पनीर.

**chef** (शेफ़्) *n* मुख्य रसोइया (होटल, रेस्तराँ में).

**'chemist** ('केमिस्ट्) *n* 1 रसायन विज्ञान का विद्वान. 2 दवाई आदि बेचने वाला.

**'chemistry** ('केमिस्ट्रि) *n* रसायन विज्ञान, तत्त्वों और इनके संयोजनों का विज्ञान. **'chemical** ('केमिकल्) *adj* रासायनिक. *n* रसायन विज्ञान में प्रयुक्त पदार्थ.

**cheque** (चेक्) *n* चेक, बैंक को (प्राय: मुद्रित प्रपत्र पर) धन देने का आदेश, धनादेश. **'cheque-book** *n* चेकबुक.

**'cherish** ('चेरिश्) *v* पालना-पोसना; दिल में (आशा) सँजोए रखना.

**'cherry** ('चेरि) *n* चेरी, बेर की तरह का फल. → p 134. *adj* — के समान लाल रंग वाली.

**chess** (चेस्) *n* शतरंज का खेल.

**chest** (चेस्ट्) *n* 1 छाती → p 36. 2 बड़ी लकड़ी की पेटी : *medicine —; linen —; tea-chest; — of drawers.*

**'chestnut** ('चेस्नट्) *n* चमकदार भूरे अखरोट की लकड़ी; इस प्रकार का रंग.

**chew** (चू) *n* चबाना. **'—ing gum** *n* एक प्रकार का स्वादिष्ट गोंद (चबाने के लिए).

**'chicken** ('चिकिन्) *n* चूज़ा. → p 240; चूज़े का गोश्त.

**chide** (चाइड्) *v* (*pt & pp* chid या 'chided). डाँटना. डपटना.

**chief** (चीफ़) *n* मुखिया (कबीलों का); मुख्य नेता, अध्यक्ष, मुख्य शासक. *adj* मुख्य; सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण. **'—ly** *adv*. **'—tain** *n* मुखिया, सरदार.

**child** (चाइल्ड्) *n* (*pl* children) **1** बच्चा; शिशु. **2** पुत्र या पुत्री. **'—ish** *adj* बचकाना. **'—like** *adj* बालोचित; सरल, निष्कपट. **'—hood** *n* बचपन.

**chill** (चिल्) *n* सिहरन; ठंड या नमी के कारण ठिठुरन. *adj* ठंडा (दुःखदायी). *v* ठंडा होना या करना. **'—y** *adj* (मौसम) शीतल, (व्यवहार) रूखा, उत्साहहीन

**chime** (चाइम्) *n* घंटियों का गुंजन. *v* (घड़ियों और घंटियों का) बजना; घंटा बजाना. **— in,** दूसरों की बातचीत में कूद पड़ना.

**'chimney** ('चिम्नि) *n* चिमनी (जिससे नीचे का धुँआ ऊपर छत पर निकल जाता है).

**'chimpan'zee** (चिम्पन्'ज़ी) *n* अफ़्रीका का वनमानुष. → p 351.

**chin** (चिन्) *n* ठुड्डी. → p 37.

**'china** ('चाइना) *n* चीनी मिट्टी जिसके प्याले, प्लेट आदि बनते हैं; इससे बने प्याले, प्लेट आदि.

**chink**[1] (चिंक्) *n* दरार (जिससे देखा जा सकता है).

**chink**[2] (चिंक्) *v* & *n* खनखनाना (जैसे गिलास आपस में लड़ने पर ध्वनि करते हैं, या सिक्के टकरा कर ध्वनि करते हैं).

**chip** (चिप्) *n* **1** चिप्पी, छोटा टुकड़ा (लकड़ी, पत्थर, चीनी आदि का). **— of the old block,** अपने बाप की तरह का बेटा. **2** आलू के चिप; सेब का स्लाइस. **3** खुरदरा स्थान जहाँ से चिप्पी निकली है. *v* (-pp-) **1** चिप्पी करना, खपची निकालना. **2** चिप या स्लाइस काटना.

**chirp** (चर्प्) *v* & *n* (चिड़ियों की) चींचीं करना, झींगुर का झंकारना.

**'chisel** ('चिज़्ल्) *n* छेनी (लकड़ी, पत्थर काटने के लिए). *v* (-ll-) छेनी से काटना या आकृति बनाना.

**'chivalry** ('शिवल्रि) **1** मध्ययुग (Middle Ages) में सामन्तों का रीति-विधान. **2** सामन्तों के गुण: साहस, सम्मान, स्वामिभक्ति, दुर्बलों और स्त्रियों, बालकों-वृद्धों की रक्षा करना. **'chivalrous** *adj* ('शिवल्रस्).

**'chloroform** ('क्लॉर्फ़ार्म्) *n* क्लोरोफ़ार्म (बेहोश करने के लिए प्रयुक्त रसायन). *v* — से बेहोश करना.

**'chocolate** ('चॉक्लिट्) *n* चाकलेट; चाकलेटी वर्ण, गहरा कत्थई.

**choice** (चॉइस्) *n* **1** वरण, चुनाव; चुनाव का अधिकार. **for —**, यदि पसंद करना हो तो. **2** चुना हुआ व्यक्ति या पदार्थ; वस्तुएँ जिनमें से चुनना है. *adj* सावधानी से पसंद किया हुआ; बहुत बढ़िया.

**'choir** ('क्वाइर्) *n* गायन-मंडली (विशेषतः चर्च में); चर्च में इसके लिए नियत स्थान.

**choke** (चोक्) *v* **1** दम घुटना, गले का रुँधा हुआ होना: *His voice was —d with anger.* **'— 'back** रोके रखना: *He —d back his tears.* **2** गला घोंटना. **3** खुले मार्ग को रुद्ध करना. *n* मोटरकार का एक पुर्ज़ा, चोक.

**'cholera** ('कॉल्रा) *n* हैज़ा.

**choose** (चूज़्) *v* (*pt* chose, *pp* chosen) **1** दो या अधिक में से एक को पसंद करना. **2** दो विकल्पों के बीच में एक का निर्णय लेना.

**chop** (चॉप्) *v* (-pp-) (कुल्हाड़ी से) काटना या चीरना. **— and change,** बदलते रहना. *n* (कुल्हाड़ी आदि का) वार; कीमा का टुकड़ा. **'—per** *n* गँडासा.

**'choppy** ('चॉपि) *adj* छोटी क्षुब्ध लहरों वाला (समुद्र).

**'chopsticks** ('चॉप्स्टिक्स्) *n pl* दो तीलियाँ जिनसे चीनी-जापानी काँटे की तरह प्रयुक्त करते हुए भोजन मुँह तक पहुँचाते हैं.

**'choral** ('कॉरल्) *adj* समवेत (गान).

**'chord** ('कॉर्ड्) *n* **1** जीवा, वृत्त के दो बिन्दुओं को मिलाने वाली रेखा. **2** (संगीत) दो या तीन स्वरों का एक साथ संयोजन. **3** (cord भी) तार, तंत्री; स्वरतंत्री (गले में): *the vocal —s.*

**'chorus** ('कॉरस्) *n* **1** समवेत गान, सहगान. **2** टेक (गीत की). **3** कई व्यक्तियों द्वारा एक साथ कही बात: *a — of praise.* **in —**, सब मिल कर.

**'chose, 'chosen** → choose.

**'christen** ('क्रिस्न्) *v* नामकरण करना,

बपतिस्मा देना.

**Christian** ( 'क्रिस्टचन् ) *adj* ईसाई, क्राइस्ट के मतानुयायी. — **name,** प्रथम नाम जो बपतिस्मा के समय रखा जाता है. *n* ईसाई (व्यक्ति). **Christi'anity** (क्रिस्टि'ऐनिटी) *n* ईसाई धर्म.

**'Christmas Day** ( 'क्रिस्मस् डे ) *n* जीसस क्राइस्ट के जन्म दिवस का समारोह, 25 दिसम्बर.

**chronic** (क्रॉनिक्) *adj* पुरानी, लगातार लम्बी अवधि से चली आ रही (बीमारी, पीड़ा, मरीज़ आदि). — **invalid,** ऐसा मरीज.

**'chronicle** ( 'क्रॉनिकल् ) *n* घटनाओं का इतिवृत्त, इतिहास.

**chro'nology** (क्र'नॉलजि) *n* कालक्रम विज्ञान, तिथि-निर्धारण का विज्ञान; घटनाओं का तिथिवार अंकन; ऐसी सूची. **chrono'logical** (क्रॉन्'लॉजिकल्) *adj.*

**'chrysalis** ( 'क्रिस्लिस् ) *n* कीड़ों की कोषावस्था; कोष.

**chuck** (चक्) *v* **1** (colloq) फेंक देना : — *sth away.* **2** (करने से) रोकना; छोड़ देना : — *up one's job.*

**'chuckle** ( 'चक्ल् ) *v* & *n* दबी हुई हँसी, मुँह बंद करके हँसना.

**chum** (चम्) *n* घनिष्ठ मित्र. *v* (-mm-) — **up (with),** मित्र बनना.

**church** (चर्च् ) *n* **1** चर्च (ईसाइयों का पूजन-स्थल); गिरजाघर; चर्च में पूजन. **2** ईसाइयों का संगठन या विभाग जो एक से विश्वास और विधि-विधान मानता है : *the C— of England; the Methodist C. enter the* —, पादरी बनना. '—**,yard** चर्च के बाहर का अहाता, कब्रिस्तान के रूप में भी प्रायः प्रयुक्त.

**'churlish** ( 'चर्लिश् ) *adj* चिड़चड़ा, उजड्ड.

**churn** (चर्न्) *n* मथने का मटका; बड़ा मटका. *v* मथना; बहुत क्षुब्ध होना (जैसे समुद्र का),

**'cider** ( 'साइडर् ) *n* सेब का आसव.

**ci'gar** (सि'गार्) *n* सिगार, चुरुट. **,ciga'rette** (सिग्'रेट्) *n* सिगरेट.

**'cinder** ( 'सिन्डर् ) *n* अधजली लकड़ी का कोयला.

**'cinema** ( 'सिनिमा ) *n* सिनेमा, चलचित्र. **,cine-'camera,** चलचित्र लेने वाला कैमरा.

**'cipher** ( 'साइफ़र् ) *n* **1** सिफ़र, शून्य, ज़ीरो. **2** नगण्य व्यक्ति, बिना किसी महत्त्व का व्यक्ति. **3** कूटलिपि में लिखने की पद्धति; ऐसी पद्धति की विवरणिका (key). *v* कूटबद्ध करना; गणित करना.

**'circle** ( 'सर्क्ल् ) *n* **1** गोला, वृत. → p 295; कोई गोल वस्तु, गोल-सी वस्तु : *a — of trees.* **2** दुमंजिले की सीटें (रंगशाला, सिनेमा आदि में). **3** (व्यक्तियों की) मंडली, एक-सी रुचि वाले व्यक्तियों का समूह. **move in a —,** समूह में चक्कर लगाना.

**'circuit** ( 'सर्किट् ) *n* **1** एक स्थान से प्रारम्भ होकर उसी स्थान पर समाप्त होना, परिक्रमा. **2** परिपथ (विद्युत-धारा का). **cir'cuitous** (सर्'क्युइटस्) *adj* घुमा-फिरा कर; अस्पष्ट.

**'circular** ( 'सर्क्युलर् ) *adj* वृत्तीय, गोल. — **tour,** एक स्थान से प्रारंभ होकर उसी स्थान पर खत्म होने वाली यात्रा. *n* परिपत्र, गश्ती चिट्ठी. **'circularize** ( 'सर्क्युलराइज़् ) *v* परिपत्र भेजना.

**'circulate** ( 'सर्क्युलेट् ) *v* निरंतर घूमना, चक्कर काटना. **,circu'lation** (सर्क्यु'लेशन्) *n* परि-वहन, संचरण (जैसे रक्त —); समाचार पत्रों की ग्राहक-संख्या.

**cir'cumference** (सर्'कम्फ़रन्स्) *n* वृत्त की परिधि.

**circum'navigate** (सर्कम्'नैविगेट्) *v* (पृथिवी की परिक्रमा लगाता हुआ) नौ-परिचलन.

**'circumscribe** ( 'सर्कम्स्क्राइब् ) *v* चारों ओर वृत्त (या घेरा) खींचना; सीमा अंकित करना.

**'circumspect** ( 'सर्कम्स्पेक्ट) *adj* बहुत सोच-समझ कर कार्य करने वाला; सतर्क.

**'circumstance** ( 'सर्कम्सटन्स् ) *n* (प्रायः *pl*) परिस्थिति. **in (under) the —s,** इस परिस्थिति में. **under no —s,** किसी भी हालत में नहीं. **2** तथ्य, विवरण. **circumstantial** (सरकम्'स्टैनुशल्) *adj* पूरा विवरण देने वाला; परिस्थिति-जन्य.

**'circum'vent** (सर्कम'वेन्ट्) *v* रोकना, योजना में बाधा डालना.

**'circus** ( 'सर्कस् ) *n* **1** सर्कस **2** गोल स्थान जहाँ अनेक मार्ग मिलते हैं : दिल्ली में कनॉट

सर्कस; गोल चौक.



**ˈcistern** (ˈसिस्टर्न) *n* हौज़, कुंड, टंकी (पानी भरने के लिए).

**ˈcitadel** (ˈसिट्डल्) *n* किला, गढ़, शरणगृह.

**cite** (साइट्) *v* उदाहरण रूप देना; (पुस्तक में से) उद्धृत करना; (सिपाही के) शौर्य का प्रशंसापूर्वक उल्लेख करना.

**ˈcitizen** (ˈसिटिज़न्) *n* नगरवासी न कि ग्राम-वासी; नागरिक (किसी देश का) जिसे जन्म से या ग्रहण करने से उस देश के पूरे अधिकार मिलते हैं (cf *British subject*; *American citizen*). **—ship** नागरिकता.

**ˈcitron** (ˈसिट्रन्) *n* गलगल, बड़ा नींबू. **ˈcitrus** (ˈसिट्रस) *adj* नीबू के वंश का, जैसे संतरे, मुसम्मी आदि.

**ˈcity** (ˈसिटि) *n* शहर, नगर. **the City**, मध्यवर्ती लन्दन का सबसे पुराना भाग; उसके व्यापार-वाणिज्य का केन्द्र.

**ˈcivic** (ˈसिव़िक्) *adj* नगर शासन अथवा जीवन से संबद्ध. **—s** (ˈसिव़िक्स्) *n pl* नगर-शासन का विज्ञान, नागरिक-शास्त्र.

**ˈcivil** (ˈसिव़िल्) *adj* **1** मानव समाज-विषयक; नागरिक-विषयक. **— war,** गृहयुद्ध, एक ही राज्य के भीतर दो दलों का युद्ध. **— law,** व्यक्तिगत अधिकारों का कानून, न कि अपराध विषयक (criminal law के वैषम्य में). **— engineering,** मकान, सड़क पुल आदि बनाने की इंजिनियरिंग. **— marriage,** बिना धार्मिक संस्कार का विवाह. **2** गैर-सैनिक, सैन्येतर. **the Civil Service,** लोक-सेवा, सभी सरकारी विभाग (सेना-सेवा [Defence Services] को छोड़कर.) **C— servant,** सिविल सेवा के अधिकारी. **3** शिष्ट, नम्र. **ciˈvility** (सिˈव़िलिटि) *n* नम्रता, शिष्टता. **ciˈvilian** (सिˈव़िल्यन्) *n & adj* असैनिक कर्मचारी.

**ˈcivilize** (ˈसिव़िलाइज़्) *v* सभ्य करना. **ˌciviliˈzation** (सिव़िलाइˈज़ेशन) *n* सभ्य बनना; सभ्यता; सभी सभ्य देश.

**claim** (ˈक्लेम्) *v* **1** दावा (स्वामित्व या अधिकार का) करना. **2** दावा (कथन की सत्यता का) करना. **3** माँग (आवश्यकताओं की) करना. *n* **1** दावा या माँग करना. **lay — to,** दावा जताना, स्वामित्व अथवा अधिकार का दावा करना. **2** माँग रखने का अधिकार. **3** दावा.

**ˈclamber** (ˈक्लैम्बर्) *v* (हाथों से कठिनाई पूर्वक) चढ़ना.

**ˈclammy** (ˈक्लैमि) *adj* (-ier, -iest) छूने में नम और ठंडा, पिचपिचा.

**ˈclamour** (ˈक्लैमर्) *n* होहल्ला; शोर; दुहाई, फरियाद. *v* — करना. **ˈclamorous** (ˈक्लैमरस्) *adj.*

**clamp** (क्लैम्प्) *n* **1** शिकंजा. **2** लोहे की पट्टियाँ कसने के लिए या दृढ़ करने के लिए. *v* — में रखना, — से कसना.

**clan** (ˈक्लैन्) *n* गोत्र, कुल (जाति से छोटी परिवारिक इकाई): *Scottish clans.*

**clang** (क्लैङ्) *v n* टनटनाना (घंटों का).

**clank** (क्लैंक्) *v & n* झनझनाना (तलवारों का), खड़खड़ाना (बेड़ियों का).

**clap** (क्लैप्) *v* (-pp-) **1 — one's hands,** ताली बजाना. **2** (हाथों से) थपथपाना : *— sb on the back.* **ˈ— eyes on,** देखना. *n* कड़कड़ाना, गर्जन : *a — of thunder.*

**ˈclarify** (ˈक्लैरिफ़ाइ) *v* स्पष्ट होना या करना. **ˈclarity** (ˈक्लैरिटि) *n* स्पष्टता.

**ˈclarinet** (क्लैरिˈनेट्) *n* एक बाजा. → p 206.

**clash** (क्लैश्) *v & n* **1** खटखटाना (जब धातु की दो वस्तुएं टकराती हैं). **2** टक्कर, संघर्ष : *a — of colours (ideas).*

**clasp** (क्लास्प्) *n* **1** बकसुआ (दो किनारों को जोड़ने वाला). **2** हाथ की अच्छी पकड़. *v* **1** — से बाँधना. **2** कस कर पकड़ना.

**class** (क्लास्) *n* **1** कक्षा (शिक्षार्थियों की). **2** समान गुण और लक्षणवालों का वर्ग: *lemons are in the — of citrus fruits.* *v* सही वर्ग में रखना.

**ˈclassic** (ˈक्लैसिक्) *adj* **1** अति उत्तम; उच्चतम गुण का. **2** प्राचीन ग्रीक और लैटिन साहित्य-कारों, कलाविदों आदि के स्तर का. **3** चिर-प्रतिष्ठित. *n* उच्चतम श्रेणी का लेखक, चित्रकार; इनकी कृति आदि. **the Classics,** चिरसम्मत उत्कृष्ट ग्रीक और लैटिन साहित्य. **—al** *adj* प्राचीन उच्चस्तरीय साहित्य; सर्वोच्च

वर्ग का; सरल और संयत.

ˊ**classify** (ˊक्लैसिफ़ाइ) *v* वर्गीकृत करना. ˌ**classifiˊcation** (क्लैसिफ़िˊकेशन्) *n* वर्गीकरण.

ˊ**clatter** (ˊक्लैटर्) *v & n* खड़खड़ाहट (भारी वस्तुओं के गिरने और टकराने की आवाज़).

**clause** (क्लॉज़) *n* **1** संधि, कानून आदि में एक पूरा पैराग्राफ. **2** संयुक्त या मिश्र वाक्य का घटक जिसमें एक उद्देश्य और एक विधेय अंश अवश्य होता है, उपवाक्य.

**claw** (क्लॉ) *n* पंजा, चंगुल; पंजानुमा कोई वस्तु या शस्त्र; पंजे के समान काम करने वाली कोई वस्तु या शस्त्र. *v* पंजे या नाखूनों से पकड़ना; पंजे से कठोरता से खींचना.

**clay** (क्ले) *n* चिकनी चिपकने वाली मिट्टी जो पकाने पर कड़ी हो जाती है; वह मिट्टी जिससे मिट्टी के बरतन, ईंटे आदि बनते हैं.

**clean** (क्लीन्) *adj* (-er, -est) **1** साफ़, निर्मल, स्वच्छ. **2** सुघड़, सुडौल: *a — cut*. *v* धोना, बुहारना, झाड़ना आदि, साफ करना. **— out,** अंदर से धूल आदि साफ करना. **— up,** सुव्यवस्थित करना. *adv* पूरी तरह से. *n* सफ़ाई. ˊ**—ly** *adv* —पूर्वक. *adj* — आदत वाला. ˊ**—liness** *n* सफ़ाई, स्वच्छता.

**cleanse** (क्लेन्ज़) *v* शुद्ध और स्वच्छ करना.

**clear** (क्लिअ्र) *adj* (-er, -est) **1** पारदर्शक, निर्मल; देखने, सुनने और समझने में सरल; बिना बादलों का आकाश; उज्ज्वल. **2** सुगम्य; संकट और बाधा से रहित. **keep — of,** दूर रहना. **3** संपूर्ण, पूरे-पूरे: *two — days; a — profit of Rs* 50. *v* **1** बाधा हटाना; खाली करना: *— one's throat*. **— the table,** भोजन के बाद मेज़ साफ़ करना. **C— off ! (out !)** चले जाओ, रास्ते से हट जाओ. **2** किसी ऊँची चीज़ के ऊपर से, बिना उसे छुए, कूद जाना. *adv* पूरी तौर से: *to get — away*. **3** किसी व्यक्ति की निर्दोषता का प्रमाण दिखाना. ˊ**clear-ˊcut** *adj* स्पष्ट रूपरेखा वाला. ˊ**—ly** *adv* स्पष्टतया; साफ़ तौर से. ˊ**—ance** (ˊक्लिअरन्स्) *n* —करना; दो चलशील वस्तुओं के बीच का स्थान; खाली स्थान. ˊ**—ing** *n* पेड़ साफ़ करने से निकला हुआ खुला स्थान.

**cleave** (क्लीव्) *v* (*pt* clove या cleft, *pp* cleft या cloven) गँडासे, कुल्हाड़ी से एक ही वार में दो टुकड़े कर देना.

ˊ**clement** (ˊक्लेमन्ट्) *adj* मन्द, मध्यम (मौसम); दयालु (व्यक्ति). ˊ**clemency** (ˊक्लेमन्सि) *n* -- का भाव.

**clench** (क्लेन्च्) *v* (मुट्ठी) बाँधना.

ˊ**clergy** (ˊक्लर्जि) **the —,** ईसाई चर्च का याजक वर्ग. **—man** *n* पादरी.

ˊ**clerical** (ˊक्लेरिकल्) *adj* **1** clergy से सम्बद्ध: *— dress*. **2** क्लर्क, लिपिक का कार्य; लिखना और नकल करना.

**clerk** (क्लार्क) *n* क्लर्क (कार्यालय में) जो पत्र-व्यवहार, हिसाब-किताब आदि करता है.

ˊ**clever** (ˊक्लेवर्) *adj* (-er, -est) सीखने और समझने में होशियार, चतुर; कौशल और योग्यता रखने वाला. **—ly** *adv* चतुराई से. **—ness** चतुराई.

**click** (क्लिक्) *v & n* 'खट' की ध्वनि (जैसे चाबी से ताला खोलते समय होता है).

ˊ**client** (ˊक्लाइअन्ट्) *n* (वकील का) मुवक्किल; गाहक.

ˊ**cliff** (ˊक्लिफ़्) *n* ऊँची खड़ी चट्टान.

ˊ**climate** (ˊक्लाइमिट) *n* जलवायु, आबोहवा. **cliˊmatic** (क्लाइˊमैटिक्) *adj* जलवायु-विषयक.

ˊ**climax** (ˊक्लाइमैक्स्) *n* पराकाष्ठा, सर्वोच्च बिन्दु; कोई सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण या रोचक घटना.

**climb** (क्लाइम्) *v* (पेड़, पहाड़, सीढ़ी पर) चढ़ना; ऊँचा उठना. **— down,** (कुछ कठिनाई से) उतरना. *n* — की प्रक्रिया; — का स्थान. ˊ**—er** *n*.

**cling** (क्लिङ्) *v* (*pt & pp* clung) चिपकना, लिपटना; कपड़ों का बदन से चिपकना.

ˊ**clinic** (ˊक्लिनिक्) *n* क्लीनिक; अस्पताल का वह भाग जहाँ रोगी देखा जाता है और उसका इलाज किया जाता है: *an eye —* .

**clink** (क्लिंक्) *v & n* झनझनाना (चाबियों या गिलासों के टकराने से उत्पन्न आवाज़).

**clip**[1] (ˊक्लिप्) *n* क्लिप (प्रायः धातु या तार का) कागज़ आदि को इकट्ठा रखने के लिए). *v* (-pp-) साथ-साथ क्लिप में रखना.

**clip**[2] (क्लिप्) *v* (-pp-) (कैंची आदि से)

**co-ˈopt** (कोˈऑप्ट्) *v* किसी समिति के सदस्यों का अन्य व्यक्ति को अपनी समिति का सदस्य बनाना, सहयोजित करना.

**co-ordinate** (कोˈऑर्डिनेट्) *v* अनेक व्यक्तियों द्वारा किये जाने वाले कार्य को समन्वित करना.

**cope** (कोप्) *v* — **with,** नियंत्रण संभालना, काम संभालना.

**ˈcopious** (ˈकोप्यस्) *adj* बहुत अधिक; बहुत अधिक लिखने वाला (लेखक).

**ˈcopper** (ˈकॉपर्) *n* **1** ताँबा. **2** ताँबे या कांसे का सिक्का. **3** कपड़ों की भट्टी लगाने वाला पात्र. *v* ताँबे का मुलम्मा चढ़ाना.

**ˈcopra** (कॉप्रा) *n* (नारियल की) गरी.

**ˈcopy** (ˈकॉपि) *n* **1** नक़ल, प्रतिलिपि. **2** (किताब, समाचार पत्र आदि की) एक प्रति. *v* नकल करना; अनुकरण करना. — **-book** *n* कापी.

**ˈcoral** (ˈकॉरल्) *n* मूँगा. *adj* मूँगिया रंग.

**cord** (कॉर्ड्) *n* **1** डोरी. **2** → chord (3). *v* डोरी लपेटना.

**ˈcordial** (ˈकॉर्डियल्) *adj* मैत्रीपूर्ण या हार्दिक (भावनाएँ, शब्द, आचरण). *n* गाढ़ा मीठा फलों का रस. **—ly** *adv.* **ˌcordiˈality** (कॉर्डिˈऐलिटि) *n.*

**ˈcordon** (ˈकॉर्डन्) *n* पुलिस या सेना द्वारा सुरक्षा के लिए डाला घेरा.

**ˈcorduˈroy** (ˈकॉर्डˈरॉइ) *n* मोटा सूती कपड़ा, कार्डराय; (*pl*) कार्डराय की पैंट.

**core** (कॉर्) *n* **1** फलों (सेब आदि का) बीच का कड़ा भाग. → p 134. **2** केन्द्रीय और मुख्य भाग : *to get to the — of the question.*

**cork** (कॉर्क्) *n* कार्क, हल्का पदार्थ जिसकी बोतलों की प्रायः डाट बनती है, डाट, काग. **ˈcork-screw** *n* कार्क निकालने का पेंचकस. *v* काग लगाना.

**corn**[1] (कॉर्न्) *n* अनाज, गल्ला.

**corn**[2] (कॉर्न्) *n* पैर में घट्टा (कड़ी खाल) बन जाना जो दर्द करता है.

**ˈcorner** (ˈकॉर्नर्) *n* **1** कोना, नुक्कड़. **turn the —,** (fig) संकट पार करना. **2** (वाणिज्य) **make a — in** (*wheat*), मूल्य नियंत्रण के लिए सारा उपलब्ध माल खरीद लेना. *v* — में (किसी को) करना, पहुँचाना; घेरना. **ˈcornerˌstone** आधारशिला.

**ˌcoroˈnation** (कॉर्ˈनेशन्) *n* राज्याभिषेक.

**ˈcoroner** (ˈकॉर्नर्) *n* अपमृत्य की जाँच करने वाला अधिकारी. **—'s inquest,** ऐसी जाँच-पड़ताल.

**ˈcoronet** (ˈकॉरनिट्) *n* मुकुट.

**ˈcorporal**[1] (ˈकॉर्परल्) *adj* दैहिक, शारीरिक : — *punishment,* (बेंत लगाना या पीटना).

**ˈcorporal**[2] (ˈकॉर्परल्) *n* सेना में सार्जेंट से एक छोटा पद, नायक.

**ˌcorpoˈration** (कार्पˈरेशन्) *n* **1** नगरपालिका, महापालिका. **2** निगम (व्यापारिक संघ) जैसे, जीवन बीमा निगम. **ˈcorporate** (ˈकॉर्परिट्) *adj* — विषयक.

**corps** (कॉर्) *n* **1** थल-सेना की एक तकनीकी शाखा, कोर : *Army Medical Corps.* **2** दो या अधिक डिविजनों से बना सेना-दल.

**corpse** (कॉर्प्स) *n* लाश, शव.

**ˈcorpulent** (ˈकॉर्प्युलन्ट्) *adj* मोटा (शरीर). **ˈcorpulence** (ˈकॉर्प्युलन्स्) *n* मोटापा.

**corˈrect** (कˈरेक्ट्) *adj* सही, ठीक; उचित. *v* — करना; गलतियाँ शुद्ध करना; गलतियाँ बताना; दंड देना. **—ion** (कˈरेक्शन्) *n* — की प्रक्रिया; गलत के स्थान पर सही रखना. **corˈrective** (कˈरेक्टिव्) *adj* दोष दूर करने; वाले (उपाय).

**ˈcorrelate** (ˈकॉरिलेट्) *v* दो या दो से अधिक वस्तुओं में परस्पर संबंध स्थापित करना; सहसंबंध दिखाना.

**ˌcorresˈpond** (कॉरिसˈपॉन्ड्) *v* **1** मेल खाना (*with*). **2** बराबर होना (*to*), अनुरूप होना (*to*). **3** पत्राचार करना (*with*). **—ence** (कॉरिस्ˈपॉन्डन्स्) **1** मेल; सादृश्य. **2** पत्राचार; पत्र. **—ent** (कॉरिस्ˈपॉन्डन्ट्) *n* **1** पत्राचार रखने वाला. **2** (समाचार पत्रों का) संवाददाता.

**ˈcorridor** (ˈकॉरिडर्) *n* गलियारा, कारिडर.

**ˈcorriˈgenda** (ˈकॉरिˈजेन्डा) *n pl* शुद्धिपत्र.

**corˈroborate** (कˈरॉबरेट्) *n* (किसी अन्य कथन या तथ्य को) पुष्ट करना, समर्थित करना. **—ion** *n.*

**cor'rode** (क'रोड्) v [illegible] नाश, क्षीण हो जाना. **cor'rosion** (क'रो'शन्) *n.*

**'corrugated** ('कॉरुगेटिड्) *adj* नालीदार, लहरदार : — *iron* नालीदार टीन (छत के लिए प्रयुक्त); — *cardboard* लहरदार मोटा कागज़ (पैकिंग के लिए प्रयुक्त).

**cor'rupt** (क'रप्ट) *adj* **1** भ्रष्ट (व्यक्ति, आचरण) (प्राय: रिश्वतखोरी से सम्बद्ध). **2** दूषित. *v* — करना. **—ible** *adj* जो रिश्वत देकर भ्रष्ट किया जा सके. **—ion** (क'रप्शन्) *n* भ्रष्टाचार.

**'corset** ('कॉर्सिट्) *n* चुस्त कमरबन्द.

**cos'metic** (कॉज़्'मेटिक्) *n* चेहरे और केशों को और सुन्दर बनाने वाले पदार्थ; प्रसाधन-सामग्री.'

**'cosmic** ('कॉज़्मिक्) *adj* ब्रह्मांडीय.

**'cosmonaut** ('कॉज़्मनॉट्) *n* अंतरिक्ष-यात्री.

**,cosmo'politan** ('कॉज़्म्'पॉलिटन्) *adj* संसार के सभी भागों से संबद्ध. — *city* ऐसी महानगरी जहाँ प्राय: सभी देशों के लोग मिल जायें; संसार के विस्तृत अनुभवों से जनित : — *views (interests).* *n* — ऐसा आदमी.

**cost** (कॉस्ट्) *v* (*pt & pp* cost) **1** इस कीमत में उपलब्ध होना; हानि उठाना. **2** (व्यापार-वाणिज्य) कीमत निश्चित करना. *n* **1** मूल्य, कीमत. **at all —s,** हर कीमत पर (चाहे कितना ही खर्च करना पड़े या कष्ट उठाना पड़े). **to one's —,** हानि पर. **2** (law, *pl*) मुकदमें का खर्चा. **'—ly** ('कॉस्ट्लि) *adj* बहुमूल्य.

**'costume** ('कॉस्'टचूम्) *n* **1** वेषभूषा, पहिनावा. **2** स्त्रियों का शार्ट कोट और स्कर्ट.

**'cosy** ('कोज़ि) *adj* (-ier, -iest) आरामदेह, सुखदायी. **'cosily** *adv.*

**cot** (कॉट्) *n* खटिया, बच्चे के सोने का पालना.

**'cottage** ('कॉटिज्) *n* झोंपड़ी, कुटीर. **— industry** *n* गाँवों में सहज प्राप्त उद्योग; कुटीर-उद्योग.

**'cotton** ('कॉटन्) *n* कपास (पौधा); रूई, सूत. *adj* सूती (कपड़ा). **cotton-wool** *n* डाक्टरी रूई (पट्टी बाँधने आदि के काम आने वाली).

**couch** (काउच्) *n* सोफ़ा, कोच, गद्देदार पलंग. *v* (पशुओं का) दुबक कर ज़मीन को छूते हुए बैठना (छिपने के लिए, शिकार करने के लिए या कूदने के लिए).

**cough** (कॉफ़्) *v* खाँसी आना, खांसना. *n* खाँसी, खाँसी की बीमारी.

**could** (कुड्) → can.

**'council** ('काउन्सिल्) *n* परिषद, नियुक्त या निर्वाचित व्यक्तियों का समूह, विशेषत: किसी संस्था के संचालन के लिए : *the town —.* **—lor** ('काउन्सिलर्) *n* परिषद का सदस्य, पार्षद.

**'counsel** ('काउन्सल्) *n* **1** सलाह; विचार; सुझाव : *to take — with a friend.* **2** (*pl*) (वकीलों द्वारा दिया) परामर्श, सलाह. *v* (-ll-) — देना. **—lor** *adj* सलाहकार, परामर्शदाता.

**count[1]** (काउन्ट्) *v* **1** गिनना, जोड़ना. **2** शामिल करना : *fifty, not —ing that are broken.* **3 — -down,** (अंतरिक्ष यान के रवाना होने की आज्ञा देने के पूर्व) उलटे क्रम से गिनती गिनना (100, 99, 98, 97 आदि). **4 — (up) on,** निर्भर होना; निश्चित मानना. **— for much (nothing),** बहुत (या कुछ भी नहीं) महत्त्व का होना. **to — oneself,** (*fortunate*), (महत्त्वशाली) समझना, मानना. *n* **1** गिनने की प्रक्रिया. **2** हिसाब; सूचना. **to take no — of,** कुछ भी ध्यान न देना. **3** अभियोग का विषय (जिस बात पर अपराधी माना जा रहा है) : *guilty on all —s.* **—less** *adj* असीम, असंख्य.

**count[2]** (काउन्ट्) *n* कुछ देशों में (न कि इंग्लैंड में) सामन्त की पदवी, काउन्ट. **—ess** अर्ल या काउन्ट की पत्नी; अर्ल के समान प्राप्त पद महिला, काउन्टेस.

**'countenance** ('काउन्टिनन्स्) *n* **1** चेहरा (रूप और भावों की अभिव्यक्ति की दृष्टि से). **keep one's —,** अपने भावों को छिपाना (विशेषत: मज़ाक में). **2** अनुमोदन; समर्थन, आश्रय : *give — to a proposal.* *v* अनुमोदन या समर्थन करना.

**'counter[1]** ('काउन्टर्) *n* लम्बी मेज़ जिस पर दुकानदार सामान रखकर गाहकों को दिखाता है; बैंक आदि में ऐसी मेज़, काउन्टर.

**'counter²** ('काउन्टर्) *adv* विरोध में, प्रतिकूलता में.

**'counter-** पूर्वपद : प्रति- **1** विपरीत दिशा में : ,*counter-at'traction*. **2** उत्तर में; विरोध में : '*counter-attack*.

**,counte'ract** (काउन्ट्'रैक्ट्) *v* (उत्तर में) विरोध करना और विरोधी के कार्य, बल आदि को कम या निष्प्रभाव कर देना, प्रतिकार करना. **—ion** *n* प्रतिकार.

**'counterbalance** ('काउन्टर्बैलन्स्) *n* भार या बल को संतुलित करने के लिए समान भार या बल डालना.

**'counterfeit** ('काउन्टर्फ़िट्) *n & adj* जाली, नकली, खोटा (माल) : — *money* (जाली सिक्का). *v* — बनाना.

**'counterfoil** ('काउन्टर्फ़ॉइल्) *n* चेक, रसीद आदि का वह अंश जो रिकार्ड के लिए रख लिया जाता है, प्रतिपर्ण.

**,counter'mand** (,काउन्टर्'मान्ड्) *v* दिये हुए आदेश को निरस्त करना या लौटा लेना.

**'counterpart** ('काउन्टर्पार्ट) *n* वस्तु या व्यक्ति बिलकुल दूसरी वस्तु या व्यक्ति की तरह, प्रतिरूप, प्रतिवस्तु.

**'countersign** ('काउन्टर्साइन्) *n* गोपनीय स्थान में प्रवेश करते समय संतरी को बताने वाले गोपनीय शब्द (ताकि शत्रु अंदर न आ जाए).

**'counter'signature** ('काउन्टर्'सिग्निचर्) *n* प्रति हस्ताक्षर, किसी के हस्ताक्षर के पश्चात् उच्च अधिकारी के हस्ताक्षर.

**'country** ('कन्ट्रि) *n* **1** देश (जैसे भारत देश). **2** देहात, ग्रामीण क्षेत्र : *—side*. **'countrified** ('कनट्रिफ़ाइड्) *adj* ग्रामीण आदत वाला, ग्राम्य. **—man 1** देहाती, ग्रामवासी (न कि नगरवासी). **2** एक ही देश का वासी, हमवतन.

**'county** ('काउन्टि) *n* इंग्लैंड में स्थानीय शासन की सब से बड़ी इकाई.

**'couple** ('कप्ल्) *n* **1** युग्म, दो व्यक्ति या वस्तुएँ जो साथ-साथ देखी जाती है. **2** दम्पति, पति-पत्नी, वर-वधु. *v* दो वस्तुओं को जोड़ना; दो वस्तुओं को मन में साथ-साथ रखना. **'coupling** ('कप्लिङ्) *n* (विशेषत:) रेल के डिब्बों को जोड़ने वाला भाग, कप्लिंग.

**'coupon** ('कूपॉन्) *n* कूपन, वह टिकट या पुरज़ा जिसे दिखाने से कोई (नियंत्रित) वस्तु मिले. मनीआर्डर फार्म का वह भाग जिस पर पाने वाले को पत्र लिखा जा सके.

**'courage** ('करिज्) *n* वीरता, बहादुरी, साहस. **cour'ageous** (क'रेजस्) *adj* साहसी.

**'courier** ('कुरिअर्) *n* संदेश वाहक, वार्ता वाहक.

**course** (कॉर्स्) *n* **1** स्थान या समय की दृष्टि से अग्रगति. **in (the) — of,** उक्त अवधि में, दौरान में : *in — of construction* (*etc*). निर्माण के समय. **in due —,** उचित अवसर पर, क्रम आने पर. **2** किसी के द्वारा ली दिशा; जिस रेखा में कोई वस्तु चल रही है : *The ship changed —* . **a matter of —**, स्वाभाविक और आशा के अनुकूल. **of —,** अवश्य, निस्संदेह, स्वभावत: . **3** गोल्फ़ खेलने का मैदान; घुडदौड़ का मैदान : *a race-course*. **4** माला, श्रेणीबद्ध, क्रमबद्ध (वार्ता, भाषण, इलाज) : *a — of lectures* (भाषण माला). **5** भोजन (विशेषत: पाश्चात्य शैली का भोजन) में पृथक-पृथक दौर (e g *soup, meat, dessert*). **6** (पढ़ाई का) पाठ्यक्रम, विषय.

**court** (कॉर्ट्) *n* **1** कचहरी, न्यायालय; न्यायाधीश. **2** (राजा-महाराजाओं का) दरबार. **3** खेलने के लिए निश्चित स्थान : *a tennis court*. **4** ('**—yard** भी) आँगन, प्रांगण; चौक. **5** प्रेम प्रकट करना : *to pay — to a woman* (प्रणय निवेदन). *v* **1** प्रेम जताना (5); किसी का समर्थन, अनुमोदन प्राप्त करने का प्रयत्न करना. **2** ऐसा कार्य करना कि उसका परिणाम इस प्रकार हो : *to — defeat* (*danger*). **'—ier** *n* दरबारी. **'—ly** *adj* नम्रता और पद-मर्यादा के साथ. **'—'martial** *n* सैनिक न्यायालय में मुकदमा. **'—ship** ('कॉर्ट्शिप) *n* प्रणय निवेदन (का समय).

**'courteous** ('कर्ट्यस्) *adj* शिष्ट, भद्र, नम्र. **'courtesy** ('कर्टिसि) *n* शिष्ट व्यवहार, सौजन्य.

**'cousin** ('कज़न्) *n* चाचा, मामा, मौसी या बुआ का लड़का या लड़की.

**cove** (कोव्) *n* छोटी खाड़ी.

**'covenant** ('कविनन्ट्) *v & n* प्रतिज्ञापत्र (भरना); समझौता (करना).

**'cover** ('कवर्) *v* **1** आवरण, आड़, पर्दा सामने करना, ढक्कन बंद करना, ढकना. **2** (दूरी) पार करना. **3** (बंदूक आदि के निशाने में) रखना. **4** बचाव करना; बीमा द्वारा सुरक्षित करना (*against*) : *to be —ed against loss by fire*. **5** (रुपया, धनराशि का) पर्याप्त होना (आवश्कता देखते हुए). *n* **1** जो ढकता है : *bed-cover, book-cover*. **2** आश्रय स्थल, शरण-स्थल : *to take — ; to get under —* . **3** बहाना, दूसरे के स्थान पर प्रस्तुत होने वाला व्यक्ति. **4** लिफ़ाफ़ा. **—ing** *n*.

**'covet** ('कविट्) *v* ललचाना. **—ous** ('कविटस्) *adj* लालची, लोभी.

**cow**[1] (काउ) *n* गाय. → p 99.

**cow**[2] (काउ) *v* डरा कर काम करवाना.

**'coward** ('काउअर्ड्) *n* डरपोक; कायर. **—ly** ('काउअड्लि) *adj* कायरतापूर्ण; गर्हणीय. **'—ice** ('काउअडिस्/'काउअर्डिस्) *n* कायरता.

**'cower** ('काउर्) *v* (डर, शर्म या ठंड के मारे) दबक जाना.

**'cowrie** ('काउरि) *n* कौड़ी.

**cox, 'coxswain** (कॉक्स्, 'कॉक्सवेन्) *n* मल्लाह, कर्णधार.

**coy** (कॉइ्) *adj* (लड़कियों के लिए) लजीली, संकोची.

**crab** (क्रैब्) *n* केकड़ा; उसका मांस. → p 280.

**'crabbed** ('क्रैबिड्) *adj* **1** चिड़चिड़ा. **2** बहुत गन्दा हस्तलेख (जो पढ़ा न जा सके).

**crack** (क्रैक्) *n* **1** दरार. **2** कड़क (बंदूक चलने की). **3** 'चट' की आवाज़, चटाका. *v* **1** दरार करना, दरकना. **2** कड़कना या कड़काना. **3** आवाज़ का भारी होना (जब लड़का वयस्क होने लगता है). **4 — up,** (बुढ़ापे के कारण) शक्तिहीन होना, जर्जर होना. *adj* पहले नंबर का : *a — polo-player*. **'—er** *n* **1** पतले कुरकुरे बिस्कुट, क्रैकर. **2** पटाका (आतिशबाजी का). **3** (*pl*) सरौते की तरह का अखरोट तोड़ने वाला साधन. **—le** *v & n* चरचराना.

**'cradle** ('क्रेड्ल्) *n* पालना (बच्चे के सोने के लिए). *v* पालने में रखना या झुलाना : *to — a baby in one's arms,*

**craft** (क्राफ़्ट्) *n* **1** शिल्प, दस्तकारी : *the — of the potter*. **2** धूर्त, चालाक, कपटी. **3** नाव, जहाज़, जैसे *air—*. **—sman(ship)** *n* शिल्पकारी, कारीगरी. **'—y** *adj* धूर्त. **'—ily** ('क्राफ़्टिलि) *adv*. **'—iness** *n* ('क्राफ़्टिनिस्).

**crag** (क्रैग्) *n* ऊँची खड़ी चट्टान.

**cram** (क्रैम्) *v* (-mm-) ठूंसना; रटना.

**cramp** (क्रैम्प्) *n* ऐंठन, ठिठुरन. *v* जकड़ना, कसना; शिकंजे में जकड़ना; ऐसा अवरोध करना को वृद्धि रुक जाए.

**crane** (क्रेन्) *n* **1** सारस. → p 33. **2** बोझा उठाने की मशीन, क्रेन. *v* गरदन आगे बढ़ाकर देखना.

**crank**[1] (क्रैंक्) *n* झक्की, अपनी ही बात रखने वाला.

**crank**[2] (क्रैंक्) *n* L-आकार का हैंडिल मशीन को घुमाने के लिए, क्रैंक. *v* हैंडिल लगाकर चलाना : *to — (up) a car engine*.

**crape** (क्रेप्) *n* क्रेप, एक प्रकार का रेशमी (सूती) कपड़ा.

**crash** (क्रैश्) *v* टूटकर ढह जाना, टकराना, तोड़ना (धमाके के साथ) : *A stone —ed through the window*. *n* धमाका, धड़ाका. **'crash-,helmet,** (मोटर साइकिल सवार द्वारा पहने जाने वाला) टोप ताकि टक्कर होने पर सिर बच जाए. **'crash-landing,** दुर्घटनाग्रस्त हवाई जहाज़ का धमाके के साथ उतरना.

**crate** (क्रेट्) *v & n* सामान के चारों ओर सुरक्षा के लिए जड़ा लकड़ी का फ्रेम.

**'crater** (क्रेटर्) *n* ज्वालामुखी का मुंह; जमीन में बम गिरने से बना गड्ढा.

**crave** (क्रेव्) *v* लालायित होकर माँगना; तरसना (*for*). **'craving** ('क्रेविङ्) *n* लालसा.

**crawl** (क्रॉल्) *v* **1** रेंगना, हाथ और घुटनों से चलना. **2** बहुत धीरे-धीरे चलना. **3** रेंगने वाली वस्तुओं से भर जाना. *n* **1** रेंगना, सरकना. **2** एक प्रकार का तैरना.

**'crayon** ('क्रेअन्) *n* रंगीन खड़िया या कोयले की बत्ती या पेंसिल.

**'crazy** (क्रेज़ि) *adj* (-ier, -iest) 1 सनकी, पागल. 2 विक्षिप्त, परेशान, उत्तेजित : — *with pain ; — about the films*. 3 मूर्खतापूर्ण : *a — idea*. **craze** (क्रेज़्) *v* विक्षिप्त करना. *n* किसी वस्तु के लिए अत्यधिक उत्साह जो कुछ दिनों बाद समाप्त हो जाए, क्षणोन्माद.

**creak** (क्रीक्) *v & n* चरमराना, चरचराना (जैसे नया जूता करता है या किवाड़ करते हैं). **'—y** *adj* ऐसी ध्वनि करने वाला.

**cream** (क्रीम्) *n* 1 मलाई; क्रीम. 2 — के समान; — रखने वाला पदार्थ; सर्वोत्तम अंश या व्यक्ति. 3 — का रंग. **—y** ('क्रीमि) *adj* (-ier, -iest).

**crease** (क्रीस्) *n* 1 कपड़े में डाली हुई चुनट. 2 (क्रिकेट) विकेट के पास खींची रेखा. *v* चुनट डालना या पड़ना.

**cr'eate** (क्रि'एट्) *v* उत्पन्न करना; सृष्टि करना. **cre'ation** *n* (क्रि'ऐशन्) उत्पन्न करने की एक प्रक्रिया; सृष्टि, विशेषतः विश्व जो कि ईश्वर द्वारा सृष्ट किया गया है. **crea'tive** (क्रि'एटिव्) *adj* सृष्टि-विषयक; सर्जनात्मक; सर्जन करने में समर्थ.

**cre'ator** (क्रि'एटर्) *n* 1 सर्जनकर्त्ता (व्यक्ति). 2 **C—**, ईश्वर.

**'creature** ('क्रीचर्) *n* प्राणी, विशेषतः पशु.

**cre'dentials** (क्रि'ड्रेन्शल्ज़्) *n pl* व्यक्ति के पद को बताने वाला लिखित पत्र; प्रत्ययपत्र.

**'credible** ('क्रेड्ब्ल्) *adj* जिस पर विश्वास किया जा सके.

**'credit** ('क्रेडिट्) *n* 1 आस्था, विश्वास. 2 प्रतिष्ठा, प्रसिद्धि. 3 कार्य या पद के कारण मिलने वाला समादर. 4 प्रतिष्ठा या यश बढ़ाने में कारण रूप व्यक्ति : *Be a credit to your school !* 5 साख, उधार अदा करने या वादा पूरा करने की प्रसिद्धि. **letter of —**, बैंक का साखपत्र. 6 व्यक्ति के बैंक हिसाब में उसकी ओर जमा धनराशि. 7 (हिसाब-किताब में) किसी व्यक्ति की ओर जमा धनराशि (debit के वैषम्य में). *v* 1 विश्वास करना, आस्था रखना. 2 जमा पक्ष में धनराशि चढ़ाना. **—able** ('क्रेडिटब्ल्) *adj* प्रशंसा लाने वाला कार्य. **—or** ('क्रेडिटर्) *n* लेनदार.

**'credulous** ('क्रेड्युलस्) *adj* भोला-भाला, सहज में विश्वास करने वाला. **cre'dulity** (क्रि'ड्यूलिटि) *n* भोलापन.

**creed** (क्रीड्) *n* धर्म, मत, पन्थ.

**creek** ('क्रीक्) *n* सँकरी खाड़ी (नदी या समुद्र की); छोटी नदी.

**creep** (क्रीप्) *v* (*pt & pp* crept) 1 रेंगना, सरकना. 2 धीरे-धीरे खिसकना. 3 (पौधों का) (दीवार के सहारे) ऊपर चढ़ना. **'—y** *adj* (-ier, -iest) ऐसा लगना कि किसी रेंगने वाले ने छू लिया है, रोंगटे खड़े हो जाना.

**cre'mate** (क्रि'मेट्) *v* दाहकर्म करना, शव-दाह करना. **cre'mation** (क्रि'मेशन्) *n* दाह संस्कार. *n* **crema'torium** (क्रेम'टॉरिअम्) *n* दाहगृह. **cremation-ground** *n* श्मशान भूमि.

**crept** (क्रेप्ट्) → creep.

**'crescent** ('क्रेसन्ट्) *n* चापाकार चंद्रमा, बाल-चन्द्र. → p 203. *adj* बढ़ता हुआ चंद्रमा.

**crest** (क्रेस्ट्) *n* 1 (पहाड़ की) चोटी; लहरों की उच्चतम स्थिति. 2 (चिड़ियों की) शिखा, कलगी. → p 33. 3 coat of arms के एक अंश का अंकन. *v* 1 चोटी पर पहुँचना. 2 शिखा, कलगी से अलंकृत करना. **'crest-fallen** *adj* असफलता पर परम निराशा; हतोत्साह.

**crew**[1] (क्रू) *n* जहाज़ पर कार्य करने वाले सभी कर्मचारी.

**crew**[2] (क्रू) → crow.

**crib** (क्रिब्) *n* बच्चे का खटोला.

**'cri'cket**[1] ('क्रिकिट्) *n* झींगुर. → p 168.

**'cricket**[2] ('क्रिकिट्) *n* क्रिकेट का खेल.

**cried** (क्राइड्), **crier** ('क्राइअर्) → cry.

**crime** (क्राइम्) *n* 1 अपराध जिसकी कानून द्वारा कड़ी सजा मिलती है. 2 बेवकूफ़ी का गलत काम. **'criminal** ('क्रिमिनल्) *adj* अपराध संबंधी; दण्ड संबंधी : *criminal court* (फ़ौजदारी अदालत); अपराधशील : *criminal tribes*, प्रायः अपराध करने वाली जनजातियाँ. *n* अपराधी.

**'crimson** ('क्रिमज़न्) *n & adj* करमिजी रंग; गहरा लाल.

**cringe** (क्रिन्ज़्) *v* ज़मीन छूते हुए घिसटना; (fig) किसी के आगे गिड़गिड़ाना.

**'cripple** ('क्रिप्ल्) *adj* अपंग (चोट या रोग की बीमारी के कारण चलने में असमर्थ). *v* अपंग कर देना.

**'crisis** ('क्राइसिस्) *n* (*pl* crises) (बीमार या जीवन का) परिवर्तन बिन्दु ; संकट की स्थिति.

**crisp** (क्रिस्प्) *adj* 1 (भोजन के लिए) कुरकुरा, खस्ता. 2 (मौसम) खुश्क और ठंडा. 3 (शैली, व्यवहार) तुरंत निर्णयकारी. *n* आलू का तला हुआ चिप. **'—ly** (क्रिस्पलि) *adv*. **'—ness** (क्रिस्पनिस्) *n*.

**cri'terion** (क्राइ'टिअरिअन्) *n* (*pl* criteria) *n* मूल्यांकन की कसौटी, मानदण्ड.

**'critic** ('क्रिटिक्) *n* 1 साहित्य, कला, संगीत का पारखी; आलोचक. 2 दोष ढूंढने वाला. **'criticism** ('क्रिटिसिज़्म्) *n* आलोचना, समीक्षा; निन्दा. **'criticize** ('क्रिटिसाइज़्) *v* आलोचना करना.

**'critical** ('क्रिटिकल्) *adj* 1 संकटपूर्ण स्थिति में, संकटकालीन, नाजुक दौर में. 2 आलोचनात्मक. 3 दोष ढूंढने वाला. **—ly** *adv*.

**croak** (क्रोक्) *n* & *v* मेंढक का टर्रटर्र करना; कौवों का कांव-कांव करना.

**'crochet** ('क्रोशे) *n* & *v* किरोशिए से बुनाई करना.

**crock** (क्रॉक्) *n* घड़ा, सुराही. **'—ery** (क्रॉकरि) *n* प्याला, प्लेट, आदि चीनी मिट्टी के बर्तन.

**'crocodile** ('क्रॉक्डाइल्) *n* मगर, घड़ियाल. → p 265.

**crook** (क्रुक्) *n* 1 मुड़ी हुई लठिया, विशेषतः गड़ेरियों द्वारा प्रयुक्त. 2 बेईमानी से जीविका चलाने वाला, धूर्त. *v* — के आकार में मोड़ना. **'—ed** *adj* ('क्रुकिड्) असरल; कपटी, बेईमान.

**crop¹** (क्रॉप्) *n* फ़सल, पैदावार; (*pl*) फ़सलें (खेत में खड़ी).

**crop²** (क्रॉप्) *v* (-pp-) 1 (पशुओं का) घास आदि चरना. 2 बाल (घोड़े की पूंछ, कान आदि के) कतरना. 3 **— up,** (कठिनाइयों आदि का) प्रकट होना, उत्पन्न होना. **— up (out),** (चट्टान आदि का) धरातल से ऊपर उठना. *n* बहुत महीन बाल काटना; (चिड़ियों की) गल थैली.

**cross** (क्रॉस्) *n* 1 (+, ×, † आदि) चिह्न जहाँ एक रेखा पर दूसरी रेखा काटती हो. 2 विभिन्न प्रकार के दो पशुओं की संतान या पौधों की उपज. 3 **the Cross,** सूली जिस पर ईसा मसीह चढ़ाए गये थे. *adj* 1 बदमिज़ाज. 2 आड़ा, तिरछा, प्रतिकूल (पवन). **at — purposes,** (लोगों में) गलतफ़हमी. *v* 1 काटना, आर-पार रेखा खींचना. 2 **— a cheque,** चेक पर दो रेखाएँ खींच देना जिसके कारण चेक बैंक खाते में ही जमा होगा. **— one's mind,** विचार का सूझना. 3 (किसी की इच्छाओं, योजनाओं में) बाधा डालना. **'cross-exa'mine** *v* बारीकी से सवाल पूछना. **'cross-'question** *v* जिरह करना, प्रश्नों द्वारा जाँच करना. **'cross-'reference** *n* पुस्तक का संदर्भ उसी पुस्तक या अन्य पुस्तक में देना. **'crossroads** *n* (*sing*) चौराहा. **'—word (puzzle)** *n* वर्ग पहेली.

**crouch** (क्राउच्) *v* पशुओं का दबकना.

**crow¹** (क्रो) *n* कौआ. → p 33.

**crow²** (क्रो) *v* (*pt* crowed or crew, *pp* crowed) 1 (मुर्गे का) बाँग देना; विजय की प्रसन्नता में हर्षध्वनि करना. 2 (बच्चे का) किलकारना.

**'crowbar** ('क्रोबार्) *n* सब्बल (भारी वस्तुओं को हिलाने के लिए प्रयुक्त लोहे का डंडा).

**crowd** (क्राउड्) *n* भीड़, भीड़ में आना; भीड़ करना : *— into a room.*

**crown** (क्राउन्) *n* 1 राजा-रानियों का सोने-चांदी का मुकुट. 2 सम्राट की शक्ति का मुकुट-चिह्न. **the Crown,** राजकीय शक्ति, सर्वोच्च शक्ति. *v* मुकुट पहनाना; मुकुट चिह्न पुरस्कार में देना.

crosses a crown

**'crucial** ('क्रूश्यल्) *adj* संकट की स्थिति में, संकटकालीन, निर्णायक स्थिति में.

**'crucible** ('क्रूसिब्ल्) *n* कुल्हिया (पात्र जिसमें धातु गलाते हैं).

**'crucifix** ('क्रूसिफ़िक्स्) *n* सूली पर चढ़े ईसा की छोटी मूर्ति. **'crucify** ('क्रूसिफ़ाइ) *v* सूली पर कीलें ठोंक कर मारना. **,cruci'fixion** इस प्रकार मारना. **the Crucifixion,** ईसा मसीह का क्रूस पर चढ़ाया जाना.

**crude** (क्रूड्) *adj* (-r, -st) 1 कच्चा माल, अपरिष्कृत जिससे अभी वस्तुएँ बनानी हैं. 2 (व्यक्ति और उनका व्यवहार) रूखा, अक्खड़, अशिष्ट; अभद्र. 3 अनगढ़ कारीगरी. **'—ly** *adv.* **—ness** *n.* **'crudity** *n* ('क्रूडिटि).

**'cruel** ('क्रुअल्) *adj* क्रूर, निर्दय; पीड़ाकारक. **'—ly** *adv.* **'—ty** *n* क्रूरता.

**'cruet** ('क्रूइट) *n* खाने की मेज़ पर नमक, सिरका आदि की शीशियाँ.

**cruise** (क्रूज़्) *v* पर्यटन के लिए समुद्री यात्रा; (युद्ध में) शत्रुओं के जहाज़ों का पता लगाने के लिए परिभ्रमण. *n* समुद्री पर्यटन; समुद्री गश्त.

**crumb** (क्रम्) *n* (रोटी, केक आदि का) टुकड़ा, टूटा हुआ अंश. **—le** *v* टुकड़े-टुकड़े कर देना, मसल देना.

**'crumple** ('क्रम्प्ल्) *v* निचोड़ना, मरोड़ना, सिलवटें डालना.

**crunch** (क्रन्च्) *v* आवाज़ करते हुए कुचलना.

**cru'sade** (क्रू'सेड्) *n* 1 धर्म युद्ध, जिहाद (मध्य युग में यूरोप में मुसलमानों से ईसा मसीह की जन्मभूमि को वापस लेने के लिए ईसाई राज्यों द्वारा छेड़े युद्ध). 2 किसी भी अच्छे लक्ष्य की प्राप्ति के लिए चलाया संघर्ष. *v* — में भाग लेना.

**crush** (क्रश्) *v* कुचलना, पैरों तले रौंदना; (गन्ने का) पेरना. **'—ing** *adj* अधिक संख्या होने के कारण दबा देने में समर्थ. **crusher** *n* कोल्हू.

**crust** (क्रस्ट्) *n* डबल-रोटी का ऊपरी कड़ा भाग, पपड़ी; इसका कोई टुकड़ा; कड़ा ऊपरी भाग. **'—y** *adj* (रोटी का) पपड़ीदार होना.

**crutch** (क्रच्) *n* (लंगड़े आदमी की) बैसाखी.

**crux** (क्रक्स्) *n* समस्या का वह अंश जिसे सुलझाना सबसे कठिन हो; मर्म.

**cry** (क्राइ) *n* (*pl* cries) चिल्लाहट, चीख (किसी भी भाव, क्रोध, पीड़ा, भय, दुःख, आश्चर्य आदि, की आवाज़दार प्रबल अभिव्यक्ति). *v* 1 ऐसी ध्वनि करना. 2 रोना (आवाज़ या बिना आवाज़ के). 3 (**cry out** भी प्राय:) ज़ोर से पुकारना. **in full cry,** शिकारी कुत्तों का शिकार करते समय भौंकना. **'crier** *n* (**town crier**) (शहर में) ढिंढोरा पीटने वाला.

**crypt** (क्रिप्ट्) *n* चर्च के तहखाने के कमरे.

**'cryptic** ('क्रिप्टिक्) *adj* गुप्त अर्थ वाला.

**'crystal** ('क्रिस्टल्) *n* 1 बिल्लौर, स्फटिक पत्थर की तरह एक साफ़ पदार्थ; आभूषण रूप उसका टुकड़ा. 2 उत्तम कोटि का काँच. 3 (Chem. मुख्यतया) रवा, क्रिस्टल, मणिभ : *salt —s.* **—line** *adj* — का, — की तरह. **—lize** *v* — में होना; (विचारों आदि का) स्पष्ट हो जाना.

**cub** (कब्) *n* शेर, भालू, लोमड़ी आदि का बच्चा.

**cube** (क्यूब्) *n* छः समान पृष्ठ वाला ठोस पिंड, घन. -> p 295. **cubic** *adj* — का; *'cubic foot* घन फुट, एक ऐसे घन का आयतन जिसका प्रत्येक सिरा 12 इंच हो.

**'cubicle** ('क्यूबिक्ल्) *n* बड़े कमरे का छोटा भाग, विशेषतः सोने के लिए; कोठरी.

**'cuckoo** ('कुकू) *n* कोयल.

**'cucumber** ('क्यूकम्बर्) *n* ककड़ी; खीरा. -> p 340.

**cud** (कड्) *n* गाय-बैल की जुगाली.

**'cuddle** ('कड्ल्) *v* (प्यार में गले से) लिपट जाना.

**'cudgel** ('कजल्) *n* छोटा-मोटा डंडा. *v* (-ll-) — से पीटना.

**cue** (क्यू) *n* संकेत, दूसरों को वह क्या करे या बोले इसका इशारा देना.

**cuff¹** (कफ़्) *n* (कमीज़ आदि की बाँहों का) कफ़.

**cuff²** (कफ़्) *n* तमाचा, थप्पड़. *v* — मारना.

**'culminate** ('कल्मिनेट्) *v* — **in,** (प्रयत्नों, उन्नति की) पराकाष्ठा (चरम बिंदु) पर पहुँचना. **culmi'nation** (कल्मि'नेशन्) *n* पराकाष्ठा.

**'culprit** ('कल्प्रिट्) *n* दोषी, अपराधी.

**cult** (कल्ट्) *n* सम्प्रदाय, पंथ, पूजा-पद्धति.

**'cultivate** ('कल्टिवेट्) *v* 1 (खेत) जोतना, खेती करना. 2 (किसी वस्तु को ध्यान व समय देकर)

बढ़ाना. —d *adj* विशिष्ट भद्र व्यक्ति. culti'vation (कल्टि'व़ेशन्) खेती, कृषि, जुताई. 'cultivator ('कल्टिव़ेटर्) *n* (esp) जुताई की मशीन.

**'culture** ('कल्चर्) *n* 1 मानवीय शक्तियों का विकास; प्रशिक्षण और अनुभव से शरीर, मन, बुद्धि का विकास. 2 किसी राष्ट्र में बौद्धिक विकास का साक्ष्य, संस्कृति. —**d** *adj* सुसंस्कृत.

**'culvert** ('कल्व़र्ट्) *n* नाला, पुलिया.

**'cumbersome** ('कम्बर्सम्) *adj* भद्दा और भारी, हिलाने और ले जाने में कठिन.

**'cunning** ('कनिङ्) *n & adj* चालाक, धूर्त.

**cup** (कप्) *n* 1 चीनी का प्याला (चाय पीने वाला). 2 इनाम में मिलने वाला सोने-चांदी का कप. **'cupful** *n* प्याला भर.

**'cupboard** ('कबड्) *n* अलमारी (कपड़े, क्राकरी आदि रखने के लिए).

**cur** (कर्) *n* कटहा और निकम्मा कुत्ता.

**cu'rator** (क्यु'रेटर्) *n* अजायबघर (संग्रहालय) का अध्यक्ष.

**curb** (कर्ब्) *n* घोड़े के मुंह में लगी जंजीर या पट्टी; दहाना; कोई भी वस्तु जो नियंत्रित करे. *v* नियंत्रित करना.

**curb**[2] (कर्ब्) → kerb.

**curd** (कर्ड्) *n* दही. —**le** जमना या जमाना.

**cure** (क्युअर्) *v* 1 इलाज करना; स्वस्थ करना. 2 किसी बुराई को दूर करना. 3 मांस आदि को नमक आदि लगा कर रखना ताकि काफ़ी दिनों तक खराब न हो. *n* इलाज, चिकित्सा; उपचार. **'curable** ('क्युअरब्ल्) *adj.*

**'curfew** ('कर्फ़्यू) *n* (old use) घंटियाँ बजा कर यह संकेत देना कि लोग आग और बत्तियाँ बुझा दें और अंधकार कर लें; (modern use) यह सरकारी आदेश कि लोग घरों के भीतर रहें, बाहर न निकलें; करफ़्यू.

**'curio** ('क्युअरिओ) *n* कला की अद्भुत और असाधारण कृति जिसका इसलिए मूल्य है कि वह अजीब है.

**'curious** ('क्युअरिअस्) *adj* 1 जानने-पढ़ने के लिए उत्सुक. 2 दूसरों के मामलों में आवश्यकता से अधिक रुचि लेने वाला. 3 अद्भुत्, अजीब; असाधारण. —**ly** *adv.* **,curi'osity** (क्युअरि'ऑसिटि) *n* 1 कुतूहल. 2 कुतूहलजनक वस्तु.

**curl** (कर्ल्) *n* छल्ला. *v* मोड़ना, छल्ले के आकार का करना या होना. —**y** *adj* घुंघराला : —*y hair.*

**'currant** ('करन्ट्) *n* 1 किशमिश. 2 छोटी झाड़ी जिसमें छोटे अंगूर जैसे फल गुच्छों में निकलते हैं.

**'currency** ('करन्सि) *n* प्रचलित सिक्कों की व्यवस्था (मुद्रा).

**'current**[1] ('करन्ट्) *adj* 1 प्रचलित. 2 वर्तमान कालीन : — *events.*

**'current**[2] ('करन्ट्) *n* 1 पानी की धारा, हवा का प्रवाह. 2 तार में बहने वाली विद्युत् धारा. 3 (घटनाओं, विचारों, जीवन की) गति.

**cur'riculum** (क'रिक्युलम्) *n* स्कूल, कालेजों में अध्ययन का पाठ्यक्रम.

**'curry** ('करि) *n* कढ़ी, सालन. *v* — बनाना.

**curse** (कर्स्) *n* 1 शाप; दुर्वचन. 2 अभिशाप, आपत्ति या नाश का कारण. *v* शाप देना, दुर्वचन कहना. **be —d with,** के कारण दुःख उठाना.

**curt** (कर्ट्) *n* (वक्ता के लिए) रूखा, अभद्र. —**ly** रूखे ढंग से.

**cur'tail** (क'टेल्) *v* जो पहले सोचा था उससे कम करना, घटाना. —**ment** *n* कमी, कटौती.

**'curtain** ('कर्टन्) *n* 1 (दरवाजे या खिड़कियों का) पर्दा. 2 (रंगमंच का) पर्दा, यवनिका.

**curve** (कर्व़्) *n* वक्र रेखा, जो कहीं भी सीधी न हो, जैसे ⁀. मोड़, घुमाव. *v* गोल मोड़ना.

**'cushion** ('कुश्न्) *n* (कुर्सी की) गद्दी, गद्दा.

**'custard** ('कस्टर्ड्) *n* कस्टर्ड, दूध और अंडे या कार्नफ्लोर के मिश्रण से बनी एक मीठी डिश.

**'custody** ('कस्टडि) *n* परिरक्षा, परिपालन; (न्यायालय) हिरासत.

**'custom** ('कस्टम्) *n* 1 प्रचलन, प्रथा. 2 ग्राहकों द्वारा व्यापारी को दिया समर्थन. 3 (*pl*) चुंगी, शुल्क, आयात-शुल्क, कस्टम्स. —**ary** *adj* परम्परागत. —**er** *n* (दुकानदार का) गाहक.

**cut** (कट्) *v* (-tt-) (*pt & pp* cut) 1 (चाकू, कैंची आदि से) काटना, कतरना. 2 **cut sth down,** आकार या मात्रा में कम करना. **cut sth or sb off,** रोकना, अलग करना, बाधा डालना.

**be cut for** (*work*), के उपयुक्त होना, के लिए आवश्यक गुण रखना. **cut sth out,** काट कर अलग करना, काट कर आकार में लाना. **cut sth up,** काट डालना; नष्ट कर देना. 3 किसी व्यक्ति के पास से ऐसे निकल जाना मानो जानते ही न हों : *to cut sb in the street.* 4 अनुपस्थित रहना : *to cut a class or lecture at school.* 5 **cut a loss,** स्वीकार करना, और नये सिरे से प्रारंभ करना. **cut and dried,** (संमतियों का) निश्चित और तैयार. *n* 1 काटने की प्रक्रिया. 2 काटने से प्राप्त. 3 कपड़ों का स्टाईल. 4 तेज़ तीखा प्रहार. **'cutter** *n* 1 काटने वाला : *wire-cutters.* 2 युद्धपोत की नौकाएँ. **'cutting** *n* 1 खुदाई (सड़क या नहर की). 2 समाचार-पत्र की कतरन (समाचार रखने के लिए). *adj* मर्मभेदी (शब्द), बुरे लगने वाले (शब्द).

**cute** (क्यूट्) *adj* (-r, -st) हाज़िर-जवाब; तुरंत सोचकर निर्णय करने वाला; (colloq) आकर्षक.

**'cutlery** ('कट्लरि) *n* चाकू, कैंची आदि काटने वाले औज़ार; खाने की मेज़ के काँटे-छुरी.

**'cutlet** ('कट्लिट्) *n* मांस या मछली का मोटा पका हुआ टुकड़ा, कटलेट.

**'cycle** ('साइक्ल्) *n* 1 नियमित रूप से, क्रमश: घटित होनी वाली घटनाओं का चक्र, घटना-चक्र. 2 बाइसिकिल का संक्षिप्त रूप, साइकिल. *v* साइकिल पर सवार होना. **'cyclist** ('साइक्लिस्ट्) *n* साइकिल-सवार.

**'cyclone** ('साइक्लोउन्) *n* बबंडर, चक्रवात.

**'cylinder** ('सिलिन्डर्) *n* 1 बेलनाकार पिंड. → p 295. 2 इंजिन का सिलिंडर. **cy'lindrical** (सि'लिन्ड्रिकल्) *adj* बेलनाकार.

**'cymbal** ('सिम्बल्) *n* झाँझ, करताल (बजाने वाला).

**'cynic** ('सिनिक्) *n* मानवीय कमज़ोरियों का मज़ाक उड़ाने से प्रसन्न होने वाला व्यक्ति, दोषदर्शी. **—al** *adj* — संबंधी. **'cynicism** ('सिनिसिज़्म्) *n.*

**'cypher** ('साइफ़र्) *n* = cipher.

# D

**dab** (डैब्) *v* (-bb-) सहलाना, हाथ फेरना. *n* पेंट, पाउडर की थोड़ी सी मात्रा जो किसी पर थप-थपा दी जाए.

**'dabble** ('डैब्ल्) *v* (पानी में हाथ से) थप-थप करना, छींटे उछालना. **— in** (art आदि में), थोड़ी (न कि गंभीर) रुचि रखना, पल्लवग्राही होना.

**da'coit** (ड'कॉईट्) *n* डाकू, डकैत. **—y** *n* डाका.

**'dad(dy)** ('डैडि) *n* (बच्चे की बोली में) पिता.

**daft** (डाफ़्ट) *adj* (colloq) मूर्ख, बुद्धू.

**'dagger** ('डैगर्) *n* छुरा, कटार (दुधारा बड़ा चाकू).

**'daily** ('डेलि) *adj & adv* प्रतिदिन, दैनिक. *n* दैनिक समाचार-पत्र.

**'dainty** ('डेन्टि) *adj* (-ier, -iest) 1 देखने या स्वाद में उत्तम : — *cups and saucers;* — *cakes.* 2 (व्यक्ति) सुरुचिपूर्ण; कठिनाई से प्रसन्न होने वाला. *n* स्वादिष्ट भोजन. **'daintily** *adv.*

**'dairy** ('डेअरि) *n* 1 डेरी, जहाँ दूध इकट्ठा किया और मक्खन बनाया जाता है. 2 दूध-मक्खन की दुकान. **'dairy-maid** *n* फार्म की — में नौकर स्त्री.

**'dais** ('डेइस्) *n* मंच, चबूतरा, डायस.

**'daisy** ('डेज़ि) *n* सामान्य अपने-आप उगने वाला फूल.

**dale** (डेल्) *n* बड़ी घाटी.

**'dally** ('डैलि) *v* 1 समय गँवाना. 2 **— with,** खेलवाड़ करना, अंगुलियाँ व्यर्थ में चलाते रहना, बेकार सोचते रहना.

**dam**[1] (डैम्) *n* बाँध (पानी रोकने के लिए). *v* — बाँधना; — से रोकना.

**dam**[2] (डैम्) *n* (पशुओं में) बच्चे वाली मादा.

**'damage** ('डैमिज्) *n* 1 हानि; क्षति. 2 (*pl*) हरजाना, कानून में किसी का नुकसान करने पर दिया जाने वाला धन. *v* — करना.

**dame** (डेम्) *n* 1 महिला, विशेषत: विवाहित (old use). 2 'सर' की पदवी के अनुरूप पदवी पाने वाली स्त्री.

**damn** (डैम्) *v* 1 (ईश्वर का) अनंत दंड देना, चिरदंड. 2 निन्दा करना. *int* झुंझलाहट व्यक्त करने वाला शब्द. ′**—able** *adj* निन्दनीय, घृणित. ′**—ably** *adv.* **dam′nation** (डैम्′नेशन्) *n* तबाही; तबाह होना.

**damp** (डैम्प्) *adj* नम (न गीला, न सूखा); सीलनभरा. *n* नमी, सीलन. *v* — करना: — *down a fire* (धीरे-धीरे जलने देना). ′**—er** *n* (स्टोव आदि में) आग को कम करने वाला पुर्जा. ′**—ness** *n.*

**dance** (डान्स्) *n* नाच, नृत्य. *v* नाचना, नृत्य करना. ′**—r** *n.*

′**dandy** (′डैन्डि) *n* छैला, अपनी वेश-भूषा का बहुत अधिक ध्यान रखने वाला.

′**danger** (′डेन्जर्) *n* खतरा, संकट; — का कारण. **—ous(ly)** (′डेन्जरस्लि) *adj & adv* खतरनाक, संकटभरा.

′**dangle** (′डैन्ग्ल्) *v* झूलना, झूलने वाली वस्तु लटकाए चलना.

′**dappled** (′डैपल्ड्) (*pp*) चितकबरा.

**dare** (डेअ्र्) *v* 1 साहस करना: *I — say.* 2 जोखिम उठाना. 3 चुनौती देना (किसी व्यक्ति को किसी बात की). ′**dare-**,**devil** *adj & n* दुःसाहसी, मूर्खता के कारण निडर (व्यक्ति). ′**daring** *n & adj* साहसी और निडर होना.

**dark** (डार्क्) *adj* (-er, -est) & *n* अंधेरा, प्रकाश का बहुत कम या न होना. **keep sb in the —**, बात छिपाए रखना. **be in the — about,** के संबंध में कुछ भी जानकारी न रखना. ′**—en** *v* — होना या करना. ′**—ly** *adv.* ′**—ness** *n.*

′**darling** (′डारलिङ्) *n & adj* परम प्रिय (व्यक्ति); (noun के पहले) रोचक.

**darn** (डार्न्) *v* (कपड़े में हुए छेदों को) रफ़ू करना. *n* — किया स्थान.

**dart** (डार्ट्) *v* (तीर की तरह) झपटना. *n* 1 अचानक और तेज़ गति. 2 छोटा तीर जो 'darts' नाम के खेल में फेंका जाता है.

**dash** (डैश्) *v* 1 कस कर फेंकना; झपटना; (fig) (आशाएँ) भग्न करना. 2 (पानी, कीचड़ में) छपाका मारना. *n* 1 झपटना. 2 'छपाक' ध्वनि जब पानी से पतवार टकराते हैं. 3 चुटकी भर कोई वस्तु (किसी अन्य वस्तु से मिलाने या डालने के लिए). 4 लेखन या मुद्रण में — (डैश) चिह्न. → Morse. 5 जोश, उत्साह (ज़ोरदार कार्य करने के लिए).

′**data** (′डेटा) *n pl* ज्ञात तथ्य (जिन से कोई परिणाम या निष्कर्ष निकाला जाना है): *computer —.*

**date**[1] (डेट्) *n* 1 तारीख, तिथि. **out of —,** अप्रचलित. **up to —,** नवीनतम सूचनाएँ रखने या प्रयुक्त करने वाला. 2 (colloq) मित्र के साथ बाहर घूमने के लिए जाने का कार्यक्रम. *v* — रखना; — देना. — **from (back to),** उस तिथि से चला आ रहा.

**date**[2] (डेट्) *n* खजूर; छुहारा.

**daub** (डॉब्) 1 लीपना, पोतना. 2 गंदे निशान लगाना. 3 बिना कौशल के चित्र रंगना. *n* 1 — में प्रयुक्त सामग्री (जैसे, मिट्टी). 2 भद्दा रंगा हुआ चित्र.

′**daughter** (′डॉटर्) *n* पुत्री, लड़की. ′**daughter-in-law** बहू.

**daunt** (डॉन्ट्) *v* निरुत्साहित करना; डराना. ′**—less** *adj* निर्भीक, निडर.

′**dawdle** (′डॉड्ल्) *v* सुस्ती से काम करना; समय गँवाना.

**dawn** (डॉन्) *n* ऊषा काल, सुबह तड़के; (fig) प्रारंभ. *v* दिन निकलना; (fig) दिखाई पड़ने लगना. — **on sb,** अचानक कोई वस्तु स्पष्ट हो जाना, सूझना (विचार).

**day** (डे) *n* 1 दिन, 24 घंटे की अवधि आधी रात से प्रारंभ होकर; दिन, सूर्योदय तक का समय. **pass the time of day,** बातचीत करना. **one day,** किसी दिन (भूत या भविष्य का). **some day,** किसी दिन (भविष्य का). 2 घटना; प्रतियोगिता: *to win the day.* ′**daybreak** सूर्योदय. ′**daydream** *v & n* दिवास्वप्न देखना; मन में उज्ज्वल भविष्य की कल्पना करते-करते समय गँवाना.

**daze** (डेज़्) *v* चकाचौंध में पड़ जाना; सुन्न या जड़ हो जाना. *n* **in a —,** ऐसी स्थिति में पड़ना.

′**dazzle** (′डैज़्ल्) *v* अत्यधिक प्रकाश, तड़क-भड़क के कारण अन्य व्यक्ति को स्पष्ट देखने या स्वाभाविक रूप से कार्य करने में असमर्थ कर

देना; चकित कर देना.

**dead** (डेड्) *adj* **1** मृत मरा हुआ; निर्जीव; जिसका अत्र अस्तित्व न हो; कोई प्रतिक्रिया न दिखाने वाला. **2** निश्चेष्ट, निष्क्रिय. **3** पूर्ण; बिलकुल : *in — earnest; to come to a — stop.* **4** प्रयोग के कारण समाप्त; प्रयोग योग्य न होना : *a — match; the telephone is —.* **5** ठीक. **— heat,** दौड़ जिस में दो या अधिक घोड़े एक साथ विजयस्तंभ पर पहुँच गये हों. **6 — letter,** (a) ऐसा नियम जिसका परिपालन न हो रहा हो; (b) ऐसा पत्र जो डाकखाने में इस लिए जमा कर लिया गया है कि जिसे पत्र लिखा गया है वह व्यक्ति नही मिला. **7 '—line** अंतिम तिथि, जिसके पहले ही कार्य समाप्त कर लेना है. *adv* पूर्णतया : *— beat* (बुरी तरह थका हुआ); *— level.* *n* **the — of night,** रात के सन्नाटे में. **'—en** *v* बल या भावना समाप्त कर देना. **'—ly** *adj* घातक. *adv* घातक रीति से. **dead-stock** *n* बेकार माल.

**'deadlock** ('डेड्लॉक्) *n* समझौते पर पहुँचने में असफलता, गतिरोध.

**deaf** (डेफ़्) *adj* बहरा; सुनने को तैयार न होना वाला. **'—en** *v* सुनना कठिन या असंभव कर देना. **'—ness** *n* बहरापन.

**deal¹** (डील्) *n* **a good (great) — (of),** अत्यधिक.

**deal²** (डील्) *v* (*pt & pp* dealt) **1** अनेक व्यक्तियों में बाँट देना. **2** व्यापार करना, लेन-देन करना : *to — with a grocer (at a shop; in all sorts of goods).* **3 — with,** (a) संबंध रखना; (b) प्रबंध करना; किसी पर कार्य करना : *to — with a problem.* *n* **1** ताश के पत्तों का बाँटना. **a new —,** (fig) नई योजना या व्यवस्था. **a square —,** उचित व्यवहार. **2** व्यापारिक समझौता; (colloq) सौदा. **—er** *n* **1** व्यापारी. **2** ताश के पत्ते बांटने वाला. **'—ings** *n pl* व्यापारिक संबंध.

**dealt** (डेल्ट्) → deal.

**dean** (डीन्) *n* **1** चर्च में केथेड्रल का अध्यक्ष. **2** विश्वविद्यालय में विभागाध्यक्ष. **3** भारतीय विश्वविद्यालय में संकाय (faculty) का अध्यक्ष.

**dear** (डियर्) *adj* (-er,-est) **1** महँगा. **2** प्रिय, प्यारा; पत्राचार में शिष्ट संबोधन: *Dear Sir (Miss Smith).* *n* प्रिय व्यक्ति. **—ly** *adv* **1** महँगा. **2** अत्यधिक. **'—ness** *n* महँगाई.

**dearth** (डर्थ्) *n* दुर्लभता (विशेषत: भोज्य पदार्थों की).

**death** (डेथ्) *n* मौत. **put to —,** मार डालना. **'—less** *adj* कभी न मरने वाला. **'—ly** *adj* मृत्यु-समान. **death-rate** *n* प्रतिवर्ष 1000 व्यक्तियों में मरने वालों की औसत संख्या. **death-roll** *n* मृतकों की संख्या (किसी दुर्घटना आदि में). **death-sentence** *n* प्राण दंड.

**de'bar** (डि'बार्) *v* (-rr-) निकाल देना; (*from*); नियम से मना किया जाना (*from,* कुछ करने से).

**de'base** (डि'बेस्) *v* घटिया कर देना, खोट मिला कर मूल्य गिरा देना.

**de'bate** (डि'बेट्) *n* वादविवाद (सार्वजनिक सभा, संसद आदि में विशेषत:). *v* — में भाग लेना, — करना (*about*). **—r** *n* — करने वाला. **de'batable** *adj* विवाद योग्य विषय; मतभेद का विषय.

**de'bauch** (डि'बॉच्) *v* चरित्र बिगाड़ना, कुमार्ग पर ले जाना. **—ery** (डि'बाच्रि) *n* विलासिता, व्यभिचार.

**de'benture** (डि'बेन्चर्) *n* ऋण-पत्र.

**'debit** ('डेबिट्) *n* हिसाब की किताब में खर्च का कालम; देय पक्ष. *v* खर्च में डालना.

**'debris** ('डेब्री) *n* मलबा, बिखरे हुए टूटे-फूटे टुकड़े.

**debt** (डेट्) *n* कर्ज, ऋण. **in (out) of —,** कर्ज में होना (या मुक्त होना). **—or** *n* कर्जदार, देनदार.

**'decade** ('डेकेड्) *n* दशक, दस वर्ष का समय.

**'decadent** ('डेकडन्ट्) *adj* (व्यक्ति, राष्ट्र, कला, साहित्य का) पतनशील, ह्रासोन्मुख होना. **'decadence** ('डेकडन्स्) *n* अवनति, ह्रास.

**de'cay** (डि'के) *v* खराब होना, सड़ना; शक्ति या स्वास्थ्य खोना. *n* — की प्रक्रिया, क्षय.

**de'ceased** (डि'सीस्ट्) *adj* मृत; दिवंगत (व्यक्ति).

**de'ceive** (डि'सीव्) *v* धोखा देना; छलना. **—r** *n.* **de'ceit** (डि'सीट्) *n* धोखा, छल,

कपट. **de'ceitful** *adj* — के उद्देश्य से, कपटी, धोखेबाज. **de'ception** *n* छल, धोखा. **de'ceptive** *adj* भ्रामक, धोखा देने वाला.

**De'cember** *n* (डि'सेम्बर्) दिसम्बर (महीना).

**'decent** ('डीसन्ट्) *adj* 1 उचित और उपयुक्त : — *clothes*. 2 शिष्ट, भद्र, दूसरों को लज्जित न करने वाला : — *behaviour*. 3 (colloq) संतोषजनक. **—ly** *adv*. **'decency** ('डीसन्सि) *n* उचित होना, शिष्टाचार, भद्रता.

**de'ception** (डि'सेप्शन्), **deceptive** → **de-cei've**.

**de'cide** (डि'साइड्) *v* 1 सोच विचार कर निष्कर्ष (किसी परिणाम) पर पहुँचना, निश्चय करना. 2 विवाद के विषय पर निर्णय देना; विवाद तय करना. **—d** *adj* निश्चित; दृढ़ निश्चय (व्यक्ति). **—dly** *adv* निस्संदेह, निश्चित रूप से.

**de'ciduous** (डि'सिड्युअस्) *adj* ऐसे पेड़ जिनमें नियमित रूप से पतझड़ आता है.

**'decimal** ('डेसिमल्) *adj* दशमलव से संबद्ध : *the — system*, (मुद्रा, भार, दूरी, आदि की दशमलव पद्धति, जिसमें निकटतम इकाई दस-गुणी या दसवाँ अंश होती है) ; *the — point*, दशमलव विंदु (जैसे, 15.62 में 15 के बाद का विन्दु).

**de'cipher** (डि'साइफ़र्) *v* लिखे हुए का पढ़ना तथा अर्थ निकालना; गुप्त संकेत में लिखे को पढ़ना.

**de'cision** (डि'सिशन्) *n* 1 निश्चय; निर्णय; संकल्प. 2 निर्णय करने और दृढ़ता से उसे पूरा करने की शक्ति.

**de'cisive** (डि'साइसिव्) *adj* 1 निर्णयकारी, 2 निर्णयात्मक.

**deck**[1] (डेक्) *n* जहाज़ का फर्श, डेक. **clear the —s**, लड़ने के लिए तैयार होना, (fig) किसी भी प्रकार की गतिविधि.

**deck**[2] (डेक्) *v* = decorate.

**de'claim** (डि'क्लेम्) *v* निन्दा करना (against); वातचीत में भाषण की तरह ज़ोर से बोलना. **,decla'mation** *n* भाषण, वक्तृता.

**de'clare** (डि'क्लेअर्) *v* 1 घोषित करना; बिना किसी संदेह के दृढ़ता से कहना. 2 कस्टम्स के अधिकारियों के सामने आयात-शुल्क लगने वाली वस्तुओं का विवरण देना. **,decla'ration** (डेक्ल'रेशन्) *n*.

**de'cline** (डि'क्लाइन्) *v* 1 'न' कहना; अस्वीकार करना. 2 (सूर्य का) अस्त होना. 3 ढलना, घटते जाना, क्षीण होना. *n* क्षीण होना; क्षय, अवनति, पतन.

**de'clutch** (डी'क्लच्) *v* मोटरकार के इंजन को क्लच से मुक्त करना.

**de'code** ('डी'कोड्) *v* संकेत लिपि में लिखे को साधारण भाषा में लिखना.

**,decom'pose** (डीकम्'पोज़्) *v* 1 सड़ना, गलना. 2 टुकड़े-टुकड़े हो जाना. **,decompo'sition** (डीकॉम्प'ज़िशन्) *n*.

**'decorate** ('डेकरेट्) *v* 1 आभूषण पहनना; सजाना : *street —d with flags*. 2 (भवन को) पेंट करना, रंग से पोतना; कमरों की दीवारों पर नया कागज, नया रंग आदि लगाना. 3 पदक देना (संमानार्थ). **,decora'tion** (डेक-'रेशन्) *n*. **'decorator** ('डेकरेटर्) *n* रंगने वाला, सजाने वाला.

**de'corum** (डि'कॉरम्) *n* शिष्टाचार, मर्यादा-पूर्ण व्यवहार.

**de'coy** (डि'कॉइ) *n* अन्य को फँसाने वाला पशु या पक्षी (जिसके आकर्षण से अन्य पशु या पक्षी आकर फँस जाते हैं); कोई वस्तु या व्यक्ति जो अन्य को जोखिम की स्थिति में डालता है. *v* — के रूप में प्रयुक्त करना.

**de'crease** (डी'क्रीस्) *v* घटना या घटाना. **'decrease** *n* कमी; ह्रास.

**de'cree** (डि'क्री) *n* डिगरी; वादी को संपत्ति आदि पर अधिकार दिलाने वाला न्यायालय का आदेश. *v* — देना.

**de'crepit** (डि'क्रेपिट्) *adj* बुढ़ापे से जर्जर. **—ude** (डि'क्रेपिटयूड्) *n* जरा.

**'dedicate** ('डेडिकेट्) *v* 1 (अपना जीवन, सब कुछ किसी उद्देश्य के लिए) अर्पित करना. 2 विशेष धार्मिक संस्कार में अपने को अर्पित करना. 3 पुस्तक के प्रारंभ में लेखक द्वारा समर्पण की अभिव्यक्ति. **,dedi'cation** (डेडि'केशन्) *n*.

**de'duct** (डि'डक्ट्) *v* (किसी अंश या राशि को) काटना, निकाल कर अलग रखना : *to — 5*

*per cent of his wages for insurance.* —**ion** *n* कटौती.

**deed** (डीड्) *n* **1** कार्य, किया हुआ काम. **2** (law) स्वामित्व अथवा अधिकार संबंधी लिखित और हस्ताक्षरयुक्त अनुबंध.

**deem** (डीम्) *v* समझना; मानना.

**deep** (डीप्) *adj* (-er, -est) **1** गहरा. **2** पीछे धँसा हुआ : *a deep shelf.* **3** गहरा, गाढ़ा (रंग). **4** धीमी, भारी (ध्वनि). **5** (विचारों की) गंभीरता, एकाग्रता होना. *n* **the —** (कविता में) समुद्र. **'—en** *v* — या और अधिक — करना. **'—ly** *adv*. अत्यधिक; गहराई तक. **'— -'rooted** *adj* गहराई से जमा हुआ (विश्वास आदि).

**deer** (डिअर्) *n* हरिण, मृग. → p 351.

**de'face** (डिफ़ेस्) *v* चिह्न आदि लगा कर गंदा करना; खुदे हुए अक्षरों को ऐसा विकृत करना कि वे पढ़े न जा सकें.

**de'fame** (डि'फ़ेम्) *v* बदनाम करना.

**de'fault** (डि'फ़ॉल्ट्) *v* कर्तव्य को न करना या समय पर उपस्थित न होना या कर्ज अदा न करना. *n* — की प्रक्रिया. **by —**, क्योंकि व्यक्ति उपस्थित न हुआ या उसने अभीष्ट कार्य पूरा नहीं किया. **in — of**, की अनुपस्थिति में; यदि समय पर प्राप्त नहीं किया गया है. **—er** *n* (विशेषत:) सैनिक जिसने अपना कर्त्तव्य पूरा नहीं किया है.

**de'feat** (डि'फ़ीट्) *v* **1** हरा देना, जीतना; अभिभूत करना. **2** व्यर्थ होना या करना. *n* हार, असफलता.

**'defect** (डि'फ़ेक्ट्) *n* दोष; कमी; अपूर्णता; ख़राबी. **de'fective** (डि'फ़ेक्टिव्) *adj* — से पूर्ण.

**de'fence** (डि'फ़ेन्स्) *n* **1** (आक्रमण से) रक्षा. **2** रक्षा करने वाली (वस्तु). **3** (law) प्रतिवादी की ओर से प्रस्तुत तर्क, प्रमाण आदि; प्रतिवादी का वकील, बचाव का वकील. **—less** *adj* बिना रक्षा का; अरक्षित.

**de'fend** (डि'फ़ेन्ड्) *v* (आक्रमण) से रक्षा करना (*from*); बचाना (*against, from*). **—er** *n*. **—ant** (डि'फ़ेन्डन्ट्) *n* प्रतिवादी, मुद्दालेह, जिसके खिलाफ़ मुकद्दमा चलाया गया है.

**de'fensible** *adj* रक्षणीय; समर्थनीय. **de'fensive** *adj* रक्षात्मक, प्रतिरक्षात्मक. *n* **on the defensive**, बचाव में तत्पर आक्रमण का प्रतिरोध करते हुए; आक्रमण की आशंका में रक्षा करने के लिए तैयार.

**de'fer**[1] (डि'फ़र्) *v* (-rr-) आस्थगित करना. **—ment** *n* आस्थगन.

**de'fer**[2] (डि'फ़र्) *v* (-rr-) — **to** झुकना, दूसरे की राय को आदर देने के लिए मान लेना. **'deference** ('डेफ़रन्स्) *n* संमान, संमानार्थ सहमत होना. **,defe'rential** (डेफ़्'रनशल्) *adj* श्रद्धापूर्वक.

**de'fiance, de'fiant** → defy.

**de'ficient** (डि'फ़िशन्ट्) *adj* कमी (*in*); अधिक न होना. **de'ficiency** *n*. **deficit** *n* घाटा, आय से व्यय का अधिक होना.

**de'file** (डि'फ़ाइल्) *v* गंदा या दूषित करना. **—ment** *n*.

**de'fine** (डि'फ़ाइन्) *v* **1** परिभाषा देना. **2** व्याख्या देना, स्पष्टतया समझाना. **3** आकार, रूपरेखा या सीमाएँ निर्धारित करना. **'definite** *adj* निश्चित, स्पष्ट, असंदिग्ध. **definition** *n* **1** परिभाषा. **2** रूपरेखा की स्पष्टता.

**de'flate** (डि'फ़्लेट्) *v* inflate का विपरीत; हवा निकालना.

**de'flect** (डि'फ़्लेक्ट्) *v* रास्ता बदलना; (*from*); मार्ग से हटना, विचलित होना.

**de'form** (डि'फ़ॉर्म्) *v* रूप या आकृति खराब करना या बिगाड़ना. **—ed** *adj* विकृत, बेढ़ंगा बना हुआ. **—ity** *n* कुरूपता.

**de'fraud** (डि'फ़ॉड्) *v* ठगना, धोखा देना.

**de'fray** (डि'फ़्रे) *v* आवश्यक पैसा देना; (कीमत) चुकाना, अदा करना.

**de'frost** (डि'फ़्रॉस्ट्) *v* (रेफ़्रीजिरेटर में जमे) बर्फीले कणों को पिघलाना.

**deft** (डेफ़्ट्) *adj* चतुर; दक्ष (हस्तकला में).

**de'fy** (डि'फ़ाइ) *v* **1** विरोधसूचक कथन कहना. **2** कहना मानने से इन्कार करना या सम्मान न करना. **3 — sb to do sth**, किसी व्यक्ति से ऐसा काम करने के लिए कहना जो वह जानता है कि नहीं कर सकता है या कदापि नहीं करेगा. **de'fiance** (डि'फ़ाइअन्स्) *n* विरोध करना,

अवज्ञा करना. de'fiant (डि'फ़ाइअन्ट्) *adj* — करने वाला.

**de'generate** (डि'जुेनरेट्) *v* खराब हो जाना, बिगड़ना, पतित होना. *adj* — हुआ. **de,gene'ration** *n*.

**de'grade** (डि'ग्रेड्) *v* **1** दंड रूप पद-अवनति करना, बड़े पद से हटा कर छोटे पद पर करना. **2** भ्रष्ट करना, बिगाड़ देना. **degra'dation** *n* पदावनति, अधोगति.

**de'gree** (डि'ग्री) *n* **1** डिग्री, कोण का अंश, तापमान का अंश. **2** किसी प्रक्रिया में सीमा, मात्रा, प्रगति आदि की सूचना देने वाली स्थिति, सोपान, कोटि : *a high — of excellence.* **by degrees,** क्रमश:, सोपान क्रम से. **3** समाज में पद, प्रतिष्ठा : *people of low —* . **4** विश्वविद्यालय की उपाधि : *the — of M.A.*

**'de-'ice** ('डी-'आइस्) *v* मोटरकार के शीशे के सामने से बर्फ़ हटाना.

**deign** (डेन्) *v* (किसी कार्य करने की) कृपा करना.

**'deity** ('डीटि) *n* **1** देवता, देवी. **the D—**, ईश्वर. **2** देवत्व, ईश्वरत्व.

**de'jected** (डि'जुेक्टिड्) *adj* उदास, निराश, मायूस. **de'jection** *n*.

**de'lay** (डि'ले) *v* **1** देरी करना, देर से करना, देर लगाना. **2** आगे के लिए टालना. *n* — करना या होना.

**'delegate** ('डुेलिगेट्) *v* (किसी को अपने प्रतिनिधि के रूप में किसी बैठक में) भेजना; कार्य सौंपना (*to* sb). *n* प्रतिनिधि (व्यक्ति). **dele'gation** (डुेलि'गेशन्) *n* प्रतिनिधि-मंडल.

**de'lete** (डि'लीट्) *v* (लिखित या मुद्रित पंक्ति से कुछ या पूरा अंश) काट देना, हटा देना. **de'letion** (डि'लीशन्) *n* विलोप.

**de'liberate** (डि'लिब्रिट्) *n* सावधानी से सोचना और विचार, परामर्श करना. *adj* **1** जानबूझ कर किया हुआ. **2** (कार्य या भाषण में) सतर्क और सावधान. **—ly** *adv*. **delibe'ration** (डिलिब्'रेशन्) *n*.

**'delicate** ('डुेलिकिट्) *adj* **1** सूक्ष्म और महीन (सामग्री); मुलायम, कोमल; नाजुक; सुकुमार : *— cups (plants); a delicate-looking child; a — surgical operation.* **2** हलका, न कि तेज़ (रंग). **3** मामूली अंतर को भी ग्रहण करने या स्पष्ट करने वाले यंत्र; संवेदनशील (व्यक्ति). **4** स्वादिष्ट (भोजन); सुरुचिपूर्ण (भोजन). **5** भद्र (व्यक्ति), दूसरों की भावनाओं का समादर करने वाला (व्यक्ति). **'delicacy** *n* (विशेषत:) स्वादिष्ट भोज्यपदार्थ.

**de'licious** (डि'लिशस्) *adj* स्वादिष्ट और सुगंधिपूर्ण, रुचिर, सुखद; मनोहर.

**de'light** (डि'लाइट्) *v* प्रसन्न होना (*in*); प्रसन्न करना. *n* प्रसन्नता देने वाली वस्तु; पसन्द **—ed** *adj* — से पूर्ण, — सूचक. **—ful** *adj* प्रसन्नता देने वाली (वस्तु), आकर्षक.

**de'lirium** (डि'लिरिअम्) *n* (ज्वर में) प्रमाद अवस्था, सरसाम. **de'lirious** *adj* — से पीड़ित; अत्यंत उत्तेजित.

**de'liver** (डि'लिवर्) *v* **1** (पत्र, सामान आदि) व्यक्ति के घर पर जाकर देना. **2** रक्षा करना; (संकट, लालच आदि से) मुक्त करना. **3** (भाषण, उपदेश) देना. **4 be —ed of** (*a child*), बच्चे को जन्म देना. **—ance** *n* मुक्ति, रिहाई. **—y** *n* — करना या होना.

**'delta** ('डुेल्टा) *n* नदी का मुहाना जहाँ नदी कई भागों में बँट जाती है : *the Nile Delta.*

**de'lude** (डि'लूड्) *v* धोखा देना; बहकाना. **de'lusion** (डि'लूशन्) *n* भ्रांति, भ्रम; विभ्रम (का रोग).

**'deluge** ('डेल्यूज्) बड़ी बाढ़; मूसलाधार वर्षा. *v* बाढ़ की भांति (किसी व्यक्ति या वस्तु को) डुबो देना.

**de'mand** (डि'मान्ड्) *v* **1** अधिकार के साथ कोई वस्तु माँगना, आदेश देते हुए माँगना. **2** आवश्यक होना. *n* **1** मांगना, आवश्यकता. **2** सामान, सेवा आदि की माँग (खरीदारों की ओर से) *goods in great —.*

**'demarcate** ('डीमार्केट्) *n* सीमा अंकित करना.

**de'mean** (डि'मीन्) *v* **— oneself,** अपनी प्रतिष्ठा गिराना.

**de'meanour** (डि'मीनर्) *n* व्यवहार, बरताव, रंग-ढंग.

**'demi-** (डेमि) पूर्वपद : अर्ध- .

 

**de'mobilize** (डी'मोबिलाइज़्) *v* अनिवार्य सैनिक सेवा के बाद उससे मुक्त करना. **de,mobili'zation** *n.*

**demise** (डि'माइज़) *n* देहान्त, मृत्यु.

**de'mocracy** (डि'मॉक्रसि) *n* लोकतंत्र, जनतंत्र (जहाँ जनता द्वारा निर्वाचित व्यक्ति सरकार चलाते हैं).

**'democrat** ('डेम्क्रैट्) *n* **1** लोकतंत्री (व्यक्ति). **2** संयुक्त राष्ट्र अमेरिका का एक प्रमुख राजनैतिक दल. **,demo'cratic** (डेम्'क्रैटिक्) *adj* प्रजातंत्रीय, लोकतंत्रीय; जाति अथवा धन-संपत्ति पर आधारित वर्ग विभाजनों की उपेक्षा करने वाला.

**de'molish** (डि'मॉलिश्) *v* (किसी भवन इमारत को) ढहा देना; नष्ट कर देना. **,demo'lition** (डेम'लिशन्) *n* विध्वंस.

**'demon** ('डीमन्) *n* दुष्ट आत्मा; दैत्य, राक्षस.

**'demonstrate** ('डेमन्स्ट्रेट्) *v* **1** प्रमाण, उदाहरण द्वारा प्रदर्शन अथवा सिद्ध करना. **2** अपनी भावनाओं को प्रदर्शित करना. **demons'tration** (डेमन्स्'ट्रेशन्) *n* प्रदर्शन.

**de'moralize** (डि'मॉरलाइज़्) **1** नैतिकता की दृष्टि से पतित करना. **2** (जैसे, सेना का) मनोबल गिराना, उत्साह भंग करना. **de,morali'zation** (डि'मॉरलाइ'ज़ेशन्) *n* नैतिक पतन; मनोबल ह्रास

**de'mote** (डि'मोट्) *v* किसी व्यक्ति को उसके पद से नीचे के पद पर कर देना, पदावनति.

**de'mur** (डि'मर्) *v* (-rr-) आपत्ति उठाना; संकोच करना. *n* संकोच : *without* —.

**'demure** (डि'म्यूअर्) *adj* शान्त और गंभीर; संकोची.

**den** (डेन्) *n* **1** (शेर आदि की) मांद. **2** दुष्टों का गुप्त अड्डा. **3** अध्ययन के लिए एकांत कमरा.

**de'nial** (डि'नाइअल्) *n* → deny.

**de,nomi'nation** (डिनॉमि'नेशन्) *n* **1** नाम विशेषतः धार्मिक मत या संस्था का. **2** मापन इकाइयों का वर्ग (लम्बाई, भार, मुद्रा, आदि).

**de'note** (डि'नोट्) *v* **1** द्योतित करना. **2** नाम होना.

**de'nounce** (डि'नाउन्स्) *v* **1** सार्वजनिक रूप से विरोध करना; विश्वासघात करना. **2** सार्वजनिक सूचना देना कि संधि (समझौता आदि) भंग होने जा रही है.

**dense** (डेन्स्) *adj* (-r, -st) **1** (द्रव और वाष्पों का) गाढ़ा होना; ऐसा घना होना कि आर-पार दिखाई न दे : *a — fog*. **2** ठसाठस भरना (वस्तुओं या व्यक्तियों से) : *a — forest (crowd)*. **3** मूर्ख (व्यक्ति). **'—ly** *adv.* **'density** ('डेन्सिटि) *n* — होना; घनत्व (physics में भार और आयतन का संबंध).

**dent** (डेन्ट्) *v* कड़ी सतह को चोट या दबाव से पिचका देना. *n* ऐसा पिचकना.

**'dental** ('डेन्टल्) *adj* दांत सम्बन्धी.

**'dentist** ('डेन्टिस्ट्) *n* दाँत का डाक्टर, दन्त चिकित्सक.

**de'nude** (डि'न्यूड्) *v* नंगा करना; अनावृत करना, खोलना; सामान आदि छीन लेना : *hill-sides —d of trees.*

**de,nunci'ation** (डिनन्सि'एशन्) *n* denounce करना.

**de'ny** (डि'नाइ) *v* (किसी तथ्य का) खंडन करना; प्रार्थना को अस्वीकृत करना; देने से इन्कार करना. **de'nial** (डि'नाइअल्) *n* — करना; इन्कार.

**de'odorant** (डी'ओड्रन्ट्) *v* किसी व्यक्ति अथवा वस्तु से दुर्गंध दूर करने वाला पदार्थ.

**de'part** (डि'पार्ट्) *v* प्रस्थान करना, चलना; से हट जाना (*from*). **—ure** (डि'पार्चर्) *n* प्रस्थान, चलना, हटना.

**de'partment** (डि'पार्टमन्ट्) *n* विभाग (सरकार, व्यापार, विश्वविद्यालय आदि का).

**de'pend** (डि'पेन्ड्) *v* — **(up)on** **1** सत्ता, सत्यता अथवा सफलता के लिए (किसी अन्य पर) निर्भर होना : *to — upon one's own earnings; Good health —s on good food, sleep and exercise.* **that —s, it all —s,** अन्य पर आश्रित है; अन्य पर भी विचार करना है. **2** विश्वास, भरोसा; निश्चित होना. **—able** *adj* विश्वासयोग्य, जिस पर भरोसा किया जा सके. **—ant** *n* आश्रित व्यक्ति. **—ence** *n* — की स्थिति. **—ency** *n* आश्रित

देश, जो समस्त देश पर निर्भर है ... की सोचना.

**de'pict** (डि'पिक्ट्) *v* चित्रित करना; शब्दों में वर्णन करना.

**de'plete** (डि'प्लीट्) *v* खाली हो जाना या करना. **de'pletion** (डि'प्लीशन्) *n.*

**de'plore** (डि'प्लॉर्) *v* खेद प्रकट करना. **de'plorable** *adj* दयनीय, शोचनीय.

**de'populate** (डी'पॉप्युलेट्) *v* देश के निवासियों को कम करना. **de'population** (डीपॉप्यु-'लेशन्) *n.*

**de'port**[1] (डि'पॉर्ट्) *v* देश निकाला देना. **deportation** *n.*

**de'port**[2] (डि'पॉर्ट्) *v* — **oneself,** आचरण करना, व्यवहार करना. **—ment** *n* व्यवहार.

**de'pose** (डि'पोज़) *v* गद्दी से( विशेषत: राजा को) उतारना.

**de'posit** (डि'पॉज़िट) *v* **1** बैंक आदि में सुरक्षा के लिए धरोहर की भाँति रखना. **2** (द्रव, नदी आदि में) नीचे रेत-मिट्टी आदि का जमा हो जाना. **3** जमा करना; पहले से ही धन का आंशिक भुगतान करना. *n* कोई — की वस्तु.

**'depot** ('डेपो) *n* डिपो, भंडार; गोदाम.

**de'praved** (डि'प्रेव्ड्) *adj* चरित्रहीन, पतित; (स्वभाव, रुचि से) दुष्ट; भ्रष्ट. **de'pravity** (डि'प्रैविटि) *n* — की स्थिति.

**de'preciate** (डि'प्रीशिएट्) *v* मूल्य घटना या घटाना. **depreci'ation** (डिप्रीशि'एशन्) *n* अवमूल्यन, मूल्य गिरना.

**de'press** (डि'प्रेस्) *v* **1** नीचे दबाना, ढकेलना या खींचना : *to — a lever.* **2** उदास करना, दु:खी करना. **3** सक्रियता कम करना; (मूल्यों को) नीचे गिराना. **—ion** *n* **1** उदासी, खिन्नता. **2** दबाने से बना गड्ढा. **3** (व्यापार की) मन्दी का समय.

**de'prive** (डि'प्राइव़्) *v* — **(sb) of (sth),** (कोई वस्तु किसी से) छीन लेना, ले लेना; प्रयोग और उपभोग करने से वंचित करना.

**depth** (डेप्थ्) *n* **1** (ऊपर से नीचे की या आगे से पीछे की) गहराई (जैसे, अलमारी की गहराई, कुएँ की गहराई). **2** गहरा होना, गंभीरता. **out of one's —,** अपनी ऊँचाई से भी गहरे पानी में होना; (fig) अपनी बुद्धि से परे की सोचना.

**de'pute** (डि'प्यूट्) *v* किसी स्थानापन्न को अपना कार्य या अधिकार देना; किसी को यह अधिकार देना कि वह उसके प्रतिनिधि के रूप में कार्य करे; प्रतिनियुक्त करना. **'deputy** ('डेप्युटि) *n* वह व्यक्ति जिसे अधिकार आदि दिया गया है. **,depu'tation** (डेप्यू'टेशन्) *n* प्रतिनिधि मंडल. **'deputize** ('डेप्यूटाइज़्) *v* deputy के रूप में कार्य करना (*for*).

**de'rail** (डि'रेल्) *v* रेलगाड़ी का पटरियों से उतर जाना. **—ment** *n.*

**de'range** (डि'रेन्ज्) *v* अस्त-व्यस्त करना : *mentally —d,* पागल.

**'derelict** ('डेरिलिक्ट्) *adj* **1** (विशेषत: समुद्र में स्थित वह जहाज़) जो इसलिए छोड़ दिया गया है कि उसे चलाना संकटपूर्ण हो जाता है. **2** औद्योगिक गतिविधि के कारण उपेक्षित और गन्दा (स्थान): — *areas, buildings.*

**de'ride** (डि'राइड्) *v* घृणापूर्ण उपहास करना; मज़ाक उड़ाना. **de'rision** *n.* **de'risive** *adj.*

**de'rive** (डि'राइव़्) *v* **1** पाना, लाभ मिलना. **2** व्युत्पत्ति के रूप में रखना. **,deri'vation** *n* किसी शब्द का मूल रूप और अर्थ. **,de'rivative** *adj & n* दूसरे से व्युत्पन्न (शब्द, वस्तु आदि).

**de'rogatory** (डि'रॉग्टरी) *adj* प्रतिष्ठा या साख को गिराने वाला, अपमानजनक.

**'derrick** ('डेरिक्) *n* जहाज़ का माल उठाने-रखने वाली क्रेन की तरह की मशीन.

**des'cend** (डि'सेन्ड्) *v* **1** उतरना, नीचे आना. **2** (संपत्ति का) पिता से पुत्र को मिलना. **3** — **upon,** अचानक धावा मारना, टूट पड़ना. **—ant** (डि'सेनडन्ट्) *n* वंशज, उक्त व्यक्ति के पुत्र-पौत्रादि होना. **des'cent** (डि'सेन्ट्) *n* **1** — की प्रक्रिया. **2** ढलान. **3** वंशक्रम, पीढ़ी.

**des'cribe** (डिस्'क्राइब्) *v* (किसी व्यक्ति या वस्तु का) वर्णन करना. **des'cription** (डिस्'क्रिप्शन्) *n* शब्द चित्र, वर्णन : *of any description* (किसी भी प्रकार का). **des'criptive** *adj.*

**'desecrate** ('डेसिक्रेट्) *v* (किसी पवित्र वस्तु या स्थान को) दुष्प्रयोग द्वारा अपवित्र करना.

 

ˌdeseˈcration (डेसिˈक्रेशन्) *n.*

deˈsert[1] (डिˈज़र्ट्) *v.* 1 किसी व्यक्ति को बिना सहायता या सहारा दिए क्रूरतापूर्वक अकेला छोड़ देना. 2 सेना-सेवा को बिना अधिकारियों की अनुमति के छोड़ देना. 3 (साहस, आत्म-विश्वास) खो बैठना. —er *n* (विशेषत:) भगोड़ा सिपाही. —ion *n* छोड़ने या छोड़े जाने की प्रक्रिया.

ˈdesert[2] (ˈडेज़र्ट्) *n* रेगिस्तान, मरुभूमि. *adj* अनुपजाऊ भूमि; उजाड़, निर्जन प्रदेश.

desert[3] (डिˈज़र्ट्) *n* (प्राय: *pl*) दण्ड (बुरा करने का).

deˈserve (ˈडिज़र्व्) *v* (पुरस्कार आदि के) योग्य होना (अपने आचरण, गुण आदि के कारण); deˈserving *adj* योग्य, सहायता का सुपात्र. —dly *adj* ठीक; योग्यता के अनुकूल.

deˈsign (डिˈज़ाइन्) *n* 1 खाका, रूपरेखा (जिससे कोई वस्तु बनती है). 2 योजना, विन्यास (किसी मशीन, चित्र आदि का). 3 पैटर्न, कलाकार्य : *—s on a bowl (carpet).* 4 उद्देश्य; इरादा. *v* 1 — बनाना, खींचना. 2 इरादा करना. —er *n* रूपरेखा खींचने वाला. —ing *adj* (विशेषत:) चालाक (व्यक्ति).

ˈdesignate (ˈडेज़िग्नेट्) *v* 1 सीमा आदि का अंकन करना, निर्दिष्ट करना. 2 किसी पद या स्थान पर नियुक्त किया जाना. ˌdesigˈnation (डेज़िग्ˈनेशन्) *n* पद-नाम.

deˈsire (डिˈज़ाइअर्) *n* अभिलाषा, विकट इच्छा (*for*); निवेदन; अभीष्ट वस्तु. *v* — रखना; निवेदन करना. deˈsirable (डिˈज़ाइ-अरेब्ल्) *adj* अभीष्ट, वांछनीय; — जनक. deˌsiraˈbility (डिज़ाइअर्ˈबिलिटि) *n* वांछनीयता. deˈsirous (डिˈज़ाइअरस्) *adj* — रखने वाला.

desk (डेस्क्) *n* डेस्क, मेज; कार्य-पटल : *reception-desk.*

ˈdesolate (ˈडेसलिट्) *adj* 1 ऐसा स्थान जिसमें कोई न रहता हो, और न रहने लायक हो, निर्जन. 2 एकाकी (व्यक्ति); उपेक्षित; उदास. *v* — करना. ˌdesoˈlation *n* — होना या करना.

desˈpair (डिस्ˈपेअर्) *v & n* पूरी तरह से निराश (होना). —ing *adj* निराश.

desˈpatch → dispatch.

ˈdesperate (ˈडेस्परिट्) *adj* 1 अत्यधिक निराशा के कारण प्रबल उद्दंड और न्याय-व्यवस्था की उपेक्षा करने वाला. 2 बहुत ही गंभीर (बीमारी). ˌdespˈeration (डेस्प-ˈरेशन्) *n.*

desˈpise (डिस्ˈपाइज़्) *v* तिरस्कार करना. ˈdespicable (ˈडेस्पिकब्ल्) घृणित, तिरस्कार योग्य.

desˈpite (डिस्ˈपाइट्) *prep* के होते हुए भी.

desˈpondent (डिस्ˈपॉन्डन्ट्) *adj* निराश, हतोत्साह. ˈdespondency (डिस्ˈपॉन्डन्सि) *n* उदासी, निराशा.

ˈdespot (ˈडेस्पॉट्) *n* निरंकुश शासक, शासक जो अपनी नि:सीम शक्ति द्वारा अत्याचार करता है. desˈpotic (डेस्ˈपॉटिक्) *adj* —ism *n* तानाशाही; निरंकुशता.

desˈsert (डिˈज़र्ट्) *n* भोज (डिनर) की समाप्ति पर फलों आदि का परसा जाना.

ˌdestiˈnation (डेस्टिˈनेशन्) *n* गन्तव्य (स्थान).

ˈdestined (ˈडेस्टिन्ड्) *pp* निर्दिष्ट; (ईश्वर, भाग्य या व्यक्ति द्वारा) नियत. ˈdestiny (ˈडेस्टिनि) *n* भाग्य; नियति.

ˈdestitute (ˈडेसटिट्यूट्) *adj* 1 जीवन की आवश्कताओं (भोजन, वस्त्रादि) से रहित. 2 — of, से रहित, हीन : — *of sympathy.* ˌdestitution *n* गरीबी, अभाव.

desˈtroy (डिस्ˈट्रॉइ) *v* नष्ट करना, तोड़-फोड़ देना, समाप्त करना. —er *n* छोटा तेज लड़ाकू जहाज. desˈtruction *n.* desˈtructive *adj* विनाशकारी; तोड़-फोड़ करने की आदत वाला.

deˈtach (डिˈटैच्) *v* 1 खोल कर अलग ले जाना (*from*). 2 मुख्य टोली से कुछ लोगों को अलग भेज देना. —ed *adj* दूसरे से प्रभावित न होने वाला (मस्तिष्क), विरक्त; किसी अन्य मकान से न लगा हुआ (मकान), असंबद्ध. —able *adj.* —ment *n* — होना या करना; (सेना में) टुकड़ी.

ˈdetail (ˈडीटेल्) *n* विवरण, ब्योरा. in —, विस्तार से. go into —s, विस्तारपूर्वक विचार करना. detail *v* 1 विवरण देना; पूरी तरह

वर्णन करना. 2 सैनिकों को किसी [illegible] करने का आदेश देना.

**de'tain** (डि'टेन्) *v* रोक लेना; प्रतीक्षा कराते रहना; हवालात में रखना. **detention** (डि-'टेन्शन्) *n* रोकना; नजरबंदी, कैद.

**de'tect** (डि'टेक्ट्) *v* पता लगा लेना (किसी वस्तु या व्यक्ति की उपस्थिति या सत्ता का), (किसी दोषी को) खोज निकालना. **—ion** *n*. **—ive** *n* जासूस.

**de'ter** (डि'टर्) *v* (-rr-) (किसी को कोई कार्य करने से) रोकना (ऐसा करना कि वह उस कार्य को न करे), बाधा डालना. **de'terrent** (डि'टेरन्ट्) *n* & *adj* — वाला (उपाय), निवारक.

**de'tergent** (डि'टर्जन्ट्) *n* कपड़ों से धोने के द्वारा मैल निकालने वाला पदार्थ, प्रक्षालक.

**de'teriorate** (डि'टिअरिअरेट्) *v* (स्थिति) विगड़ती जाना, बदतर होना, घटिया होते जाना. **de,terio'ration** (डिटिअरिअ'रेशन्) *n* गिरावट, अधोगति.

**de'termine** (डि'टर्मिन्) *v* **1** निर्धारण करना, निश्चय करना. **2** (भविष्य के लिए) निर्णय लेना; संकल्प करना. **3** निश्चय कराना. **4** ठीक-ठीक पता लगाना. **—d** *adj* दृढ़ निश्चय वाला (व्यक्ति); स्थिर प्रयोजन वाली (वस्तु). **de,termi'nation** (डिटर्मि'नेशन्) *n* निश्चय, संकल्प; दृढ़ता.

**de'test** (डि'टेस्ट्) *v* घृणा करना. **—able** *adj* घृणित, घृणा योग्य.

**de'throne** (डि'थ्रोन्) *v* (राजा को) राजगद्दी से उतारना.

**'detonate** ('डेटोनेट्) *v* विस्फोट करना, दागना.

**de'tour** ('डेटुअर्) *n* चक्करदार रास्ता, रास्ते से मुड़ जाना.

**de'tract** (डि'ट्रैक्ट्) *v* (मूल्य या विश्वास) कम करना, घटाना (*from*). **—ion** *n* निंदा. **—or** *n*.

**'detriment** ('डेट्रिमन्ट्) *n* हानि (स्वास्थ्य के लिए).

**'de'value** ('डी'वैल्यू) *v* मूल्य घटाना. **devaluation** *n* अवमूल्यन.

**de,vastate** ('डेवस्टेट्) *v* सर्वनाश करना, तबाह करना; उजाड़ कर देना. **devastation** (डेवस्'टेशन्) *n*.

**de'velop** (डि'वेलप्) *v* **1** बढ़ाना, अधिक पूर्ण करना; विकसित करना; खोलना. **2** किसी वस्तु को और अधिक परिभाषित तथा निश्चित आकार-आकृति का करना. **3** फ़ोटो-फिल्म में चित्र उभारना, डेवलप करना. **—ment** *n* विकास; वृद्धि; परिणाम; पूर्वतर स्थितियों के फलस्वरूप किसी का विकसित रूप दिखाना: *the latest —ments in foreign affairs.*

**'deviate** ('डीविएट्) *v* (उचित या उपयुक्त से) हट जाना (*from*). **devi'ation** (डीवि'एशन्) *n* विचलन.

**'device** (डि'वाइस्) *n* **1** योजना; युक्ति; चाल. **leave sb to his own —s,** किसी को बिना सहायता या सलाह के छोड़ देना. **2** विशेष उद्देश्य के लिए आविष्कृत वस्तु, यंत्र.

**'devil** ('डेव्ल्) *n* शैतान; दुष्ट स्वभाव का व्यक्ति (या आत्मा).

**'devious** ('डीव्यस्) *adj* चक्करदार; भ्रामक; छलपूर्ण.

**de'vise** (डि'वाइज़्) *v* आविष्कार; युक्ति; डिज़ाइन (अभिकल्पना).

**de'void** (डि'वॉइड्) *adj* **— of,** खाली; रहित; अभाव वाला.

**de'volve** (डि'वॉल्व्) *v* **— upon,** (अपना कार्य दूसरे को) सौंपना, (दूसरे के) ज़िम्मे पड़ना.

**de'vote** (डि'वोट्) *v* (अपनी शक्ति या समय किसी व्यक्ति अथवा कार्य के लिए) खर्च करना, अर्पित करना. **—d** *adj* सेवा में रुचि रखने वाला, ईमानदार और स्वामिभक्त; प्यार करने वाला. **de'votion** *n* निष्ठा, भक्ति भाव; (*pl*) प्रार्थनाएँ.

**de'vour** (डि'वाउर्) *v* (भूख में बड़े चाव से) खाना; (fig) ध्यान से देखना व सुनना. **be —ed by,** (उत्सुकता, चिन्ता आदि से) पूरा ध्यान एक ओर लगे रहना.

**de'vout** (डि'वाउट्) *adj* धार्मिक, श्रद्धालु; भक्तिमय (प्रार्थनाएँ); सेवानिष्ठ.

**dew** (ड्यू) *n* ओस.

**dex'terity** (डेक्स्'टेरिटि) *n* निपुणता, कुशलता, दक्षता (विशेषतः हस्तकलाओं में). **'dexterous** ('डेक्स्टरस्) *adj* — रखने या दिखाने वाला.

**dia'bolic(al)** ('डाइअ'बॉलिक्) *adj* अत्यंत दुष्टतापूर्ण.

**'diagnose** ('डाइअग्नोज़्) *v* (विशेषत: रोग का) पता लगाना, निदान करना. **diag'nosis** (डाइअग्'नोसिस्) *n* (*pl* diag'noses) बीमारी का पता लगाना; निदान.

**di'agonal** (डाइ'ऐगनल्) *n* & *adj* किसी सरल रेखाओं से बनी आकृति के एक कोने से दूसरे कोने तक खींची सीधी रेखा, विकर्ण. **—ly** *adv* तिरछे; एक कोने से दूसरे कोने तक.







**'diagram** ('डाइअग्रैम्) *n* आरेख, डायग्राम.

**'dial** ('डाइअल्) *n* **1** घड़ी का डायल जिस पर घंटों के निशान पड़े होते हैं; (भार, दबाव आदि) मापनों का वह तल (पृष्ठ) जिस पर मापन के अंकन पड़े होते हैं. **2** आटोमेटिक टेलीफोन का वह भाग जिस पर नम्बर पड़े होते हैं: *v* (-ll-) टेलीफोन द्वारा बात करने के लिए नम्बर मिलाना.

**'dialect** ('डाइअलेक्ट्) *n* किसी प्रदेश-विशेष या वर्ग-विशेष की बोली : *the Scottish —*.

**'dialogue** ('डाइअलॉग्) *n* दो व्यक्तियों के बीच का वार्तालाप.

**di'ameter** (डाइ'ऐमिटर्) *n* (geometry) व्यास, वृत्त के केन्द्र से जाने वाली चाप की लम्बाई; चौड़ाई या मोटाई.

**'diamond** ('डाइअमन्ड्) *n* **1** हीरा (एक प्रकार का रत्न). **2** ताश के पत्तों में ईंट के पत्ते; समचतुर्भुज (ज्यामिति).

**diar'rhoea** (डाइअ'रिअ) *n* दस्त, अतिसार रोग.

**'diary** ('डाइअरि) *n* डायरी, दैनिकी.

**dice** (डाइस्) *n. pl* पाँसे (जिन के छहों पार्श्वों पर 1 से 6 तक गिनती अंकित रहती है). *v* **1** पाँसे खेलना. **2** छोटे-छोटे वर्गों में किसी वस्तु को काटना (विशेषत: तरकारी को).

**dic'tate** (डिक्'टेट्) *v* **1** लिखाना, एक बोलता जा रहा है और दूसरा लिखता जा रहा है. **2** आदेश देना, हुक्म चलाना : *to — (terms) to a defeated enemy*. **dic'tation** *n* लिखना; श्रुतलेख. **dic'tator** (डिक्'टेटर्) *n* तानाशाह शासक, शासक जिस ने सत्ता, शक्ति अथवा अनियमित विधि से छीनी है और निरंकुश होकर शासन करता है. **,dicta'torial** *adj* तानाशाह की भाँति.

**'diction** ('डिक्शन्) *n* बोलने या लिखने में शब्दों का चयन और प्रयोग; बोलने की शैली.

**'dictionary** ('डिक्शनरि) *n* शब्दकोश.

**did** → do.

**die**[1] (डाइ) *v* मरना; समाप्त हो जाना. **be dying** (*for* sth, *to do* sth) उत्कट अभिलाषा रखना, लालसा रखना.

**die**[2] (डाइ) *n* लकड़ी या धातु का ठप्पा या साँचा, डाइ.

**'diesel 'engine** ('डीज़ल् 'ऐन्जिन्) *n* डीज़ेल इंजिन; भारी तेल (न कि पेट्रोल) से चलने वाला इंजिन.

**'diet** ('डाइअट्) *n* पथ्य (डाक्टर द्वारा बताया भोजन); भोजन, आहार. *v* — पर रहना, नियमित आहार करना.

**'differ** ('डिफ़र्) *v* **1** भिन्न होना. **2** मतभेद रखना. **—ent** (*from, than*) *adj* विभिन्न; विविध. **—ence** ('डिफ़्रन्स्) *n* **1** भिन्नता, असमानता. **2** झगड़ा.

**diffe'rentiate** (डिफ़्'रेनशिएट्) *v* भेद दिखाना, अंतर स्पष्ट करना.

**'difficult** ('डिफ़िकल्ट्) *adj* **1** कठिन (समस्या, कार्य आदि), मुश्किल. **2** सहयोग न देने वाला (व्यक्ति); कठिनाई से प्रसन्न होने वाला (व्यक्ति). **—y** ('डिफ़िकल्टि) *n* **1** कठिन समस्या; कठिनाई. **2** (किसी कार्य में आई) बाधा, अड़चन.

**'diffident** ('डिफ़िडन्ट्) *adj* आत्मविश्वास न रखने वाला (व्यक्ति). **'diffidence** ('डिफ़िडन्स्) *n* ऐसा भाव.

**dif'fuse** (डि'फ़्यूज़्) *v* (चारों ओर) फैलाना, बिखेरना. *adj* विकीर्ण, चारों ओर फैला हुआ; बहुत अधिक शब्दों का प्रयोग करने वाली कथन-शैली. **dif'fusion** (डि'फ़्यूशन) *n*

फैलाव, अनावश्यक विस्तार.

**dig** (डिग्) *v* (-gg-) (*pt* & *pp* dug) **1** खोदना; गड्ढा करना. **2** फावड़े से खोदना. **digs, diggings** *n pl* (colloq) आवास-स्थान.

**di'gest** (डि'जे़स्ट्) *v* **1** (आहार का) पचना, पचाना. **2** (fig) मन में रखना; आत्मसात् करना. **'digest** ('डाइजे़स्ट्) *n* (समाचार आदि का) सारांश. **—ible** *adj* सुपाच्य, सुग्राह्य. **—ion** *n* पाचनशक्ति. **—ive** पाचक.

**'digit** ('डिजिट्) *n* (0 से 9 तक के) अंक; अंगुलियाँ (हाथ या पैर की).

**'dignify** ('डिग्निफ़ाइ) *v* संमानित करना, प्रतिष्ठायुक्त करना.

**'dignity** ('डिग्निटि) *n* **1** सच्ची योग्यता; प्रतिष्ठा; मान-मर्यादा. **2** शांत और गंभीर आचरण : *to lose one's—*, (अपना गौरव खो बैठना). **3** उच्चपद. **'dignitary** ('डिग्निटरि) *n* उच्चपद पर प्रतिष्ठित व्यक्ति.

**di'gress** (डाइ'ग्रेस्) *v* (बोलने या लिखने में) अपने विषय से हट जाना, विषयांतर होना. **—ion** *n* विषयांतर.

**dike, dyke** (डाइक्) *n* मैदान से पानी बाहर निकालने की नहर; (मिट्टी का) बाँध.

**di'lapidated** (डि'लैपिडेटिड्) *adj* टूटी-फूटी स्थिति में. **di,lapi'dation** (डिलैपि'डेशन्) *n* जीर्ण-शीर्ण स्थिति.

**di'late** (डाइ'लेट्) *v* **1** विस्तृत करना, फैलाना (जैसे नथुने या आँखें): *—d eyes* (*nostrils*). **2 — upon,** लिखते या बोलते समय किसी विषय को अत्यंत विस्तार के साथ वर्णित करना.

**'dilatory** ('डिलट्रि) *adj* सुस्त; विलंबकारी, देर करने वाला.

**di'lemma** (डि'लेमा) *n* दुविधा की स्थिति, असमंजस, धर्मसंकट.

**'diligent** ('डिलिजन्ट्) *adj* परिश्रमी, मेहनती; सावधानी और प्रयत्न से कार्य करने वाला. **'diligence** ('डिलिजन्स्) *n*.

**'dilly-dally** ('डिलि-डैलि) *v* हिचकिचाना, आगा-पीछा करना.

**di'lute** (डाइ'ल्यूट्) *v* (पानी या किसी द्रव को मिलाकर) किसी द्रव या रंग को पतला या हलका करना. **di'lution** *n* पतला, हलका या फ़ीका करना या होना.

**dim** (डिम्) *adj* ('dimmer, 'dimmest) धुंधला; अस्पष्ट. *v* — करना. **'dimly** *adj*. **'dimness** *n*.

**di'mension** (डि'मेन्शन्) *n* लम्बाई, क्षेत्र आदि का मापन, आयाम; (*pl*) लम्बाई-चौड़ाई, परिमाण.

**di'minish** (डि'मिनिश्) *v* कम करना या होना.

**'dimple** ('डिमप्ल्) *n* (किसी के मुस्कराते समय) गाल या ठुड्डी पर बने गड्ढे.

**din** (डिन्) *n* शोरगुल. *v* (-nn-) — करना. **din sth into sb,** ज़ोर-ज़ोर से दुहरा कर किसी को समझाना.

**dine** (डाइन्) *v* भोजन (विशेषत: दिन का मुख्य भोजन) करना. **'dining-room** *n* भोजन-कक्ष.

**'dinghy** ('डिंगि) *n* छोटी खुली नाव, डोंगी.

**'dingy** ('डिन्जि) *adj* गंदा, मैला-कुचैला.

**'dinner** ('डिनर) *n* दिन का मुख्य भोजन.

**dint** (डिन्ट्) *n* **by — of,** की शक्ति से; के द्वारा.

**dip** (डिप्) *v* (-pp-) **1** डुबोना, डुबकी लगाना : *to dip a pen into the ink.* **2** (बालटी) डुबोकर भरना; उलीचना. **3** तल के नीचे जाना; भूमि का ढालू होना. **4** नीचे-ऊपर डालना और निकालना. **5 dip into** (*a book* etc), देखना; सरसरी तौर से पढ़ना. *n* डुबकी लगाना; ढाल (जैसे सड़क का).

**'diphthong** ('डिफ़्थॉन्ग्) *n* दो स्वर ध्वनियों का एक संयुक्त स्वर ध्वनि बनना, जैसे *pipe* में.

**di'ploma** (डि'प्लोमा) *n* डिप्लोमा, शैक्षिक-प्रमाणपत्र.

**di'plomacy** (डि'प्लोमसि) *n* राजनय, अंतर-राष्ट्रीय कूटनीति; व्यवहार कौशल. **diplomat** ('डिप्ल्मैट्) *n* राजनयिक (व्यक्ति); व्यवहार-कुशल (व्यक्ति). **diplo'matic** (डिप्ल्'मैटिक्) *adj* राजनय संबंधी, कूटनीतिक; व्यवहार कुशल.

**di'rect** (डि'रेक्ट्) *adj* & *adv* **1** सीधा, सीधे, बिना मुड़े; ऋजु, बिना मोड़ और घुमाव के.

2 सीधा, सरल; स्पष्ट रीति से. 3 बिना टूटी हुई रेखा में, बिना क्रम तोड़े. 4 — **action,** मजदूरों आदि की अपनी माँगें मँगवाने के लिए की हड़ताल आदि. — **current,** विद्युत् की दिष्ट धारा (→ alternating). — **speech,** साक्षात् कथन, वक्ता के स्वयं कहे हुए शब्द. *v* 1 निर्देशित करना, निदेश देना. 2 नियंत्रित करना, संचालित करना. 3 पता लिखना (पत्र में); किसी व्यक्ति को टिप्पणी आदि बोलकर या लिखकर देना. 4 मार्गदर्शन करना; किसी का ध्यान किसी ओर आकर्षित करना. **—ion** (डि'रेक्शन्) *n* 1 दिशा, गति-दिशा; लक्ष्यबिन्दु (गति में). 2 (प्राय: *pl*) निर्देश, आदेश. 3 (प्राय: *pl*) (पत्र, पार्सल आदि पर) पता. 4 — करना या प्रबंध करना. **—ly** *adv* 1 — रीति से. 2 तुरंत; अभी. 3 (colloq *conj* की तरह) तुरंत, ज्योंही. **—ness** *n*. **—or** *n* (डि'रेक्टर) *n* निदेशक, निर्देशक (व्यक्ति), डाइरेक्टर. **—ory** (डि'रेक्टरि) *n* अकारादि क्रम में नामों (और प्राय: पतों) की सूची : *a telephone directory* (टेलीफोन निदेशिका).

**dirt** (डर्ट्) *n* मैल, धूल. कीचड़, गन्दगी. **—y** *adj* (-ier, -iest) 1 — भरा. 2 पानी, आंधी वाला (मौसम). 3 बोलचाल और विचारों में नीच, घृणित. **—ily** *adv*.

**dis-** (डिस्) उपसर्ग, विपरीत अर्थ देने वाला. **ˌdisad'vantage,, ˌdisap'prove, ˌdisbe'lieve, ˌdiscon'tent, ˌdiscon'tinue, disem'bark. dis'honest, dis'like, dis'loyal, ˌdiso'bey, dis'please, dis'prove, dis'satisfy, ˌdis'trust(ful).**

**di'sable** (डिस्'ऐब्ल्) *v* अयोग्य या बेकार कर देना, विशेषत: हाथ-पाँव के प्रयोग में : *—d soldiers* (विकलांग सैनिक). **ˌdisa'bility** (डिस्'बिलिटि) *n* अयोग्यता, असमर्थता; अयोग्य करने वाला गुण-धर्म, निर्योग्यता.

**dis'abuse** (डिस्'ब्यूज़्) *v* भ्रम दूर करना.

**ˌdisaf'fected** (डिस्'अफ़ेक्टिड्) *adj* असंतुष्ट; स्वामीद्रोही; शत्रुतापूर्ण.

**ˌdis'agree** (डिस्'अग्री) *v* 1 दूसरा दृष्टिकोण रखना; असहमत होना (*with*). 2 — **with** (मौसम, भोजन आदि का) अनुपयुक्त या प्रतिकूल होना; हानिकारक होना. **—able** *adj* अप्रिय; झगड़ालू.

**ˌdisap'pear** (डिस्अ'पीअर्) *v* अदृश्य हो जाना; लुप्त हो जाना. **—ance** *n*.

**disap'point** (डिस्'अपॉइन्ट्) *v* निराश होना, आशा के अनुकूल कार्य पूरा न हो पाना. **—ed** *adj* निराश. **—ment** *n* निराश होना; निराशा; निराशाजनक (वस्तु या व्यक्ति).

**dis'arm** (डिस्'आर्म्) *v* 1 निरस्त्र करना, अस्त्रहीन करना. 2 (देश की) सैनिक शक्ति कम करना. 3 शांत कर देना, ऐसा कर देना कि व्यक्ति क्रोध न कर सके. **—ament** (डिस्'आम्मन्ट्) *n* निरस्त्रीकरण.

**di'saster** (डि'ज़ास्टर्) *n* आफ़त, घोर संकट. **di'sastrous** (डि'ज़ास्ट्रस्) *adj* — जनक.

**dis'band** (डिस्'बैन्ड्) *v* (सेना को) विसंघटित कर देना, सेना की टुकड़ी को भंग कर देना.

**disc** (डिस्क्) (=disk) *n* पतली गोल चिपटी प्लेट (जैसे ग्रामोफ़ोन का रिकार्ड); डिस्क; गोल-सी चिपटी सतह. **'disc-ˌjockey** ('डिस्क्जॉकि) *n* (रेडिया या टेलीविज़न पर) लोकप्रिय संगीत बजाने वाला व्यक्ति.

**dis'card** (डिस्'कार्ड्) *v* (बेकार समझ कर) फेंक देना, अलग कर देना.

**dis'cern** (डि'सर्न्) *v* आँखों या मन द्वारा प्रयत्न से पहचानना या देखना. **—ment** *n* पहचान, विवेक.

**dis'charge** (डिस्'चार्ज्) *v* 1 (जहाज़ का माल) उतारना. 2 (बन्दूक) दागना; (तीर) छोड़ना. 3 (किसी द्रव, गैस या धारा को) छोड़ना या निकालना. 4 (जेल से) मुक्त कर देना, (सेवा से) हटा देना. 5 (ऋण) चुका देना; कर्त्तव्य पालन करना, (दायित्व) निभाना. *n* — होना या करना; — हुआ (व्यक्ति).

**dis'ciple** (डि'साइप्ल्) *n* अनुयायी (किसी मत का) शिष्य, चेला (किसी धार्मिक सम्प्रदाय का).

**'discipline** ('डिसिप्लिन्) *n* 1 मन या स्वभाव का नियंत्रण. 2 आत्म-संयम; भद्र व्यवहार; अनुशासन. *v* — में रहना या करना.

**dis'close** (डिस्'क्लोज़्) *v* प्रकट करना.

**dis'closure** (डिस'क्लोशर) *n* प्रकट की बात; प्रकट करना.

**dis'colour** (डिस्'कलर्) *v* रंग विगाड़ना या विगड़ना; धब्बे पड़ना, रंग फीका पड़ना.

**dis'comfort** (डिस्'कम्फ़र्ट्) *n* सुविधा या आराम का न होना; दिक्कत, असुविधा.

**discon'cert** (डिस्कन्'सर्ट्) *n* (किसी की योजना आदि को) गड़बड़ा देना, शांति को क्षुब्ध कर देना.

**'discon'nect** ('डिस्क'नेक्ट्) *v* अलग कर देना, संबंध तोड़ देना. **'discon'nected** *adj* असंबद्ध.

**dis'consolate** (डिस्'कॉन्स्लिट्) *adj* उदास, निराश, मायूस.

**'discord** ('डिस्कॉर्ड) *n* असहमति, अनवन, फूट; बेसुरी ध्वनि. **dis'cordant** (डिस्'कॉर्डन्ट्) *adj* असहमत, बेमेल; कर्कश, बेसुरी ध्वनि.

**'discount** ('डिस्काउन्ट्) *n* छूट, कटौती, बट्टा (किसी दाम में खरीदते समय); मिती-काटा (ब्याज में).

**dis'courage** (डिस्'करिज्) *v* उत्साह या आत्मविश्वास कम करना; (किसी को किसी काम करने से) हतोत्साहित करना, उत्साह भंग करना.

**'discourse** ('डिस्कॉर्स) *n* भाषण, प्रवचन आदि. **dis'course** *v* किसी विषय पर विस्तार से बोलना या लिखना (*on*).

**dis'cover** (डिस्'कव़र्) *v* पता लगाना, खोज निकालना. **—er** *n*. **—y** *n* खोज.

**dis'credit** (डिस्'क्रेडिट्) *v* किसी व्यक्ति की साख में या किसी वस्तु के मूल्य में संदेह उत्पन्न कर देना. *n* साख उठ जाना; इस का कारण. **—able** *adj*.

**dis'creet** (डिस्'क्रीट्) *adj* (बातचीत करने में) सावधान और सतर्क; विवेकशील. **discretion** (डिस्'क्रेशन्) *n* **1** विवेक, समझ-बूझ. **2** अपने आप निर्णय लेने की स्वतंत्रता.

**dis'crepancy** (डिस्'क्रेपन्सि) *n* (विवरण, हिसाब आदि में) अन्तर, असंगति, मेल न बैठना.

**dis'criminate** (डिस्'क्रिमिनेट्) *v* भेदभाव करना या रखना; भेद करना, अंतर करना. **dis,crimi'nation** (डिस्क्रिमि'नेशन्) *n*.

**'discus** ('डिस्कस्) *n* डिस्कस, एक खेल में प्रयुक्त डिस्क (चक्का) जिसके बीच का भाग अधिक मोटा होता है.

**dis'cuss** (डिस्'कस्) *v* (किसी समस्या आदि पर) विचार या विचार-परामर्श करना. **—ion** (डिस्'कशन्) *n* विचार-विमर्श, वाद-विवाद.

**dis'dain** (डिस्'डेन्) *v* & *n* तिरस्कार (के साथ देखना). **—ful(ly)** *adj* & *adv*.

**dis'ease** (डि'ज़ीज़्) *n* बीमारी (शरीर, मन, पौधे आदि की), रोग.

**dis'figure** (डिस्'फ़िगर्) *v* आकार या आकृति विगाड़ना. **—ment** *n*.

**dis'grace** (डिस्'ग्रेस्) *n* **1** बदनामी; उच्च पद से गिरना; सार्वजनिक कलंक. **2** — करने वाला व्यक्ति या वस्तु. *v* — करना या लाना; — का कारण बनना; कलंक लगा कर पद से हटाना. **—ful** *adj*.

**dis'guise** (डिस्'गाइज़्) *v* वेश भूषा में धोखा देने के लिए परिवर्तन करना. *n* छद्मवेश; — करना या होना.

**dis'gust** (डिस्'गस्ट्) *n* जुगुप्सा, विरक्ति, प्रबल अनिच्छा. *v* — उत्पन्न करना.

**dish** (डिश्) *n* डिश्, रकाबी; भोजन की मेज़ पर रखे प्लेट-प्याले जिनमें भोजन परोसा जाता है; ऐसा परोसा हुआ भोजन.

**dis'honour** (डिस्'आनर्) *n* **1** बदनामी, अपमान, कलंक. **2** — लाने वाला व्यक्ति या पदार्थ. *v* — उत्पन्न करना. **—able** *adj*.

**,disil'lusion** (डिसि'ल्यूशन्) *v* मिथ्या मोह से छूट जाना, भ्रम दूर हो जाना. **—(ment)** *n*.

**'disin'clined** ('डिस्'इन्क्लाइन्ड्) *adj* अनिच्छुक. **,disincli'nation** (डिस्इन्क्लि'नेशन्) *n* अनिच्छा, अरुचि.

**'disin'fect** (डिस्इन्'फ़ेक्ट्) *v* रोगाणुओं से मुक्त होना. **—ant** *adj* & *n* रोगाणु नाशक.

**,disin'herit** (डिस्इन्'हेरिट्) *v* उत्तराधिकार से वंचित करना. **—ance** *n* (डिस्इन्'हेरिटन्स्).

**dis'integrate** (डिस्'इन्टिग्रेट्) *v* विघटित, करना. **dis,inte'gration** *n* विघटन, टुकडे-टुकड़े होना.

**dis'interested** (डिस्'इन्ट्रिसटिड्) *adj* बिना

अपनी भावनाओं और रुचियों से प्रभावित, निष्काम.

**dis'jointed** (डिस्'जॉइन्टिड्) *adj* असम्बद्ध, न जुड़ा हुआ.

**disk** → disc.

**'dislocate** ('डिस्लकेट्) *v* (हड्डी का) अपने स्थान से हट जाना; (यातायात में) व्यवस्था भंग होना. **,dislo'cation** *n*.

**dis'lodge** (डिस्'लॉज्) *v* (किसी को किसी स्थान से) हटा देना, निकाल देना.

**'dismal** ('डिज़्मल्) *adj* निराशाजनक; दुःख-पूर्ण.

**dis'mantle** (डिस्'मैन्ट्ल्) *v* साजसमान (उदाहरणार्थ युद्धपोत से) उतार लेना; (किसी मशीन के) पुरज़े खोल देना.

**dis'may** (डिस्'मे) *n* कातरता, भय और उत्साहहीनता की भावना. *v* — से युक्त होना.

**dis'miss** (डिस्'मिस्) *v* (पद, नौकरी से) बरखास्त करना, सेवामुक्त करना; (मन से) निकाल देना. **—al** *n*.

**dis'mount** (डिस्'माउन्ट्) *v* (विशेषतः) घोड़े से उतरना.

**dis'order** (डिस्'आर्डर्) *n* **1** अव्यवस्था, गड़बड़ी. **2** दंगा, उपद्रव. **3** बीमारी; विकार. *v* — में रखना, — करना. **—ly** *adj*. — में; अस्त-व्यस्त.

**dis'organize** (डिस्'ऑर्गनाइज़्) *v* क्रम या व्यवस्था को बिगाड़ना, विसंगठित करना. **disorgani'zation** (डिस्आर्गनाइ'ज़ेशन्) *n*.

**dis'own** (डिस्'ओन्) *v* अपना मानने से इन्कार करना, (किसी व्यक्ति से) संबंध तोड़ लेना.

**dis'parage** (डिस्'पैरिज्) *v* तुच्छ समझना, महत्त्वहीन मानना. **—ment** *n*.

**dis'parity** (डिस्'पैरिटि) *n* असमानता, अधिक विभिन्नता.

**dis'patch** (डिस्'पैच्), **des–** *v* **1** (विशेष उद्देश्य से, विशेष स्थान पर, यात्रा में, किसी को) भेजना. **2** शीघ्रता से (किसी कार्य को) पूरा करना. *n* **1** भेजना या भेजा जाना. **2** भेजी हुई वस्तु या भेजा हुआ संदेश. **3** गति; शीघ्रता, तत्परता.

**dis'pel** (डिस्'पेल्) *v* (-ll-) भगा देना, तितर-बितर कर देना (बादलों, शंकाओं आदि को).

**dis'pense** (डिस्'पेन्स्) *v* **1** — **with**, के बिना काम चला लेना. **2** देना; प्रयुक्त करना. **3** दवा तैयार करना. **—r** *n* दवा तैयार करने वाला.

**dis'pensary** (डिस्'पेन्सरि) *n* डिस्पेंसरी, दवाखाना. **,dispen'sation** *n* **1** विधि का विधान. **2** किसी नियम या अपेक्षा से छूट माँगना.

**dis'perse** (डिस्'पर्स्) *v* छितरा देना, छिन्न-भिन्न करना. **dis'persal** *n* (डिस्'पर्सल्).

**dis'place** (डिस्'प्लेस्) *v* (उपयुक्त और सामान्य) स्थान से हटा देना; विस्थापित करना, पदच्युत करना. **—ment** *n* विस्थापन (विशेषतः किसी ठोस पिंड से जल की उतनी मात्रा का).

**dis'play** (डिस्'प्ले) *v* प्रदर्शन करना; दिखाना. *n* प्रदर्शन; दिखावा.

**dis'pose** (डिस्'पोज़्) *v* **1** — **of**, निपटना; निपटाना, कार्य पूरा करना; रास्ते से किसी वस्तु या व्यक्ति को हटाना. **2** व्यक्तियों अथवा वस्तुओं को ठीक क्रम से लगाना. **3 be (feel) —d**, इच्छुक और तैयार होना (*for* sth, *to do* sth); **well-disposed** (*towards*), मित्रतापूर्ण; अनुकूल. **dis'posal** *n* — (1), (2) करना. **at one's ,disposal**, उपभोगार्थ अपने वश और अधिकार में. **dispo'sition** (डिस्प्'ज़िशन्) *n* **1** व्यवस्था. **2** मन और चरित्र के विशेष गुण, चित्तवृत्ति : *a dog with a nasty disposition*.

**,dispos'sess** (,डिस्प्'ज़ेस्) *v* — **sb of sth**, किसी की संपत्ति (विशेषतः भूमि को) छीन लेना; मकान से बेदखल कर देना, निकाल देना.

**dis'pute** (डिस्'प्यूट्) *v* **1** वाद-विवाद करना, झगड़ा करना (*with* sb, *about* or *on* sth); किसी वस्तु की सच्चाई या औचित्य को चुनौती देना. **2** विरोध करना. *n* — करना. **beyond —**, निस्संदेह.

**dis'qualify** (डिस्'क्वालिफ़ाइ) *v* किसी व्यक्ति को किसी कार्य के लिए अयोग्य या अनुपयुक्त ठहराना.

**dis'quiet** (डिस्'क्वाइट्) *v* अशांत या बैचेन कर देना. *n* अशांति, बैचेनी.

**'disre'gard** ('डिस्रि'गार्ड) *v* ध्यान न देना. *n* उपेक्षा; असावधानी.

**'disre'pair** ('डिस्रि'पेअर्) *n* मरम्मत करने की स्थिति में होना.

**dis'reputable** (डिस्'रेप्युटब्ल्) *adj* बदनाम; अशोभनीय.

**dis'rupt** (डिस्'रप्ट्) *v* भंग करना, तोड़ना; बलपूर्वक संचार व्यवस्था, यातायात व्यवस्था आदि को भंग कर देना. **—ion** *n*. **—ive** *adj*.

**dis'sect** (डि'सेक्ट्) *v* (किसी प्राणी या पौधे आदि का) संरचना जानने के लिए काटना. **—ion** *n* विच्छेदन्.

**dis'semble** (डि'सेमब्ल्) *v* (भावना, विचार आदि को) छिपाना या कपटपूर्वक दूसरी भावनाओं, विचार आदि को प्रकट करना.

**dis'sent** (डि'सेन्ट्) *v* — **from**, असहमत होना, सहमत होने से मना करना. **dis'sension** (डि'सेन्शन्) *n* झगड़ा; असहमति.

**'dissipate** ('डिसिपेट्) *v* **1** (भय, अज्ञानता, बादल आदि को) दूर हटा देना; बिखेर देना, छितरा देना. **2** (समय, शक्ति को) व्यर्थ बरबाद करना. **—d** *adj* मूर्खतापूर्ण और प्रायः हानिकारक भोग-विलास करना. **,dissi'pation** *n*.

**disso'lution** (डिस्'लूशन्) *n* (विवाह, साझेदारी, पार्लियामेंट आदि का) विच्छेद, भंग, समाप्ति.

**dis'solve** (डि'ज़ॉल्व्) **1** घुलना: *water —s salt*. **2** घोलना, *salt —s in water*. **3** पिघलना. **4** विच्छेद, भंग, समाप्त होना.

**dis'suade** (डि'स्वेड्) *v* किसी व्यक्ति को किसी कार्यविशेष करने से रोकना, मना करना (*from* sth, *from* doing sth).

**'distance** ('डिस्टन्स्) *n* **1** दूरी (दो वस्तुओं, दो स्थानों के बीच). **in the —**, बहुत दूर. **2** (समय की) अवधि *: at this — of time*. **'distant** *adj* बहुत दूर.

**dis'taste** ('डिस्'टेस्ट्) *n* नापसंदगी, अरुचि. **—ful** *adj* — उत्पन्न करने वाला; अप्रिय.

**dis'temper** (डिस्'टेम्पर्) *n* डिस्टेंपर, दीवारों और छतों को ब्रुश से पानी में घोल कर रंगने वाला रंग. *v* — से रंगना.

**dis'tend** (डिस्'टेन्ड्) *v* फुलाना.

**dis'til** (डिस्'टिल) [illegible] किसी द्रव को उबाल कर फिर द्रव बनाना, आसवन करना; इस प्रकार द्रव को शुद्ध करना; किसी द्रव या ठोस का रस या सार निकालना, आसव बनाना. **—lery** (डिस्'टिलरि) *n* स्थान जहाँ व्हिस्की आदि बनती है. **,distil'lation** *n* आसवन.

**dis'tinct** (डिस्'टिंक्ट्) *adj* **1** स्पष्ट रूप से सुनाई, दिखाई पड़ने वाली या समझ में आने वाली; स्पष्टतया अंकित. **2** भिन्न; पृथक. **—ly** *adv*. **—ive** *adj* भेदकारी, अन्तर करने वाला.

**dis'tinction** (डिस्'टिंक्शन्) *n* **1** भिन्नता, अन्तर; भेद, पृथक-पृथक मालूम होना. **2** एक को दूसरे से पृथक करने वाला गुण. **3** श्रेष्ठता का गुण, उत्कर्ष. **4** सम्मान या पुरस्कार का चिह्न.

**dis'tinguish** (डिस्'टिंग्विश्) *v* **1** अन्तर को भली भाँति सुन, देख या समझ सकना (*between*). **2** अन्तर, तादात्म्य या चरित्र का चिह्न बनना. **3** अपने को प्रसिद्ध बनाना, सम्मानित या पुरस्कृत होना. **—ed** *adj* सम्मानित प्रख्यात.

**dis'tort** (डिस्'टॉर्ट्) *v* विकृत करना, सामान्य आकृति का खींच-खाँच कर या मोड़ कर बिगाड़ना; तथ्यों को तोड़-मरोड़ कर गलत धारणा देने के लिए प्रस्तुत करना. **—ion** *n*.

**dis'tract** (डिस्'ट्रैक्ट्) *v* ध्यान हटाना (*from* sth) **—ed** *adj* जिसका ध्यान विभिन्न दिशाओं में बँटा हो; व्याकुल; भ्रांतिपूर्ण. **—ion** *n* घबराहट; भ्रांत या दुचित्ता होना.

**dis'traught** (डिस्'ट्रॉट्) *adj* व्याकुल, विक्षिप्त.

**dis'tress** (डिस्'ट्रेस्) *n* **1** अत्यधिक पीड़ा, दुख, कष्ट, संकट; धन या अन्य आवश्यक वस्तुओं के अभाव का कष्ट. **2** गंभीर संकट या कठिनाई. *v* — उत्पन्न करना.

**dis'tribute** (डिस्'ट्रिब्यूट्) *v* **1** बाँटना (*to* or *among*). **2** (एक विशाल क्षेत्र में) फैलाना. **,distri'bution** *n* (डिस्ट्रि'ब्यूशन्) वितरण. **dis'tributive** *adj*.

**'district** (डिस्'ट्रिक्ट) *n* ज़िला; क्षेत्र.

**dis'trust** (डिस्'ट्रस्ट्) *v* & *n* अविश्वास, शंका या संदेह करना.

**dis'turb** (डिस्'टर्ब्) *v* गड़बड़ करना, शांति भंग

करना, आंदोलित करना; व्यवस्था भंग करना, अस्तव्यस्त करना. —ance (डिस्'टरबन्स्) *n* (विशेषत:) सामाजिक या राजनैतिक अव्यवस्था, उपद्रव.

**dis'use** (डिस्'यूस्) *n* अप्रचलित वस्तु. **—d** *adj* अप्रचलित.

**ditch** (डिच्) *n* खाई.

**'ditto** ('डिटो) (abbr *do*) *n* जैसा ऊपर दिया है वैसा ही.

**divan** (डि'वैन्) *n* दीवान, लम्बा नीचा मुलायम बिना पीठ का सोफ़ा जो सोने के काम भी आ सकता है.

**dive** (डाइव्) *v* **1** सिर के बल पानी में गोता लगाना. **'diving-board**, गोता लगाने का मंच. **2** निचले स्तर पर तुरंत जाना, गहरे पैठना. *n* ग़ोता. **'—r** *n* (विशेषत:) गोताख़ोर जो विशेष पोशाक (diving-suit) पहन कर गहरे पानी के भीतर कार्य करता है.

**di'verge** (डाइ'वर्ज) *v* (रेखाओं, मार्गों, विचारों का) एक दूसरे से अलग होना, भिन्न दिशाओं में जाना; हट जाना (*from*). **—nt** *adj.*

**di'verse** (डाइ'वर्स) *adj* विभिन्न गुण-स्वभाव वाला. **di'versify** *v* विविधता उत्पन्न करना; भिन्न-भिन्न करना. **di'versity** (डाइ'वर्सिटि) *n* विविधता; अन्तर.

**di'vert** (डाइ'वर्ट्) *v* दूसरी दिशा में मोड़ना, जी बहलाना. **di'version** (डाइ'वर्शन्) *n* मार्ग, कर्त्तव्य आदि से विचलित होना; (विशेषत:) आराम देने वाली या जी बहलाने वाली वस्तु. **—ing** *adj* मनोरंजक.

**di'vest** (डाइ'वेस्ट्) *v* **— sb of (sth)**, वंचित करना. **— oneself of**, छोड़ देना; छुटकारा पाना.

**di'vide** (डि'वाइड्) *v* **1** विभाजन करना; वाद-विवाद में पक्ष-विपक्ष में होना. **2** किसी संख्या को विभाजित करना : 4÷2=2. **di'visible** (डि'विज़ब्ल्) *adj* विभाज्य. **di'vision** (डि'विश़न्) *n* **1** विभाजन की प्रक्रिया, विभाजन करने वाली रेखा. **division-sign** अंकगणित में ÷ चिह्न. **2** (सेना में) दो या अधिक ब्रिग्रेड की इकाई. **3** (पार्लियामेंट में बहस के बाद) मत-विभाजन.

**'dividend** ('डिविडेन्ड्) *n* **1** विभाज्य संख्या. **2** लाभांश, भागीदारों को ब्याज का समय-समय पर दिया भुगतान.

**di'vine[1]** (डि'वाइन्) *adj* **1** दैवी, ईश्वरीय. **D— Service**, ईश्वर की सार्वजनिक पूजा. **2** (colloq) बढ़िया; अति सुन्दर. *n* धर्मतत्व में दीक्षित पुरोहित. **di'vinity** (डि'विनिटि) *n* **1** — होना. **2** धर्म-विज्ञान.

**di'vine[2]** (डि'वाइन्) *v* अनुमान लगाना : *to — a person's thoughts*; सगुन विचारना. **divi'nation** *n.*

**di'visible, di'vision** → divide.

**di'vorce** (डि'वॉर्स्) *n* **1** तलाक़, विवाह-विच्छेद. **2** संबंध-विच्छेद *v* तलाक देना; (अभौतिक वस्तुओं को) अलग-अलग करना.

**di'vulge** (डाइ'वल्ज्) *v* (रहस्य) खोल देना.

**'dizzy** ('डिज़ि) *adj* (-ier, -est) वह व्यक्ति जिसे चक्कर आ रहा हो; ऐसी भावना उत्पन्न करना वाला स्थान. **'dizzily** *adv.* **'dizziness** *n.*

**do[1]** (डु) *v* (do, does, *pt* did, *pp* done) **1** (*neg* और *interr* बनाने में प्रयुक्त) : (I want) *I do not want Do I want ?* (Go !) *Do not go!* या *Don't go!* **2** करना, कार्य संपन्न करना : *He does his homework regularly.* **3** उपयुक्त या पर्याप्त होना (for); काम में प्रयुक्त होना. **4** संबंध रखना, सरोकार रखना, (with) : *have nothing to do with him.* **5** (समस्या का) समाधान करना. **6** पकाना : *meat that is well done (underdone).* **7** (colloq) ठगना; पूरा-पूरा लाभ उठाना. **do sb out of sth,** धोखे से लेना. **8** (colloq) बर्बाद करना. **done for,** बर्बाद, बेकार करना. **9 done up,** थक जाना. **do sth up,** (a) साफ करना; नया-सा कर देना. (b) पार्सल में बाँध देना. (c) कपड़े बाँधना. **can (could) do with,** (a) तैयार रहना; स्वागत करना. (b) आवश्यकता. **do without,** बिना उसके काम चला लेना. **do away with,** समाप्त करना. **do for (sb),** (a) रखवाला होना, (b) (colloq) मारना या घायल करना.

**do[2]** → ditto.

**'docile** ('डोसाइल्) *adj* जो आसानी से साधा

जा सके, सरलता से नियंत्रण में होने वाला.
**do'cility** *n.*

**dock**[1] (डॉक्) *n* **1** डॉक, गोदी, बंदरगाह में वह स्थान जहाँ जहाज़ का माल उतारा-चढ़ाया जाता है. **dry —** , वह डॉक जहाँ पानी भी उलीच लिया गया हो. **2** (*pl;* **—yard** भी) गोदी, बाड़ा. *v* जहाजों का — में आना या जाना. **—er** *n.*

**dock**[2] (डॉक्) *n* कचहरी में कठघरा.

**'doctor** (डॉक्टर्) *n* **1** डाक्टर, चिकित्सक. **2** डाक्टर, विश्वविद्यालय से डाक्टर की उपाधि प्राप्त व्यक्ति. *v* **1** (colloq) चिकित्सा करना. **2** (भोजन या पेय में) मिलावट करना.

**'doctrine** ('डॉक्ट्रिन्) *n* (चर्च, राजनैतिक दल आदि के) सिद्धांत; मत.

**'document** ('डॉक्युमन्ट्) *n* लिखित या मुद्रित सामग्री जो प्रमाण या प्रलेख के रूप में प्रयुक्त होनी है, दस्तावेज़, कागज़ात. **docu'mentary**

(डॉक्यु'मेन्ट्रि) ... ) खाली कर देना. **—age**

**dodge** (डॉज्) होना या करना; निकास-
होकर बच जाना,
कतरा जाना, च म, 1/16 आउन्स; (दवाइयों

**does** (डज्) (d

**dog** (डॉग्) *n* ह *n* **1** नाटक; नाट्यकला. **2**
**life,** मुसीबत ों की शृंखला. **dra'matic**
पीछे चलना; प – विषयक; नाटकीय घटनाओं

**'dogged** (डॉगिड्, **—tist** ('ड्रैमटिस्ट्) *n*

**'dogma** (डॉग्मा) *n* किसी कहानी आदि
जिन्हें बिना प्रश्न के स्वीकार क .
**dog'matic** (डॉग्'मैटिक्) *adj* मता
धर्मी (व्यक्ति). कपड़े

**dole** (डोल्) *v* **— out,** दान, खैरात
*n* खैरात. न.

**'doleful** ('डोल्फुल्) *adj* दुःखी, उदास. **—ly** *adv.*

**doll** (डॉल्) *n* गुडिया.



करना, आंदोलित करना; व्र, अमेरिका आदि अस्तव्यस्त करना. —ance (विशेषत:) सामाजिक छोटा व्हेल की अव्यवस्था, उपद्रव. 80.

**dis'use** (डिस्'यूस्) *n* अप्र यक्षेत्र, रियासत. *adj* अप्रचलित. क्षेत्र.

**ditch** (डिच्) *n* खाई.

**'ditto** ('डिटो) (abbr *do*) *n j* **1** घर-परिवार है वैसा ही. . देश का. **3** पालतू

**divan** (डि'वैन्) *n* दीcate (ड'मेस्टिकेट्) *v* बिना पीठ को) पालतू बनाना.

सकता है e ('डॉमिनेट्) *v* शासन या अधिकार

**dive** (.ना; (किसी स्थान का) ऊपर से दूर तक लगा.. **'dominant** ('डॉमिनन्ट्) *adj* प्रबल, **2** त्वपूर्ण. **domi'nation** *n*. **domi'neer**, (डॉमि'निअर्) *v* धाक जमाना, चालढाल और बोलचाल से प्रभुत्वपूर्ण होना.

**do'minion** (ड'मिन्यन्) *n* **1** प्रभुत्व, स्वामित्व. **2** (प्राय: *pl*) अधिकार क्षेत्र, राज्य; डोमिनियन, ब्रिटिश कामनवेल्थ आफ़ नेशन्स के कुछ स्वतंत्र क्षेत्र.

**don** (डॉन्) *n* विश्वविद्यालय का अध्यापक.

**do'nate** (डो'नेट्) *v* दान देना. **do'nation** *n* दान.

**done** → do[1].

**'donkey** ('डॉंकि) *n* गदहा. → p 99. **'donkey-work**, अत्यधिक शारीरिक थकान उत्पन्न करने वाला कार्य.

**'donor** ('डोनर्) *n* दाता : *a blood* —.

**don't** = do not → do[1].

**doom** (डूम्) *n* सर्वनाश; मृत्यु; दुर्भाग्य. **'—ed** *pp* दण्डाज्ञा प्राप्त; जिसकी मृत्यु निश्चित है. **—sday** *n* क़यामत का दिन.

**door** (डॉर्) *n* दरवाजा, द्वार. **next —,** अगला मकान. **out of —s,** बाहर. **'—way** *n* दीवार में दरवाज़े की जगह. **'—step** *n* देहली.

**'dormant** ('डॉरमन्ट्) *adj* निष्क्रिय किंतु भावी सक्रियता अथवा विकास की प्रतीक्षा की स्थिति, जैसे कुछ पौधे जाड़ों में रहते हैं : *a — volcano*.

**'dormitory** ('डॉर्मिटरी) *n* शयनशाला जिसमें अनेक पलंग होते हैं (जैसे बोर्डिंग स्कूल में).

**dose** (डोस्) *n* (दवा की) खुराक; एक समय में दी जाने वाली दवा की मात्रा. *v* — देना.

**dot** (डॉट्) *n* बिन्दी (जैसे i के ऊपर की) → Morse. *v* (-tt-) बिन्दु लगाना; बिन्दुदार बनाना : *a —ted line*. **dotted about,** इधर-उधर छितरा हुआ. **'dotty** *adj* (colloq) बेवकूफ़.

**dote** (डोट्) *v* — **on** (*sb* या *th*) बहुत अधिक दुलार-प्यार दिखाना.

**double** ('डब्ल्) *adj* **1** दुगना (बड़ा, चौड़ाई आदि में) *a — share; — width*. **2** एक से दो अंश या वस्तुओं का होना या रखना : *— doors, a knife with a — edge*. **3** दो व्यक्तियों अथवा वस्तुओं के लिए: *a — bed (room)*. **4** एक से अधिक पंखुड़ियों के समुच्चय वाला (फूल). *adv* **1** दोहरा, दुगना : *to pay* —. **2** दो-दो में या दो-दो कर के. *n* **1** दुगनी मात्रा. **2** युग्म, जोड़ा. **3 at the —,** धीमी गति की दौड़. **4** सहसा मुड़ जाना. *v* **1** दुगना या दोहरा होना या करना. **2** दोहरा मोड़ना या तहाना. **— back,** तुरंत मुड़ जाना. **'double-'bass** *n* → bass[1]. **'double-cross** *v* धोखा देना. **'double-'dealer** *n* कपटी, धोखेबाज़ (व्यापार में).

**doubt** (डाउट्) *n* सन्देह, अनिश्चय. **in —,** अनिश्चित. **without (a) —,** निश्चित रूप से. **no —,** लगभग निश्चित. *v* संदेह करना या रखना. **'—ful** *adj* सन्देहपूर्ण, संदिग्ध. **—fully** *adv*. **'—less** *adv*.

**dough** (डो) *n* गुंधा या सना हुआ आटा, लोई.

**dove** (डव्) *n* फ़ाख़ता, एक प्रकार का कबूतर; शांति का प्रतीक. **'—tail** *v* .लकड़ी के फर्नीचर के टुकड़ों को जोडना; मेल खाना.

**down**[1] (डाउन्) *adv* **1** नीचे की गति (ऊँचे से नीचे की ओर). **2** (खड़े से लेटने की गति): *Go and lie* —. **3** (कम होना, घटना): *My savings are —. The water-level is* —. **4** (लिखने के संबंध में) : *Write it* —. **5** (उत्साह कम होने की दिशा में) : *He is feeling* — *prep* **1** ऊँचे से नीचे स्तर पर: *Tears ran — her face*. **2** निचले भाग पर: *Oxford is farther — the river*. **3** बगल से : *walk — the street*. *v* **— tools,** काम करने से मना कर देना. **— an enemy,** (knock him

—) धक्का मार कर नीचे गिरा देना. —cast *adj* उदास; (आँखों का) नीचे की ओर देखना. —**fall** *n* घनघोर वर्षा; अधिकार या समृद्धि से अचानक पतन ′—**pour** *n* मूसलाधार वर्षा. ′—**right** *adj* सीधे-सादे ढंग वाला. *adv* पूरी तौर से. ′—′**stairs** *adv* निचली मंजिल में. —′**trodden** *adj* पददलित और पीड़ित. ′—**ward** *adj* निचले स्तर की ओर गमनशील. ′—**wards** *adv* नीचे की ओर.

**down**[2] (डाउन्) *n* (प्रायः *pl*) बंजर खुली पठारी.

**down**[3] (डाउन्) *n* मुलायम रोएँ या पंख, विशेषतः चिड़ियों के बच्चों के अन्दरूनी पंख. ′—**y** *adj* — से आवृत.

′**dowry** (′डाउअरि) *n* दहेज, विवाह के अवसर पर कन्या के साथ दी हुई धन-सम्पत्ति.

**doz** → dozen.

**doze** (डोज़्) *v* झपकी लेना; ऊँघना. *n* ऊँघना.

′**dozen** (′डज़न्) *n* (संक्षेप में doz) दर्जन, बारह का समुच्चय.

**drab** (ड्रैब्) *adj* & *n* हलका भूरा; (fig) नीरस; एकरस.

**draft** (ड्राफ़्ट्) *n* **1** किसी कार्य या कृति (भाषण, पत्र, नक्शा आदि) की रूपरेखा (टिप्पणी या रेखाचित्र रूप में); मसौदा, प्रारूप. **2** ड्राफ़्ट्, बैंक के लिए धनादेश. **3** विशेष कार्य के लिए बड़े समूह से कुछ लोगों, विशेषकर सिपाहियों, का चयन. *v* — (1) बनाना. ′—**sman** *n* नक्शानवीस (विशेषतः इंजीनियरी में).

**drag** (ड्रैग्) *v* (-gg-) **1** घसीटना (विशेषतः प्रयत्न या कठिनाई के साथ). **2** घसीटते जाना: *with —ging feet.* **3** (समय का) नीरसता और सुस्ती के साथ बीतना. *n* घसीटी हुई वस्तु (जैसे, **a** ′**dragnet,** बड़ा जाल), जो प्रगति में बाधा या अड़ंगा लगाती है.

′**dragon** (′ड्रैगन्) *n* (पुरानी कहानियों में) एक आग उगलने वाला पंखदार साँपनुमा जीव.

**drain** (ड्रेन्) *n* **1** नाली (मकान, सड़क आदि की); **2** शक्ति, धन, समय का निरंतर अपव्यय करने वाली वस्तु. *v* **1** द्वारा किसी द्रव को बाहर निकालना या फेंकना. **2** किसी व्यक्ति को धीरे-धीरे धन, शक्ति आदि से क्षीण कर देना. **3** —ना, (प्याला आदि) खाली कर देना. —**age** (′ड्रेनिज्) *n* — होना या करना; निकास-व्यवस्था.

**dram** (ड्रैम्) *n* ड्राम, 1/16 आउन्स; (दवाइयों में) $\frac{1}{8}$ आउंस.

′**drama** (′ड्रामा) *n* **1** नाटक; नाट्यकला. **2** उत्तेजक घटनाओं की शृंखला. **dra′matic** (ड्रै′मैटिक्) *adj* — विषयक; नाटकीय घटनाओं के समान उत्तेजक. —**tist** (′ड्रैमटिस्ट्) *n* नाटककार. —**tize** *v* (किसी कहानी आदि को) नाटक की विधा में प्रस्तुत करना.

**drank** → drink.

**drape** (ड्रेप्) *v* तहें लगाकर किसी पर कपड़े (सिले या बिना सिले) लटकाना.

′**draper** (′ड्रेपर्) *n* कपड़ा बेचने वाला, बजाज. —**y** *n* **1** बजाज द्वारा बेचने वाला कपड़ा. **2** शाल, पर्दे आदि.

′**drastic** (′ड्रैस्टिक्/′ड्रास्टिक्) *adj* उग्र, प्रचंड, सशक्त. —**ally** *adv.*

**draught** (ड्राफ़्ट्) *n* **1** किसी बंद स्थान या कमरे या चिमनी आदि में हवा की धारा, झोंका. **2** जहाज़ तैराने योग्य पानी की गहराई, डुबाव. **3** — **beer, beer on** —, पीपे से निकाली बिअर. **4** (पेय का) एक घूंट: *a — of cold water.* **5** — **animal,** गाड़ी खींचने वाला पशु; भारवाही पशु. **6** (*pl*) ड्राफ़्ट्स का खेल जो मेज़ पर दो खिलाड़ियों द्वारा खेला जाता है. ′—**sman** *n* = draftsman. ′—**y** *adj* हवादार (स्थान).

**draw** (ड्रॉ) *v* (*pt* drew, *pp* drawn) **1** खींचना; खींच कर निकालना, घसीटना. **2** निकालना: *to — money from the bank.* **3** साँस लेना; चिमनी से हवा आने देना. **4** खींच कर बढ़ाना. **5** आकर्षित करना. **6** छिपी भावनाओं और जानकारी को प्रकट करवाना: *to — sb out; to — tears; to — information from sb.* **7** (आगे, समीप) आना, बढ़ना. **8** (दो खिलाड़ियों या खिलाड़ी दलों का) बराबर का खेल खेलना अर्थात् किसी की हार-जीत न होना. **9** (जहाज़ का) तिरने-योग्य (गहरा) पानी रखना. **10** (कलम, पेंसिल, चाक आदि से) खींचना; खाका, रेखाचित्र आदि

बनाना : — *a line* (*bird, sketch*); पेंसिल आदि से चित्र बनाना : *She —s very well.* 11 (चेक) काटना; (— **up** भी) इकरारनामा लिखना. 12 — **in (out)**, (दिनों का) घटना (बढ़ना). 13 — **oneself up,** सीधे खड़े होना. 14 — **up (at),** (कार बस आदि का) रुकना, ठहरना. *n* (विशेषत:) 1 कोई व्यक्ति या वस्तु जो बहुत लोगों को आकर्षित करे. 2 बिना हार-जीत का खेल, बराबरी का खेल. 3 लाटरी का ड्रा, लाटरी में विजेताओं का निर्णय करना. ′—**back** *n* कमी, असुविधा. ′—**er** (ड्रॉअर्) *n* (मेज़ आदि की) दराज़. —**ers** *n pl* जाँघिया. ′—**ing** *n* आरेखन-कला चित्र-कला; चित्र, आरेख. ′—**ing-room** *n* बैठक.

**drawl** (ड्रॉल्) *v* स्वरध्वनियों को बढ़ा-बढ़ाकर बोलना, रेंढ़ना.

**dread** (ड्रेड्) *v* & *n* भयभीत और आशंकित होना. —**ful** *adj* भय और आशंका उत्पन्न करने वाला; (colloq) अप्रिय. —**fully** *adv* (colloq) अत्यधिक : *I am —fully sorry.*

**dream** (ड्रीम्) *n* 1 सपना, स्वप्न. 2 भविष्य की कल्पना : *—s of wealth. v* (*pt* & *pp* dreamed या dreamt) स्वप्न देखना; कल्पना करना. ′—**y** *adj* विचारों में खोया हुआ व्यक्ति; अवास्तविक (वस्तुएँ). ′—**ily** *adv.*

**′dreary** (′ड्रिअरि) *adj* (-ier, -iest) नीरस, उदास.

**dredge** (ड्रेज्) *n* समुद्र-नदी आदि के तले से कीचड़-मिट्टी निकालने वाला यन्त्र. *v* — से बनाना या उठाना. ′—**r** *n* — वहन करने वाली नाव.

**dregs** (ड्रेग्ज़्) *n pl* तलछट; गिलास, बोतल आदि में नीचे जमा हुआ कूड़ा-करकट.

**drench** (ड्रेन्च्) *v* बुरी तरह भिगो देना.

**dress** (ड्रेस्) *n* 1 ड्रेस, पोशाक; वर्दी. 2 स्त्रियों और लड़कियों द्वारा पहना स्कर्ट-ब्लाउज. **full —,** विशेष अवसरों की पोशाक. **evening —,** औपचारिक सामाजिक अवसरों की पोशाक. *v* 1 वस्त्र पहनना. *be —ed in*, पहनना. 2 प्रयोग योग्य होना : *to — leather; to — a salad* (सलाद सजाना). 3 घाव पर मलहम-पट्टी करना. 4 (बालों को) कंघे आदि से सँवारना. 5 (जहाज़ को झंडों से अथवा दूकान को सामान से) सजाना. ′—**er** *n* (विशेषत:) 1 डाक्टर का सहचारी जो महलम-पट्टी आदि करता है. 2 सलाद में लगाने वाला तेल आदि. ′—**ing gown** *n* रात के कपड़ों पर पहनने वाली ढीली पोशाक.

**drew** → draw.

**drier, driest** → dry.

**drift** (ड्रिफ़्ट्) *v* हवा या जल की धारा से बह जाना; (व्यक्ति का) बिना उद्देश्य या प्रयोजन के जीवन बिताना. *n* बहाव; (बहाकर) ढेर लगाना : *—s of snow.*

**drill**[1] (′ड्रिल्) *n* ड्रिल मशीन, बरमा (लकड़ी, पत्थर, में छेद करने का यंत्र). *v* — से छेद करना; — का प्रयोग करना.

**drill**[2] (ड्रिल्) *n* शारीरिक प्रशिक्षण; कवायद, ड्रिल; (शिक्षण में) अभ्यास. *v* — द्वारा प्रशिक्षित करना या होना.

**drill**[3] (ड्रिल्) *n* बीज बोने की सीधी पंक्ति; बोए हुए बीजों की पंक्ति; इस प्रकार बोने की मशीन.

**drink** (ड्रिंक्) *v* (*pt* drank, *pp* drunk) 1 पीना. 2 शराब पीना. *n* पेय पदार्थ. → drunk. ′—**able** *adj* पीने योग्य.

**drip** (ड्रिप्) *v* (-pp-) टपकना, चूना. *n* एक-एक बूंद कर के किसी द्रव का टपकना या चूना.

**drive** (ड्राइव़्) *v* (*pt* drove, *pp* driven) 1 (कार, ट्राम, इंजन आदि) चलाना; (पशु या व्यक्ति आदि को) चलाना, हाँकना. 2 (प्राय: passive में) चलाने वाली शक्ति बनना : *—n by steam.* 3 मोटर कार आदि में सवार होकर जाना या सफ़र करना. 4 प्रेरक तत्त्व : *—n to steal by hunger.* 5 (बादल, वर्षा का) तेज हवा से बह जाना : *driving rain.* 6 (किसी वस्तु में कील, स्क्रू आदि) ठोंकना (*into* sth); कस कर फेंकना (जैसे golf-ball को). *n* 1 कार से सैर : *to go for a —.* 2 घर का प्रवेश-मार्ग (व्यक्तिगत मार्ग). 3 गेंद पर किया प्रहार; (fig) शक्ति. ′—**r** कार आदि का चालक, पशुओं का हाँकने वाला; स्क्रू, कील आदि ठोंकने वाला औज़ार (जैसे **screw-driver** → p 326).

—ant *adj* उल्लसित. ,exul'tation (एग्ज़ल्-'टेशन्) *n* उल्लास, जय जयकार.

**eye** (आइ) *n* 1 नेत्र, आँख. → p 37. **have an eye (a good eye) for,** अच्छा निर्णायक होना. **see eye to eye,** सहमत होना. **with an eye to,** (इस) आशा से. **'eyebrow** ('आइब्राउ) → brow. **'eyelid** → lid. 2 आँख के समान छेद (जैसे सूई का छेद). **'eyesight** ('आइसाइट्) *n* दृष्टि. **'eyesore** ('आइसोर्) *n* कुरूप वस्तु. **'eye,witness** *n* चश्मदीद गवाह, प्रत्यक्षदर्शी. *v* देखना, दृष्टि डालना.

# F

**'fable** ('फ़ेब्ल्) *n* नीतिकथा; लघुकथा जिसमें विशेषत: पशु पात्र होते हैं और कथा में कोई उपदेश होता है: *Aesop's —s.* **'fabulous** ('फ़ैब्युलस्) *adj* 1 जो — में ही मिल सकता है, काल्पनिक; अविश्वसनीय. 2 (colloq) अत्यधिक अच्छा.

**'fabric** ('फ़ैब्रिक्) *n* 1 कपड़ा (मुख्यतया बुना हुआ). 2 ढाँचा; बनावट. **—ate** (फ़ैब्रिकेट्) *v* जाली बनाना, जालसाजी करना.

**face** (फ़ेस्) *n* 1 चेहरा, मुख. → p 37. **— to —,** आमने-सामने. **make (pull) a — at,** मुंह बिचकाना. 2 किसी के सामने का भाग, अग्रभाग : *— of a clock.* **— value,** सिक्के, नोट आदि का अंकित मूल्य. 3 **on the — of it,** ऊपरी तौर से. *v* 1 सामने होना, अभिमुख होना, मुँह करना; विरोध में होना. **— the music,** किये का परिणाम भोगना. 2 (दीवार आदि पर) रंग चढ़ाना या कपड़ा लगाना.

**'facet** ('फ़ैसिट्/'फ़ेसिट्) *n* पहलू, पक्ष.

**fa'cetious** (फ़'सीशस्) *adj* विनोदी; हँसमुख.

**'facile** ('फ़ैसाइल्) *adj* 1 आसान, सरल. 2 कुशल, सरलता से संपन्न करने वाला. 3 अनायास, सुसाध्य (भाषण, लेखन आदि). **fa'cilitate** (फ़'सिलिटेट्) *v* सरल या सुसाध्य करना. **fa'cility** (फ़'सिलिटि) *n* (esp *pl*) सुविधाएँ, सहूलियतें.

**fac'simile** (फ़ैक्'सिमिलि) *n* (चित्र, आलेख आदि की) सच्ची प्रतिकृति.

**fact** (फ़ैक्ट्) *n* तथ्य; घटित अथवा कार्य. **as a matter of —, in —,** वस्तुत:, वास्तव में; सचमुच.

**'faction** ('फ़ैक्शन्) *n* दल, गुट; दलबंदी, गुटबंदी.

**'factor** ('फ़ैक्टर्) *n* 1 गुणक, (1 को छोड़ कर) वह पूर्ण संख्या जिससे एक बड़ी संख्या पूर्णत: विभाजित हो सकती है (जैसे 12 के गुणक 2, 3, 4, 6, 12 हैं). 2 घटक या कारक जो कार्य संपन्न करने में सहायक होते हैं.

**'factory** ('फ़ैक्टरि) *n* फैक्टरी, कारखाना.

**'faculty** ('फ़ैकल्टि) *n* 1 मानसिक योग्यता या क्षमता; ज्ञानेद्रियों की शक्ति. 2 (विश्वविद्यालयों में) संकाय; प्राध्यापक वर्ग.

**fad** (फ़ैड्) *n* झक, फैशन, क्षणिक प्रचलन.

**fade** (फ़ेड्) *v* मुरझाना, कुम्हलाना; रंग फीका पड़ना; मंद पड़ना, लुप्त हो जाना.

**fag** (फ़ैग्) *v* (-gg-) कड़ा परिश्रम करना; थका देना. *n* (colloq) कठोर, परिश्रमसाध्य कार्य.

**'Fahrenheit** ('फ़ैरन्हाइट्) *n* थर्मामीटर की वह मापनी जिस में हिमांक 32° और क्वथनांक 212° पर होता है.

**fail** (फ़ेल्) *v* 1 (किसी कार्य को संपन्न करने में) असफल होना. 2 कम या अपर्याप्त होना; आवश्यकता होते हुए भी समाप्त या अशक्त हो जाना. 3 (स्वास्थ्य, दृष्टिशक्ति आदि का) दुर्बल होना, क्षीण होना. 4 (किसी की) उपेक्षा करना. 5 (व्यापार में) दिवालिया हो जाना; (परीक्षा में) अनुत्तीर्ण होना. *n* (केवल) **without —,** (में) निश्चयत:, निश्चयपूर्वक. **'—ing** *n* (चरित्र की) दुर्बलता या दोषपूर्णता. **'—ure** (फ़ेल्यर) *n* असफलता, — होना; असफल व्यक्ति या कार्य; चूक.

**faint** (फ़ेन्ट्) *adj* 1 दुर्बल; अस्पष्ट, धुंधला. 2 **feel (look) —,** मूर्च्छित-सा होना. *v* मूर्च्छित होना, बेहोश होना. *n* **—ing** की स्थिति या दशा. **'—ly** *adv.* **—ness** *n.* **'faint-'hearted**

*adj* बुज़दिल, कायर.

**fair**[1] (फ़ेअर्) *adj* **1** उचित और सम्मानजनक; न्यायसंगत या नियमानुकूल. **2** मध्यम श्रेणी का, मामूली; संतोषजनक, अच्छा; साफ़ और सुहावना (मौसम); अनुकूल (पवन). **3** गोरा (वर्ण); स्वच्छ. **4** (old use) सुन्दर. **4** — **copy,** नयी और स्पष्ट प्रति. *adv* — रीति से : *to play* —. '—**ly** *adv* **1** न्याय से, उचित रूप से. **2** साधारण ढंग से. —**ness** *n* — का भाव; — **dealing,** *n* छलहीन व्यवहार. — **play** *n* ईमानदारी का व्यवहार. — **price shop** *n* उचित मूल्य पर सामान बेचने वाली दूकान.

**fair**[2] (फ़ेअर्) *n* **1** मेला. **2** बड़ी प्रदर्शनी.

**'fairy** ('फ़ेअरि) *n* परी. **'fairy-tale** *n* **1** परियों की कथा **2** मनगढ़न्त किस्सा.

**faith** (फ़ेथ्) *n* **1** विश्वास, श्रद्धा, आस्था. **2** धर्म. **3** वायदा : *to keep* (*break*) — *with sb.* **4** **in good (bad)** —, नेकनीयती, (बदनीयती) से. '—**ful** *adj* **1** वचन पालन करने वाला; सच्चा और वफ़ादार (to). **2** ठीक, तथ्य के अनुसार. '—**fully** *adv*. '—**less** *adj* झूठा, बेइमान, विश्वासघाती.

**fake** (फ़ेक्) *v* & *n* (जाली) चीज़, नकली चीज़ (बनाना).

**fall** (फ़ॉल्) *v* (*pt* fell, *pp* 'fallen) **1** गिरना; कम होना, ढलना : *the temperature is —ing*. **2** युद्ध में किसी किले, नगर आदि का शत्रुओं के हाथ में पड़ना. **3** प्रलोभन में आ जाना. **4** गिर पड़ना, युद्ध में घायल हो जाना या मर जाना. **5** होना, पड़ना, घटित होना : *Christmas Day —s on a Saturday this year.* — **in love** (*with*), प्रेम करने लगना. — **asleep,** सोने लगना. **6** (*adv* & *prep* के साथ — **back** पीछे हटना या मुड़ना. — **back (up)on,** (अन्य उपायों के असफल होने पर) किसी पर निर्भर होना या किसी को काम में लाना. — **behind,** पीछे रह जाना. — **in,** (सैनिकों का) पंक्तिबद्ध हो जाना. — **in with,** (किसी व्यक्ति की योजना से) सहमत हो जाना. — **off,** (विशेषत:) संख्या या मात्रा में कम हो जाना. — **on,** आक्रमण करना. — **on one's feet,** भाग्यशाली होना. — **out** (*with*), झगड़ना. **it fell out that,** ऐसा हो गया कि. — **through,** असफल होना. — **to,** प्रारंभ करना. *n* **1** — का समय, — की प्रक्रिया. **2** (USA में) शरत् ऋतु; पतझड़. **3** (प्राय: *pl*) जलप्रपात, नदी का अचानक ढाल पर आना. **4** वर्षा की मात्रा.

**'fallacy** (फ़ैल्सि) *n* भ्रामकता, भ्रांति; (तर्क शास्त्र में) हेत्वाभास. **fal'lacious** (फ़'लेशस्) *adj* —पूर्ण.

**'fallible** ('फ़ैलिब्ल्) *adj* जिसके द्वारा या जिसमें गलतियों की गुंजायश हो.

**'fallow** ('फ़ैलो) *n* & *adj* भूमि जिसकी खोदाई हो चुकी है किंतु जिसमें बोआई नहीं हुई है, खाली.

**false** (फ़ॉल्स्) *adj* (-r, -st) असत्य, मिथ्या, झूठ. *adv* **play sb** —, (किसी व्यक्ति के साथ) कपटपूर्ण व्यवहार करना. —**ly** *adv*. —**hood** *n* मिथ्या कथन, कपट; झूठ. **'falsify** ('फ़ॉल्सिफ़ाइ) *v* **1** हिसाब, विवरण आदि में गोलमाल कर सच्चाई छिपाना, मिथ्याकरण. **2** कपटतापूर्वक कुछ कहना या वर्णित करना.

**'falter** ('फ़ॉल्टर्) *v* लड़खड़ाना; हिचकिचाना, आगापीछा करना.

**fame** (फ़ेम्) *n* नाम, यश, कीर्ति, प्रसिद्धि.

**fa'miliar** (फ़'मिल्यर्) *adj* **1** — **with,** से परिचित, की जानकारी अच्छी तरह रखने वाला. **2** सामान्य; प्राय: परिचित. **3** घनिष्ठ, अंतरंग: — *friends*. **4** जितना मेल जोल है उससे अधिक प्रदर्शित करने वाला, ढीठ. **famili'arity** (फ़मिलि'ऐरिटि) *n* — होना.

**'family** ('फ़ैमिलि) *n* **1** परिवार, माता-पिता और बच्चे. **2** कुटुम्ब, कुल (पति-पत्नी, बच्चे और बच्चों के बच्चे आदि). **3** वंश (रक्त से संबंधी सभी व्यक्ति). **4** (पौधों और पशुओं का) वर्ग, जाति; एक ही स्रोत की भाषाएँ (जैसे, भाषा परिवार).

**'famine** ('फ़ैमिन्) *n* अकाल, दुर्भिक्ष, भुखमरी.

**'famish** ('फ़ैमिश्) *v* **be —ed,** भूखों मरना.

**'famous** (फ़ेमस्) *adj* प्रसिद्ध (*for, as*).

**'fan**[1] (फ़ैन्) *n* पंखा (हाथ या बिजली का). *v* (-nn-) पंखा करना.

**fan**[2] (फ़ैन्) *n* उत्साही समर्थक या प्रशंसक.

**fa'natic** (फ़'नैटिक्) *n* & *adj* कट्टर, दुराग्रही,

किसी वस्तु (धर्म, सिद्धान्त, विश्वास आदि) के प्रति अत्यधिक उत्साह रखने वाला व्यक्ति.

'**fancy** ('फ़ैन्सि) *n* **1** कल्पना शक्ति; कल्पना. **2** बिना पुष्ट आधार का विचार, विश्वास, आस्था आदि. **3** अत्यधिक रुचि, मोह (*for*). *adj* **1** रंगबिरंगी छोटी आकर्षक वस्तुएँ; नेत्रों को मनोरम लगने वाली (वस्तुएँ). **2 — dress,** विचित्र और असामान्य पोशाक (प्रायः पार्टियों में). *v* **1** कल्पना करना. **2** (किसी वस्तु को) बहुत पसंद करना. **3** (ऐसा हो रहा है या होने जा रहा है—इस प्रकार का) निराधार विश्वास मानना. **4 Just —!** कितना आश्चर्यजनक! **5 — oneself,** अपने बाबत ऊँची संमति रखना. **fanciful** *adj* काल्पनिक.

**fang** (फ़ैङ्) *n* लंबा नुकीला दाँत; साँप का विषदन्त.

**'fan'tastic** (फ़ैन्'टैस्टिक्) *adj* **1** अजीब, विलक्षण. **2** बेतुकी (योजना, विचार आदि); काल्पनिक, जो संभव न हो सके. **—ally** *adv.*

**far** (फ़ार्) *adv* ('farther, 'farthest; दूरी में; 'further, 'furthest समय आदि में). **1** दूर, दूरवर्ती. **Far East,** सुदूरपूर्व, पूर्वी एशिया के देश. **far flung,** दूर तक व्याप्त. **2 far and away** (better etc), अत्यधिक. *adj* सुदूर, दूर. **'far-away,** *adj* दूर; (किसी व्यक्ति की दृष्टि के लिए) मानों दृष्टि, स्थान या समय से दूर, किसी वस्तु पर टिकी हो. **'far-'fetched** ('फ़ार्'फ़ेच्ट्) *adj* जबर्दस्ती की (तुलना); अस्वाभाविक. **'far-off** *adj* दूर. **'far-'seeing, 'far-'sighted** *adj* (fig) बुद्धिमान; दूरदर्शी.

**farce** (फ़ार्स्) *n* **1** प्रहसन, स्वाँग. **2** तमाशे की तरह का घटना चक्र. **'farcical** ('फ़ार्सिकल्) *adj* हास्यजनक.

**fare** (फ़ेअर्) *n* **1** (जहाज़, रेल, बस आदि का) किराया, भाड़ा. **2** खाना-पीना. *v* यात्रा करना; प्रगति करना.

**fare'well** ('फ़ेअर'वेल्) *int* विदाई.

**farm** (फ़ार्म्) *n* **1** खेत, फार्म. **2 ('farm-house** भी) फार्म में स्थित मकान. *v* **1** खेती करना. **'—er** (फ़ार्मर्) *n* किसान, कृषक.

**'farther, 'farthest** ('फ़ार्दर्, 'फ़ारदिस्ट्) → far.

**'fascinate** ('फ़ैसिनेट्) *v* **1** मोहित कर लेना. **2** लगातार देखकर ऐसा संमोहित करना कि दूसरा हिल-डुल भी न सके, जैसा कि साँप अपने शिकार के साथ कभी-कभी करता है. **fasci'nation** (फ़ैसि'नेशन्) *n* — करने वाली वस्तु.

**'fashion** (फ़ैशन्) *n* **1** (कपड़ों, व्यवहार, विचार आदि का) फ़ैशन: *the Paris —s; in —; out of —.* **2** किसी वस्तु को करने या बनाने की रीति. **after a —,** किसी प्रकार किया हुआ किंतु बहुत अच्छा नहीं. **—able** *adj* फ़ैशनेबिल, शौक़ीन; उच्चवर्ग के लोगों से विशेषतः प्रयुक्त (वस्तु, स्थान). **—ably** *adv.*

**fast**[1] (फ़ास्ट्) *adj* **1** स्थिर, दृढ़: *— in the ground; fast colours* (पक्के रंग). **2** घनिष्ठ: *— friends* (पक्के दोस्त). *adv* दृढ़ता से; मजबूती से. **— asleep,** गहरी नींद में.

**fast**[2] (फ़ास्ट्) *adj* (-er, -est) **1** तेज़. **2** घड़ी का तेज़ चलना (यदि 2 बजे 2.10 बजा रही हैं तो कहेंगे कि घड़ी fast है). **3** सांसारिक सुखों को बहुत पसंद करने वाला (व्यक्ति). *adv* तेज़ी से.

**fast**[3] (फ़ास्ट्) *v* उपवास (रहना); अनशन करना. *n* उपवास, उपवास-काल.

**'fasten** (फ़ास्न्) *v* **1** जकड़ना; बाँधना, कसना. **2** बंध जाना, जकड़ा जाना. **3 — (up) on,** मज़बूत पकड़ में करना. **—er, —ing** *n* जकड़ने, बाँधने, कसने वाली वस्तु.

**fas'tidious** (फ़ैस्'टिडिअस्) *adj* तुनक मिज़ाज; सहज में संतुष्ट न होने वाला.

**fat** (फ़ैट्) *n* **1** चरबी; खाना पकाने योग्य चरबी. **2** तेल. *adj* (-ter, -test). **1** मोटा, मांसल. **2** चरबीदार: *fat meat. v* (-tt-) **('fatten** भी) मोटा होना या करना.

**'fatal** ('फ़ेट्ल्) *adj* घातक, जिसमें अंत में मौत हो जाए. **—ly** *adv.* **—ism** *n* भाग्यवाद, दैववाद (यह विश्वास कि जो कुछ होना है वह होकर ही रहेगा). **—ist** *n* भाग्यवादी. **fa'tality** (फ़'टैलिटि) *n* दुर्घटना, युद्ध आदि में मृतसंख्या.

**fate** (फ़ेट्) *n* **1** भाग्य, नियति, किस्मत. **2** तकदीर का लिखा, भाग्य में बदा. **3** मृत्यु; विनाश. **'—d** *adj* नियत, बदा. **'—ful** *adj*

भाग्य का निर्णायक, महत्त्वपूर्ण.

**'father** ('फ़ादर्) *n* **1** पिता, बाप. **2** प्रवर्तक, संस्थापक. **3** पुरोहित, पादरी (विशेषत: रोमन कैथोलिक चर्च में). *v* — बनना. **— sth on sb,** किसी को किसी वस्तु के लिए उत्तरदायी बनाना. **'father-in-law** *n* ससुर. **—ly** *adj* पितृवत्.

**'fathom** ('फ़ैद़म्) *n* फ़ैदम, छह फुट की नाप (पानी की गहराई नापने में प्रयुक्त). *v* (fig) समझना; किसी बात की तह तक पहुँचना.

**fa'tigue** (फ़'टीग्) *n* **1** थकावट. **2** (सेवा में) सफ़ाई करने, खाना बनाने आदि का कार्य. *v* — उत्पन्न करना; थकाना.

**'fatten** ('फ़ैट्न) → fat.

**fault** (फ़ॉल्ट्) *n* **1** त्रुटि, कमी, भूल, गलती. **find — with,** गलती निकालना. **at —,** दोषी. **2** अपराध, दोष, कसूर. **'—less** *adj* दोषहीन. **'—lessly** *adv*. **'—y** *adj* अपूर्ण, दोषयुक्त. **—ily** *adv*.

**'fauna** ('फ़ॉनअ) *n* किसी काल विशेष में या स्थान विशेष में पाए जाने वाले सभी पशु.

**'favour** ('फ़ेव़र्) *n* **1** अनुग्रह, मित्रतापूर्ण भावना; कृपा, सहायता करना. **in — of,** (a) कृपापात्र, (b) के पक्ष में. **out of — (with),** लोकप्रिय न रहना. **2** उपकार. *v* **1** — दिखाना. **2** पक्षपात करना. **—able** *adj* अनुकूल; सहायतापूर्ण. **—ably** *adv*. **—ite** ('फ़ेव़्रिट्) *n* & *adj* कृपापात्र (व्यक्ति), बहुत पसंद (वस्तु). **—itism** ('फ़ेव़्रिटिज़्म्) *n* पक्षपात, तरफ़दारी.

**fawn**[1] (फ़ॉन्) *n* **1** मृग छौना, छोटी उम्र का हिरण. **2** हलका पीला भूरा रंग.

**fawn**[2] (फ़ॉन्) *v* **1** (कुत्तों का) दुम हिलाकर, कूदकूद कर प्यार दिखाना. **2** (fig) चापलूसी करना.

**fear** (फ़िअर्) *n* **1** डर, भय. **2** आशंका, अन्देशा. **3** श्रद्धा : *the — of God*. *v* — रखना; डरना; चिंतित होना. **'—ful** *adv* डरावना, भयानक **'—less** *adj* निडर, निर्भय.

**'feasible** ('फ़ीज़ब्ल्) *adj* जिसका किया जाना संभव हो, संभाव्य, व्यावहारिक. **—ity** (फ़ीज़्-'बिलिटि) *n* व्यावहारिकता, संभाव्यता.

**feast** (फ़ीस्ट्) *n* **1** पर्व, त्योहार. **2** दावत, प्रीति-भोज. *v* दावत देना; दावत में शामिल होना.

**feat** (फ़ीट्) *n* करतब, कमाल, असाधारण कार्य.

**'feather** ('फ़ेद़र्) *n* पंख, पर. **birds of a —,** एक ही प्रकार के व्यक्ति. *v* **— one's nest,** अपने ऊपर खर्च करने के लिए पैसा बचाना. **—ed** *adj* परदार.




**'feature** ('फ़ीचर्) *n* **1** चेहरे का भाग; (*pl*) नाक-नक्शा, आकृति, चेहरा. **2** लक्षण, विशेषता; विशिष्ट बिन्दु. *v* — का लक्षण होना, की विशेषता होना; लक्षण या विशेषता बनाना. **—less** *adj* साधारण, नीरस.

**'February** ('फ़ेब्रुअरि) *n* फ़रवरी (का महीना). → leap.

**fed** → feed. **fed up,** (colloq) जी ऊब जाना (*with*).

**'federal** ('फ़ेड्रल्) *adj* संघ का या संघ संबंधी. **—ism** संघवाद. **'federate** *v* (राज्यों, समितियों आदि का) एक समूह में संगठित होना. **fede'ration** (फ़ेड्'रेशन्) *n* **1** (राजनैतिक) संघ शासन-ऐसी शासन व्यवस्था जिसमें राज्य अपने मामलों में स्वतंत्र है किंतु विदेशनीति, रक्षा आदि केन्द्रीय (Federal) सरकार के अधीन होते है. **2** राज्य संघ; कर्मचारी संघ, श्रम संघ, मजूर संघ आदि. **3** संघबद्ध होना.

**fee** (फ़ी) *n* फ़ीस, शुल्क; मेहनताना, पारिश्रमिक.

**'feeble** ('फ़ीब्ल्) *n* कमज़ोर, क्षीण. **'feebly** *adv*.

**feed** (फ़ीड्) *v* (*pt* & *pp* fed) **1** खिलाना, भोजन देना. **2** (पशुओं को) चारा-दाना देना. **3 — (up) on,** भोजन के रूप में लेना. *n* चारा.

**feel** (फ़ील्) *v* (*pt* & *pp* felt) **1** हाथ से छूना; छू कर जानना या सीखना. **2** अनुभव करना, महसूस करना. **— like** (*doing sth*), करना, चाहना. **3** (मुलायम, कड़ा आदि) लगना, प्रतीत

होना. 4 अस्पष्ट ज्ञान रखना (*that*), महसूस होना, समझना. 5 (दु:ख आदि से) भावना अभिभूत होना, (ताप आदि का) अनुभव करना, संवेदन पाना. *n* **by the —, —** द्वारा. **—er** *n* कुछ कीड़ों का टोह लेने वाला भाग; टोह लेने वाला व्यवहार. **—ing** ('फ़ीलिङ्) *n* **1** भावना, मनोभाव : *a —ing of joy*. **2** अनुभव, बोध, ज्ञान : *— pain*. **3** (*pl*) **rouse the —ings of,** उत्तेजित करना. **hurt sb's —ings,** किसी की भावना को ठेस पहुँचाना; दु:खी करना. **4** समवेदना, सहानुभूति; ख्याल रखना : *to show —ing for others. adj* सहानभूति रखना या दिखाना.

**feet** (फ़ीट्) → foot.

**feign** (फ़ेन्) *v* बहाना करना, झूठा अभिनय करना.

**'feline** ('फ़ीलाइन्) *adj* बिल्ली के समान; बिल्ली संबंधी.

**fell**[1] (फ़ेल्) → fall.

**fell**[2] (फ़ेल्) *v* गिराना; (किसी व्यक्ति को) गिरा देना; (पेड़) काट डालना.

**'fellow** ('फ़ेलो) *n* **1** (colloq) आदमी. **2** (*pl*) सहभागी, साथी, समानधर्मा : *one's —s ; — travellers,* सहयात्री. **3** विद्वत् परिषद् या यूनिवर्सिटी-कालेजों की शासी परिषद् के सदस्य. **'fellow-'feeling** *n* सहानुभूति. **—ship** *n* **1** मैत्रीपूर्ण साहचर्य. **2** (किसी समिति आदि की) सदस्यता.

**felon** ('फ़ेलन्) *n* महापराधी. **'felony** ('फ़ेल्नि) *n* बहुत बड़ा अपराध.

**felt**[1] (फ़ेल्ट्) → feel.

**felt**[2] (फ़ेल्ट्) *n* फ़ेल्ट, नमदा.

**'female** ('फ़ीमेल्) *adj* **1** मादा, नारी. **2** स्त्री विषयक. *n* मादा पशु; स्त्री.

**'feminine** ('फ़ेमिनिन्) *adj* **1** स्त्रियों के योग्य, स्त्री सदृश; स्त्री विषयक. **2** स्त्री लिंग (व्याकरण में).

**fence**[1] (फ़ेन्स्) *v & n* बाड़ा या घेरा (लगाना); तार, खंभे आदि से अहाता बनाना. **'fencing** (फ़ेन्सिङ्) *n*

**fence**[2] (फ़ेन्स्) *v* **1** तलवार चलाने का अभ्यास करना, पटेबाज़ी करना. **2** (fig) सीधा उत्तर न देना, टालना.

**fend** (फ़ेन्ड्) *v* **1 — off** (*a blow*), वार बचाना, वार रोकना. **2 — for** (*oneself*), पालन-पोषण करना, भोजनादि का प्रबंध करना.

**'fender** ('फ़ेन्डर्) *n* **1** अंगीठी का जंगला जिसकी वजह से कोयले फर्श पर नहीं गिरते हैं. **2** (मशीन, मोटर, जहाज़ के वे भाग) जो टक्कर आदि होने पर चोट को बचाते हैं या कम करते हैं.

**fer'ment** (फ़र्'मेन्ट्) *v* **1** ख़मीर उठना या उठाना. **2** (fig) उत्तेजित करना. **'ferment** ('फ़र्मेन्ट्) *n* यीस्ट आदि ख़मीर उठाने वाले पदार्थ. **in a —,** (fig) आंदोलित अवस्था में. **'fermen'tation** (फ़र्मेन्'टेशन्) *n* ख़मीर उठाने की प्रक्रिया.

**fern** (फ़र्न्) *n* हरी पत्ते वाले पौधे जिनमें फूल नहीं खिलते.

**fe'rocious** (फ़'रोशस्) *adj* क्रूर; खूंखार; उग्र. **fe'rocity** (फ़रो'सिटि) *n*.

**'ferro-'concrete** ('फ़ेरोउ-'कॉङ्क्रीट्) *n* लोहे की छड़ और सीमेंट का जोड़.

**'ferry** ('फ़ेरि) *n* घाट जहाँ नदी या जलमार्ग से व्यक्ति और सामान नाव या हवाई जहाज़ द्वारा वहन किये जाते हैं.

**'fertile** ('फ़र्टाइल्) *adj* **1** उपजाऊ भूमि, खूब फलने-फूलने वाले पौधे; योजना, विचारों से भरा-पूरा (व्यक्ति). **2** फल उत्पन्न करने की क्षमता वाला, बच्चे पैदा करने की शक्ति वाला; विकास-योग्य : *— eggs*. **fer'tility** (फ़र्'टिलिटि) *n* उर्वरता, जनन क्षमता. **fertili'zation** (फ़र्टिलाइ'ज़ेशन्) *n* **'fertilizer** ('फ़र्टिलाइज़र्) *n* खाद, उर्वरक.

**'fervent** ('फ़र्वन्ट्) *adj* गर्म; (fig) जोशीला, उत्साहपूर्ण. **'fervour** ('फ़र्वर्) *n* धार्मिक भक्ति; गहरी भावना.

**'fester** ('फ़ेस्टर्) *v* **1** (किसी घाव का) पक जाना, मवाद पड़ना. **2** मन पर विष की तरह प्रभाव करना (किसी अन्याय, अत्याचार का).

**'festival** ('फ़ेस्टिवल्) *n* उत्सव, त्योहार. **'festive** *adj* — विषयक. **fes'tivity** (फ़ेस्'टिविटि) *n* (प्राय:) (*pl*) आनन्दोत्सव; खुशियाँ मनाना.

**fes'toon** (फ़ेस्'टून्) *n* बन्दनवार (फूल-पत्तियों की). *v* — [illegible]

**fetch** (फ़ेच्) *v* **1** जा कर (किसी व्यक्ति या वस्तु को) लाना. **2** (आँसू, खून आदि) निकालना; (सामान के संबंध में) मूल्य लाना, विकना.

**fete** (फ़ेट्) *n* (प्राय: घर के बाहर का) उत्सव; मेला.

**'fetish, 'fetich** ('फ़ीटिश्/'फ़ेटिश्) *n* जड़ वस्तु की पूजा; कोई वस्तु जिस को मूर्खता के कारण अत्यधिक आदर दिया जाए.

**'fetter** ('फ़ेटर्) *n* (पैरों की) बेड़ियाँ; (घोड़े आदि के पैर बाँधने की) जंजीरें. *v* — डालना; (fig) बाधा या अड़चनें डालना.

**feud** (फ़्यूड्) *n* पुश्तैनी दुश्मनी, कुल-वैर.

**'feudal** ('फ़्यूडल्) *adj* सामन्ती प्रथा, यूरोप में मध्ययुग में भूमिवितरण की प्रथा. **—ism** *n* सामन्तवाद, सामन्तशाही.

**'fever** ('फ़ीवर्) *n* **1** बुख़ार, ज्वर. **2** (fig) उत्तेजित अवस्था. **—ish** ('फ़ीवरिश्) *adj* — युक्त, — से उत्पन्न.

**few** (फ़्यू) *adj* (-er, -est) कुछ, थोड़े-से : *few books. n* इने-गिने : *for a few days.*

**fez** (फ़ेज़्) *n* फ़ेज़ टोपी, तुर्की टोपी.

**fi'ance'(e)** ( फ़ि'आन्से ) *n* वह आदमी (औरत) जिससे विवाह होने जा रहा है.

**fi'asco** (फ़ि'ऐस्को) *n* घोर असफलता.

**'fibre** ('फ़ाइवर्) *n* **1** रेशा, तन्तु. **2** तन्तुओं से बँधी वस्तु. **'fibrous** ('फ़ाइब्रस्) *adj.*

**'fickle** (फ़िक्ल्) *adj* चलचित्त, अस्थिर (मौसम).

**'fiction** ('फ़िक्शन्) *n* **1** ('सत्य' के विरोध में) काल्पनिक (वस्तु). **2** कथासाहित्य (उपन्यास, कहानियाँ आदि गद्य की विधाएँ). **fic'titious** (फ़िक्'टिशस्) *adj* नकली; काल्पनिक, फ़र्ज़ी.

**fiddle** ('फ़िड्ल्) *n* बेला, वायलिन. **as fit as a —**, पूरी तरह स्वस्थ. *v* **1** बेला बजाना. **2** अंगुलियों को किसी वस्तु पर चलाते रहना.

**fi'delity** (फ़ि'डेलिटि) *n* ईमानदारी; स्वामिभक्ति (*to*).

**'fidget** ('फ़िजिट्) *v* बेचैनी से शरीर हिलाना; (किसी को) अधीर कर देना.

**field** (फ़ील्ड्) *n* **1** खेत; मैदान : *football —.* **2** (प्राय: समास में) क्षेत्र जहाँ से खनिज आदि मिलता है : *oil-field.* **3** विस्तार; खुली जगह : *ice-field.* **4** अध्ययन-क्षेत्र; प्रयोग-सीमा; रणभूमि : *take the —* (युद्ध आरंभ करना). **'field-'hospital,** युद्ध में चल-शील अस्पताल. **'field-glasses** *n pl* दूरवीन. **'—'marshal** *n* फ़ील्ड-मार्शल, थल सेना में उच्चतम पद.

**fiend** (फ़ीन्ड्) *n* दैत्य, नरकदूत; बदमाश, बड़ा दुष्ट व्यक्ति.

**'fierce** (फ़िअर्स्) *adj* (-r, -st) **1** उग्र; क्रूर. **2** प्रचंड, घोर (गर्मी, हवाएँ आदि).

**'fiery** ('फ़ाइअरि) *adj* **1** आग की तरह; लपटों से पूर्ण. **2** सहज में नाराज़ हो जाने वाला (व्यक्ति).

**fif'teen** ('फ़िफ़्'टीन्) *n & adj* पन्द्रह. **fifth** (फ़िफ़्थ्) *n & adj* पाँचवाँ, पाँचवाँ अंश. **'fifty** ('फ़िफ़्टि) *n & adj* पचास.

**fig** (फ़िग्) *n* अंजीर. → p 134.

**fight** ('फ़ाइट्) *v* (*pt & pp* fought) हाथ या हथियारों से लड़ना; संघर्ष करना. **— it out,** लड़कर किसी विवाद को सुलझाना. **— shy of,** से दूर रहना, से बचना. *n* — की प्रक्रिया.

**'figment** ('फ़िग्मन्ट्) *n* कल्पित वस्तु या कथा. *a — of the imagination,* मनगढ़न्त.

**'figurative** ('फ़िग्युरटिव्) *adj* शब्दों का आलंकारिक प्रयोग, प्रतीकात्मक प्रयोग (इस कोश में ऐसे प्रयोगों के पूर्व इसका संक्षिप्त रूप fig दिया गया है). **—ly** *adv.*

**'figure** ('फ़िगर्) *n* **1** संख्याओं के अंक, 0, 1,.... 9. **2** मूल्य : *at a high —.* **3** मनुष्य का रूप, चेहरा-मोहरा : *a — of distress.* **4** प्रसिद्ध और महत्त्वपूर्ण व्यक्ति. **5** मनुष्य की आकृति (खींची या रंगी हुई या मूर्ति में गढ़ी हुई); किताब में समझाने के लिए दिये डायग्राम, आरेख. **6 — of speech,** अलंकार (काव्य के). *v* **1** (इतिहास में कोई महत्त्वपूर्ण) भाग लेना. **2 — sth out,** हिसाब लगाना, गणना करना. **3** (विशेषत: *pp* में) चित्रित. **'figure-head** *n* उच्च स्थान पर स्थित किंतु अधिकारहीन व्यक्ति; नाम मात्र का शासक; कठपुतली.

**'filament** ('फ़िल्मन्ट्) *n* महीन तार (जैसे बल्बों

के बीच में होता है).

**file**[1] (फ़ाइल्) *n* (कागज़ात रखने की) फ़ाइल; फ़ाइल के कागज़ात. *v* — में रखना.

**file**[2] (फ़ाइल्) *n* लोहे की रेती (कड़ी वस्तु को काटने या चिकना करने वाली). *v* रेती से रेतना. **'filings** *n pl* कटे हुए या रेते हुए कण, चूरा.

**file**[3] (फ़ाइल्) *n* **in (single)** —, एक ही पंक्ति में. *v* — **in (out),** पंक्ति बनाना (पंक्ति के बाहर जाना).

**filial** ('फ़िल्यल्) *adj* संतान विषयक.

**fill** (फ़िल्) *v* **1** पूरा करना या हो जाना. **2** — **in (out),** फार्म आदि में खाली निश्चित स्थान पर सूचना या पूछा हुआ भरना. — **out,** (विशेषतः) गोल-मटोल होना. *n* **eat one's** —, भरपेट खाना.

**'fillet** ('फ़िलिट) *n* मछली या गोश्त का मोटा टुकड़ा जिसमें हड्डी न हो.

**film** (फ़िल्म्) *n* **1** परत (जैसे धूल-धुन्ध की). **2** फ़ोटो की फ़िल्म. **3** फ़िल्म : — *actors*. *v* **1** परत या झिल्ली से ढकना या ढक जाना. **2** फ़िल्माना, उस पर फ़िल्म बनाना. *adj* झिल्ली या परत के समान.

**'filter** ('फ़िल्टर्) *n* फ़िल्टर, छन्नी (छानने पर द्रव निकल जाता है और ठोस कण रह जाते हैं). *v* छानना.

**filth** (फ़िल्थ्) *n* गन्दगी, मैल. —**y** *adj* (-ier, -iest).

**fin** (फ़िन्) *n* मछली के पक्ष जिस के सहारे वह तैरती है. → p 280.

**'final** ('फ़ाइन्ल्) *adj* **1** अन्तिम. **2** संदेह या विवाद की समाप्ति : — *judgements*. *n* (*pl* भी) अंतिम परीक्षा, अंतिम दौड़ें, अंतिम प्रतियोगिता. **fi'nale** (फ़ि'नालि) *n* समापन (नाटक या संगीत का अंतिम चरण). —**ly** *adv* अन्त में, आखिरकार; अन्तिम रूप से.

**fi'nance** (फ़ाइ'नैन्स्) *n* **1** धन (विशेषतः सार्वजनिक धन) के प्रबंध-संचालन का विज्ञान. **2** (*pl*) सरकार या व्यापारिक प्रतिष्ठानों का धन, वित्त. *v* धन (पूंजी) लगाना. **fi'nancial** (फ़ाइ'नैन्शल्) *adj* वित्तीय. **fi'nancier** (फ़ाइ'नैन्सिअर्) *n* वित्त विशेषज्ञ; पूंजी लगाने वाला.

**find** (फ़ाइन्ड्) *v* (*pt* & *pp* found) **1** पा जाना; ढूंढ निकालना; पता लगाना. **2** — **one's feet** अपनी शक्ति पहचानना और भली भाँति कार्य करने लग जाना. **3** अनुभव से जानना. **4** (प्राय: — **out**), पूछ-ताछ कर जानना या समझना; पता लगाना. — **sb out,** दोषी या अपराधी का पता लगाना. **5** — **favour with,** कृपापात्र बनना. **6** (विधि) — *a prisoner* (*guilty*), निर्णय करना, (दोषी) ठहराना. *n* किसी मूल्यवान् या रुचिकर वस्तु की प्राप्ति. —**ing** ('फ़ाइन्डिङ्) *n* (प्राय: *pl*) जाँच के परिणाम, निष्कर्ष.

**fine**[1] (फ़ाइन्) *adj* (-r, -st) **1** (मौसम का) बढ़िया होना; सुहावना, ऐसा मौसम जिस में पानी न बरस रहा हो. **2** उपभोग्य, आनंद-दायक; बढ़िया. **3** सूक्ष्म, बारीक (कारीगरी). **4** बारीक, सूक्ष्म (धूल कण) : — *dust*. **5** महीन, बहुत पतला : — *thread*. **6** शुद्ध, खरी (धातु). —**ry** ('फ़ाइन्रि) *n* सुन्दर अच्छे-सिले कपड़े, चमकीले आभूषण आदि, ठाट-बाट.

**fine**[2] (फ़ाइन्) *n* अर्थदंड, जुरमाना. *v* — करना.

**fine**[3] (फ़ाइन्) *adv* **cut (run) it** —, मुश्किल से पर्याप्त समय देना.

**fi'nesse** (फ़ि'नेस्) *n* युक्ति या चतुरता से किसी स्थिति को संभालना.

**fi'nger** ('फ़िङ्गर्) *n* अंगुली, उंगली. → p 36. *v* — से छूना. **'finger-print** *n* अंगुलियों की छाप (अपराधियों को पहचानने के लिए).

**'finish** ('फ़िनिश्) *v* **1** समाप्त होना. **2** पूरा करना. *n* **1** अंतिम बिन्दु. **2** परिसज्जा, पालिश आदि : *That table has a good* —.

**'finite** ('फ़ाइनाइट्) *adj* सीमित.

**fir** ('फ़र्) *n* देवदारु (वृक्ष).

**fire** ('फ़ाइअर्) *n* **1** आग : *a forest* — (दावाग्नि). **2** लकड़ी-कोयला गर्माने या खाना पकाने के लिए जलाना. **catch (take)** —, जलने लगना. **3** बंदूकों का दगना. **under** —, गोली का निशाना बनना. **4** क्रुद्ध, उत्तेजित. *v* **1** जलने लगना. **2** आँवे में (ईंटे आदि) पकाना. **3** भट्ठी में ईंधन डालना. **4** गोली दाग़ना, गोली चलाना; बंदूक छूटना.

5 (कल्पना को) उत्तेजित करना. **fire-alarm** *n* आग लगने पर बजने वाला एलार्म. **'fire-arm** *n* राइफ़ल या रिवाल्वर. **'fire-brigade** *n* आग बुझाने वालों का दल. **'fire-engine** दमकल, आग बुझाने का इंजन. **'fire-escape** *n* जलते हुए मकान से लोगों को बाहर निकालने वाली सीढ़ी. **'—man** *n* फ़ायरमैन, आग बुझाने वाला. **—'place** *n* अंगीठी. **'fire-proof** *adj* अदाह्य, जो न जले या जलने पर न टूटे. **'—work** *n* आतिशबाज़ी.

**'firing** ('फ़ाइअरिङ्) *n* गोलीबारी; गोलीकांड.

**firm¹** (फ़र्म्) *adj* **1** दृढ़, पक्का. **2** सरलता से प्रभावित या परिवर्तित न होने वाला. *adv* (-ly) दृढ़ता से : *to stand.* **'—ly** *adv.* **—ness** *n.*

**firm²** (फ़र्म्) *n* फ़र्म, व्यापार के लिए दो या अधिक आदमियों का संघ.

**'firmament** ('फ़र्मामेन्ट्) *n* आकाश.

**first** (फ़र्स्ट्) *adj, n & adv* प्रथम; सब से पहले; प्रारंभ में; नम्बर एक. **'first-'aid** ('फ़र्स्ट-'एड्) *n* प्राथमिक चिकित्सा, डाक्टर के आने से पहले की चिकित्सा. **'first-'hand** *adj & adv* अपने प्रत्यक्ष अनुभवों से प्राप्त, न कि किताबों से प्राप्त ज्ञान. **'first-class, 'first-'rate,** *adj* सर्वोत्तम; उत्कृष्ट. **'—ly** *adv* प्रथमतः, पहले.

**'fiscal** ('फ़िस्कल्) *adj* वित्तीय; कर-(टैक्स) संबंधी.

**fish** (फ़िश्) *v & n* मछली. → p 280; मछली पकड़ना. **— sth up (out of),** पाना, निकाल लेना (जैसे जेब से). **'—ing-rod (—ing line),** मछली पकड़ने की लग्गी (डोरी). **'—erman** ('फ़िश्रमन्) *n* मछुवा. **'—monger** ('फ़िश्-मंगर्) *n* मछली-बेचने वाला. **'—y** *adj* (colloq) संदेह जनक : *a very —y excuse.*

**'fissure** ('फ़िशर्) *n* (चट्टानों में) गहरी दरार; फटना.

**fist** ('फ़िस्ट्) *n* मुट्ठी.

**fit¹** (फ़िट्) *adj* ('fitter, 'fittest) **1** उपयुक्त, उचित (*for*); पर्याप्त, उपयोगी (*for* sth, *to be* sth). **2 think (see) fit to,** निश्चय करना. **3** अच्छे स्वास्थ्य या स्थिति में. *v* (-tt-) **1** उचित आकार और आकृति का होना; ठीक आकार और रूप के कपड़े पहनना. **2** किसी व्यक्ति को उपयुक्त बनाना (*for, to do, to be*). **3** स्थान पर लगाना : *to fit new doors.* **4 fit in,** मेल और अनुरूपता से रहना (with). **fit sth or sb in,** ठीक मौके पर. **fit out (up),** तैयार करना, सज्जित करना. *n* — होने की रीति या परिणाम : *a good (bad, exact) fit.* **'fitter** *n* (विशेषतः) मशीन को ठीक बैठाने वाला कारीगर, मिस्त्री. **'fitting** *adj* उपयुक्त; उद्देश्य के अनुकूल. *n* **1** यह देखना कि कपड़े ठीक बैठते हैं या नहीं. **2** (प्रायः *pl*) मकान में लगी वस्तुएँ, फिटिंग : *electric light fittings.*

**fit²** (फ़िट्) *n* **1** फ़िट, दौरा, मूर्च्छा. **2** (क्रोध, हँसी आदि की) लहर, सनक, मौज. **by fits and starts,** ऐसे प्रयत्न जो शुरू होते है, ठप हो जाते हैं और फिर शुरू होते हैं. **'fitful** *adj* अनियमित.

**five** (फ़ाइव़्) *n & adj* पाँच.

**fix** (फ़िक्स्) *v* **1** स्थिर करना, टिकाना. **2** निर्धारित या निश्चित करना; निश्चित रूप से स्थापित करना : *to fix a date, fix the position of a ship.* **3** (नेत्र, ध्यान) किसी एक ओर लगाना (*on*). **4** पक्का करना, (फोटोग्राफ़ आदि को ऐसा करना कि) रंग फीका न हो. **5 fix sb up** (*with* sth), कोई चीज निश्चित करना. *n* **in a fix,** मुसीबत या उलझन में. **'fixed** (फ़िक्स्ट्) *adj* स्थिर; अचल; निश्चित. **'fixedly** ('फ़िक्सिड्लि). *adv* **look fixedly at,** अपलक दृष्टि से देखना. **'fixture** ('फ़िक्स्चर्) *n* **1** (विशेषतः *pl*) जड़ी हुई वस्तु (जैसे, कमरे में अलमारी आदि). **2** दौड़ आदि की नियत तिथि.

**fizz** (फ़िज़्) *v & n* पानी से गैस का सी-सी करके निकलना. **'—le** ('फ़िज़्ल्) *v.* **—le out,** असफल हो जाना. **'fizzy** ('फ़िज़ि) *adj* (-ier, -iest) बुदबुदाने वाला.

**'flabby** ('फ़्लैबि) *adj* (-ier, -iest) ढीला-ढाला, थल-थला.

**flag¹** (फ़्लैग्) *n* झंडा, ध्वजा, पताका. **flag-staff** *n* ध्वजदंड.

**flag²** (फ़्लैग्) *n* (**flag-stone** भी) फ़र्श के चौकोर पत्थर, पटिया.

**flag³** (फ़्लैग्) *v* (-gg-) (पौधों का) मुरझा

जाना; (fig) थक जाना, ढीला पड़ जाना.

**'flagon** ('फ़्लैगन्) *n* (शराब की) सुराही.

**'flagrant** ('फ़्लेग्रन्ट) *adj* सुस्पष्ट जघन्य (कार्य), लज्जाजनक.

**flair** (फ़्लेअर्) *n* जन्मजात कौशल : *have a -- for learning languages.*

**flake** (फ़्लेक्) *n* बर्फ के रूई जैसे टुकड़े; पतली परत : *snow flakes; —s of rust.* *v* टुकड़े-टुकड़े करके झड़ना; पपड़ी जमना.

**flame** (फ़्लेम्) *n* 1 लपट. 2 चमक (रंग की). *v* 1 धधकना, लौ की तरह चमकना. 2 (fig) क्रोध से तमतमाना.

**flank** (फ़्लैंक्) *n* 1 बाजू, पार्श्वभाग. 2 पहाड़ का पार्श्व भाग; सेना का पार्श्व भाग. *v* 1 में होना. 2 सेना के पार्श्व भाग की ओर जाना.

**'flannel** ('फ़्लैन्ल्) *n* 1 फ़लालेन, चिकना ऊनी कपड़ा; ('face-) फ़लालेन का टुकड़ा. 2 (*pl*) —के कपड़े. **'flannel'ette** (फ़्लैन्'लेट्) *n* सूती फ़लालेन.

**flap** (फ़्लैप्) *v* (-pp-) 1 पंख फड़फडाना. 2 थपथपाना. *n* 1 फड़फड़ाहट; थपथपाहट. 2 पल्ला (जैसे, जेब का पल्ला): *the — of an envelope (a pocket).* 3 (colloq) मानसिक उत्तेजना.

**flare** (फ़्लेअर्) *v* धधकना; भड़कना. *n* धधक; लौ.

**flash** (फ़्लैश्) *n* कौंध, (अचानक) चमक. **in a —**, पल भर में. *v* 1 कौंधना. 2 अचानक दृष्टि के सामने या मन में आ जाना. 3 तत्काल ही कोई समाचार रेडियो आदि द्वारा प्रसारित करना. **'flash-light** *n* छोटी टार्च; फ़ोटो खींचते समय कौंध करने वाली बत्ती. **—y** *adj* चमकीला, भड़कीला.

**flask** (फ़्लास्क्) *n* 1 फ़्लास्क, छोटे मुँह की बोतल. 2 (*'vacuum flask* भी) फ़्लास्क, गर्म को गर्म और ठंडे को ठंडा बनाये रखने वाली बोतल. 3 जेब में आ सकने वाली पानी की छोटी बोतल.

**flat** (फ़्लैट्) *adj* (-ter,-test) 1 समतल; चिकना तल. 2 नीरस, फीका. 3 स्वादहीन उतरी हुई (बिअर आदि). 4 बेसुरा संगीत. 5 (colloq) बिलकुल, साफ़-साफ़ : *a — denial.* *adv* — रीति से. *n* 1 बिना धार वाला भाग (जैसे, तलवार का). 3 सपाट भूमि, विशेषत: जल के पास. 2 फ़्लैट, एक ही मंजिल में कमरों का सेट.

**'flatter** ('फ़्लैटर्) 1 चापलूसी करना; खुशामद करना. 2 (चित्र आदि में) किसी को जैसा वह है उससे बेहतर दिखाना. 3 **— oneself (that)**, अपने विश्वासों पर ही संतुष्ट रहना. **—er** *n.* **—y** *n* चापलूसी, खुशामद.

**flaunt** (फ़्लॉन्ट्) *v* इठलाना, इतराना.

**flavour** ('फ़्लेव़र्) *n* सुगन्ध, सुस्वाद. *v* सुगंधित स्वादिष्ट करना.

**flaw** (फ़्लॉ) *n* दरार; दोष, ऐब. **'—less** *adj* परिपूर्ण, अनिंद्य.

**flax** (फ़्लैक्स्) *n* फ़्लैक्स, एक प्रकार का पौधा जिसके तन्तुओं से कपड़ा बनता है. **'—en** *adj* पीले रंग (के बाल).

**flay** (फ़्ले) *v* चमड़ा उतारना; कोड़े लगाना.

**flea** (फ़्ली) *n* पिस्सू. → p 168.

**fleck** (फ़्लेक्) *n* 1 धब्बा, दाग. 2 (धूल) कण.

**fled** (फ़्लेड्) → flee.

**fledged** (फ़्लेज्ड्) *adj* (चिड़ियों का) पूरे बड़े पंखवाला बनना; उड़ने योग्य बनना. **'fledg(e)ling** ('फ़्लेज्लिङ्) *n* चिड़िया का बच्चा जिसने अभी-अभी उड़ना सीखा है; (fig) अनाड़ी, अनुभवहीन व्यक्ति.

**flee** (फ़्ली) *v* (*pt & pp* fled) भाग जाना.

**fleece** (फ़्लीस्) *n* ऊन (भेड़ों का). *v* ऊन कतरना; (fig) लूटना. **'fleecy** ('फ़्लीसि) *adj* बादलों या आकाश का ऊन के समान लगना.

**fleet**[1] (फ़्लीट्) *n* 1 नौसेना; बेड़ा. 2 जहाज, हवाई जहाज या बसों का बेड़ा जो एक व्यक्ति के अधीन हो.

**fleet**[2] (फ़्लीट्) *adj* फुरतीला; क्षणभंगुर.

**'fleeting** ('फ़्लीटिङ्) *adj* क्षणिक; क्षणभंगुर.

**flesh** (फ़्लेश्) *n* मांस, गोश्त. **one's own — and blood**, अपने निकट संबंधी. **— y** *adj* मांसल, गूदेदार.

**flew** (फ़्लू) → fly.

**flex** (फ़्लेक्स्) *n* बिजली-धारा के लिए लचकदार तार.

**'flexible** ('फ़्लेक्सब्ल्) *adj* लचीला; (fig)

नई परिस्थितियों के अनुकूल ... वाला. 'flexibility *n* लचीलापन.

**flick** (फ़्लिक्) *v* & *n* चट-चट करना, (चाबुक से) सटाक से मारना.

**'flicker** ('फ़्लिकर्) *v* टिमटिमाना; झिलमिलाना. *n* —वाली रोशनी.

**flight**[1] (फ़्लाइट्) *n* 1 उड़ना. 2 (हवाई जहाज़ की) उड़ान. 3 चिड़ियों या उड़ने वाली वस्तुओं का झुंड: *a — of arrows*. 4 सीढ़ियों की कतार.

**flight**[2] (फ़्लाइट्) *n* भागना, पलायन. **put** (the *enemy*) **to —**, भगा देना. **take to—**, भाग जाना.

**'flimsy** (फ़्लिम्ज़ि) *adj* (-ier, -iest) पतली और हलकी (सामग्री); शीघ्र टूटने या नष्ट होने वाला (पदार्थ).

**flinch** (फ़्लिन्च्) *v* पीछे हटना (*from*).

**fling** (फ़्लिङ्) *v* (*pt* & *pp* flung) 1 फेंकना, दे मारना. 2 हाथ पटकना, हाथों से मारना. *n* — की प्रक्रिया. **have one's —**, रंगरेलियों का समय.

**flint** (फ़्लिन्ट्) *n* चक़मक़ पत्थर (जिस पर लोहा रगड़ने से चिंगारियाँ निकलती है).

**'flippant** ('फ़्लिपन्ट्) *adj* ढीठ; चंचल.

**flirt** (फ़्लर्ट्) *v* 1 इश्कबाज़ी करना, प्रेम का खेलवाड़ करना: — with (*sb*) 2 (किसी योजना के बारे में) चलताऊ ढंग से सोचना. *n* — करने वाला व्यक्ति.

**flit** (फ़्लिट्) *v* (-tt-) फुदकना, जल्दी-जल्दी स्थान बदलना.

**float** (फ़्लोउट्) *v* 1 उतराना, बहना. 2 उतराते रहना; बहाना. *n* कार्क का टुकड़ा जो मछली पकड़ने की लग्गी को डूबने नहीं देती है.

**flock** (फ़्लॉक्) *n* 1 चिड़ियों या पशुओं का झुंड. 2 ईसाइयों का धार्मिक समूह. *v* — में होना या आना.

**flog** (फ़्लॉग्) *v* (-gg-) कोड़े से पीटना.

**flood** (फ़्लड्) *n* 1 बाढ़. **in —** नदी का बाढ़ में होना. 2 मूसलाधार वर्षा; क्रोध आदि भावनाओं की विकट अभिव्यक्ति. *v* 1 जल से भर जाना या भर देना. 2 बड़ी मात्रा या संख्या में आना या भेजना. **'flood-tide** *n* ज्वार (समुद्र का).

**floor** (फ़्लॉर्) *n* फ़र्श. **ground-floor,** सबसे नीचे की (सड़क की सतह की) मंजिल. **first —**, पहली मंजिल. **have the —**, बोलने का अधिकार होना. **—ed** *adj* (colloq) पराजित.

**flop** (फ़्लॉप्) *v* (-pp-) असहाय होकर गिर पड़ना या डगमगाते हुए चलना; पटकना. *n* विफलता. **—py** *adj* ढीले-ढीले लटकना.

**'flora** ('फ़्लॉरअ) *n* (किसी युग या क्षेत्र के) सभी पेड़-पौधे.

**florid** (फ़्लॉरिड्) *adj* 1 गुलाबी, लाल (चेहरा). 2 अलंकृत, भड़कीला.

**'florist** ('फ़्लॉरिस्ट्) *n* फूल बेचने वाला; फूलों का उत्पादन करने वाला.

**flo'tilla** (फ़्लो'टिलअ) *n* (नौसेना का) बेड़ा.

**'flounder** ('फ़्लाउन्डर्) *v* 1 (पानी में डूबते समय) छटपटाना. 2 (fig) कुछ कहते या करते समय हिचकिचा कर भयंकर भूल कर बैठना.

**'flour** ('फ़्लाउअर्) *n* आटा.

**'flourish** ('फ़्लरिश्) *v* 1 फलना-फूलना; समृद्ध होना. 2 तलवार घुमाना. *n* घुमाना.

**flow** (फ़्लो) *v* 1 बहना; धीरे-धीरे गति करना. 2 (बालों, पोशाक का) लटकना. 3 ज्वार की बाढ़ आना. *n* — की गति; — की मात्रा.

**'flower** ('फ़्लाउअर्) *n* फूल.

**flown** (फ़्लोन्) → fly.

**flu** (फ़्लू) *n* → influenza.

**'fluctuate** ('फ़्लक्ट्युएट्) *v* (तल या मूल्य का) ऊँचा-नीचा होना; अनियमित होना. **fluctu'ation** (फ़्लक्ट्यु'एशन्) *n* उतार-चढ़ाव.

**flue** (फ़्लू) *n* चिमनी; बॉयलर में से गर्म हवा फेंकने का मार्ग.

**'fluent** ('फ़्लूअन्ट्) *adj* धाराप्रवाह (बोलने या पढ़ने की शक्ति वाला व्यक्ति). **—ly** *adv*. **'fluency** ('फ़्लूअन्सि) *n* धाराप्रवाह बोलने का गुण.

**fluff** (फ़्लफ़्) *n* रोयाँ; मुलायम ऊनी कंबल से गिरने वाले रोयें. **—y** *adj*.

**'fluid** ('फ़्लूइड्) *n* & *adj* तरल (पदार्थ, जैसे, द्रव और गैस); अनिश्चित विचार; परिवर्तनशील.

**fluke** (फ़्लूक्) *n* सुखद संयोग से प्राप्त (न कि परिश्रम आदि से) : *to win by a —.*
**flung** (फ़्लङ्) → fling.
**'flurry** ('फ़्लरि) *n* 1 (पानी या हवा का) झोंका. 2 घबराहट भरी हलचल. *v* किसी व्यक्ति को घबड़ा देना .
**flush** (फ़्लश्) *v* 1 चेहरा लाल हो जाना (स्वास्थ्य, बीमारी, नशे, भावना आदि के कारण) : *—ed with success (wine).* 2 पानी के बहाव से साफ़ कर देना; बहाव के साथ किसी द्रव का निकलना. *n* 1 पानी का बहाव या प्रवाह. 2 चेहरे की लालिमा. 3 भावावेग.
**fluster** ('फ़्लस्टर्) *v* घबड़ा जाना; व्याकुल हो जाना. *n* घबड़ाहट; व्याकुलता.
**flute** (फ़्लूट्) *n* बाँसुरी, मुरली. → p 206.
**flutter** ('फ़्लटर्) *v* 1 (पंखों का) फड़फड़ाना. 2 मँडराना, चक्कर कटवाना. *n* — की गति; व्याकुलता; भावावेग; हलचल : *to cause a —.*
**fly** (फ़्लाइ) *v* (*pt* flew, *pp* flown) 1 (चिड़िया या हवाई जहाज़ का) उड़ना. 2 (झंडों का) फहराना, उड़ाना. 3 तेजी से चलना या दौड़ना; जल्दी से गति करना : **a flying visit,** एक संक्षिप्त भेंट. **let fly at,** निशाना लगाना. **fly into a rage,** सहसा क्रुद्ध हो जाना. **flier, flyer** ('फ़्लाइअर्) *n* विमान-चालक. **fly-wheel** *n* मशीन का भारी पहिया जो गति में स्थिरता बनाए रखता है.
**fly** (फ़्लाइ) *n* (**house-fly** भी) मक्खी. → p 168.
**foal** (फ़ोल्) *n* घोड़े या गधे का बच्चा, बछेड़ा.
**foam** (फ़ोम्) *n* झाग, फेन. *v* — बनाना, — छोड़ना, फेनदार बनाना. **—y** *adj.*
**'focus** ('फ़ोकस्) *n* फ़ोकस, किरणकेन्द्र, नाभि; (कैमरे का) फ़ोकस : *in (out of) —.* *v* फ़ोकस में आना; फ़ोकस ठीक करना.
**fodder** ('फ़ॉडर्) *n* चारा, सूखी घास आदि (पशुओं के लिए).
**foe** (फ़ो) *n* शत्रु.
**fog** (फ़ॉग्) *n* कोहरा. **'foggy** ('फ़ॉगि) *adj* (-ier, -iest).
**foible** (फ़ॉइब्ल्) *n* चरित्र की किंचित् विचित्रता.
**foil**[1] (फ़ॉइल्) *n* 1 पन्नी (धातु को पीट-पीट कर कागज की तरह पतली बनी हुई). 2 वस्तु या व्यक्ति जो वैषम्य से दूसरे के गुण को प्रदर्शित करता है.
**foil**[2] (फ़ॉइल्) *v* (किसी व्यक्ति की योजना, षड्यंत्र) विफल कर देना; व्यक्ति को योजना पूरी न करने देना.
**foist** (फ़ॉइस्ट्) *v* — **sth (off) on (sb),** चालाकी से किसी व्यक्ति के गले कोई निरर्थक वस्तु मढ़ देना.
**fold**[1] (फ़ोल्ड्) *v* 1 मोड़ना, तहाना; मुड़ना; मुड़ जाना. 2 — **in one's arms,** बाहों में भरना, लिपटा लेना. — (*a child*) **in one's arms,** छाती लगाना. *n* तह; तहाने से बनी रेखा. **—er** *n* फाइल; इश्तहार, पुस्तिका.
**fold**[2] (फ़ोल्ड्) *n* भेड़शाला, बाड़ा.
**'foliage** ('फ़ोलिइज्) *n* (पेड़ों की) पत्ती आदि.
**folk** (फ़ोक्) *n pl* 1 लोग, जनसाधारण. 2 **one's —,** (colloq) अपने संबंधी. **'folk-dance (-song)** *n* लोकनृत्य, लोकगीत; किसी क्षेत्र विशेष में परंपरा से आए नृत्य या गीत. **'—lore** *n* लोक-साहित्य, लोक-वार्ता.
**'follow** ('फ़ॉलोउ) *v* 1 किसी के पीछे-पीछे जाना या रहना. 2 चलते रहना; (किसी विषय को) समझना. 3 (किसी व्यवसाय आदि में) लगना: *to — the plough* (खेती के काम में लगना). 4 अनुकरण करना, अनुयायी बनना : *to — the fashion.* 5 परिणाम निकलना : *That does not — at all. It —s, from what you say, that ....* 6 — **sth up,** अनुवर्तन करना, काम को आगे बढ़ाना. **as — s,** जैसा कि अब दिया जा रहा है; निम्नलिखित. **—er** ('फ़ॉलोअर्) *n* समर्थक, अनुयायी. **—ing** *n* शिष्य समुदाय, अनुयायी-गण .
**'folly** ('फ़ॉलि) *n* मूर्खता; मूर्खतापूर्ण काम.
**fo'ment** (फ़ो'मेन्ट्) *v* 1 (गर्म पानी या कपड़े से) सेंकना (शरीर के किसी भाग को ताकि दर्द कम हो सके). 2 (असंतोष, अव्यवस्था आदि) भड़काना, उकसाना, उभारना. **foment'tation** (फ़ोमेन्'टेशन्) *n* सेंक, प्रोत्साहन; सिंकाई का कपड़ा आदि .
**fond** (फ़ॉन्ड्) *adj* **be — of,** बहुत पसंद करना;

में आनंद लेना. 2 स्नेहशील, प्रिय. 3 (आशाओं और आकांक्षाओं को) बनाये रखने वाला यद्यपि उनके पूरे होने की बहुत कम संभावनाएँ हैं.

**'fondle** ('फ़ॉन्ड्ल्) *v* दुलारना.

**food** (फ़ूड्) *n* भोजन, आहार. **— for thought,** विचारणीय विषय. **—stuffs** *n pl* खाद्य पदार्थ.

**fool** (फ़ूल्) *n* **1** मूर्ख, बेवकूफ़. **April F—'s day,** पहली अप्रैल. **make a — of,** मूर्ख बना देना. **—'s errand,** मूर्खतापूर्ण कार्य जिस को पूरा करने पर मालूम हो कि प्रयत्न करना निरर्थक था. **2** विदूषक, मसख़रा. **play the —,** बेवकूफ़ी की हँसी-दिल्लगी करना. *v* **1** — की तरह आचरण करना. **2** मूर्ख बनाना. **—hardy** *adj* दुःसाहसी. **—ish** *adj* नासमझी का कार्य, मूर्खतापूर्ण. **—proof** *adj* इतना सरल कि मूर्ख भी बिना ग़लती किये (काम पूरा कर सके).

**'foolscap** ('फ़ूल्स्कैप्) *n* फुलिस्केप आकार का काग़ज़ (17 इंच × 13½ इंच).

**foot** (फ़ुट्) *n* (*pl* feet) **1** पैर, पाँव. **on —,** पैदल. **set sth on —,** चालू करना. **put one's — in it,** बड़ी ग़लती करना. **2** नीचे का भाग. **3** 12 इंच का एक माप, फुट: *ten feet long; a three-foot rod.* **4** पैदल सेना. *v* **— the bill,** बिल का भुगतान करने के लिए तैयार हो जाना. **'—ball** *n* फ़ुटबाल का खेल. **'—fall** *n* पदध्वनि, पैरों की आहट. **'—hills** *n pl* पहाड़ के नीचे की छोटी पहाड़ियाँ. **'—hold** *n* पाँव रखने की पक्की जगह; आधार. **'—ing** *n* **1** पाँव रखने की जगह. **2** लोगों से संबंध; सामाजिक प्रतिष्ठा. **3** आधार, नींव. **'—lights** *n pl* (रंगमंच पर) सामने से लगे लैंप. **'—man** *n* अतिथियों को प्रवेश देने वाला व्यक्ति, द्वारपाल, सेवक. **'foot-note** *n* पृष्ठ के नीचे मुद्रित अंश, पाद-टिप्पणी. **'—path** *n* सड़क के किनारे की पटरी, खेतों की पगडंडी. **'—print** *n* पदचिह्न, पैरों की छाप. **'—step** *n* चरणचिह्न; क़दम.

**for** (फ़ॉर्) *prep* **1** के लिए: *for a mile, for a minute.* **2** के पक्ष में. **3** के बदले में (पाने के लिए): *He paid Rs* 10 *for it. conj* चूँकि, क्योंकि.

**'forage** ('फ़ॉरिश्) *n* चारा (पशुओं का). *v* चारा खोजना.

**for'bear** (फ़ॉर्'बेअर्) *v* (*pt* for'bore *pp* for'borne) (किसी काम से) बचे रहना, दूर रहना. **—ance** *n* धैर्य, सहिष्णुता.

**for'bid** (फ़र्'बिड्) *v* (*pt* for'bade, *pp* for'bidden) (किसी को काम-विशेष करने से) मना करना, रोकना: *— a girl to marry; to — a marriage.* **—ding** *adj* कठोर; धमकाने वाला.

**force** (फ़ॉर्स्) *n* **1** शक्ति, बल: *the — of a blow* (*argument, explosion*); *the —s of nature* (जैसे, आँधी, तूफ़ान). **2** परिवर्तनकारी शक्तियाँ (जैसे, समाज में). **3** (भौतिकी) बल. *the — of gravity* (गुरुत्वाकर्षण बल). **4** सेना (थल-जल या वायु सेना): *to join the forces.* **in —,** बड़ी संख्या में. **5** (क़ानून में) **come into —,** लागू होना, प्रयुक्त होना. **put** (*a law*) **into —,** जारी या प्रचलित करना. *v* बल या शक्ति प्रयोग करना; तोड़ना. **— a person's hand,** किसी व्यक्ति को ऐसा बाध्य करना कि जितने समय में वह कार्य विशेष करना चाहता है, उस से पहले कार्य कर दे. **a —d march,** सैनिकों का विशेष प्रयोजन के लिए किया मार्च. **'—ful** *adj* —पूर्ण. **'forcible** *adj* बल प्रयोग द्वारा किया कार्य; बलप्रयोग का प्रदर्शन. **'forcibly** *adj.*

**ford** (फ़ॉर्ड्) *n* नदी का वह छिछला भाग जहाँ पैदल आदमी पार कर जाए. *v* नदी को ऐसे पार करना.

**fore** (फ़ॉर्) *n* अगला भाग. **come to the —,** सामने प्रमुखता से आना. *adj & adv* अग्र, आगे का.

**fore-** (फ़ॉर) (पूर्वपद) **1** (स्थान में) सामने वाला या पहला. **'—foot.** *n* **'—leg** *n.* **2** (समय में) भविष्य में या पहले **—'tell** *v* भविष्यवाणी करना. **—'warn** *n* पहले से चेतावनी देना.

**'forearm** ('फ़ॉर्आर्म्) *n* कोहनी से कलाई तक का भाग. *v* (फ़ॉर्'आर्म्) पहले से तैयार रहना.

**fore'bode** (फ़ॉर्'बोड्) *v* संकेत देना या चेतावनी होना कि कोई संकट आ रहा है.

**fore'boding** *n* पूर्वाभास, पूर्वज्ञान.

**fore'cast/'forecast** (फ़ॉर्'कास्ट्/'फ़ोर्कास्ट्)

*v* पूर्वानुमान लगाना (मौसम आदि की), पूर्व-सूचना देना. ˈ**forecast** *n* (मौसम विषयक) पूर्व सूचना.

ˈ**forefathers** (ˈफ़ॉर्‌फ़ादर्ज़्) *n pl* पुरखे, पूर्वज.

ˈ**forefinger** (ˈफ़ॉर्‌फ़िङ्‌गर्) *n* अंगूठे के बाद की अंगुली, तर्जनी.

ˈ**forefront** (ˈफ़ॉर्‌फ़्रन्ट्) *n* सब से आगे का भाग.

**foreˈgoing** (फ़ॉर्ˈगोइङ्) *adj* (समय, स्थान या क्रम से) पूर्व.

**foreˈgone** (फ़ॉर्ˈगॉन्) *adj* — **conclusion,** पूर्वनिश्चित निष्कर्ष.

ˈ**foreground** (ˈफ़ॉर्‌ग्राउन्ड्) *n* अग्रभाग; सब से सामने दिखने वाला अंश.

ˈ**forehead** (ˈफ़ॉरिड्) *n* मस्तक, माथा.

ˈ**foreign** (ˈफ़ॉरिन्) *adj* **1** विदेशी. **2** — **to,** अस्वाभाविक; असंबद्ध. **3** विदेश-विषयक. —**er** *n* विदेशी व्यक्ति.

ˈ**foreman** (फ़ॉर्‌मन्) *n* फ़ोरमैन; (जूरी का) मुखिया, अध्यक्ष.

ˈ**foremost** (ˈफ़ॉर्‌मोस्ट्) *adj & adv* सर्वप्रथम; सब से महत्त्वपूर्ण.

ˈ**forename** (ˈफ़ॉर्‌नेम्) *n* प्रथम नाम.

**foreˈsee** (फ़ॉर्ˈसी) *v* (*pt* foreˈsaw, *pp* foreˈseen) पहले से जान लेना.

**foreˈshadow** (फ़ॉर्ˈशैडो) *v* पूर्वाभास, पूर्वलक्षण देना.

ˈ**foreshore** (ˈफ़ॉर्‌शॉर्) *n* समुद्र का रेतीला तट.

ˈ**foresight** (ˈफ़ॉर्‌साइट्) *n* दूरदर्शिता, भविष्य की आवश्यकताओं के लिए तैयार रहना.

ˈ**forest** (ˈफ़ॉरिस्ट्) *n* जंगल. —**ry** (ˈफ़ॉरिस्ट्रि) *n* जंगल उगाने और पालने की विद्या.

**foreˈstall** (फ़ॉर्ˈस्टॉल्) *n* पहले से ही रोकने का प्रबंध करना, पहले से ही रोक-थाम करना.

**foreˈtell** (फ़ॉर्ˈटेल्) *v* भविष्यवाणी करना.

ˈ**forethought** (ˈफ़ॉर्‌थॉट्) *n* दूरदर्शिता; पूर्व विचार.

**forˈever** (फ़ˈरेवर्) *adv* सदा के लिए; सर्वदा.

ˈ**foreword** (ˈफ़ॉर्‌वर्ड्) *n* प्राक्कथन; प्रस्तावना.

ˈ**forfeit** (ˈफ़ॉर्‌फ़िट्) *v* ज़ब्त हो जाना, अधिकार से वंचित हो जाना. *n* ज़ब्त हो जाने वाली वस्तु. —**ure** (फ़ॉर्‌फ़िचर्) *n* ज़ब्ती.

**forˈgave** (फ़र्ˈगेव्) → forgive.

**forge**[1] (फ़ॉर्ज्) *v* — **ahead,** आगे बढ़ना, प्रयास करके आगे निकल जाना.

**forge**[2] (फ़ॉर्ज्) *n* भट्टी; लोहार खाना जहाँ लोहा तपाकर गढ़ा जाता है. *v* गढ़ना.

**forge**[3] (फ़ॉर्ज्) *v* नक़ल बनाकर धोखा देना, जालसाज़ी करना. ˈ—**r** (फ़ॉर्जर्) *n* जालसाज़. ˈ—**ry** (ˈफ़ॉर्जरि) *n* — करना; जालसाज़ी.

**forˈget** (फ़र्‌गेट्) *v* (*pt* forˈgot, *pp* forˈgotten) भूलना; भुला देना; भूल जाना : *He always —s his hat.* — **oneself,** बिना विचारे परिस्थिति के प्रतिकूल कार्य करना. —**ful** *adj* भुलक्कड़, लापरवाह.

**forˈgive** (फ़र्ˈगिव्) *v* (*pt* forˈgiven *pp* forˈgiven) क्षमा करना, माफ़ करना, अपराध-मुक्त करना; ऋण माफ़ करना. —**ness** *n* क्षमा; क्षमाशीलता; क्षमाप्राप्ति.

**forˈgo** (फ़ॉर्ˈगो) *v* (*pt* forwent, *pp* forgone) के बिना काम चला लेना; छोड़ देना.

**fork** (फ़ॉर्क्) *n* **1** काँटा (छुरी). **2** घास आदि हटाने वाला खेती का औज़ार, पाँचा. **3** पेड़ या सड़क का वह स्थान जहाँ से एक या अनेक शाखाएँ फूट रही हों. *v* **1** — से खींचना. **2** शाखाओं में बँटना.

**forˈlorn** (फ़र्ˈलॉर्न्) *adj* उदास, निराश; परित्यक्त.

**form** (फ़ॉर्म्) *n* **1** रूप, बाहरी आकृति. **2** सामान्य गठन; प्रकार; विविधता. **3** (व्याकरण में) शब्द (लिखित या उच्चारित) का रूप: *past tense —s.* **4** निश्चित क्रम; प्रचलन, रीति. **5** छपा हुआ प्रपत्र, फ़ार्म : *telegraph —.* **6** शारीरिक दशा (विशेषत: घोड़ों या खिलाड़ियों की): *in good —; out of —.* **7** लम्बी लकड़ी की बेंच. **8** कक्षा, दरजा. *v* **1** — देना, बनाना. **2** (विचारों को) शब्दों का रूप देना; स्थूल आकार देना. **3** होना, अस्तित्व में आना. —**al** *adj* **1** रूढ़ि और नियम के अनुकूल. **2** बाहरी आकार विषयक (न कि भीतरी यथार्थ या तत्त्वों से संबद्ध). **3** नियमित या ज्यामितीय डिज़ाइन : *—al gardens.* **4.** औपचारिक, बाह्याचार के अनुकूल आचरण. **forˈmality** (फ़ॉर्ˈमैलिटि) *n* औपचारिकता, शिष्टाचार. **forˈmation** (फ़ॉर्ˈमेशन्) *n* निर्माण; गठन;

निर्मित वस्तु. '—**less** *adj* रूपहीन, निराकार.

**'former** ('फ़ार्मर्) *adj* **1** कुछ पहले समय का. **2** (*n* भी) दो में से पहला. **—ly** *adv* पहले समय में.

**'formidable** ('फ़ॉरमिडब्ल्) *adj* **1** भयानक. **2** दुर्जेय. विकट.

**'formula** ('फ़ार्म्युला) *n* **1** सूत्र रूप में नियम का कथन, फार्मूला. **2** शब्दों का रूप (जैसे, 'How d'you do?'). **3** दवाई बनाने में निर्देशनों का समूह. **—te** ('फ़ार्म्युलेट्) *v* स्पष्टतया कहना, प्रतिपादन करना.

**for'sake** (फ़र्'सेक) *v* (*pt* forsook, *pp* for'saken) छोड़ देना, त्याग देना; छोड़ कर चले जाना, परित्याग करना.

**fort** (फ़ॉर्ट्) *n* किला, दुर्ग, गढ़.

**forth** (फ़ॉर्थ्) *adv* **1** बाहर. **2** से प्रारंभ कर : *from this day —.* **—'coming** *adj* आगामी : *—coming books.* '**—right** *adj* स्पष्टवादी; खरा (बोलने वाला).

**'forth'with** ('फ़ॉर्थ्'विथ्) *adv* तुरंत, फौरन.

**'fortify** ('फ़ॉर्टिफ़ाइ) *v* किसी स्थान को रक्षा के लिए मज़बूत करना, क़िलेबंदी करना; अपना साहस बढ़ाना. **fortifi'cation** (फ़ॉर्टिफ़ि-'केशन्) *n* = fort.

**'fortitude** ('फ़ार्टिट्यूड्) *n* धैर्य; साहस.

**'fortnight** ('फ़ार्ट्नाइट्) *n* दो सप्ताह की अवधि, पखवाड़ा. **—ly** *adj* & *adv* — में एक बार.

**'fortress** ('फ़ॉट्रिस्) *n* क़िला, गढ़ी.

**'fortune** ('फ़ार्चन्) *n* **1** भाग्य; दैव; संयोग. **2** समृद्धि; सफलता; बड़ी संपत्ति. **'fortune-'teller** *n* ज्योतिषी. **'fortunate** ('फ़ॉर्चनिट्) *adj* सौभाग्यशाली.

**'forty** ('फ़ॉर्टि) *n* & *adj* चालीस. **fortieth** ('फ़ॉर्टिअथ्) *n* & *adj* चालीसवाँ, चालीसवाँ अंश.

**'forward** ('फ़ॉर्वर्ड्) *adj* **1** अग्रवर्ती. **2** प्रगतिशील. **3** सहायता को उद्यत. **4** ढीठ, अत्यंत उत्सुक. *n* अग्रवर्ती (खिलाड़ी). *v* — भेजना; नये पते पर पत्र भेजना. *adv* ('—s भी) आगे की दिशा में. **look — to,** भविष्य की किसी घटना का सुखमय चिन्तन.

**'fossil** ('फ़ॉसिल्) *n* प्राग्-ऐतिहासिक काल के पौधों और पशुओं के शारीरिक अवशेष जो पत्थरों में दबकर पत्थर-से बन गये हैं और जिससे उनकी आकृति आदि का पता लगाया जा सकता है, जीवाश्म. *adj* — के समान.

**'foster** ('फ़ॉस्टर्) *v* पालन-पोषण करना; देख-भाल करना. **'foster-,parent** *n* पालक-पिता, धात्री (माँ). **'foster-,brother (sister)** *n* दूध-भाई (दूध-बहिन), माता-पिता द्वारा पोषित होने के कारण बना भाई (बहिन).

**fought** (फ़ॉट्) → fight.

**foul** (फ़ाउल्) *adj* **1** वीभत्स, घिनौना; गन्दा. **2** दुष्ट, कपटपूर्ण; दुःशब्दपूर्ण (भाषा); खराब (मौसम, आंधी-तूफ़ान वाला). **3 — play,** (a) (खेल-कूद में) नियम विरुद्ध; (b) बड़ा अपराध, जैसे हत्या. *adv* **fall (run) — of,** (जहाज़ों का) टकराना; (fig) मुसीबत में पड़ना. *v* गन्दा होना या करना.

**found**[1] (फ़ाउन्ड्) → find.

**found**[2] (फ़ाउन्ड्) *v* **1** नींव डालना, आधार बनाना. **2** स्थापित करना (जैसे किसी संस्था का). **foun'dation** (फ़ाउन्'डेशन्) *n* **1** संस्थान; संस्थापित संस्था (प्रायः स्कूल या अस्पताल के लिए); निधि (धनराशि) जो ऐसे कार्य के लिए प्रयुक्त हो. **2** (प्रायः *pl*) नींव, बुनियाद. '**—er** *n* संस्थापक व्यक्ति.

**'founder** ('फ़ाउन्डर्) *v* (जहाज़ को पानी भर कर) डुबो देना.

**'foundling** ('फ़ाउन्ड्लिङ्) *n* अज्ञात माता-पिता का बाहर छोड़ा हुआ बच्चा.

**'foundry** ('फ़ाउन्ड्रि) *n* ढलाई का कारखाना (जहाँ लोहे या शीशे को पिघला कर वस्तुएँ गढ़ी जाती है).

**'fountain** ('फ़ाउन्टिन्) *n* फ़ौवारा; झरना. '**— -pen** *n* फ़ाउंटेन-पेन, कलम.

**four** (फ़ॉर्) *n* & *adj* चार. **on all —s,** हाथों और घुटनों से. '**—teen** (फ़ॉर्'टीन्) *n* & *adj* चौदह. '**—th** (फ़ॉर्थ्) *adj* & *n* चौथा.

**fowl** (फ़ाउल्) *n* 1 मुर्गा, मुर्गी. 2 (पुराना प्रयोग) कोई भी पक्षी.

**fox** (फ़ॉक्स्) *n* लोमड़ी.

**'fraction** (फ़्रैक्शन्) *n* **1** अंश, टुकड़ा. **2** (गणित

अर्थ निकलना; सूचित करना, संकेत करना (*that*).

**im'port** (इम्'पॉर्ट्) *v* **1** (देश के भीतर बाहर से) माल लाना. **2** अर्थ रखना, महत्त्व रखना. **'import** ('इम्पॉर्ट्) *n* **1** (प्रायः *pl*) आयात; आयात में आया सामान. **2** अर्थ, तात्पर्य. **—er** *n* आयात-कर्ता.

**im'portant** (इम्'पॉर्टन्ट्) *adj* महत्त्वपूर्ण; प्रभावशाली. **im'portance** (इम्'पॉर्टन्स्) *n* महत्त्व.

**im'portunate** (इम्'पॉर्टचुनिट्) *adj* बारबार असुविधाजनक निवेदन करने वाला, दुराग्रही; अत्यावश्यक. **impor'tunity** (इम्पॉर्'टचुनिटि) *n*.

**im'pose** (इम्'पोज़्) *v* **1** थोपना, आरोपित करना (sth *upon* sb या sth). **2 — upon,** (किसी की सज्जनता आदि का) दुरुपयोग करना, धोखा देना. **im'posing** (इम्'पोज़िङ्) *adj* शानदार, भव्य. **,im'position** (इम्प्-'ज़िशन्) *n* (करों का) लागू करना, कर लगाना; अनुचित माँग.

**im'possible** (इम्'पॉस्ब्ल्) *adj* असंभव; असाध्य, कठिन.

**im'postor** (इम्'पॉस्टर्) *n* ढोंगी, पाखंडी. **im'posture** (इम्'पॉस्चर्) *n* छलकपट.

**'impotent** ('इम्पटन्ट्) *adj* बेबस, असमर्थ, लाचार; नपुंसक.

**im'poverish** (इम्'पॉव्रिश्) *v* दरिद्र कर देना.

**im'practicable** (इम्'प्रैक्टिकब्ल्) *adj* **1** अव्यावहारिक; दुःसाध्य. **2** (मार्ग) दुर्गम.

**im'pregnable** (इम्'प्रेग्नब्ल्) *adj* अजेय, अटल.

**im'press** (इम्'प्रेस्) *v* **1** छाप लगाना; भारी प्रभाव रखना. **2** (मन पर) गहराई से छाप छोड़ना. **—ion** (इम्'प्रेशन्) *n* **1** मन या भावनाओं पर) प्रभाव. **2** (समाचार-पत्रों आदि के) प्रतियों की संख्या. **3** छाप, अंकन. **4** (अस्पष्ट) विश्वास और प्रत्यय. **—ionable** *adj* सहज में प्रभावित होने वाला. **—ive** *adj* प्रभावोत्पादक.

**im'print** (इम्'प्रिन्ट्) *v* छापना; मुहर या चिह्न लगाना.

**im'prison** (इम्'प्रिज़्न्) *v* क़ैद करना, बंदी बनाना.

**im'probable** (इम्'प्रॉबब्ल्) *adj* असंभावित, कम संभावना वाला.

**im'promptu** (इम्'प्रॉम्प्टचू) *adj* & *adv* बिना तैयारी के, तात्कालिक.

**im'prove** (इम्'प्रूव्) *v* सुधारना, बेहतर करना. **— upon,** (पूर्वोल्लिखित से) बेहतर बनाना. **—ment** *n* सुधार, उन्नति.

**'improvise** ('इम्प्रवाइज़्) *v* **1** तत्काल रचना करना (गाते हुए गीत का, कविता सुनाते हुए कविता का). **2** कामचलाऊ प्रबंध, तत्काल जो कुछ मिला उसे ठीक-ठाक कर प्रयुक्त करना. **improvised** ('इम्प्रवाइज़्ड्) काम चलाऊ.

**im'prudent** (इम्'प्रूडन्ट्) *adj* अविवेकी, असावधान. **imprudence** *n*.

**'impudent** ('इम्प्युडन्ट्) *adj* निर्लज्ज, ढीठ. **—ly** *adv*. **'impudence** *n*.

**'impulse** ('इम्पल्स्) *n* **1** धक्का; आवेग. **2** आवेश, अन्तःप्रेरणा. **im'pulsive** (इम्'पल्सिव्) *adj* आवेश-पूर्ण, आवेशजन्य.

**im'punity** (इम्'प्यूनिटि) *n* **with —,** बिना इस डर के कि ऐसा करने से दंड मिलेगा, निर्द्वन्द्व.

**im'pute** (इम्'प्यूट्) *v* **— sth to sb,** आरोप लगाना, लांछन लगाना. **,impu'tation** (इम्प्यु'टेशन्) *n* आरोपण; संकेत.

**in** (इन्) *prep* **1** (स्थिति) में : *in India, in the room, in bed.* **2** (गति या क्रिया दिखाते हुए) में : *He dipped his pen in the ink. They fell in love.* **3** अवधि (समय में), में : *in 1966; in my absence; in a short time.* **4** (अनुपात सूचक) में से: *One in ten of the boys can't spell.* **5** (पोशाक में) में : *dressed in white* (सफ़ेद कपड़ों में). **6** (भौतिक पर्यावरण में) में : *in the rain (shade).* **7** (अवस्था या दशा) में : *in good health.* **8** (मात्रा या सीमा सूचक) में : *in great numbers.* **in'all** कुल मिला कर : *we are fifteen in all.* **9** (रीतिवाचक) में : *in ink; in English.* **10** (नौकरी, पेशा का सूचक) : *He's in the army.* **11 in as far as, in so far as,** उस सीमा तक. *adv* भीतर, अन्दर (out के वैषम्य में). **1** (अनेक क्रियाओं के साथ) : *come in* (भीतर आना); *give in*

(समर्पण करना). 2 (*be* क्रिया के साथ) (a) घर में : *Is there anyone in?* (b) पहुँचना : *Is the train in yet?* (c) उपलब्ध : *Oranges are in now.* (d) फ़ैशन में होना : *Long skirts are in.* (e) चुनाव में जीतना ; सत्तारूढ़ होना : *The liberal candidate is in.* 3 **in for,** सम्भावना होना : *We're in for a storm.* **in and out,** कभी भीतर कभी बाहर : *He's always in and out of hospital.* 4 (संज्ञा के पूर्व पूर्वपद के रूप में, *out-* के वैषम्य में) में, भीतर : *indoor* (दरवाजे अर्थात् घर के भीतर).

**in-** (उपसर्ग) (नकार, उलटे अर्थ में) : जैसे, *in'accurate, insin'cere* (देखिए, im-, il-).

**,inas'much** *adv* — as, क्योंकि, चूंकि.

**i'naugurate** (इ'नॉग्युरेट्) *v* समारोह के साथ उद्‌घाटन करना या कोई कार्य प्रारंभ करना. **i'naugu'ration** (इ'नॉग्यु'रेशन्) *n* उद्‌घाटन.

**'inborn** ('इन्'बार्न्), **'in'bred** ('इन्'ब्रेड्) *adj* सहजात (गुण और योग्यताएँ), जन्मजात.

**,inca'pacitate** (इन्क'पैसिटेट्) *v* अक्षम करना, पंगु कर देना (*for*). **,inca'pacity** (इन्क-'पैसिटि) *n* अयोग्यता, असामर्थ्य.

**in'cendiary** (इन्'सेनड्यरि) *n & adj* 1 आगज़नी करने वाला, घर या सार्वजनिक संपत्ति में आग लगाने वाला. 2 आग लगाने वाला (बम).

**in'cense**[1] (इन्'सेन्स्) *v* अतिक्रुद्ध करना.

**'incense**[2] ('इन्सेन्स्) *n* धुंआ (महकदार) जैसे धूप, अगरबत्ती का. *v* सुगंधित करना, धूप चढ़ाना.

**in'centive** (इन्'सेन्टिव्) *n* प्रोत्साहन, उत्प्रेरणा.

**in'cessant** (इन्'सेसन्ट्) *adj* निरन्तर, अविच्छिन्न. **—ly** *adv* लगातार.

**inch** (इन्च्) *n* इंच, लम्बाई की एक इकाई.

**'incident** ('इन्सिडन्ट्) *n* घटना (विशेषतः कम महत्त्व की) ; सामान्यतया ध्यान आकृष्ट करने वाली घटना. **,inci'dental** (इन्सि'डेन्टल्) *adj* छोटा और अपेक्षाकृत कम महत्त्व का. **,inci'dental to,** प्रासंगिक. **in'cidentally** *adv* प्रसंगवश ; अकस्मात्.

**in'cision** (इन्'सिशन्) *n* चीरा ; काटना, छेदना.

**in'cite** (इन्'साइट्) *v* भड़काना, उभाड़ना (*to do* sth).

**,incli'nation** (इन्क्लि'नेशन्) *n* 1 झुकाव (*to* sth), अभिरुचि (*for* sth, *to* do sth). 2 ढाल.

**in'cline** (इन्'क्लाइन्) *v* 1 झुकाना, ढलान देना. 2 प्रभावित करना ; प्रवृत्त करना. **'incline** *n* ढलान.

**in'clude** (इन्'क्लूड्) *v* अन्तर्विष्ट करना. अन्तर्गत करना. **in'clusion** (इन्'क्लूशन्) *n*. **in'clusive** *adj* सब को संमिलित करने वाला.

**in'cognito** (इन्'कॉग्निटो) *adv* छद्म नाम से, छद्म वेष से : *travel* —.

**'income** ('इन्कम्) *n* आय, आमदनी.

**in'comparable** (इन्'कॉम्परब्ल्) *adj* अतुलनीय (*to* या *with*) ; अद्वितीय.

**in'congruous** (इन्'कांग्रुउस) *adj* बेमेल, असंगत (*with*) ; अनुपयुक्त. **incon'gruity** (इन्कॉ'ग्रूअटि) *n* असंगति.

**'incon'venience** (इन्कन्'वीन्यन्स्) *n* असुविधा, कष्ट. *v* — देना.

**in'corporate** (इन्'कॉर्परेट्) *v* (किसी संस्था, वर्ग या संघ में) संमिलित कर लेना. **incor-po'ration** (इनकॉर्प'रेशन्) *n*.

**in'crease** (इन्'क्रीस्) *v* बढ़ावा, बढ़ाना, वृद्धि करना. **'increase** ('इन्क्रीस्) *n* वृद्धि, बढ़ती.

**in'criminate** (इन्'क्रिमिनेट्) *v* अभियोग लगाना, अभियोग में फँसाना.

**'incubate** ('इन्क्युबेट्) *v* (अंडे) सेना (विशेषतः **'incubator** नामक उपकरण के द्वारा).

**in'cumbent** (इन्'कम्बन्ट्) *adj* **— upon,** (किसी व्यक्ति पर) कर्त्तव्य या कार्यभार के रूप में आवश्यक होना.

**in'cur** (इन्'कर्) *v* (-rr-) अपने ऊपर (ऋण, किसी व्यक्ति का रोष आदि) लेना.

**in'cursion** (इन्'करशन्) *n* अचानक किया आक्रमण.

**in'debted** (इन्'डेटिड्) *adj* ऋणी, आभारी (*to*).

**in'decent** (इन्'डीसन्ट्) *adj* अभद्र, अशोभनीय ; अश्लील.

**in'deed** (इन्'डीड्) *adv* वस्तुतः; सच में. *int* सच में.

**in'definite** (इन्'डेफ़िनिट्) *adj* अस्पष्ट, अनिश्चित. — **article** (व्याकरण में) जैसे अंग्रेज़ी *a, an.*

**in'delible** (इन्'डेलिब्ल्) *adj* अमिट; स्थायी.

**in'delicate** (इन्'डेलिकिट्) *adj* अभद्र, रूखा.

**in'demnify** (इन्'डेम्निफ़ाई) *v* **1** हरजाना या क्षतिपूर्ति देना (sb *for*). **2** सुरक्षित करना (*from, against* हानि से). **in'demnity** (इन'डेम्निटि) *n* हरजाना, क्षतिपूर्ति.

**in'dented** (इन्'डेन्टिड्) *adj* कटा-पिटा (किनारा), दांतेदार; कटा हुआ.

**,inde'pendent** (इन्डि'पेन्डन्ट्) *adj* **1** स्वतंत्र, आज़ाद. **2** जिसे जीविका के लिए काम करने की आवश्यकता नहीं है. **3** मुक्तचिन्तक, अपने मन की करने वाला. **—ly** *adv.* **,inde'pendence** *n* — होना.

**'index** ('इन्डेक्स्) (*n pl* -es, 'indices) **1** सूचक, निर्देशिका, सूई. **2** (प्रायः पुस्तक के अन्त में दी) अकारादि क्रम से सूची, अनुक्रमणिका. **'index-finger** *n* तर्जनी, अँगूठे के पास की अंगुली.

**'indicate** ('इन्डिकेट्) *v* संकेत करना; बताना; दिखाना; सूचित करना. **indi'cation** (इन्डि-'केशन्) *n* — करने वाला.

**'indices** ('इन्डिसीज़) → index.

**in'different** (इन्'डिफ़रन्ट्) *adj* **1** **— to,** उदासीन, विरक्त; तटस्थ. **2** मामूली, तुच्छ. **in'difference** (इन्'डिफ़रन्स्) *n.*

**in'digenous** (इन्'डिजिनस्) *adj* देशी, देशज (*to*).

**indi'gestion** (इन्डि'जेस्चन्) *n* बदहज़मी, अजीर्ण.

**in'dignant** (इन्'डिग्नन्ट) *adj* रोषपूर्ण, (अन्याय, अपनिन्दा आदि पर) क्रुद्ध. **—ly** *adv.* **indig'nation** *n* (इन्डिग्'नेशन्) रोष, क्रोध.

**in'dignity** (इन्'डिग्निटि) *n* अनादर, अपमान, तिरस्कार.

**'indigo** ('इन्डिगो) *n* नील, नीला रंग.

**'indis'cretion** (इन्डिस्'क्रेशन्) *n* अविवेक, असावधानी.

**'indis'pensible** (इन्डिस्'पेन्सब्ल्) *adj* जिसके बिना काम न चल सके, अपरिहार्य.

**'indis'posed** (इन्डिस्'पोज़्ड्) *adj* **1** अस्वस्थ. **2** अनिच्छुक (*for* sth, *to* do sth). **'indis-po'sition** (इन्डिस्प्'ज़िशन्) *n* अस्वस्थता.

**'indi'vidual** (इन्डि'विड्युअल्) *adj* **1** (general के विपरीत) व्यक्तिगत, व्यक्तिक. **2** पृथक, अलग : *in an — case. n* कोई एक व्यक्ति (*society* की तुलना में). **—ly** *adv* एक एक कर के. **individu'ality** *n* विशिष्टता, — का भाव.

**'indolent** ('इन्डलन्ट्) *adj* सुस्त, आलसी. **'indolence** ('इन्डलन्स्) *n.*

**'indoor** ('इन्डॉर्) *adj* घर के भीतर स्थित. घर के भीतर किया जाने वाला (कार्य). **in'doors** ('इन्'डॉर्ज़्) *adv.*

**in'duce** (इन्'ड्यूस्) *v* फुसलाना, राज़ी करना. **—ment** *n* प्रलोभन.

**in'dulge** (इन्'डल्ज्) *v* आनंद लूटना, भोग भोगना. **—nce** (इन्'डल्जन्स्) *n* अतिभोग, अतिसेवन. **—nt** (इन'डल्जन्ट्) *adj* दयालु, कृपालु : *—nt parents.*

**'industry** ('इन्डस्ट्रि) *n* **1** कठोर परिश्रम करने की शक्ति, अध्यवसाय; उपयोगी कार्य में लगा हुआ. **2** उद्योग, (*pl*) उद्योग-धन्धे. **in'dustrial** (इन्'डस्ट्रिअल्) *adj* उद्योग विषयक, औद्योगिक. **in'dustrious** (इन्'डस्-ट्रिअस्) *adj* अध्यवसायी, परिश्रमी.

**i'nert** (इ'नर्ट्) *adj* **1** हिलने-डुलने में असमर्थ, जड़. **2** अकर्मण्य (व्यक्ति); सुस्त. **in'ertia** (इन'र्शिआ) (भौतिकी) जड़ता; निष्क्रियता.

**in'estimable** (इन्'एस्टिमब्ल्) *adj* अपार, अपरिमेय.

**in'evitable** (इन्'एविटब्ल्) *adj* अपरिहार्य (जिससे बचा न जा सके); अवश्य होने वाला.

**inex'perience** (इनिक्स्'पिअरिअन्स्) *n* अनुभवहीनता.

**'infamous** ('इन्फ़ेमस्) *adj* बदनाम; निर्लज्ज. **infamy** *n* — आचरण.

**'infant** ('इन्'फ़न्ट्) *n* बच्चा, शिशु. **'infancy** ('इन्फ़न्सि) *n* **1** बचपन, शैशव. **2** विकास की आरंभिक स्थिति. **—ile** ('इन्फ़न्टाइल्) *adj* बचकाना.

**'infantry** (इन्फ़न्ट्रि) *n* पैदल सेना.

**in'fatuate** (इन्'फ़ैट्युएट्) **—d with,** प्रेम में अन्धा हो जाना. **infatua'tion** (इन्फ़ैट्यु'एशन्) *n* संमोहन; आसक्ति.

**in'fect** (इन्'फ़ेक्ट्) *v* छूत लगाना; बीमारी के कीटाणु संक्रमित करना; (fig) भावनाओं, विचारों से प्रभावित करना. **—ion** (इन्-फ़ेक्शन्) *n* संक्रामण; दूषण; (विशेषतः) संक्रमणशील रोग. **—ious** (इन्'फ़ेक्शस्) *adj* **1** छुतहा रोग. **2** (fig) दूसरों को भी तुरंत प्रभावित करने वाला : *—ious laughter*.

**in'fer** (इन्'फ़र्) *v* (-rr-) (तथ्यों और तर्क से) निष्कर्ष निकालना, परिणाम पर पहुँचना. **'inference** ('इन्फ़रन्स्) *n* **1** परिणाम निकालना. **2** परिणाम, निष्कर्ष.

**in'ferior** (इन्'फ़िअरिअर्) *adj* सामाजिक प्रतिष्ठा, पद, महत्त्व, गुण आदि में निम्न या घटिया : *— to others*. *n* अधीनस्थ कर्मचारी. **inferio'rity** (इन्फ़िअरि'ऑरिटि) *n* हीनता-भाव.

**in'fernal** (इन्'फ़रन्ल्) *adj* नारकीय.

**in'fest** (इन्'फ़ेस्ट्) *v* (चूहों, कीड़ों आदि का) बड़ी संख्या में उपस्थित होकर उपद्रव मचाना.

**'infidel** ('इन्फ़िडल्) *n* नास्तिक; अविश्वासी.

**infi'delity** (इन्फ़ि'डेलिटि) *n* विश्वासघात (विशेषतः दाम्पत्य जीवन में).

**in'filtrate** ('इन्फ़िल्ट्रेट्) *v* छन-छन कर प्रवेश करना; रिसना (*into* या *through*). **infil'tration** (इन्फ़िल्'ट्रेशन्) *n* घुसपैठ (शत्रुओं की).

**'infinite** ('इन्फ़िनिट्) *adj* असीमित, अनंत. **the —** अनंत आकाश. **—ly** *adv*. **,infini'tesimal** (इन्फ़िनि'ट्ेसिमल्) *adj* इतना सूक्ष्म कि नापा न जा सके, अत्यणु. **in'finity** (इन्'फ़िनिटि) *n* असंख्य संख्या.

**in'firm** (इन्'फ़र्म्) *adj* अशक्त, दुर्बल. **—ity** *n* कमज़ोरी, दुर्बलता.

**in'flame** (इन्'फ़्लेम्) *v* (गर्मी से) तप्त और लाल करना; अत्यधिक क्रुद्ध करना. **in'flammable** (इन्'फ़्लैम्ब्ल्) *adj* ज्वलन-शील, तुरंत आग पकड़ने वाला. **in'flammation** (इन्'फ़्लमेशन्) *n* सूजन, जलन. **in'flammatory** (इन्'फ़्लैमट्रि) *adj* भड़काने वाला. (भाषण), उत्तेजक.

**in'flate** (इन्'फ़्लेट्) *v* हवा या गैस से फुलाना; हवा भरना. **in'flation** (इन्'फ़्लेशन्) *n* (विशेषतः) मुद्रास्फीति (ऐसी आर्थिक दशा कि बहुत पैसों से बहुत थोड़ा सामान खरीदा जा सके).

**in'flict** (इन्'फ़्लिक्ट्) *v* **— sth on sb,** कष्ट या पीड़ा पहुँचाना; दंड देना. **— oneself upon sb,** किसी के साथ जबर्दस्ती लग जाना. **—ion** *n* कष्ट, पीड़ा.

**'influence** ('इन्फ़्लुअन्स्) *n* **1** प्रभाव, असर (भौतिक शक्तियों का) (*on, upon*): *the — of climate upon the growth of crops*. **2** दूसरों के चरित्र, मान्यताओं, कार्यों को प्रभावित करने की शक्ति; ऐसा प्रभाव डालने वाला व्यक्ति या कार्य; ऐसा प्रभाव डालना (*on*). *v* — डालना. **influ'ential** (इन्फ़्लु-'एन्शल्) *adj* प्रभावशाली.

**'influenza** (इन्फ़्लु'एन्ज़ा) *n* (colloq **flu**) फ़्लू, ज़ुखाम के साथ बुखार.

**'influx** ('इन्फ़्लक्स्) *n* (आने वालों, धन, नये विचारों आदि की) बाढ़, आगमन.

**in'form** (इन्'फ़ॉर्म्) *v* सूचना देना (sb *that*, *of* sth). **infor'mation** (इन्फ़र्'मेशन्) *n* सूचना, ख़बर; जानकारी.

**in'formal** (इन्'फ़ॉर्म्ल्) *adj* अनौपचारिक. **—ly** *adv*. **infor'mality** (इन्फ़ॉर्'मैलिटि) *n* अनौपचारिकता.

**in'fringe** (इन्'फ़्रिन्ज्) *v* (क़ानून, नियम आदि) तोड़ना. **— upon,** (किसी के अधिकार का) हनन या अतिक्रमण करना.

**in'furiate** (इन्'फ़्युअरिएट्) *v* क्रोध में पागल कर देना.

**in'fuse** (इन्'फ़्यूज़्) *v* **1** (गुणों से) भर देना; अनुप्राणित करना (*into*). **2** (चाय की पत्ती आदि पर) पानी उँडेलना. **in'fusion** (इन्'फ़्यूशन्) *n*.

**in'genious** (इन्'जिन्यस्) *adj* (नई वस्तु बनाने या आविष्कृत करने में) कुशलता रखने या दिखाने वाला **inge'nuity** (इन्जि'न्यूइटि) *n*. पटुता, प्रवीणता.

**in'genuous** (इन्'जेन्युअस्) *adj* सच्चा, निष्कपट.

**in'glorious** (इन्'ग्लॉरिअस्) *adj* लज्जास्पद; अपमानयोग्य.

**'ingot** ('इंगट्) *n* (चाँदी-सोने आदि की) सिल्ली.

**in'grained** ('इन्'ग्रेन्ड्) *adj* पक्का (धब्बा, दाग़ आदि); बहुत पुरानी आदत, लत.

**in'gratiate** (इन्'ग्रेशिएट्) *v* किसी का कृपापात्र बन जाना (*with* sb) (विशेषत: अपने निजी लाभ के लिए).

**in'gredient** (इन्'ग्रीड्यन्ट्) *n* मिश्रण में अनेक उपादानों में एक.

**in'habit** (इन्'हैबिट्) *v* बसना, रहना. **—ant** (इन्'हैबिटन्ट्) *n* निवासी.

**in'hale** (इन्'हेल्) *v* साँस लेना; (सिगरेट आदि का) कश लेना.

**in'herent** (इन्'हिअरन्ट्) *adj* **—in,** जन्मजात, स्वाभाविक और स्थायी अवयव के रूप में.

**in'herit** (इन्'हेरिट्) *v* **1** (धन-संपत्ति, पदवी आदि को) उत्तराधिकार में पाना. **2** पूर्वजों से विरासत के रूप में गुण आदि पाना. **—ance** (इन्'हेरिटन्स्) *n* दाय, बपौती, विरासत.

**in'human** (इन्'ह्यमन्) *adj* अमानुषिक, क्रूर, निर्दय.

**i'nimical** (इ'निमिकल्) *adj* द्वेषपूर्ण; हानिकारक (*to*).

**i'nimitable** (इ'निमिटब्ल्) *adj* इतना सुंदर या कुशलता से बना हुआ कि नकल न की जा सके, अद्वितीय.

**i'niquitous** (इ'निक्विटस्) *adj* दुष्ट, अन्यायी, अधर्मी. **i'niquity** (इ'निक्विटि) *n* अत्याचार, अन्याय.

**initial** (इ'निशल्) *adj* आरंभिक. *n* व्यक्ति के नाम के आद्याक्षर (प्राय:*pl*). *v* संक्षिप्त हस्ताक्षर करना. **—ly** *adv* प्रारम्भ में.

**i'nitiate** (इ'निशिइट्) *v* **1** आरंभ करना, उपक्रम करना; (किसी योजना को) प्रवर्तित करना. **2** (किसी को किसी धर्म या गुप्त समिति या समाज का) सदस्य बनाना, दीक्षित करना. *n & adj* दीक्षित (व्यक्ति). **i,niti'ation** (इनिशि'एशन्) *n*.

**i'nitiative** (इ'निशिअटिव्) *n* **take the —,** पहल करना, उपक्रम करना. **on one's own —,** अपनी ओर से (बिना किसी के आदेश या सुझाव के). **have the —,** पहल करने का अधिकार रखना. **show —** , नयी योजना प्रवर्तित करने की योग्यता दिखाना.

**in'ject** (इन्'जेक्ट्) *v* सूई (सिरिंज) द्वारा कोई द्रव किसी के भीतर डालना; इस प्रकार द्रव भरना (sth *with*). **—ion** (इन्'जेक्शन्) *n* इंजेक्शन; सूई (लगाना); दवाई जो भीतर डालनी है.

**in'junction** (इन्'जंक्शन्) *n* निषेधाज्ञा; आदेश.

**'injure** ('इन्जर्) *v* चोट पहुँचाना; नुकसान पहुँचाना. **in'jury** ('इन्जरि) *n* चोट; हानि; चोट खाया शरीर का अंग. **in'jurious** (इन्'जुअरिअस्) *adj* हानिकर.

**in'justice** (इन्'जस्टिस्) *n* **1** अनुचित कार्य, अन्याय. **do sb an —** , किसी के साथ अन्याय करना. **2** अन्याय, न्यायहीनता.

**ink** (इंक्) *n* स्याही, रोशनाई. *v* **—** से चिह्न बनाना, **—** से गन्दा करना. **inky** ('इंकि) *adj* स्याही से गंदा.

**'inkling** ('इंक्लिङ्) *n* संकेत, आभास (*of*).

**'inland** ('इन्'लैन्ड्) *adj* **1** देश के अन्दर प्रयुक्त होने वाला; **— letter,** देश के अन्दर ही प्रयुक्त होने वाला लिफ़ाफ़ा. **2** देश का भीतरी भाग. **in'land** (इन्'लैन्ड्) *adv* समुद्र तट से दूर का भूभाग.

**in'lay** (इन्'ले) *v* लकड़ी या धातु के डिज़ाइन किसी अन्य वस्तु में जड़ना : *ivory inlaid with gold.* **'inlay** ('इन्ले) *n* जड़ाऊ काम.

**'inlet** ('इन्लेट्) *n* छोटी खाड़ी; प्रवेशमार्ग.

**'inmate** ('इन्मेट्) *n* साथ बसने वाले (जैसे, जेल, अस्पताल, होस्टल आदि के संवासी).

**'inmost** ('इन्मोस्ट्) *adj* सतह से, सबसे दूर, भीतरी भाग में स्थित.

**inn** (इन्) *n* सराय.

**in'nate** ('इ'नेट्) *adj* जन्मजात (गुण); स्वाभाविक (गुण).

**'inner** ('इनर्) *adj* भीतरी. **—most** *adj* (=inmost).

**'innings** ('इनिङ्ज़्) *n* क्रिकेट की पारी (इनिंग); (fig) अपनी योग्यता दिखाने का अवसर; शासन-काल, प्रभावकाल.

**'innocent** ('इन्सन्ट्) *adj* निरपराध, बेगुनाह; निरीह, अहानिकर. **'innocence** ('इन्सन्स्) *n.*

**inno'vation** (इनो'वेशन्) *n* नवीन प्रक्रिया, प्रथा, प्रचलन आदि; पुरानी प्रथा में परिवर्तन.

**innu'endo** (इन्यू'एनुडोउ) *n* (*pl* -es) व्यंग्य, संकेत (प्रायः किसी व्यक्ति के चरित्र या प्रतिष्ठा को हानि पहुँचाने वाला).

**in'numerable** (इ'न्यूम्रब्ल्) *adj* असंख्य, गणनातीत.

**i'noculate** (इ'नॉक्युलेट्) *v* (बीमारी से बचने के लिए) टीका लगवाना. **i,nocu'lation** (इनॉक्यु'लेशन्) *n* टीका.

**'in-,patient** ('इन्पेशन्ट्) *n* अस्पताल में भर्ती बीमार.

**'inquest** ('इन्क्वेस्ट्) *n* तथ्य (विशेषतः मृत्यु-संबंधी) पता लगाने की सरकारी जाँच.

**in'quire** (इन्'क्वाइअर्) *v* पूछना, पूछताछ करना; जांच-पड़ताल करना. **— after,** हालचाल पूछना. **— into,** तथ्य पता लगाना. **—r** (इन्'क्वाइरर्) *n* — करने वाला. **in'quiry** (इन्'क्वाइअरि) *n* पूछताछ, जाँच-पड़ताल. **in'quisitive** (इन्'क्विज़िटिव्) *adj* जिज्ञासु; दूसरों के मामलों में कुतूहल रखने वाला.

**in'satiable** (इन्'सेश्यब्ल्) *adj* जो संतुष्ट न की जा सके (लालसा); अतिलोभी.

**in'scribe** (इन्'स्क्राइब्) *v* (नाम या शब्द) अंकित करना, खोदना. **in'scription** (इन्-'स्क्रिप्शन्) *n* शिलालेख, अभिलेख.

**in'scrutable** (इन्'स्क्रूट्ब्ल्) *adj* रहस्यमय; अज्ञेय.

**'insect** ('इन्सेक्ट्) *n* कीड़ा (जैसे, चींटी, मक्खी आदि).→ p168. कीड़ा-मकोड़ा. **in'secticide** (इन्'सेक्टिसाइड्) *n* कीटनाशक, कृमिनाशक.

**in'sensible** (इन्'सेन्सब्ल्) *adj* **1** वेदनाशून्य, बेहोश (किसी बीमारी या चोट के कारण). **2** (संकट आदि से) अनभिज्ञ, पहले से न जानने वाला (*of*). **3** अतिसूक्ष्म (परिवर्तन). **in'sensibly** (इन्'सेन्सब्लि) *adv*. **insensi-'bility** (इन्सेन्स्'बिलिटि) *n.*

**in'sert** ('इन्'सर्ट्) *v* बीच में रखना, घुसेड़ना, शामिल करना (sth *in, into, between*). **insertion** (इन्'सर्शन्) *n* संनिवेश; बीच में रखी वस्तु.

**'in'side** ('इन्'साइड्) *n* **1** भीतरी भाग या सतह. **2** फ़ुटपाथ, (सड़क की पटरी) के पास का सड़क का भाग; सड़क के सब से दूर पटरी का भाग. **3** (colloq) पेट और आँते. **in'side** *adj* भीतरी, अन्दरूनी; आन्तरिक. *adv* — पर. *prep* भीतरी भाग में.

**inside-'out** ('इन्साइड्'आउट्) *adv* अन्दर के हिस्से को बाहर करके; पूरी तौर से : *know the plans —.*

**in'sidious** (इन्'सिडिअस्) *adj* चुपचाप हानि पहुँचाने वाला, कपटी.

**'insight** ('इन्साइट्) *n* अन्तर्दृष्टि (*into*), गहरी पहुँच.

**in'sinuate** (इन्'सिन्युएट्) *v* **1** चुपचाप युक्ति-पूर्वक प्रवेश कर जाना (sth *into*). **2** परोक्ष रूप से अप्रियकर संकेत देना (*that*). **insinu'ation** (इन्सिन्यु'एशन्) *n* परोक्ष रूप से दोष लगाना.

**in'sipid** (इन्'सिपिड्) *adj* स्वादहीन; फीका; नीरस.

**in'sist** (इन्'सिस्ट्) *v* आग्रह करना, हठ करना (*on* sth); ज़ोरदार ढंग से घोषित करना. **—ent** *adj* ध्यानाकर्षक; अत्यावश्यक. **—ence** (इन्सिस्'टन्स्) *n* आग्रह, हठ.

**'insolent** ('इन्सलन्ट) *adj* अपमानजनक; अक्खड़, बदतमीज़. **'insolence** *n* ('इन्सलन्स्)

**in'somnia** (इन्'सॉम्निआ) *n* अनिद्रा रोग.

**in'spect** (इन्'स्पेक्ट्) *v* सावधानी से परखना, देखना; निरीक्षण करना, मुआयना करना. **—ion** *n.* **—or** *n.*

**ins'pire** (इन्'स्पाइअर्) *v* उच्च लक्ष्यों, विचारों, भावनाओं आदि से किसी को प्रेरित करना, अनुप्राणित करना. **,inspi'ration** (इन्स्प्'रेशन्) *n* **1** प्रेरणा, प्रेरित होना, प्रेरित करना. **2** अचानक मन में आया विचार, अन्तः-प्रेरणा.

**in'stall** (इन्'स्टॉल्) *v* (भवन में टेलीफ़ून, शीतव्यवस्था आदि) लगाना; पद पर स्थापित करना.




**in'stalment** (इन्'स्टॉल्मन्ट्) *n* किस्त (प्रायः भुगतान या लेन-देन की).
**'instance** ('इन्सटन्स्) *n* उदाहरण, दृष्टान्त.
**'instant** ('इन्स्टन्ट्) *adj* वर्तमान; तात्कालिक; — *obedience.* ,— **'coffee,** तत्काल बनने वाली कॉफ़ी. *n* क्षण. **—ly** ('इन्स्टन्ट्लि) *adv* तुरंत. **,instan'taneous** (इन्स्टन्'टेन्यस्) *adv* तात्कालिक.
**in'stead** (इन्'स्टेड्) *adv* के स्थान पर (*of*).
**'instep** ('इन्स्टेप्) *n* पैर के अंगूठे से टखने तक का ऊपरी भाग.
**'instigate** ('इन्स्टिगेट्) *v* उकसाना, भड़काना (sb to do sth).
**in'stil** (इन्'स्टिल्) *v* (-ll-) मन में विचार आदि धीरे-धीरे बैठाना (*into*).
**'instinct** ('इन्स्टिंक्ट्) *n* स्वाभाविक प्रवृत्ति (बिना तर्कना के विशेष प्रकार से आचरण करने की प्रवृत्ति). **in'stinctive** (इन्'स्टिंक्टिव्) *adj* — पर आधारित.
**'institute** ('इन्स्टिट्यूट्) *n* संस्थान, प्रतिष्ठान (प्रायः सामाजिक और शैक्षिक). *v* (जाँच पड़ताल या नियम आदि का) प्रारंभ करना. **,insti'tution** (इन्स्टि'ट्यूशन्) *n* **1** प्रारंभ करना. **2** प्रथा, संस्था. **3** संस्था भवन.
**in'struct** (इन्'स्ट्रक्ट्) *v* **1** सिखाना. **2** आदेश देना. **—ion** (इन्'स्ट्रक्शन्) *n* **1** शिक्षण.

2 (*pl*) आदेश; निदेशन (कैसे कोई चीज़ की जाए). **—ive** (इन्'स्ट्रक्टिव्) *adj* शिक्षाप्रद, ज्ञानप्रद.

**'instrument** ('इन्स्ट्रुमन्ट) *n* **1** यन्त्र. **2** musical —, वाद्ययन्त्र. → p 206. **instru'mental** (इन्स्ट्रु'मेन्टल्) *adj* **1** (संगीत) वाद्य संगीत. **2** यंत्रीय. **3** सहायक कारण.

**insu'bordinate** (इन्'सबार्डिनिट्) *adj* आज्ञा न मानने वाला, दुर्विनीत. **'insu,bordi'nation** ('इनसबॉर्डि'नेशन) *n.*

**'insular** ('इन्स्युलर्) *adj* द्वीप विषयक; द्वीपीय; संकुचित मन वाला, अनुदार.

**'insulate** ('इन्स्युलेट्) *v* गरमी या बिजली को बिखरने से बचाने के लिए अ-चालक सामग्री से ढकना या पृथक् करना. **insu'lation** (इन्स्यु'लेशन्) *n.*

**'insult** ('इन्सल्ट्) *n* अपमान, अनादर. **in'sult** *v* (इन्'सल्ट्) — करना.

**in'superable** (इन'स्यूपरब्ल्) *adj* दुर्लंघ्य (कठिनाई).

**in'surance** (इन्'शुअरन्स्) *n* बीमा. **in'sure** (इन्'शुअर्) *v* बीमा करना : *to insure one's house against fire.*

**'insur'rection** (इन्स्'रेक्शन्) *n* विद्रोह, बग़ावत (शासन के प्रति).

**in'tact** (इन्'टैक्ट्) *adj* समूचा, बिना किसी क्षति के; अस्पृष्ट.

**'intake** ('इन्टेक्) *n* **1** नल, नहर आदि का मुँह जहाँ उसमें पानी आता है. **2** (एक निश्चित अवधि में) ग्रहण, अन्तर्ग्रहण.

**'integral** ('इन्टिग्रल्) *adj* सम्पूर्ण; सम्पूर्णता के लिए आवश्यक.

**'integrity** ('इन्टेग्रिटि) *n* ईमानदारी, न्यायनिष्ठा.

**'intellect** ('इन्टिलेक्ट्) *n* बुद्धि, तर्कशक्ति. **intel'lectual** (इन्टि'लेक्टयुअल्) *adj* बौद्धिक, बुद्धिविषयक. *n* बुद्धिजीवी (व्यक्ति).

**in'telligence** (इन'टेलिजन्स्) *n* **1** बुद्धि, समझने की शक्ति. **2** सूचना; समाचार. **— department**, गुप्तचर विभाग. **in'telligent** (इन्'टेलिजन्ट्) *adj* बुद्धिमान, समझदार. **in'telligible** (इन्'टेलिजब्ल्) *adj* बोधगम्य, सुबोध. **intelligi'bility** (इन्टेलिज्'बिलिटि) *n.*

**in'tend** (इन्'टेन्ड्) *v* इरादा करना.

**in'tense** (इन्'टेन्स्) *adj* **1** उत्कट, तीव्र (गुणों के संबंध में). **2** तीव्र, उत्तेजित (भावनाओं के विषय में). **—ly** *adv.* **in'tensify** (इन्'टेन्सिफ़ाइ) *n*— करना या होना. **intensity** (इन्'टेन्सिटि) *n* — का भाव; भाव-प्रबलता.

**in'tent** (इन्'टेन्ट्) *adj* **1** उत्सुक, आतुर. **2 — on,** तल्लीन, एकाग्र. *n* उद्देश्य. **to all —s and purposes,** सभी आवश्यक तत्त्वों की दृष्टि से.

**in'tention** (इन्'टेन्शन्) *n* अभिप्राय, इरादा; उद्देश्य. **—al** *adj* साभिप्राय. **—ally** *adv* जानबूझकर, साभिप्राय.

**in'ter** (इन्'टर्) *v* (-rr-) दफ़नाना.

**'inter-** ('इन्टर्) (पूर्वपद) पारस्परिक, अन्योन्य, अन्तर.

**'inter'cede** (इन्टर्'सीड्) *v* अनुनय करना; मध्यस्थता करना. **'inter'cession** (इन्टर्-'सेशन्) *n.*

**'inter'cept** (इन्टर्'सेप्ट्) *v* बीच में रोक देना, (कार्य में) बाधा डालना.

**inter'change** (इन्टर्'चेन्ज्) *v* **1** (विचारों का) आदान-प्रदान करना. **2.** परस्पर स्थान बदल देना. **'inter'change** *n.*

**'intercourse** ('इन्टर्कॉर्स्) *n* **1** (व्यापार, विचारों आदि का दो राष्ट्रों के बीच) पारस्परिक व्यवहार. **2** स्त्री-पुरुष समागम.

**'interest** ('इन्ट्रिस्ट्) *n* **1** रुचि, दिलचस्पी. **2** कुतूहलता. **3** चिन्ता : *your chief —s in life.* **4** लाभ, हित, स्वार्थ. **5** ब्याज, सूद. *v* रुचि या चिन्ता उत्पन्न करना. **—ed** ('इन्ट्रिस्टिड्) *adj* संबद्ध; अपना हित देखने वाला. **—ing** *adj* रोचक, दिलचस्प.

**'inter'fere** (इन्टर्'फ़ियर्) *v* **— in,** (दूसरों के मामलों में) हस्तक्षेप करना, दख़ल देना. **— with,** गड़बड़ कर देना, बाधा डालना. **—nce** (इन्टर्'फ़ियरन्स्) *n* हस्तक्षेप.

**'interim** ('इन्टरिम्) *n* **in the —,** इसी अवधि में. *adj* अन्तरिम.

**in'terior** (इन्'टिअरिअर्) *adj* भीतरी; देश के भीतर से संबद्ध, आन्तरिक. *n* अन्दर के भाग; भीतरी प्रदेश.

**'inter'jection** (इन्टर्'जेक्शन्) *n* उद्‌गार; (व्याकरण) विस्मयादि बोधक शब्द : *Oh ! Good gracious ! Indeed !* आदि.

**inter'lock** (इन्टर्'लॉक्) *v* गूँथना, गुथ जाना.

**'interloper** ('इन्टर्लोपर्) *n* बिना अधिकार के दखल डालने वाला व्यक्ति.

**'interlude** ('इन्टर्लूड्) *n* मध्यान्तर, मध्यावकाश.

**inter'mediary** (इन्टर्'मीड्यरि) *n & adj* मध्यवर्ती (वस्तु); मध्यस्थ, बिचवई (व्यक्ति).

**,inter'mediate** (इन्टर्'मीड्यट्) *adj* माध्यमिक, मध्यवर्ती, मध्यम (समय, स्थान, मात्रा आदि की दृष्टि से).

**in'terminable** (इन्'टर्मिनब्ल्) *adj* अनन्त; अत्यधिक लंबा.

**,inter'mittent** (इन्टर्'मिटन्ट्) *adj* रुक-रुक कर होने वाला; आने-जाने वाला.

**in'tern** (इन्'टर्न्) *v* नज़रबन्द करना (युद्धादि में विदेशियों को एक विशेष कैम्प या सीमित सीमा में रहने के लिए बाध्य करना). **—ment** (इन्'टर्न्‌मन्ट्) *n.*

**in'ternal** (इन्'टर्नल्) *adj* **1** आन्तरिक; देश के भीतर होने वाले विषयों से संबद्ध. **2** स्वयं उसी वस्तु से उत्पन्न: — *evidence* (अन्तः साक्ष्य). **—ly** *adv.*

**inter'national** (इन्टर्'नैश्नल्) *adj* अन्तरराष्ट्रीय.

**in'terpret** (इन्'टर्प्रिट्) *v* **1** अर्थ स्पष्ट करना, व्याख्या करना; अर्थ लगाना. **2** दुभाषिया का कार्य करना: **—er** (इन्'टर्प्रिटर्) *n* दुभाषिया. **interpre'tation** (इन्टर्प्रि'टेशन्) *n.*

**in'terrogate** (इन्'टेरगेट्) *v* पूछताछ करना, प्रश्न करना. **inter'rogative** (इन्ट्'रॉगटिव्) *adj* प्रश्न विषयक; (व्याकरण) प्रश्नवाची.

**'inter'rupt** (इन्ट्'रप्ट्) *v* **1** (कुछ समय के लिए) रोक देना, बाधा डालना : *traffic —ed by floods.* **2** टोकना, बीच में बोलना. **—ion** (इन्ट्'रप्शन्) *n.*

**inter'sect** (इन्टर्'सेक्ट्) *v* (रेखाओं को) काटना.

**'interval** ('इन्टर्वल्) *n* मध्यान्तर; समय का अन्तराल. **at —s,** रुक-रुक कर, बीच में मध्यान्तरों के साथ.

**,inter'vene** (इन्टर्'वीन्) *v* **1** (घटनाओं का) बीच में घटित होना. **2** (व्यक्तियों का) बीच में अड़चन डालना, हस्तक्षेप करना. **inter'vention** (इन्टर्'वेन्शन्) *n* हस्तक्षेप.

**'interview** ('इन्टरव्यू) *v & n* साक्षात्कार, इन्टरव्यू; मुलाक़ात, भेंट; समालाप.

**in'testine** (इन्'टेस्टिन्) *n* आँत. → p 37.

**'intimate¹** ('इन्टिमिट्) *adj* **1** घनिष्ठ और परिचित : *on — terms with.* **2** अन्तरंग, आत्मीय. **—ly** *adv.* **'intimacy** ('इन्टिमसि) *n.*

**'intimate²** ('इन्टिमिट्) *v* (अपना अनुमोदन) सूचित करना.

**in'timidate** (इन्'टिमिडेट्) *v* धमकाना, डराना (किसी कार्य विशेष करने के लिए).

**'into** ('इन्टू) *prep* **1** के भीतर : *go — the room.* **2** में; परिणाम में : *get — trouble.*

**in'tone** (इन्'टोन्) *v* लय से (भजन) पढ़ना; लय से बोलना. **into'nation** (इन्टो'नेशन्) *n* अनुतान, बोलने में उतार-चढ़ाव.

**in'toxicate** (इन्'टॉक्सिकेट्) *v* मतवाला करना; उत्तेजित कर देना. **intoxi'cation** (इन्टॉक्सि'केशन्) *n* नशा, मस्ती.

**in'trepid** (इन्'ट्रेपिड्) *adj* निर्भीक, साहसी.

**'intricate** ('इन्ट्रिकिट्) *adj* जटिल, उलझा हुआ, पेचीदा.

**in'trigue** (इन्'ट्रीग्) *n* षड्यन्त्र, कुचक्र.

**in'trinsic** (इन्'ट्रिन्सिक्) *adj* आन्तरिक गुण, निजी (न कि बाहरी कारणों से उत्पन्न) गुण.

**'intro'duce** (इन्ट्र'ड्यूस्) *v* **1** प्रस्तुत करना; प्रयोग में लाने लगना. **2** किसी व्यक्ति को प्रायः औपचरिक रूप से दूसरे से परिचित कराना. **,intro'duction** (इन्ट्र'डक्शन्) *n* प्रस्तावना (पुस्तक आदि की); परिचय.

**in'trude** (इन्'ट्रूड्) *v* अनुचित रूप से घुस आना (*into* a place, *upon* sb). **—r** *n* घुसपैठिया. **in'trusion** (इन्'ट्रूशन्) *n* अनधिकार प्रवेश, अनुचित हस्तक्षेप.

**intu'ition** (इन्टयू'इशन्) *n* अन्तःप्रज्ञा, सहज-बुद्धि (वस्तु को बिना तर्कशक्ति लगाए तुरंत समझने की विशेष शक्ति).

**'inundate** (इनन्डेट्) *v* बाढ़ से भर देना (*with*). **inun'dation** (इनन्'डेशन्) *n* बाढ़.

**in'vade** (इन्'व़ेड्) *v* (किसी देश पर) आक्रमण या हमला करना. **—r** *n* हमलावर. **in'vasion** (इन्'व़ेशन्) *n* हमला, आक्रमण.

**'invalid** ('इन्व़लीड्) *n & adj* अपंग, रोगी, असमर्थ; अपंगों के योग्य : *an — chair* (*diet*).

**in'valid** (इन्'व़ैलिड्) *adj* अमान्य, अप्रामाणिक.

**in'valuable** (इन्'व़ैल्युअब्ल्) *adj* अमूल्य.

**invasion** → invade.

**in'vent** (इन्'व़ेन्ट्) *v* **1** आविष्कार करना. **2** बहाना बनाना, कहानी गढ़ना. **—or** *n.* **—ion** *n.*

**'inventory** ('इन्व़न्टरि) *n* (सामान की) विस्तृत सूची.

**in'verse** (इन्'व़र्स) *adj* **in — proportion,** उलटा अनुपात (यदि एक वस्तु बढ़ती है तो दूसरी घटती है). **inversion** *n* (इन'व़र्शन्) उलटा होना, प्रतिलोमन.

**in'vest** (इन्'व़ेस्ट्) *v* **1** पूंजी लगाना; (colloq) **— in,** भविष्य में महँगी बिकेगी इसलिए बड़ी मात्रा में वस्तु खरीद लेना. **2** सेना द्वारा (किसी नगर को) घेर लेना. **—or** *n* पूंजी लगाने वाला.

**in'vestigate** (इन्'व़ेस्टिगेट्) *v* छानबीन करना, खोज करना. **investi'gation** *n* जांच-पड़ताल.

**in'vidious** (इन्'व़िडिअस्) *adj* पक्षपातपूर्ण, न्यायरहित; आपत्तिजनक.

**in'vigorate** (इन्'व़िग्रेट्) *v* शक्ति या पुष्टि देना, आत्मविश्वासी बनाना.

**in'vite** (इन्'व़ाइट्) *v* आमंत्रित करना; माँगना; प्रलोभित करना. **invi'tation** (इन्-व़ि'टेशन्) *n* आमंत्रण, निमंत्रण, न्योता.

**'invoice** ('इन्व़ॉइस्) *v & n* बीजक (बनाना).

**in'voke** (इन्'व़ोक्) *v* (भगवान को) गुहारना; सहायता-सुरक्षा की याचना करना.

**in'voluntary** (इन्'व़ॉलन्टरि) *adj* बिना अभिप्राय के किया; अनजाने में किया (कार्य).

**in'volve** (इन्'व़ॉल्व्) **1** *v* फँसा देना, उलझा देना : *—d in debt* (*crime, mystery*). **2** आवश्यक परिणाम के रूप में होना. **—d** (इन्'व़ॉल्व्ड्) *adj* जटिल, उलझा हुआ; संबद्ध.

**'inward** ('इन्व़र्ड) *adj* भीतरी; अन्तर्मुखी **—ly** *adv* मन ही मन.

**'inward(s)** ('इन्व़र्ड्ज़्) *adv* भीतर की ओर.

**'I O'U** ('आइ.ओ'.यू.) *n* (=I owe you) लिखित, हस्ताक्षर किया पत्र कि मैंने अमुक से इतनी धनराशि ऋण रूप में ली है.

**ir-** (उपसर्ग) नकार : जैसे, *ir'relevant* आदि में.

**i'rate** (आइ'रेट्) *adj* क्रुद्ध. **ire** ('आइअर्) *n* (केवल साहित्य में) क्रोध.

**'iris** ('आइअरिस्) *n* (आँख की) पुतली.

**'irksome** ('अर्क्सम्) *adj* क्लेशकर; थकाने वाला (कार्य).

**'iron** ('आइरन्) *n* **1** लोहा. **2 too many —s in the fire,** एक ही समय में बहुत से कार्य हाथ में लेना. **strike while the — is hot,** अनुकूल परिस्थितियों में तुरंत कार्य करना. **3** ('**flat iron** भी) इस्तरी (कपड़ों की शिकनें मिटाने में प्रयुक्त). **4** (*pl*) कैदियों की बेड़ियाँ, जंजीरें. **—monger** *n* लोहा या लोहे के सामान बेचने वाला. **'iron-mould** *n* मोरचे का धब्बा.

ironing




**'irony** ('आइअरनि) *n* **1** व्यंग्य, व्यंग्योक्ति. **2** (घटना की) विडम्बना (ऐसी घटना जो मनचाही थी किंतु तब घटित हुई जब परिस्थितियों के कारण वह व्यर्थ हो गई थी). **i'ronic(al)** (आइ'रॉनिकल्) *adj* —पूर्ण.

**irre'sistible** (इरि'ज़िस्टब्ल्) *adj* अत्यधिक आकर्षक; जिसका प्रतिरोध करना बहुत ही कठिन हो.

**irres'pective** (इरिस्'पेक्टिव्) *adj* **— of,** पर बिना विचार किये, -निरपेक्ष.

**irres'ponsible** (इरिस'पॉन्सब्ल्) *adj* ग़ैर-जिम्मेदार.

**'irrigate** ('इरिगेट्) *v* **1** नहर आदि द्वारा सिंचाई करना. **2** नहर आदि बनाना. **irri-**

'gation (इरि'गेशन्) सिंचाई, आबपाशी.

'irritate ('इरिटेट्) *v* 1 चिढ़ाना, गुस्सा दिलाना. 2 (चमड़े में) जलन; खुजली. 'irritable ('इरिटब्ल्) *adj* चिड़चिड़ा. irri'tation (इरि'टेशन्) *n*.

is → be.

'island ('आइलन्ड्) *n* द्वीप. isle (आइल्) *n* द्वीप, छोटा द्वीप.

'isolate ('आइस्लेट्) *v* अलग करना, पृथक करना. iso'lation (आइस्'लेशन्) *n* पृथक्-करण; अलगाव.

'issue ('इस्यू) *v* 1 आना, जाना, बहना. 2 बाँटना, भेजना, प्रकाशित करना. *n* 1 स्राव, निकास. 2 फल, परिणाम. 3 विवाद का विषय. 4 प्रचालन (स्टैम्प, नोट, सिक्के आदि का). 5 संतान: *He died without —*.

'isthmus ('इस्मस्/'इस्थमस्) *n* जलडमरूमध्य.

it (इट्) *pron* (*pl* they, them) 1 वस्तु आदि के लिए: *I can see it*. 2 बाद के पदबंध, उपवाक्य के लिए: *It is easy to learn Russian*. 3 'be' आदि क्रिया के कर्त्ता के रूप में: *It's raining*. its *adj* उसकी: *The dog wagged its tail*. itself *pron*: *The dog hurt itself when it stepped on a nail*.

i'talic (इ'टैलिक्) *adj* तिरछे (अक्षर): *This is — type*. *n pl* — तिरछे अक्षर.

itch (इच्) *v* & *n* 1 खुजली, खुजलाना. 2 उत्कंठा (रखना).

'item ('आइटेम्) *n* 1 सूची का एक मद, मद्द. 2 समाचार.

its → it.

It's = it is.

'ivory ('आइवरि) *n* हाथीदाँत. →p 351.

'ivy ('आइवि) *n* एक प्रकार की लता → p 171.

# J

jab (जैब्) – *v* (-bb-) कोंचना, चुभोना (*into*); धक्का मारना. (*at*) *n* धक्का.

'jabber ('जैबर्) *v* बक-बक करना. *n* बकवास.

jack (जैक्) *n* 1 (पहिये निकालते समय मोटरकार को) उठाने की मशीन. 2 Union J—, ग्रेट ब्रिटेन का झंडा. 3 Jack-of-all-trades, कई विभिन्न कौशलों को जानने वाला. *v* जैक से मोटर ऊपर उठाना.

'jackal ('जैकॉल्) *n* सियार, गीदड़.

'jacket ('जैकिट्) *n* 1 जैकेट, मिरजई (एक प्रकार का छोटा कोट). 2 किताब का आवरण; आलू आदि का छिलका वाला आवरण.

jade (जेड्) *n* एक प्रकार का, प्राय: हरा, रत्न.

'jaded ('जेडिड्) *adj* थका-माँदा; घिसा-घिसाया.

'jagged ('जैगिड्) *adj* दाँतेदार: — *rocks*.

jail (जेल्) *n* = gaol, जेल.

jam[1] (जैम्) *v* (-mm-) 1 दो कड़ी वस्तुओं के बीच जकड़ या कस जाना: *ships jammed in the ice*. 2 मशीन के पुर्जों का जाम हो जाना (ऐसा फँस जाना कि चले ही नहीं): *to jam on the brakes of a bus*. 3 ठूस देना, कुचल कर एक पिंड बना देना. *n* बहुत सी वस्तुओं का एक साथ ऐसा इकट्ठा हो जाना कि चलना-फिरना कठिन हो जाए: *a traffic jam*.

jam[2] (जैम्) *n* (फलों का) जैम, मुरब्बा.

jambo'ree (जैम्ब्'री) *n* स्काउटों की खुशी मनाने वाली रैली, जम्बूरी.

'jangle ('जैंग्ल्) *v* & *n* खड़खड़ाहट (करना).

'January ('जैन्युअरि) *n* जनवरी (महीना).

jar[1] (जार्) *v* (-rr-) 1 खड़खड़ाना, कर्कश ध्वनि से टकराना. 2 अप्रिय प्रभाव डालना (*on*). *n* — करने वाला; शारीरक या मानसिक धक्का.

jar[2] (जार्) *n* जार, मरतबान (एक प्रकार का बर्तन).




'jargon ('जार्गन्) *n* विशिष्ट बोली (व्यावसायिक अथवा तकनीकी शब्दों से भरी भाषा).

**'jaundice** (ˈजॉन्डिस्) *n* पीलिया (रोग). **—d** *adj* ईर्ष्यालु.

**jaunt** (जॉन्ट्) *v & n* सैर; छोटी यात्रा (आनंद के लिए की गई).

**'jaunty** (ˈजॉन्टि) *adj* (-ier, -iest) ज़िन्दादिल, प्रफुल्लित. **'jauntily** *adv*.

**'javeline** (ˈजैव्लिन्) *n* हल्का भाला, प्रायः खेलकूद में प्रयुक्त (चित्र देखिए).

**jaw** (जॉ) *n* **1** lower (upper) — जबड़ा. **2** (*pl*) मुँह की हड्डियाँ दाँत समेत; (fig) (भयानक स्थान का) मुख द्वार. *v* (colloq) बातचीत करना.

**jazz** (जैज़्) *n* एक प्रकार का पश्चिमी संगीत.

**'jealous** (ˈजेलस्) *adj* **1** ईर्ष्या, डाह. **2** (अपनी प्रतिष्ठा आदि की ओर) सतर्क. **—y** (जेलसि) *n*.

**'jeans** (जीन्ज़) *n pl* मज़दूरों का लबादा; जीन्स (बच्चों और अन्य के मजबूत कसे हुए पैंट).

**jeep** (जीप्) *n* जीप (मोटरगाड़ी).

**jeer** (जिअर्) *v* मज़ाक उड़ाना; ताना मारना. *n* ताना.

**'jelly** (ˈजेलि) *v* जेली (एक प्रकार का पारदर्शक फलों का अवलेह). **—fish** *n* एक प्रकार का जलचर. → p 280.

**j'eopardy** (ˈजेपर्डि) *n* **in —**, संकट में. **'jeopardize** (ˈजेपर्डाइज़्) *v* संकट में डालना.

**jerk** (जर्क्) *v & n* झटका देना, ऐंठ देना: *The bus stopped with a —.* **—y** *adj* (-ier, -iest) झटके देकर चलने और रुकने वाला.

**'jersy** (ˈजर्ज़ि) *n* जर्सी (ऊनी बाँहदार पोशाक).

**jest** (जेस्ट्) *n & v* हँसी-दिल्लगी (करना). **in —**, बिना गंभीरता के, हँसी में.

**jet** (जेट्) *n* एक पतले छेद से तेजी से निकली भाप, हवा आदि. **jet aircraft,** जेट (हवाई जहाज़).

**'jettison** (ˈजेटिस्न्) *v* (तूफ़ान के समय जहाज़ को हलका करने के लिए) सामान (समुद्र में) फेंक देना.

**'jetty** (ˈजेटि) *n* जेटी, घाट.

**'jewel** (ˈजूअल्) *n* रत्न, जवाहर; रत्न जड़ित आभूषण. *v* — से आभूषित करना. **—ler** *n* जौहरी. **—(le)ry** (ˈजूअल्रि) *n* जवाहरात, गहने.

**jib** (जिब्) *v* (-bb-) **1** घोड़े का अड़ जाना; (fig) अड़ जाना. **2 jib at,** करने से अनिच्छा प्रकट करना.

**jig** (जिग्) *n* (एक प्रकार का) नाच. *v* (-gg-) जिग नाचना; उछल-कूद मचाना.

**'jig-saw 'puzzle** (ˈजिग्सॉ ˈपज़ल्) *n* चित्र आदि के बेतरतीब कटे टुकड़े जिन्हें जोड़कर पूरी तस्वीर बनानी होती है.

**jilt** (जिल्ट्) *v* छोड़ देना, अस्वीकार करना.

**'jingle** (ˈजिंग्ल्) *v & n* छनछनाहट (करना).

**job** (जॉब्) *n* **1** पूरा किया काम. **make a good job of sth,** बहुत अच्छी तरह करना. **odd jobs,** छोटे-छोटे अनेक काम जो एक दूसरे से असंबद्ध हों. **2 That's a good job,** सौभाग्य का विषय है. **3** नौकरी; काम: *out of a job*, बेकार.

**'jockey** (ˈजॉकि) *n* घुड़सवार (प्रायः पेशेवर) (घुड़दौड़ में). → disc.

**'jocose** (जˈकोस्); **'jocular** (ˈजॉक्युलर्) *adj* विनोदप्रिय; विनोदपूर्ण.

**jog** (जॉग्) *v* (-gg-) & *n* **1** हल्का-सा धक्का लगाना. (fig) **'jog sb's memory,** याद दिलवाना. **2** झूमते हुए चलना. **jog along,** (fig) मन्थर गति, मामूली प्रगति करना.

**join** (जॉइन्) **1** जोड़ना; इकट्ठा करना. **2** साथी या सदस्य बनना. **3** (समारोह आदि में) साथ देना. **4** सेवारंभ करना (किसी पद विशेष पर). *n* जोड़.

**'joiner** (ˈजॉइन्र्) *n* बढ़ई, मिस्तरी. **—y** *n* — का कार्य.

**joint** (जॉइन्ट्) *n* **1** जोड़, संधि, गाँठ. **2** संरचना जिससे दो अंश (जैसे नल के या हड्डियों के) जुड़ते हैं. **3** (गोश्त का) पारचा (देखिए चित्र). *adj* अनेक व्यक्तियों का, संयुक्त: — *ownership* (संयुक्त स्वामित्व); — **family.** *v* जोड़ना.





joints

**'joist** ('जॉइस्ट्) *n* (लकड़ी की) कड़ी (जो दो दीवारों के बीच लगायी जाती है).

**joke** (जोक्) *n* मज़ाक, परिहास; परिहासजनक (स्थिति). *v* — करना. **'—r** (जोक्र्) *n* जोकर, विदूषक. **'jokingly** (जोउकिंग्लि) *adv* मज़ाक में.

**'jolly** ('जॉलि) *adj* (-ier, -iest) आनंदित, प्रसन्न; आमोदप्रिय. *adv* (colloq) अत्यधिक : *— good.* **'jollity** ('जॉलिटि) *n* — स्थिति.

**jolt** (जोल्ट्) *v & n* **1** (किसी को) अचानक झटका देना. **2** झटके के साथ चलने वाली (गाड़ी) : *an old bus —ing along.*

**'jostle** ('जॉस्ल्) *v* धक्कमधक्का करना (*against*).

**jot**[1] (जॉट्) *v* (-tt-) **jot sth down,** जल्दी से (संक्षेप में) नोटस् ले लेना.

**jot**[2] (जॉट्) *n not a jot*, रत्ती भर भी नहीं.

**'journal** ('जर्नल्) *n* **1** जर्नल; समाचार पत्र; पत्रिकाएँ. **2** रोज़ के समाचार, घटना आदि का रिकार्ड, रोज़नामचा. **'—ism** ('जर्नलिज़्म्) *n* पत्रकारिता. **—ist** ('जर्न् लिस्ट्) *n* पत्रकार.

**'journey** ('जर्नि) *n* (*pl* 'journeys) सफ़र, यात्रा (विशेषतः दूर की): *a three days'— ; to go on a — (from — to — ).* *v* — करना.

**'jovial** ('जोव़्यल्) *adj* प्रसन्नचित्त; आमोद प्रिय. **—ly** *adv.* **jovi'ality** ( जोवि़-'ऐलिटि) *n*.

**joy** (जॉइ) *n* खुशी, हर्ष. **'joyful** ('जॉइफ़ुल) *adj* — से भरा हुआ. **'joyfully** *adv.* **'joyless** *adj* उदास, नीरस. **'joylessly** *adv.* **'joyous** ('जॉइअस्) *adj* — से पूर्ण.

**'jubilant** ('जूबिलन्ट्) *adj* उल्लासपूर्ण, उल्लसित. **jubilation** ( जूबि'लेशन् ) *n* उल्लास, आनन्दोत्सव.

**'jubilee** ('जूबिलि) *n* जयंती, किसी घटना का (50 वर्षीय) आनन्दोत्सव. **silver —,** रजत-जयंती (25 वर्ष पर); **golden —,** स्वर्णजयंती (50 वर्ष पर); **diamond —,** हीरक जयंती (60 वर्ष पर).

**judge** (जज्) *n* **1** न्यायाधीश (न्यायालय में). **2** निर्णायक (प्रतियोगिता आदि में) **3** पारखी, समीक्षक. *v* **1** न्यायाधीश या निर्णायक के रूप में निर्णय देना. **2** आँकना; विचार करना; संमति देना; राय बनाना. **'judg(e)ment** ('जज्मन्ट्) *n* **1** न्यायालय का निर्णय, फ़ैसला. **2** निर्णयशक्ति; विवेक, परख. **3** ईश्वरीय दंड के रूप में विपत्ति.

**ju'dicial** (जू'डिशल्) *adj* न्यायपरक, अदालती.

**ju'dicious** (जू'डिशस्) *adj* विवेकशील, विवेकपूर्ण. **—ly** *adv.*

**'judo** ('जूडो) *n* जूडो (आत्मरक्षा की जापानी पद्धति).

**jug** (जग्) *n* सुराही, घड़ा, जग.

**'juggle** ('जग्ल्) *v* बाजीगरी करना. **—r** *n* बाजीगर.

**juice** (जूस्) *n* रस. *digestive —s.* **juicy** (-ier, -iest) *adj* रसदार.

**'juke box** ('जूक्बॉक्स्) *n* सिक्का डालने से बजने वाला ग्रामोफ़ोन.

**July** (जू'लाई) *n* जुलाई (वर्ष का सातवाँ महीना).

**'jumble** ('जम्ब्ल्) *v* गड़्बड़् करना, अव्यवस्थित कर देना. *n* गड़बड़झाला, अव्यवस्था.

**'jumble-sale** ('जम्ब्ल्-सेल्) *n* गड़बड़झाला बाज़ार की बिक्री.

**jump** (जम्प्) *v* **1** कूदना, उछलना : *— down from a wall.* **2** चौंकना (डर के कारण). **3 — at** (*an offer*), आतुरता से स्वीकार करना. **4** लाँघना, फाँदना. *n* **1** — की प्रक्रिया. **2** मूल्यों में अचानक वृद्धि. **'—y** *adj* अशांत; आशंकित.

**'jumper** ('जम्पर्) *n* जम्पर, कुरता.

**'junction** ('जंकशन्) *n* रेलवे जंक्शन (दो लाइनों का सन्धिस्थान); सन्धिस्थान.

**'juncture** ('जंक्चर्) *n* **at this —,** वर्तमान परिस्थिति में.

**June** (जून्) *n* जून (वर्ष का छठा महीना).

**'jungle** ('जंग्ल्) *n* जंगल.

**'junior** ('जून्यर्) *n & adj* आयु, पद आदि की दृष्टि से छोटा, अवर: *John Brown Junior (Jun, Jr).*

**junk**[1] (जंक्) *n* कूड़ा-करकट.

**junk²** (जङ्क्) *n* एक प्रकार का चीन में प्रचलित जहाज (देखिए चित्र).


a junk

**juris'diction** (जुअरिस्'डिक्शन्) *n* न्याय-अधिकार, क्षेत्राधिकार.

**'jury** ('जुअरि) *n* जूरी, पंच. **'juror, —man** जूरर.

**just¹** (जस्ट्) *adv* **1** ठीक-ठीक, ठीक. **2** मुश्किल से : *We — caught the train.* **3 — now,** अभी-अभी.

**just²** (जस्ट्) *adj* **1** न्यायसंगत, वैध. **2** यथोचित, उचित. **'—ly** *adv.* **'—ice** ('जस्टिस्) *n* **1** औचित्य, इंसाफ़: *treated with —ice.* **do — to,** के साथ न्याय करना, की कदर करना. **2** न्याय : *brought to —ice; a court of —ice.* **2** न्यायमूर्ति, न्यायाधीश. **4 Justice of the Peace,** मैजिस्ट्रेट.

**'justify** ('जस्टिफ़ाइ) *v* **1** औचित्य सिद्ध करना. **2** आधार (या कारण) प्रस्तुत करना, स्पष्टीकरण देना. **'justifiable** ('जस्टि-फ़ाइअब्ल्) *adj* न्याय्य; समर्थनीय. **,justifi'cation** (जस्टिफ़ि'केशन्) *n.*

**jut** (जट्) *v* (-tt-) **— out,** बाहर उभरा हुआ, बाहर निकला हुआ.

**jute** (जूट्) *n* जूट, पटसन (जिसकी रस्सी, बोरे आदि बनते हैं).

**'juvenile** ('जूविनाइल्) *n* तरुण, किशोर. *adj* — से संबद्ध, — विषयक.

**'juxtapose** ('जक्स्टपोज़्) *v* पास-पास रखना.

# K

**kang'aroo** (कैंग्'रू) *n* कंगारू. → p 351.

**keel** (कील्) *n* जहाज़ के ढाँचे का लकड़ी-लोहे का आधार. **on an even —,** स्थिर.

**keen** (कीन्) *adj* (-er,-est) **1** तीक्ष्ण, पैना, नुकीला. **2** उत्कट, गंभीर (भाव-भावनाएँ). **3** प्रखर बुद्धि; संवेदनशील. **4** उत्साही, उत्सुक (व्यक्ति). *n* **— on,** में रुचि रखने वाला. **'—ly** *adv.* **'—ness** *n.*

**keep** (कीप्) *v* (*pt & pp* kept) **1** रखना, पास रखना. **— hold of,** न जाने देना. **— in mind,** याद रखना. **— one's temper,** शान्त रहना. **2** पालन करना (नियमों का); (व्रत-उपवास) रखना; (वादा) निभाना. **3** भरण-पोषण करना : *earn enough to — one's family.* **4** देख-रेख करना, पालन करना : *to — a shop; to — poultry and pigs.* **5 — house,** गृहस्थी चलाना. **6** (रिकार्ड, हिसाब-किताब) रखना : *to — a diary; to — accounts.* (देखिए *book-keeping*). **7** छिपाना, गुप्त रखना: *to — a secret.* **8** (किसी विशेष स्थान, दिशा, स्थिति में किसी को) बनाये रखना : *to — quiet; to — the children quiet; to — straight on; kept indoors by illness.* **9** (भोजन को खराब (बासी) होने से) बचाये रखना. **10** कोई प्रक्रिया करते रहना : *My shoe-lace —s coming undone.* **11 — sb or sth from (doing sth),** (किसी को काम विशेष) न करने देना : *what kept you from joining me?* **12** (*adv* और *prep* के साथ) **— at,** निरंतर करते रहना. **— away,** दूर रहना, अलग रहना. **— down,** नीचे रखना, मूल्यों को कम बनाये रखना. **— from,** किसी को कार्य करने से रोकना. **— in,** अपनी भावनाओं को नियंत्रण में रखना; (आग) जलते रहने देना; (स्कूल के समय के बाद किसी छात्र को दंड स्वरूप) रोके रखना. **— off,** दूर रखना; (पूछने पर भी) कुछ उत्तर न देना. **— on,** करते रहना : *to — one's coat on; to — on although one*

*is tired; He kept on asking silly questions* (लगातार करते रहना). — **under,** नियंत्रण, काबू में रखना. — **up,** डूबने से बचाना; (प्रथाओं का) अनुसरण करते रहना; रात में प्रतीक्षा करवाना. — **up with,** उसी तरह से कार्य करते रहना. 13 — **sth to oneself,** बाँटने से मना करना. — **early (good) or late (bad) hours,** काम जल्द (या देर) में करना; जल्दी (देरी से) सोने जाना. — **watch,** सतर्क रहना. — **one's feet (balance),** संतुलन बनाये रखना, न गिरना. *n* 1 भरण-पोषण, गुजारा: *to earn one's* —. 2 **for —s,** (colloq) स्थायी रूप से. **'—er** *n* — रक्षक, पालक, रखने वाला, जैसे, *shopkeeper, gamekeeper.* → game[1] (4). **—ing** *n* 1 सुरक्षा, पालन: *in safe —ing.* 2 **in (out of) —ing with,** मेल (बेमेल) से रहना. **'—sake** *n* यादगार, निशानी, स्मृतिचिह्न.

**'kennel** ('केन्ल्) *n* कुत्ताघर.

**kept** (केप्ट्) → keep.

**kerb** (कर्ब्) *n* सड़क के किनारे पर उठे हुए पत्थर.

**'kernel** ('कर्नल्) *n* (अखरोट, बादाम आदि की) गिरी, मींगी; समस्या या विषय का केन्द्र.

**'kerosene** ('केरसीन्) *n* मिट्टी का तेल.

**'kettle** ('केट्ल्) *n* केतली, देगची.

**key** (की) *n* 1 चाबी, ताली; घड़ी कूकने की घुंटी. 2 (fig) समस्या का समाधान. 3 पूरे मार्ग या क्षेत्र के नियंत्रण का स्थान. 4 **key industries,** प्रधान उद्योग, जिनके सहारे अन्य उद्योग चलते हैं. 5 पियानों की कुंजी, टाइपराइटर की कुंजी (अक्षर) (जिन्हें प्रयोग करते समय दबाना पड़ता है). **'keyboard** कुंजी-पटल (टाइप-राइटर का). 6 (संगीत में) सुर, स्वर. *'keynote* मूल स्वर. **'keystone** *n* चाप का उच्चतम बिन्दु, (fig) नियामक सिद्धान्त.

**'khaki** ('काकी) *n & adj* खाकी (कपड़ा).

**kick** (किक्) *v* ठोकर मारना, लात चलाना. — **off,** (फुटबाल के खेल में) खेल का प्रारंभ करना. — **up a row,** (colloq) उपद्रव मचाना. *n* — की प्रक्रिया; ठोकर.

**kid** (किड्) *n* 1 मेमना. 2 उसके चमड़े से बनी वस्तु: *kid glove.* 3 (colloq) बच्चा.

**'kidnap** ('किड्नैप्) *v* (-pp-) अपहरण करना, किसी व्यक्ति को अवैध रूप से भगा ले जाना.

**'kidney** ('किड्नि) *n* गुरदा, वृक्क. → p 37; भोजन के रूप मे भेड़, बैल का गुरदा.

**kill** (किल्) *v* मारना, मरवाना; नष्ट करना. — **time,** प्रतीक्षा करते समय कुछ करना.

**kiln** (किल्न्) *n* भट्टा, आवाँ (*lime-kiln, brick-kiln*).

**'kilo-** पूर्वपद (1,000) जैसे, किलोग्राम (1000 ग्राम) किलोवाट, किलोमीटर.

**kilt** (किल्ट्) *n* किल्ट, घाघरा (स्काटलैंड की पहाड़ियों में पुरुष भी पहनते हैं).

**kin** (किन्) *n* रिश्तेदार, सगे-संबंधी. **next of kin,** समीपतम संबंधी.

**kind**[1] (काइन्ड्) *n* 1 प्रकार, जाति: *man—.* 2 प्रकार, वर्ग, भाँति: *What —do you want ? Something (nothing) of the —.* 3 **pay in —,** वस्तुओं द्वारा भुगतान करना (न कि रुपये से).

**kind**[2] (काइन्ड्) *adj* (-er, -est) कृपालु, दयालु. **—ly** *adv: will you —ly?* (कृपया). *adj* (-lier, -liest) समवेदना के साथ, अनुग्रह के साथ. **—ness** *n.*

**'kindle** ('किन्ड्ल्) *v* 1 आग सुलगाना या जलाना. 2 (fig) उत्तेजित करना, (भावनाओं को) उभारना, उकसाना.

**'kindly** → kind.

**'kindred** (किन्ड्रिड्) *n* 1 परिवार के सदस्य. 2 सभी कुटुंबी. *adj* सम्बद्ध; सदृश.

**king** (किङ्) *n* राजा, **—dom** ('किङ्डम्) *n* 1 राज्य (राजा/रानी से शासित). 2 भौतिक जगत् के तीन बड़े विभाजन: *the animal, vegetable and mineral kingdoms* (पशु, वनस्पति और खनिज जगत्). **—ly** *adj* भव्य, शानदार, राजोचित.

**kink** (किंक्) *n* 1 तागा, रस्सी आदि में पड़ने वाले बल (ऐंठन). 2 सनक, झक. *v* — पड़ना.

**'kinsfolk** ('किन्ज़्फ़ोक्) *n pl* संबंधी. **kinship** (किन्शिप्) *n* संबंध, रिश्तेदारी.

**ki'osk** (की'ऑस्क्) *n* सार्वजनिक टेलीफ़ोन-गृह; सड़क या स्टेशन पर छोटी दुकान अखबार, सिगरेट आदि के बेचने के लिए.





a kite

a kiosk

**'kipper** (किपर्) *n* सुखाया हुआ हिलसा.

**kiss** (किस्) *v* & *n* चुम्बन (करना), चूमना.

**kit** (किट्) *n* **1** किट, (सिपाही, नाविक या यात्री का) पूरा सामान. **2** कारीगर के सभी उपयोगी औज़ार. **3** विशेष कार्य में प्रयुक्त औज़ार और उपकरण.

**'kitchen** (किचिन्) *n* रसोई (घर).

**kite** (काइट्) *n* **1** चील. **2** पतंग, कनकौआ, गुड्डी.

**kith** (किथ्) *n* — **and kin**, बन्धु-बान्धव, मित्र-संबंधी.

**'kitten** ('किट्न्) *n* बिल्ली का बच्चा.

**knack** (नैक्) *n* कौशल, दक्षता (अनुभवों से अर्जित निपुणता).

**'knapsack** ('नैपसैक्) *n* झोला, थैला.

**knave** (नेव्) *n* बेईमान, धोखेबाज.

**knead** (नीड्) *v* (आटा) गूँथना, सानना, माँडना.

**knee** (नी) *n* घुटना. → p 36. —**cap** *n* घुटने की हड्डी. →p 37.

**kneel** (नील्) *v* (*pt* & *pp* knelt) घुटने टेकना; घुटनों के बल बैठना.

**knell** (नेल्) *n* धीरे-धीरे घण्टे बजाने की ध्वनि (विशेषकर गिरजे से किसी के मरण समय)

**knew** → know.

**'knickerbockers** ('निकर्बाकर्स) *n pl* (घुटनों पर सिमटी हुई) ढीली बिरजिस. **'knickers** *n pl* स्त्रियों का एक प्रकार का अधोवस्त्र.

**'knick-knack** ('निक्नैक्) *n* दिखाऊ गहना, नुमाइशी (न कि उपयोग की) वस्तु.

**knife** (नाइफ़्) *n* (*pl* knives) चाकू, छुरा.

**knight** (नाइट्) *n* **1** (यूरोप के मध्ययुग में) सामन्त. **2** नाइट, 'सर' की उपाधि वाला व्यक्ति. *v* 'सर' बनाना.

**knit** (निट्) *v* (-tt-) **1** बुनना जैसे (ऊन का). **2** पक्के तौर से पास-पास लाकर जोड़ना. **3 — the brows,** भौं टेढ़ी करना, नाराज़ होना.

**knob** (नॉब्) *n* **1** (दरवाजे, लाठी आदि का) दस्ता, मूठ. **2** गुमठा, घुंडी. **3** कोयले का डला. —**bly** ('नॉबलि) *adj* (-ier, -iest) गाँठदार.

**knock** (नॉक्) *v* **1** खटखटाना; टक्कर मारना; ठोकर से गिरा देना : — *the bottom of a box out*; —*at a door*. **2 — off work,** (colloq) काम करना बंद कर देना. **— sb up,** खटखटा कर जगा देना. **— sb out,** (मुक्केबाजी में) पछाड़ देना, हरा देना. *n* खड़खड़ाहट, खटखटाहट. **'—er** (नॉकर्) *n* दरवाजे की कुंडी (जिससे खटखटाया जा सके). **'knock-out** *n* पछाड़ देने वाला प्रहार.

**knoll** (नोल्) *n* टीला.

**knot** (नॉट्) *n* **1** गाँठ. **2** आभूषण की तरह प्रयुक्त रिबन की गाँठ. **3** कठिनाई, कठिन समस्या. **tie oneself (up) in(to) —s,** किसी विषय में बुरी तरह उलझ जाना. **4** पेड़ में जोड़ जहाँ से शाखा बाहर निकलती है, पर्व. **5** (व्यक्तियों) का समूह. **6** जहाज़ों की गति नापने की इकाई, नॉट, समुद्री मील (= 6080 फ़ीट). *v* (-tt-) — बाँधना; — बनाना. **'—ty** ('नॉटि) *adj* (-ier, -iest). विशेषत: उलझन पैदा करने वाला.

**know** (नो) *v* (*pt* knew, *pp* known) जानना, समझना; परिचित होना, पहचानना. **— what's what, — one's business,** अच्छी निर्णय-शक्ति और व्यवहारिक अनुभव. —**ing** *adj* जानकार, चतुर. —**ingly** (नोइंग्लि) *adv* जान बूझ कर **'—ledge** ('नॉलिज्) *n* **1** ज्ञान; बोध. **2** ज्ञात विषय, जानकारी.

**'knuckle** ('नक्ल्) *n* पोर (अंगुली की गाँठ). *v* **— under,** अधीन होना, झुकना.

**Ko'ran** (कॉ'रान्) *n* कुरान शरीफ़.

**mare** (मेअर्) *n* घोड़ी. —**'s nest,** पहाड़ खोद कर चूहा निकालना, तुच्छ खोज.

**ˌmargaˈrine** (मार्ज्ˈरीन्) *n* मार्जरीन (वनस्पति या व्हेल की चरबी से बना मक्खन).

**ˈmargin** (ˈमार्जिन्) *n* **1** मार्जिन, हाशिया, मुद्रित या लिखे पृष्ठ के बगल का छूटा अंश. **2** किनारा, सीमा (जैसे, झील का). **3** मार्जिन, पहले से सोचे समय, कीमत आदि से अधिक मात्रा; अतिरिक्त राशि; गुंजाइश. —**al** *adj* हाशिये पर : *—al notes.*

**maˈrine** (मˈरीन्) *adj* **1** समुद्र में की, समुद्री. **2** जहाज़ विषयक. *n* **1** **merchant —,** देश के सभी व्यापारिक जहाज़. **2** जहाज़ी बेड़े पर कार्य करने वाला, नौसैनिक. **ˈmariner** (ˈमैरिनर्) *n* (साहित्य में) नाविक.

**ˌmariˈonette** (मैरिअˈनेट्) *n* कठपुतली.

**ˈmaritime** (ˈमैरिटाइम्) *adj* समुद्री, समुद्र-तटीय.

**mark** (मार्क्) *n* **1** निशान, चिह्न, अंक. **2** (शरीर का) उल्लेखनीय लक्षण. **3** (गुण, चरित्र, आदि का) लक्षण. **4** आकृति, डिज़ाइन, रेखा आदि जो चिह्न या निशान का काम करे : *price marks; trade-marks.* **5** परीक्षा में प्राप्त अंक : *95 —s out of a 100.* **6** लक्ष्य. **7** सामान्य स्तर. **upto (below) the —,** सामान्य से अधिक (कम) अच्छा. **8** **make one's—,** प्रसिद्ध होना. *v* **1** निशान, चिह्न लगाना. **2** परीक्षा में कार्य पर अंक देना, परीक्षण करना : *—ing examination papers.* **3** ध्यान देना. **4** **— time,** पैरों को ऊपर-नीचे उठाना किंतु एक क़दम भी न चलना; (fig) केवल प्रतीक्षा करना और कुछ भी न करना. **5** **— sth off,** सीमा लगा कर पृथक करना. **— sth out,** रेखाएँ डाल कर सीमा अंकित करना (जैसे, टेनिस-कोर्ट में). **ˈ—ed** (मार्क्ट्) *adj* स्पष्ट; सहज दिखाई पड़ने योग्य : *a —ed difference.* **ˈ—sman** (ˈमार्क्स्मन्) *n* निशानेबाज़.

**ˈmarket** (ˈमार्किट्) *n* **1** बाज़ार, हाट, मंडी. **2** व्यापार. **black —** काला-बाज़ार (जहाँ नियंत्रित मूल्य वाली वस्तुओं का अवैध व्यापार होता है). **3** खरीद-फरोख्त : *come into the —* (बिक्री के लिए). **4** देश या प्रदेश जहाँ माल की खपत होती है या हो सकती है. *v* — में लेजाना या भेजना; — में खरीदना या बेचना.

**ˈmarmalade** (ˈमार्म्लेड्) *n* मार्मलेड (संतरे का जैम या मुरब्बा).

**maˈroon** (मˈरून्) *v* किसी को निर्जन समुद्र या द्वीप पर अकेला छोड़ देना; असहाय अवस्था में निर्जन प्रदेश में छूट जाना.

**marˈquee** (मार्ˈकी) *n* शामियाना.

**ˈmarrow** (ˈमैरो) *n* **1** (हड्डी के भीतर की) मज्जा. **2** (प्राय: **vegetable —**) कुम्हड़ा जैसी तरकारियाँ.

**ˈmarry** (ˈमैरि) *v* शादी करना, विवाह करना; (बेटी का) विवाह करना. **ˈmarriage** (ˈमैरिज्) *n* विवाह, शादी; विवाह समारोह. **ˈmarriageable** (ˈमैरिज्ब्ल्) *adj* विवाह योग्य. **— party** *n* बरात.

**marsh** (मार्श्) *n* दलदल, कछारप्रदेश.

**ˈmarshal** (ˈमार्शल्) *n* मार्शल (सेना में उच्चतम पद) : *Field-M—* (थल सेना में); *Air Marshal* (वायुसेना में). *v* सुव्यवस्थित रूप से सेना रखना; क्रम या व्यवस्था बनाये रखना.

**ˈmartial** (ˈमार्शल्) *n* **1** युद्धसंबंधी, सामरिक : *— music.* **— law,** मार्शल लॉ, सैनिक शासन (देश की सामान्य प्रशासनिक व्यवस्था हटा कर सैनिक प्रशासन). **2** युद्धप्रिय, लड़ाका; वीर.

**ˈmartyr** (ˈमार्टर्) *n* **1** शहीद, आत्मबलिदान करने वाला. **2** **be a — to,** यातना भोगना (भयंकर बीमारी आदि से). *v* शहीद बनाना; यातना देना. —**dom** (ˈमार्टर्डम्) *n* शहादत, बलिदान.

**ˈmarvel** (ˈमार्व़ल्) *n* **1** चमत्कार (प्रियकर आश्चर्य). **2** किसी गुण को आश्चर्यजनक रीति से दिखाना. *a — of patience.* *v* (-ll-) अत्यंत आश्चर्य चकित होना (*at*). —**lous** (ˈमार्व़िलस्) *adj* चमत्कारिक; आश्चर्यजनक.

**maˈscara** (मैस्ˈकारा) *n* (आँखों, बरौनी का) अंजन.

**ˈmascot** (ˈमैसकट्) *n* शुभजनक (वस्तु या व्यक्ति), क्षेमकर.

**'masculine** ('मैस्क्युलिन्) *adj* (व्याकरण) पुल्लिग; पुरुषोचित, मरदाना.

**mash** (मैश्) *v* & *n* कुचल कर दलिया जैसा बना देना.

**mask** (मास्क्) *n* **1** नक़ाब. **2** गैस, धुँआ आदि से बचने के लिए लगाया आवरण. *v* — पहनना; छिपाना.

**'mason** ('मेस्न्) *n* राज (मिस्तरी) (ईंट, पत्थर का काम करने वाला). **—ry** ('मेस्नरि) *n* पत्थर या ईंट की इमारत.

**,masque'rade** (मैस्क्'रेड्) *n* मुखौटा लगा कर नाचने का समरोह. *v* छद्मवेश में आना.

**mass** (मैस्) *n* **1** ढेर, राशि (बहुत अधिक मात्रा किंतु कोई नियमित आकार न हो). **the —es,** जनसाधारण. **a — meeting,** आमसभा, विशाल सभा जहाँ कोई भी जनसाधारण बोल सके. **— production,** बड़ी संख्या में एक-सी चीज का उत्पादन. **2** (विज्ञान-भौतिकी) द्रव्यमान, मात्रा. *v* — में इकठ्ठा होना.

**Mass** (मैस्) *n* रोमन केथोलिक चर्च द्वारा आयोजित एक धर्म-समारोह.

**'massacre** ('मैस्कर्) *n* निरपराध, निहत्थे लोगों की बड़ी संख्या में हत्या, क़त्ले-आम, सामूहिक हत्या. *v* — करना.

**'massage** ('मैसाश्) *n* मालिश (शरीर की). *v* — करना.

**'massive** ('मैसिव्) *adj* महाकाय; स्थूल; प्रभावशाली.

**mast** (मास्ट्) *n* (जहाज़ का) मस्तूल; रेडियो आदि के मस्तूल.

**'master** ('मास्टर्) *n* **1** मालिक, स्वामी; कुत्ते, घोड़े आदि का मालिक; जहाज़ का कप्तान; गृहपति; अध्यापक. **2 M— of Arts (Science, etc),** विश्वविद्यालयों से मास्टर उपाधि प्राप्त. **3** महान् कलाकार (प्रायः चित्रकार) : *the old —s* (विशेषतः 1200-1700 के चित्रकार तथा उनके चित्र). **4** विशेषज्ञ, आचार्य : *make oneself —of a subject.* **5** लड़कों के नाम के पूर्व : *Master Tom Smith. v* — बनाना; वश में करना, अधीन करना. **—ful** *adj* दबंग, प्रभावशाली. **—ly** *adj* उत्कृष्ट; चतुरतापूर्ण. **—piece** *n* श्रेष्ठ रचना-कृति. **—y** *n* पूरा नियंत्रण, पूरी विशेषज्ञता.

**'masticate** ('मैस्टिकेट्) *v* (दाँतों से) भोजन चबाना.

**mat** (मैट्) *n* चटाई; मोटे रबड़ या कपड़े का (*door* —) पायंदाज. **'matted** ('मैटिड्) *adj* जटिल; उलझे हुए (बाल).

**match**[1] (मैच्) *n* दियासलाई, माचिस.

**match**[2] (मैच्) *n* **1** मैच, प्रतियोगिता-खेल. *a football* —. **2** बराबरी का जोड़ा, जोड़ीदार : *to meet one's* —. **3** विवाह; वर-वधू. **4** अनुरूप, मेल, सदृश (वस्तु या व्यक्ति) : *colours that are a good* — *v*. **1** प्रतियोगिता में रखना (*with* या *against*). **2** अनुरूप होना (*with*) : *a brown dress with a hat to* —. **3** जोड़ीदार पाना : *a well-matched pair.* **'—less** *adj* अद्वितीय, अनुपम.

**mate** (मेट्) *n* **1** साथी, साथ काम करने वाला. **2** व्यापारिक जहाज़ में कप्तान (मास्टर) के नीचे का पद : *first (second)* —. **3** पशुओं में जोड़े में से कोई एक : *the lioness and her* —. *v* (पशु-पक्षियों में) संतान उत्पन्न करने के लिए जोड़ा बनाना : *the mating season.*

**ma'terial** (म'टिअरिअल्) *n* सामान, माल; कच्चा माल, उपादान (जिससे वस्तुएँ बनती हैं); सामग्री; कपड़ा. *adj* **1** भौतिक (न कि, आध्यात्मिक). **2** शारीरिक; पार्थिव; आर्थिक. **3** महत्त्वपूर्ण; सारतत्त्व. **ma'terialist** (म'टिअरिअलिस्ट्) *n* धर्म, कला आदि की उपेक्षा करने वाला (केवल स्थूल विषयों में रुचि रखने वाला व्यक्ति), सांसारिक; भौतिकतावादी.

**ma'ternal** (म'टर्नल्) *adj* माता से संबद्ध : — *aunt*, मौसी. — *uncle*, मामा. मातृ-सुलभ. **ma'ternity** (म'टर्निटि) *n* मातृत्व, माता होना. **— home,** प्रसूति-निकेतन. **— leave,** प्रसूति-अवकाश. **— welfare,** मातृकल्याण.

**mathe'matics** ( मैथि'मैटिक्स् ) *n* गणित शास्त्र. **mathe'matical** *adj* गणित-विषयक; सुनिश्चित. **,mathema'tician** (मैथिम्'टिशन्) *n* गणितज्ञ.

**'matinée** ('मैटिने) *n* मैटिनी, थियेटर का तीसरे पहर का खेल.

**ma'triculate** (म'ट्रिक्युलेट्) *v* परीक्षा उत्तीर्ण करने के पश्चात् विश्वविद्यालय में प्रवेश-योग्य बनाना. **ma,tricu'lation** (मट्रिक्यु'लेशन्) *n* — करना; — की परीक्षा.

**'matrimony** ('मैट्रिमनि) *n* वैवाहिक जीवन. **,matri'monial** (मैट्रि'मोन्यल्) *adj* वैवाहिक, विवाह विषयक.

**'matron** ('मेट्रन्) *n* **1** मैट्रन, (स्कूल या अन्य संस्था में आवासादि व्यवस्था की प्रबंध करने वाली महिला), अधीक्षिका. **2** मैट्रन (अस्पताल में नर्सों की अध्यक्षा महिला), अध्यक्षा.

**'matter** ('मैटर्) *n* **1** भौतिक पदार्थ (चित्त और चेतना के वैषम्य में). **2 printed —**, मुद्रित वस्तु. **3** विषय; बात, मामला : *money —s* (पैसे के मामले); *—s I know nothing about*. **a — of course,** स्वाभाविक, जिसकी सहज संभावना हो. **as a — of fact,** वस्तुतः, वास्तविक स्थिति (चाहे आप अपने मन में कुछ भी सोचते हों). **4** (फोड़े में) मवाद, पस. **5 be the — (*with*),** गड़बड़ी. **no — when (where, who, how),** यह महत्त्व का नहीं है कि कब (कहाँ, किसने, कैसे) किया. *v* महत्त्वपूर्ण होना (*to* sb). **'matter-of-fact** *adj* तथ्यात्मक; कल्पनाशील न होना.

**'matting** ('मैटिङ्) *n* चटाई.

**'mattock** ('मैटक्) *n* (खोदने का) फावड़ा, गैन्ती. → p 326.

**'mattress** ('मैट्रिस्) *n* गद्दा (बिछाने का).

**ma'ture** (म'टयुअर्) *v* पूर्ण विकसित होना; प्रयोग योग्य स्थिति में होना; परिपक्व होना. *adj* पका हुआ; पूर्ण विकसित, परिपक्व; प्रौढ़ (व्यक्ति); सुविचारित (योजना); प्रयोग योग्य. **ma'turity** *n* प्रौढ़ता.

**maul** (मॉल्) *v* दुर्व्यवहार से बुरी तरह विगाड़ देना; क्षत-विक्षत कर देना.

**mauve** (मोउव्) *adj & n* बैंगनी (रंग).

**'maxim** ('मैक्सिम्) *n* नीतिवचन, सूक्ति; सिद्धांत वाक्य; सूत्र.

**'maximum** ('मैक्सिमम्) *n* अधिकतम (स्थिति) (minimum का विलोम).

**May** (मे) *n* मई (महीना).

**may** (मे) *v* (*pt* might) **1** (संभावना, अनुमति आदि का सूचक) : *That may or may not be true. May I come in?* **2** (इच्छा के अर्थ में) *May you be happy always!* **'maybe** ('मेबी) *adv* शायद, कदाचित् **as soon as maybe,** यथाशीघ्र.

**mayor** (मेअर्) *n* मेयर, नगर प्रमुख. **'—ess** *n* महिला मेयर; मेयरपत्नी.

**maze** (मेज़्) *n* भूलभुलैया. **in a —,** चक्कर या उलझन में.

**me** (मी) *pron* मुझे : *you can see me*. → I

**'meadow** ('मेडोउ) *n* घास का मैदान.

**'meagre** ('मीगर्) *adj* दुबला-पतला; अपर्याप्त, अल्प.

**meal** (मील्) *n* भोजन : *three meals a day*.

**mean**[1] (मीन्) *v* (*pt & pp* meant) **1** अर्थ निकलना; किसी 'शब्द' का 'अर्थ' होना. **2** तात्पर्य होना. **3** इरादा होना, चाहना. **— mischief,** कुचक्र रचना. **— business,** काम चाहना, न कि केवल बात-चीती योजना. **4** संकेत, चिह्न बनाना. **5 — much (little) to,** अधिक (कम) महत्त्व का होना. **'—ing** *n* **1** अर्थ. **2** तात्पर्य, प्रयोजन. **'—ingless** *adj*. **'—ingly** *adv*.

**mean**[2] (मीन्) *adj* **1** देखने में मामूली, दीन : *a — house in a — street*. **2** स्वार्थी; अनुदार, कंजूस. **3** संकुचित मनोवृत्ति वाला व्यक्ति; अयोग्य. **4** घटिया. **'—ness** *n*.

**mean**[3] (मीन्) *n & adj* औसत, मध्यमान, माध्य : *the — annual temperature*. **'—'time** *adv & n* बीच के समय में. **'—while** *adv & n* इतने में, इसी बीच.

**mean**[4] (मीन्) *n* **1** (प्रायः *pl*; प्रायः *a —s*) उपाय, साधन (किसी कार्य पूर्ति के). **by —s of,** के द्वारा, की सहायता से. **by all —s,** निश्चय ही, किसी भी कीमत पर. **by no —s,** कतई नहीं, हरगिज नहीं, कदापि नहीं. **2** (*pl*) सम्पत्ति, आय : *live within one's —s* (अपनी आय के भीतर रहना).

**'measles** ('मीज़ल्ज़्) *n* खसरा, छोटी माता (एक प्रकार की चेचक)

**'measure** ('मेश़र्) *n* **1** माप, नाप, मात्रा. **give full (short) —,** पूरी (अधूरी) राशि देना. **made to —,** नाप से (कपड़े) बनाना. **2** इकाई, एकक : *an inch is a — of length.* **3** माप, मापदंड : *a tape-measure, a pint —.* **4** सीमा, विशेषत : *in some —; beyond —.* **5** (प्रस्तावित) क़ानून. **6** कारवाई, उपाय : *take —s against wrongdoers.* *v* **1** माप, मात्रा आदि मालूम करना. **2 — out,** नापकर निश्चित करना, नापना. **3** एक विशेष लंबाई होना. **—ment** *n* (प्राय: *pl*) किसी वस्तु या आकृति की लंबाई, चौड़ाई, ऊँचाई आदि का वर्णन.

**meat** (मीट्) *n* गोश्त, मांस.

**me'chanic** (मि'कैनिक्) *n* मैकेनिक, मिस्तरी. **—s** *n* गतिविज्ञान, बलविज्ञान, यान्त्रिकी. **'mechanism** ('मेक्निज़्म्) *n* मशीन के कल-पुरजे, उन की बनावट और क्रियाविधि. **'mechanize** ('मेक्नाइज़्) *v* मशीनों को प्रयोग में लाना, किसी कार्य में मशीनों का प्रयोग करना.

**'medal** ('मेड्ल्) *n* पदक, तमगा, (पुरस्कार या घटना के स्मारक रूप में).


a medal


a megaphone

**'meddle** ('मेड्ल्) *v* (किसी के कार्य में बिना बुलाये) हस्तक्षेप करना (*with, in* sb). **—some** ('मेड्ल्सम्) *adj* हस्तक्षेप करने के स्वभाव वाला.

**'mediate** ('मीडिएट्) *v* बीच-बचाव करना, मध्यस्थता करना (*between*). **mediation** *n* मध्यस्थता. **mediator** *n* मध्यस्थ.

**'medical** ('मेडिकल्) *adj* चिकित्साशास्त्र से संबद्ध, डाक्टरी : *— students.* **medicine** ('मेडिसिन्) *n* **1** चिकित्सा-शास्त्र. **2** दवाई, औषध. **'medicine-man** *n* ओझा.

**medi'(a)eval** (मेडि'ईवल्) *adj* मध्यकालीन; यूरोप में 1000–1400 ईसवी का काल.

**'mediocre** ('मीडिओकर्) *adj* मामूली, औसत; दूसरी श्रेणी का. **,medi'ocrity** (मीडि'ऑक्रिटि) *n* (विशेषत:) साधारण योग्यता (का व्यक्ति); सामान्यता.

**'meditate** ('मेडिटेट्) *v* चिन्तन करना; मनन करना, विचार करना; ध्यान लगाना, विचार मग्न होना (*upon*). **,medi'tation** (मेडि-'टेशन्) *n* ध्यान.

**'medium** ('मीड्यम्) *n* **1** माध्यम, साधन (जिसके द्वारा कोई कार्य पूरा होता है) : *newspapers are a — for advertising.* **2** मध्यम (गुण या मात्रा) : *the happy —.* *adj* मध्यम, मँझला, बीच का : *of — height; — waves* (रेडियो में मध्यम तरंगें).

**'medley** ('मेड्लि) *n* खिचड़ी की तरह विविध वस्तुओं का (रंग, ध्वनि, आदि का) मिश्रण, घालमेल.

**meek** (मीक्) *adj* विनम्र; दब्बू. **'—ly** *adv.* **'—ness** *n.*

**meet** (मीट्) *v* (*pt & pp* met) **1** मिलना (कई दिशाओं या स्थानों से एक-स्थान पर आना-पहुँचना). **2 — with,** अनुभव करना, झेलना (जैसे, बुरा मौसम); घटित होना (जैसे, दुर्घटना). **3** किसी स्थान पर जाकर किसी के आगमन की प्रतीक्षा करना. **4** परिचय करना : *Meet Miss Jones.* **5** संतुष्ट होना; दूसरे की इच्छा से सहमत होना. **'—ing** ('मीटिङ्) *n* बैठक, सभा (विशेषत: विचार परामर्श के लिए).

**'megaphone** ('मेगफ़ोन्) *n* मेगाफ़ोन, भोंपू.

**'melancholy** ('मेलन्कलि) *n & adj* उदास (उदासी).

**'mellow** ('मेलो) *adj* (-er, -est) **1** मुलायम, रसीला और स्वादिष्ठ; वर्ण या ध्वनि से शुद्ध, मृदु और मनोरम. **2** अनुभवों के कारण सहानुभूतिपूर्ण और सौम्य. *v* — बनना या बनाना.

**'melodrama** ('मेलोड्रामा) *n* सुखांत भावुकता-पूर्ण नाटक. **melodra'matic** *adj* सनसनीदार, अतिनाटकीय.

**'melody** ('मेल्डि) *n* **1** स्वरमाधुर्य. **2** गीत. **me'lodious** (मि'लोड्यस्) *adj* संगीतात्मक.

**'melon** ('मेलन्) *n* खरबूजा (फल). → p 134.

**melt** (मेल्ट्) *v* **1** पिघलना (गर्मी से). **2** पसीजना, मुलायम पड़ना. **3** गलना, विघटित होना, विलीन हो जाना (*away*). **'molten** (पुराना *pp*, अब केवल धातुओं के पिघलने में ही प्रयुक्त होता है): *molten steel.*

**'member** ('मेम्बर्) *n* (किसी सभा, समिति, समूह, वर्ग आदि का) सदस्य. **—ship** *n* सदस्यता; सदस्यों की संख्या.

**'membrane** ('मेम्ब्रेन्) *n* झिल्ली.

**me'mento** *n* (मि'मेन्टो) *n* यादगार, निशानी.

**'memo** ('मेमो) *n* → memorandum.

**'memoir** ('मेम्वार्) *n* **1** लघु जीवन वृत्त. **2** (*pl*) आत्म-कथा, संस्मरण.

**,memo'randum** (मेम्'रैन्डम्) *n* (संक्षिप्त रूप memo) **1** भविष्य में काम आने के लिए लिखा नोट या रिकार्ड, स्मरणपत्र. **2** ज्ञापन-पत्र, ज्ञापिका.

**'memory** ('मेम्रि) *n* **1** स्मरणशक्ति, याददाश्त. **2** स्मृतिकाल. **3 in — of,** (किसी व्यक्ति या वस्तु के) स्मरणार्थ. **4** स्मरण का विषय; स्मृति में स्थित. **'memorable** ('मेम्रब्ल्) *adj* स्मरणीय. **me'morial** (मि'मॉरिअल्) *n & adj* स्मारक. **'memorize** ('मेम्राइज़्) *v* कंठस्थ करना, भली भाँति याद करना.

**men** (मेन्) → man.

**'menace** ('मेनस्) *n* धमकी; संकट. *v* धमकाना.

**me'nagerie** (मि'नैज़्रि) *n* पशुओं की चलती-फिरती प्रदर्शनी.

**mend** (मेन्ड्) *v* **1** मरम्मत करना, ठीक करना; पैबंद लगाना, रफ़ू करना. **2** सुधारना, संशोधित करना. *n* मरम्मत. **on the —,** स्वास्थ्य में सुधार.

**'menial** ('मीन्यल्) *adj & n* घरेलू नौकर के योग्य, भृत्योचित.

**'mental** ('मेन्टल्) *adj* मानसिक, मनोगत. **—ly** *adv*. **mentality** (मेन्'टैलिटि) *n* मनोवृत्ति.

**'mention** ('मेन्शन्) *v* उल्लेख करना (लिखने या बोलने में); नाम लेना. *n* उल्लेख, चर्चा.

**'menu** ('मेन्यू) *n* भोजन-सूची, व्यंजन-सूची.

**'mercantile** ('मर्कन्टाइल्) *adj* व्यापार और व्यापारियों से संबंधित.

**'mercenary** ('मर्सिनरि) *adj* केवल धन या पुरस्कार के लिए किया गया कार्य; धन लोलुपता पर आधारित: — *motives.*

**'merchandise** ('मर्चन्डाइज़्) *n* सौदा या माल.

**'merchant** ('मर्चन्ट्) *n* व्यापारी, सौदागर (विशेषत: विदेशों से व्यापार करने वाला). **— service,** व्यापारिक जहाज़ों की सेवा. **—man** *n* व्यापारी जहाज़.

**'mercury** ('मर्क्युरि) *n* पारा (जो थर्मामीटर के भीतर होता है).

**Mercury** ('मर्क्युरि) *n* बुध ग्रह.

**'mercy** ('मर्सि) *n* **1** दया, रहम. (*be*) **at the — of,** के पूरे अधीन. **2** सौभाग्य; वरदान. **'merciful** *adj* दयालु. **'merciless** *adj* निर्दय; कठोर.

**mere** (मिअर्) *adj* केवल; एक मात्र: *a — trifle.* **'—ly** *adv* केवल.

**merge** (मर्ज्) *v* **1** दो वस्तुओं को एक में मिलाना; दो व्यापारिक संस्थाओं का एक हो जाना. **2 — into,** (दूसरे में) विलीन हो जाना.

**me'ridian** (म'रिडिअन्) *n* (भूगोल) उत्तरी और दक्षिणी ध्रुव को जोड़ने वाली किसी एक स्थान के ऊपर से जा रही रेखा, याम्योत्तर रेखा.

**'merit** ('मेरिट्) *n* **1** गुण, खूबी. **2** (*pl*) परिणाम (अपने कार्यों का — चाहे अच्छा, चाहे बुरा), दंड-पुरस्कार. *v* के योग्य होना; परिणाम-फल का अधिकारी होना. **—orious** (मेरि'टॉरिअस्) *adj* सराहनीय, प्रशंसनीय.

**'mermaid** ('मर्मेड्) *n* जल-परी (कथाओं में जलसुंदरी जिसके पैरों के स्थान पर मछली की पूँछ है).

**'merry** ('मेरि) *adj* (-ier, -iest) खुश, आनंदित; प्रमुदित. **make —,** आमोद-पार्टी में संमिलित होना. **'merrily** *adv*. **'merriment** *n*. **merry-,making** *n* आमोद, मौज.

**mesh** (मेश्) *n* जाल का छेद; (*pl*) जाल; (fig) कपट-जाल, फन्दा. *v* जाल में फांसना.

**mess**[1] (मेस्) *n* गन्दी अव्यवस्थित स्थिति:

*make a — of sth. v* — करना. — **sth up,** खराब कर देना. — **about,** बेकार के कामों में समय गँवाना. ˈ—**y** *adj* (-ier, -iest).

**mess**[2] (मेस्) *n* मेस, एक साथ भोजन करने वालों का वर्ग; स्थान जहाँ भोजन किया जाता हो. *v* मेसरूम में भोजन करना.

ˈ**message** (ˈमेसिज्) *n* संदेश. ˈ**messenger** (ˈमेसिन्जर्) *n* संदेशवाहक, दूत.

**Meˈssiah** (मिˈसाइआ) *n* मसीहा, क्राइस्ट.

ˈ**Messrs** (ˈमेसर्ज़्) व्यापारिक साझेदारों के नामों के पूर्व लगनेवाला पद; Mr का बहुवचन; सर्वश्री.

**met** (मेट) → meet.

ˈ**metal** (ˈमेट्ल्) *n* **1** धातु (जैसे, लोहा आदि). **2 road-metal,** (सड़क बनाने में प्रयुक्त) रोड़ी. **meˈtallic** (मिˈटैलिक्) *adj* — विषयक, — सदृश.

ˈ**metaphor** (ˈमेट्फ़र्) *n* रूपक, रूपक-अलंकार: *She has a heart of stone* (यहाँ *stone* का अर्थ 'कठोरता' है, न कि 'पत्थर'). **metaˈphorical** (मेट्ˈफ़ॉरिकल्) *adj.*

ˈ**meteor** (ˈमीट्यर्) *n* उल्का (आकाशीय पिंड जो बाहर से पृथिवी के वायुमंडल में आने पर जलने के कारण चमकने लगते हैं और आकाश में एक जलती हुई छोटी रेखा-से दिखाई पड़ते हैं).

ˌ**meteoroˈlogy** (मीटयˈरॉल्जि) *n* मौसम-विज्ञान.

ˈ**meter** (ˈमीटर्) *n* मीटर (बिजली, पानी आदि नापने का यंत्र).

ˈ**method** (ˈमेथ़ड्) *n* **1** (करने का) तरीक़ा, क़ायदा, रीति. **2** व्यवस्था; क्रमबद्धता. **meˈthodical** (मिˈथ़ॉडिकल्) *adj.*

ˈ**methylated** ˈ**spirit** (ˈमेथ़िलेटिड्ˈस्पिरिट्) *n* (जलाने वाली) स्पिरिट.

ˈ**metre** (ˈमीटर्) *n* **1** लम्बाई की इकाई (39.37 इंच). **2** (कविता में) छन्द. ˈ**metric** (ˈमेट्रिक्) *adj.* **the metric system,** दशमलव प्रणाली ˈ**metrical** *adj* छन्दोबद्ध.

**meˈtropolis** (मिˈट्रॉप्लिस्) *n* महानगर, राजधानी. **metroˈpolitan** (मेट्रˈपॉलिटन्) *adj* — विषयक.

ˈ**mettle** (ˈमेट्ल्) *n* **on one's** —, दिलेरी या साहस दिखाने की सबसे अच्छी स्थिति में; तेज, ओज, उत्साह, साहस.

**mice** (माइस्) → mouse.

ˈ**microbe** (ˈमाइक्रोब्) *n* जीवाणु, रोगाणु.

ˈ**microphone** (ˈमाइक्रफ़ोन्) *n* माइक, ध्वनि-ग्राहक यंत्र.


a microphone


a microscope

ˈ**microscope** (ˈमाइक्रस्कोप्) *n* समीपवर्ती बहुत छोटी वस्तु को बड़ा दिखाने वाला यंत्र, सूक्ष्मदर्शी.

**mid** (मिड्) *adj* मध्य में, मध्य : *in mid Atlantic; in mid air.* ˈ**mid-day** (ˈमिड्डे) *n* दोपहर. **the Midlands** *n pl* इंग्लैंड के मध्यवर्ती इलाके. ˈ**mid-night** (ˈमिड्नाइट्) *n* ठीक आधी रात. ˈ**mid-**ˈ**summer** *n* ग्रीष्म ऋतु का मध्य. ˈ**midˈway** *adj & adv* आधे रास्ते पर.

**mid-** (मिड्) पूर्वपद : बीच या मध्य में.

ˈ**middle** (मिड्ल्) *n & adj* बीच, मध्य (दो या अनेक बिन्दुओं से समान दूरी का बिन्दु या स्थान); (प्रारंभ और अन्त के बीच का) मध्य. — **age,** मध्यावस्था, प्रौढ़ावस्था. **the — Ages,** (यूरोपीय इतिहास में) 1000 और 1400 ईसवी के बीच का काल. **the — class (es),** मध्यम वर्ग (समाज में). **the — watch,** (जहाज़ों पर) रात्रि के 12.00 से प्रात: 4.00 का काल. —**man** (ˈमिड्लमन्) *n* (व्यापार में) दलाल; उत्पादक और भोक्ता के बीच का व्यापारी. ˈ**middling** (ˈमिड्लिङ्) *adj & adv* मध्यम, मँझला; मामूली ढँग से.

ˈ**midget** (ˈमिजिट्) *adj & n* बौना, नाटा; लघु रूप.

**midst** (मिड्स्ट्) *n* **in the — of,** के बीच, के दौरान. **in our** —, हम लोगों के बीच. *prep* (साहित्य में) बीच में.

**'midwife** ('मिड्वाइफ़्) *n* (*pl* 'midwives) दाई (बच्चा पैदा होने पर सहायता देने वाली स्त्री, नर्स); धात्री.

**might¹** (माइट्) → may.

**might²** (माइट्) *n* बल, शक्ति, महाबल, महा-आकार '**—y** *adj* (-ier, -iest) महाबली.

**mi'grate** (माइ'ग्रेट्) *v* **1** एक स्थान से दूसरे स्थान पर बसने के लिए जाना. **2** (पक्षियों का) मौसम के अनुसार नियमित रूप से कहीं जाना और फिर लौटना. '**migrant** ('माइग्रन्ट्) *n* प्रवासी (व्यक्ति), प्रवासी (पक्षी). **mi'gration** (माइ'ग्रेशन्) *n* देशान्तरण; स्थानान्तरण.

**mild** (माइल्ड्) *adj* (-er, -est) **1** मुलायम; सौम्य; कोमल, सदय : — *weather* (*punishment*). **2** मध्यम, स्वाद में बहुत तेज न हो ऐसा. '**—ly** *adv*.

**'mildew** ('मिल्ड्यू) *n* फफूंदी.

**mile** (माइल्) *n* मील (= 1·6 कि मी). '**—age** *n* दूरी (मील में). **—stone** *n* सड़क के किनारे लगा मील का पत्थर; (fig) महत्त्वपूर्ण घटना.

**'militant** ('मिलिटन्ट्) *adj* लड़ाकू, लड़ाका; युद्ध में लगा हुआ. *n* (राजनैतिक लाभ के लिए) बल प्रयोग करने को उद्यत.

**'military** ('मिलिटरि) *adj* सैनिक का या सैनिक के लिए; सेना विषयक; सेना, फ़ौज (विशेषतः थल-सेना).

**mi'litia** (मि'लिशा) *n* नागरिक सेना.

**milk** (मिल्क्) *n* दूध; गाय का दूध. *v* दूध दुहना. '**—man** *n* ग्वाला. '**—maid** ग्वालिन. '**—tooth** *n* दूध वाले दाँत (बच्चों के दाँत जिनके गिर जाने के बाद पक्के दाँत निकलते है).

**mill** (मिल्) *n* **1** मिल, कारखाना : *paper-* (*cotton-*) *mills*. **2** चक्की, आटा चक्की. **3** पीसने की छोटी मशीन : *coffee-mill*. *v* पीसना, — में पीसना. **—'stone** ('मिल-स्टोन्) *n* चक्की के पाट (जो गोल पत्थर के होते हैं). (fig) बोझा (cf गले का पत्थर). '**—er** ('मिलर्) *n* आटा चक्की में काम करने वाला.

**mil'lennium** (मि'लेनिअम्) *n* सहस्राब्दी; (भविष्य का) सतयुग.

**'millet** ('मिलिट्) *n* बाजरा.

**'milli-** (मिलि) पूर्वपद : एक हजारवाँ भाग : *—gram*, *—metre*.

**'milliner** ('मिलिनर्) *n* स्त्रियों के हैट बनाने व बेचने वाला. '**—y** ('मिलिनरि) *n* स्त्रियों के हैट बनाने की सामग्री.

**'million** ('मिल्यन्) *n* दस लाख; 1,000,000. **,millio'naire** करोड़पती, लखपती, अत्यधिक अमीर आदमी.

**mime** (माइम्) *v* स्वांग भरना; बिना बोले इशारों मे ही कहानी कहना. *n* स्वांग.

**'mimic** ('मिमिक्) *adj* नकली : — *battles*. *n* नक़लची, नक़ल उतारने वाला. *v* (*pt* & *pp* 'mimicked) **1** दूसरों की नक़ल उतारना (विशेषतः हँसी-मज़ाक में). **2** के सदृश होना : *insects that — leaves*. **—ry** ('मिमिक्रि) *n* नक़ल, स्वाँग.

**'minaret** ('मिन्रेट्) *n* मीनार. → p 203.

**mince** (मिन्स्) *v* क़ीमा करना, काट-काट कर टुकड़े करना.

**mind¹** (माइन्ड्) *n* **1** स्मृति. **keep (bear) sth in —**, याद रखना. **put sb in — of**, याद दिलाना. **2** मनोदशा, राय; प्रयोजन. **make up one's —**, निश्चय पर पहुँचना. **change one's —**, अपना इरादा बदल देना. **be in two —s about sth**, दुविधा में होना, हिचकिचाना. **be of one —**, (दो या अधिक व्यक्तियों का) सहमत होना. **speak one's —**, मन की बात कहना. **have a good — to**, लगभग निश्चित. **take one's — off** (*sth*), किसी वस्तु से ध्यान हटा देना. **3** मन, तर्क-शक्ति. **out of one's right —**, पागल, सनकी. **presence of —**, संकट पड़ने पर तुरंत निर्णयात्मक कार्य करने की योग्यता, तत्काल बुद्धि. '**—ful** *adj* **—ful of**, सावधान, ध्यान रखते हुए. '**—less** *adj* **—less of**, असावधान.

**mind²** (माइन्ड्) *v* **1** देख-भाल करना : — *the baby*; ध्यान रखना : — *the step*, (ध्यान रखना कि कहीं पैर डगमगा न जाए). **M— (out)!** सावधान! **2** आपत्ति (उज्र) करना; कष्ट उठाना : *Do you — my smoking? Would you — closing the window?*

**mine**[1] (माइन्) *pron* मेरा : *That book is —.* → my.

**mine**[2] (माइन्) *n* **1** खान, खदान (जैसे कोयले की). **2** सुरंग (जिस में बारूद भर कर उड़ाई जाए); सुरंग, माइन : *ships sunk by —s.* *v* **1** खान, खदान से (कोयला आदि) निकालना. **2** समुद्र, भूमि आदि में सुरंगें बिछाना; सुरंगों द्वारा जहाज़ आदि नष्ट करना. **3** सुरंग खोदना. **'mine-field** *n* भूमि या समुद्र का वह स्थल जहाँ सुरंगें बिछी हों. **mine-layer (sweeper)** *n* सुरंगें बिछाने वाला (नष्ट करने वाला) जहाज़. **'—r** ('माइनर्) *n* खान में काम करने वाला मजदूर, खनिक.

**'mineral** ('मिन्रल्) *n* खनिज पदार्थ. **'mineral-water** *n* सोडावाडर जैसा बोतलबंद पीने का पानी.

**'mingle** ('मिंग्ल्) *v* मिश्रण करना.

**'miniature** ('मिन्यचर्) *n* लघुरूप; किसी वस्तु की बहुत छोटे पैमाने पर खींची आकृति.

**'minimum** ('मिनिमम्) *n & adj* न्यूनतम, लघुतम (मात्रा, राशि आदि); (maximum के वैषम्य में).

**'minister** ('मिनिस्टर्) *n* **1** मंत्री (राज्यशासन में) : *Minister of Health* (स्वास्थ्य मंत्री). **2** राजदूत. **3** पुरोहित, अनुष्ठाता (चर्च में). *v* सहायता करना (*to*). **'ministry** ('मिनिस्ट्रि). *n* **1** मंत्रालय : *the Health Ministry* (स्वास्थ्य मंत्रालय). **2** मंत्रिमंडल. **3 enter the ministry,** धर्मसेवा में प्रवेश करना.

**'minor** ('माइनर्) *adj* **1** गौण, कम महत्त्वपूर्ण. **2** दो भाइयों में छोटा : *Jones —.* *n* (विधि) (ग्रेट ब्रिटेन में) 18 वर्ष से कम का व्यक्ति, नाबालिग़, अवयस्क. **mi'nority** (माइ'नॉरिटि) *n* **1** अल्पसंख्यक वर्ग. **2** नाबालिग़ होने की स्थिति. **3** मतदान में अल्पमत; अल्पांश.

**'minster** ('मिन्स्टर्) *n* चर्च, विशेषतः मठ का.

**mint**[1] (मिन्ट्) *n* टकसाल (जहाँ सिक्के आदि ढलते हैं). *v* सिक्के ढालना.

**mint**[2] (मिन्ट्) *n* पुदीना (पौधा) (जैसे, पेपरमिंट की गोलियाँ).

**'minus** ('माइनस्) *prep* कम, ऋण (गणित में): *7 minus 3 equals 4.* **a — quantity,** शून्य से कम संख्या, ऋण संख्या (गणित में) जैसे, —15. **minus-sign** *n* '—' चिह्न.

**'minute**[1] ('मिनिट्) *n* **1** मिनट (घंटे के 60 वाँ अंश). **2** कोण में अंश का 60 वाँ अंश. **3** (*pl*) कार्यवृत्त विवरण. **4** किसी साक्षात्कार आदि का सरकारी विवरण (टिप्पणी आदि सहित).

**min'ute**[2] (माइ'न्यूट्) *adj* (-r, -st) बहुत सूक्ष्म; छोटे-छोटे विवरण के साथ : *a — description.*

**'miracle** ('मिरक्ल्) *n* **1** चमत्कार; उल्लेखनीय घटना. **2** अनुपम उदाहरण. **mi'raculous** (मि'रैक्युलस्) *adj.*

**'mirage** ('मिराश़्) *n* मृगतृष्णा, मृगमरीचिका (रेगिस्तान में हवा में बना मिथ्या-दर्शन).

**mire** (माइअर्) *n* कीचड़; दलदल.

**'mirror** ('मिरर्) *n* दर्पण; शीशा. *v* प्रतिबिम्ब देना.

**mirth** (मर्थ्) *n* उल्लास; हँसी-ठिठोली.

**mis-** (पूर्वपद) (बुरी तरह से, गलत तरीके से किया) जैसे, *misbehave, miscount, misspell.*

**'misanthrope** ('मिज़न्थ्रोप्) *n* मानव-द्वेषी. **misan'thropic** (मिज़न्'थ्रोपिक्) *adj.*

**,misbe'have** (,मिस्बि'हेव्) *v* अनुचित या अशिष्ट आचरण करना; नटखट बनना. **,misbe'haviour** (,मिस्बि'हेव्यर्) *n.*

**mis'carriage** (मिस्'कैरिज्) *n* **1 — of justice,** दंड देने या निर्णय करने में ग़लती, न्याय-हत्या. **2** गर्भपात.

**mis'carry** (मिस्'कैरि) *v* योजनाओं का असफल हो जाना; जो आशा किया था उससे कहीं भिन्न परिणाम हो जाना; गर्भपात होना.

**,miscel'laneous** (मिसि'लेन्यस्) *adj* फुटकर; विविध.

**'mischief** ('मिस्चिफ़्) *n* **1** शरारत, नटखटी. **2** जानबूझ कर हानि पहुँचाना या अनिष्ट करना. **'mischievous** ('मिस्चिवस्) *adj* — में लीन; शरारती.

**,miscon'ception** ('मिस्कन्'सेप्शन्) *n* ग़लत धारणा.

**mis'conduct** (मिस्'कॉन्डक्ट्) *n* ग़लत या

बुरा व्यवहार; दुराचार. misconˈduct (मिस्कन्ˈडक्ट्) *v* बहुत ख़राब प्रबंध करना; बुरी तरह व्यवहार करना.

**ˈmisconsˈtrue** (ˈमिस्कन्ˈस्ट्रू) *v* ग़लत धारणा बना लेना; (किसी को) ग़लते समझना.

**ˈmiscreant** (ˈमिस्क्रिअन्ट्) *v* बदमाश (व्यक्ति).

**ˈmisˈdeed** (ˈमिस्ˈडीड्) *n* दुष्कर्म; अपराध.

**ˈmisdiˈrect** (ˈमिसडिˈरेक्ट्) *v* ग़लत रास्ता बताना, बहकाना.

**ˈmiser** (ˈमाइज़र्) *n* कंजूस, कृपण. **—ly** *adv*.

**ˈmiserable** (ˈमिज़्रब्ल्) *adj* 1 दयनीय (स्थिति), दुःखद. 2 घटिया. **ˈmiserably** (ˈमिज़्रब्लि) *adv* बुरी तरह से. **ˈmisery** (ˈमिज़्रि) *n* दुर्दशा, विपत्ति; ग़रीबी. कंगाली.

**ˈmisˈfire** (ˈमिस्ˈफ़ाइअर्) *v* (बन्दूक का) गोली न दगना; (मोटरकार के इंजन का) न चलना.

**ˈmisfit** (ˈमिस्फ़िट्) *n* ठीक फ़िट न बैठने वाला (कपड़ा आदि); (fig) अपने पद के अनुकूल न होने वाला (व्यक्ति).

**miˈsfortune** (मिस्ˈफ़ॉरचन्) *n* दुर्भाग्य; विपत्ति.

**misˈgiving** (मिस्ˈगिव़िङ्) *n* संदेह; अविश्वास.

**ˈmisˈguided** (ˈमिस्ˈगाइडिड्) *adj* बहकाया हुआ.

**ˈmishap** (ˈमिस्हैप्) *n* अनिष्ट, दुर्घटना (प्रायः मामूली).

**misˈlay** (मिस्ˈले) *v* (*pt* & *pp* misˈlaid) किसी वस्तु को किसी स्थान पर रख कर भूल जाना कि कहाँ रख दी है.

**misˈlead** (मिस्ˈलीड्) *v* (*pt* & *pp* misled) बहकाना, पथभ्रष्ट करना; ग़लत धारणा देना.

**misˈplace** (ˈमिस्ˈप्लेस्) *v* 1 ग़लत जगह पर रख देना. 2 अपात्र को (प्रेम, स्नेह आदि) देना.

**ˈmisˈrule** (ˈमिस्ˈरूल्) *n* कुशासन.

**miss** (मिस्) *v* 1 (मारने, पकड़ने, पढ़ने, देखने आदि में) चूकना, चूक जाना, हाथ से जाने देना : *fire at sth and — it*; *— one's train*. 2 (किसी वस्तु या व्यक्ति के अभाव का) अनुभव करना : *They all —ed their teacher when he went away*. 3 **— (sth) out,** कहने से रह जाना. *n* चूक, भूल; अभाव. **ˈ—ing** *adj* लापता, गायब; अपने स्थान पर अप्राप्त.

**Miss** (मिस्) *n* कुमारियों के लिए प्रयुक्त संबोधन : *Miss Smith*.

**ˈmis-ˈshapen** (ˈमिस्ˈशेप्न्) *adj* विकृत, कुरूप.

**ˈmissile** (ˈमिसाइल्) *n* मिसाइल, प्रक्षेपणास्त्र.

**ˈmission** (ˈमिशन्) *n* 1 मिशन (विशेष कार्य के लिए, विशेषतः विदेश में, भेजा हुआ शिष्ट-मंडल) : *a trade —* (व्यापारिक मिशन). 2 ऐसे व्यक्तियों द्वारा किया कार्य, उनके भवन, संगठन आदि. 3 विशिष्ट कार्य जिसके लिए व्यक्ति अपना जीवन समर्पित करने को तैयार रहता है. **ˈ—ary** (ˈमिश्नरि) *n* मिशनरी, धर्मप्रचारक.

**mist** (मिस्ट्) *n* कुहासा (कोहरे से कम घना): *hills hidden in —*. **—y** *adj* (-ier, -iest) 1 — से पूर्ण. 2 धुंधला.

**misˈtake** (मिस्ˈटेक्) *n* ग़लती, भूल; त्रुटि. *v* (*pt* mistook, *pp* mistaken) 1 ग़लत होना; ग़लत धारणा रखना. 2 **— (sb or sth) for,** ग़लत समझना.

**misˈtook** (मिस्ˈटुक्) → mistake.

**ˈmistress** (ˈमिस्ट्रिस्) *n* 1 गृहिणी; गृहस्वामिनी. 2 स्कूल की अध्यापिका.

**misˈtrust** (ˈमिस्ˈट्रस्ट्) *v* & *n* (किसी के प्रति) संदेह या अविश्वास करना. **—ful** *adj* शक्की; शंकाशील.

**ˈmisunderˈstand** (ˈमिसअन्डˈस्टैंड्) *v* (कहे या लिखे का) ग़लत अर्थ निकालना; (किसी व्यक्ति या वस्तु के संबंध में) ग़लत धारणा बनाना. **—ing** *n* ग़लतफ़हमी, भ्रम से उत्पन्न वैमनस्य.

**ˈmisˈuse** (ˈमिस्ˈयूज़्) *v* ग़लत उद्देश्य के लिए प्रयोग करना, दुरुपयोग करना; क्रूरतापूर्ण व्यवहार करना. (ˈमिस्ˈयूस्) *n*.

**ˈmitigate** (ˈमिटिगेट्) *v* (कष्ट को) कम करना. **ˌmitiˈgation** (मिटिˈगेशन्) *n*.

**mix** (मिक्स्) *v* मिश्रण करना, मिलाना : *mix flour and sugar*; *Oil and water do not mix*. **feeling mixed up,** उलझन में फँसा हुआ, विभ्रान्त. **ˈmixed** (ˈमिक्स्ट्) *adj* मिश्रित, विविध प्रकार का. **ˈmixture** (ˈमिक्सचर्) *n* मिश्रण; घालमेल.

**moan** (मोउन्) *v* & *n* कराहना.

**moat** (मोउट्) *n* खाई (किले के चारों ओर बनी परिखा); खंदक.

**mob** (मॉब्) *n* 1 भीड़. 2 जन साधारण; जनता. *v* (-bb-) भीड़ करना, मिल कर घेर लेना.

**'mobile** ('मोबाइल्) *adj* चलशील, गतिशील; गश्ती, चलता-फिरता. **mo'bility** (मो'बिलिटि) *n* गतिशीलता.

**'mobilize** ('मोबिलाइज़्) *v* (शक्ति, सामग्री आदि को) कार्य और प्रयोग (विशेषत: युद्ध) के लिए इकट्ठी करना. **,mobili'zation** (मोबिलाइ'ज़ेशन्) *n* लामबंदी.

**mock** (मॉक्) *v* हँसी उड़ाना; नकल उतार कर मज़ाक बनाना. *adj* नक़ली : *— battles*. **'—ingly** *adv*. **'—ery** ('मॉकृरि) *n* 1 — की प्रक्रिया, उपहास. 2 — का पात्र या वस्तु. 3 बुरा अथवा निन्दनीय उदाहरण.

**mode** (मोड्) *n* ढंग, रीति, फ़ैशन, प्रथा.

**'model** ('मॉड्ल्) *n* 1 माडेल, किसी वस्तु का लघुरूप; नमूना. 2 व्यक्ति या वस्तु जिसका माडेल बनाया जा रहा है. 3 माडेल (डिज़ाइन आदि के प्रदर्शन के लिए प्रयुक्त युवती). *v* (-ll-) 1 (मूर्ति) गढ़ना : *—ling in clay*. 2 — बनाना; आदर्श या प्रतिमान के रूप में लेना: *M— your behaviour upon his*.

**'moderate** ('मॉड्रिट्) *adj* मध्यम; सामान्य. *v* संयत, कम या मन्द होना. **—ly** *adv* साधारण. **,mode'ration** (मॉड्'रेशन्) *n* नियमन.

**'modern** ('मॉडर्न्) *adj* 1 आधुनिक : — *history*. 2 नवीन और अधुनातन : — *methods*. **—ize** *v* आधुनिक बनाना; वर्तमान स्थितियों के अनुकूल बनाना.

**'modest** ('मॉडिस्ट्) *adj* 1 विनम्र, सुशील. 2 संकोची, निरहंकारी. 3 साधारण (न कि, बहुत बड़ा). **—ly** *adv*. **—y** ('मॉडिस्टि) *n*..

**'modify** ('मॉडिफ़ाइ) *v* परिवर्तन करना; हेरफेर करना, मामूली परिवर्तन करना. **,modifi'cation** (मॉडिफ़ि'केशन्) *n*.

**'module** ('मॉड्यूल्) *n* मॉड्यूल : *a lunar—* (चन्द्रयान, चान्द्र मॉड्यूल).

**moist** (मॉइस्ट्) *adj* नम, गीला. **'—en** ('मॉइस्न्) *v* — करना. **'—ure** ('मॉइस्चर्) *n* नमी, आर्द्रता, सील.

**'molar** ('मोलर्) *n* & *adj* दाढ़, चर्वण-दन्त.

**mole** (मोल्) *n* छछूंदर. → p 15. **'mole-hill** *n* छछूंदर की बाँबी.

**'molecule** ('मॉलिक्यूल्) *n* अणु.

**mo'lest** (म'लेस्ट्) *v* छेड़खानी करना.

**'molten** ('मोउल्टन्) → melt.

**'moment** ('मोउमन्ट्) *n* 1 क्षण. **in a —,** तुरंत. **the — that,** यथाशीघ्र, 2 महत्त्व. **'—ary** ('मोमन्टरि) *adj* क्षणिक. **mo'mentous** (म'मेन्टस्) *adj* अति महत्त्वपूर्ण.

**'monarch** ('मॉनर्क्) *n* राजा. **—y** ('मॉनर्कि) *n* राजा द्वारा शासित देश.

**'monastery** ('मॉनस्टरि) *n* मठ. **mo'nastic** (म'नैस्टिक्) *adj* मठविषयक.

**'Monday** ('मन्डि) *n* सोमवार.

**'money** ('मनि) *n* रुपया-पैसा, मुद्रा.

**'mongrel** ('मंग्रल्) *n* दोग़ला कुत्ता.

**'monitor** ('मॉनिटर्) *n* मानिटर, कक्षा-नायक (स्कूलों में).

**monk** (मंक्) *n* मठवासी, भिक्षु.

**'monkey** ('मंकि) *n* बन्दर. → p 351. *v* **— about with,** नटखटी या शैतानी करना.

**mo'nogamy** (मॉ'नॉगमि) *n* केवल एक पति या पत्नी रखने की प्रथा.

**'monologue** ('मॉन्लॉग्) *n* एकालाप (नाटक का ऐसा दृश्य जिसमें केवल एक व्यक्ति बोलता है).

**mo'nopoly** (म'नॉप्लि) *n* 1 किसी वस्तु के उत्पादन या वितरण का एकाधिकार. 2 व्यापार आदि का एकाधिकार. **mo'nopolist** (म'नॉप्लिस्ट्) *n* एकाधिकार रखने वाला व्यक्ति. **mo'nopolize** (म'नॉप्लाइज़्) *v* — पाना या रखना.

**'monosyllable** ('मॉन्सिल्ब्ल्) *n* एकाक्षरी शब्द. **,monosyl'labic** (मॉन्सि'लैबिक्) *adj*.

**'monotone** ('मॉन्टोउन्) *n* (गाने में) एक स्वर. **monotonous** (म'नॉट्नस्) *adj* एकसुरा; नीरस. **mo'notony** (म'नॉट्नि) *n* एकरसता; नीरसता, ऊब.

**mon'soon** (मॉन्'सून्) *n* मानसून (हिंद महासागर में गर्मी में दक्षिण-पश्चिम और सर्दी में उत्तर-पूर्व से हवा का बहना).

**'monster** ('मॉन्स्टर्) *n* **1** विरूप (प्राय: महाकाय) जन्तु या पौधा. **2** (कथाओं में) दैत्य, राक्षस (अर्धपशु, अर्धपक्षी आदि काल्पनिक प्राणी). **3** अति निर्दयी व्यक्ति. **'monstrous** ('मॉन्स्ट्रस्) *adj* — विषयक, — सदृश; महाकाय; (colloq) वेतुका, निरर्थक.

**month** (मन्थ्) *n* महीना, मास. **'—ly** *adj & adv*.

**'monument** ('मॉन्युमन्ट्) *n* स्मारक; कीर्तिस्तंभ.

**mood** (मूड्) *n* मनोदशा, मनःस्थिति : *in a cheerful —*. **'—y** ('मूडि) *adj* (-ier, -iest) बदमिज़ाज; मौजी. **—ily** *adv* उदासी से.

**moon** (मून्) *n* चन्द्रमा. **'—-flight** *n* चन्द्र-यात्रा. **'—-struck** पागल.


phases of the moon

**moor**[1] (मुअर्) *n* बंजर-भूमि.

**moor**[2] (मुअर्) *v* (जहाज़, नाव आदि को) तार-रस्सों से बाँधना. **'—ings** *n pl* ऐसे तार-रस्से; लंगर-स्थल.

**mop** (मॉप्) *v* (-pp-) & *n* झाड़न से पोंछना.

**'moral** ('मॉरल्) *adj* **1** नैतिक. **2** सदाचारी, सदाचारपूर्ण: *living a — life*. *n* **1** सीख, शिक्षा (किसी घटना, कथा या अनुभव से). **2** (*pl*) आचार; नीतिशास्त्र. **mo'rality** (म'रैलिटि) *n* सदाचार; नैतिकता. **'moralize** ('मॉरलाइज़्) *v* नैतिक प्रश्नों का विवेचन करना; शिक्षा निकालना. **—ly** *adv*.

**mo'rale** (म'राल्) *n* मनोबल, हौसला; संघर्ष करने का उत्साह.

**mo'rass** (म'रैस्) *n* दलदल जैसी भूमि.

**'morbid** ('मॉरबिड्) *adj* रुग्ण, रोगी; अस्वस्थ; दूषित, बीभत्स. **—ly** *adv*.

**more** (मॉर्) *n, adj & adv* अधिक, और. **— and —**, अधिकाधिक. **— or less**, लगभग, न्यूनाधिक. **— over** (मॉ'रोव़र्) *adv* इस के अतिरिक्त, इसके अलावा.

**'morning** ('मॉर्निङ्) *n* प्रातःकाल, सवेरा (दोपहर के पूर्व का समय).

**mo'rose** (म'रोस्) *adj* चिड़चिड़ा; उदास.

**'morphia** ('मॉर्फ़्या) **'morphine** ('मॉर्फ़ीन्). *n* मार्फ़िया (दर्द कम करने की दवा).

**'morrow** ('मॉरो) *n* **the —**, अगला दिन.

**Morse,** (मॉर्स्) *n* **— code** मॉर्स-कोड; तार आदि भेजने की डाट (.) डैश (–) व्यवस्था.

**'morsel** ('मॉर्सल्) *n* (भोजन का) कौर, ग्रास.

**'mortal** ('मॉर्टल्) *adj* **1** मरणशील; नश्वर. **2** सांघातिक; प्राणघातक : *— injuries*. **3** मरण पर्यन्त. *n* मनुष्य. **—ly** *adv*. **mor'tality** (मार्'टैलिटि) *n* **1** — का भाव. **2** मृत्युसंख्या (किसी बीमारी आदि से मरने वालों की संख्या).

**'mortar** ('मॉर्टर्) *n* **1** (मकान बनाने का) गारा. **2** खरल. → p 230.

**'mortgage** ('मार्गिज्) *v* बन्धक या रेहन रखना. *n* गिरवी, रेहन; बन्धकपत्र.

**'mortify** ('मॉर्टिफ़ाइ) *v* **1** (किसी का) मान मर्दन करना, अपमानित करना. **2** (इच्छाओं का) दमन करना. **3** (घाव आदि का) सड़ना-गलना. **mortifi'cation** (मॉर्टिफ़ि'केशन्) *n*.

**'mortuary** ('मॉर्टचुअरि) *n* मुरदाघर, शवगृह.

**mo'saic** (म'ज़ेइक्) *n & adj* मोज़ेक, (पत्थर आदि के छोटे-छोटे कणों से) पच्चीकारी.

**mosque** (मॉस्क्) *n* मसजिद.



a mosque

**mos'quito** (मस'कीटो) *n* मच्छड़. → p 168.

**moss** (मॉस्) *n* काई. **'—y** *adj*.

**most** (मोस्ट्) *n & adj* (*least* और *fewest* के वैषम्य में) अधिकतम, सबसे अधिक. *adv* : *the — beautiful*. **at (the) —**, अधिक

से अधिक. **make the — of**, पूरा लाभ उठाना. **for the — part**, लगभग सभी. **'—ly** (मोस्टलि) *adv* मुख्यतया; सामान्यतया.

**moth** (मॉथ्) *n* पतंगा (रात में रोशनी के पास आने वाले कीड़े). → p 168.

**'mother** ('मद़र्) *n* माँ, माता. **— tongue**, मातृभाषा, अपनी स्वयं की भाषा. *v* माँ के समान बच्चों का पालन-पोषण करना. **—hood** ('मद़र्हुड्) *n* मातृत्व. **—ly** *adj* मातृसुलभ, मातृसदृश. **mother-in-law** *n* सास (पत्नी या पति की माँ).

**'motion** ('मोशन्) *n* **1** गति. **in —**, चलता हुआ. **2** चाल; इंगित; इशारा. **3** (सभा-समिति में विचारार्थ प्रस्तुत) प्रस्ताव. *v* इशारे से (किसी को) आदेश देना : *— sb to a seat*. **—less** *adj* अचल, गतिहीन.

**'motive** ('मोटिव्) *n* प्रेरणा; अभिप्राय; उद्देश्य.

**'motley** ('मॉटलि) *adj* रंगबिरंगा; विविध प्रकार का : *a — collection of plates*.

**'motor** ('मोटर्) *n* **1** मोटर (पैट्रोल, बिजली आदि से चलने वाला यन्त्र) जो किसी वाहन आदि को गतिशील बनाता है. **2** (संज्ञाओं के साथ) **motor-bike (-car, -boat)** मोटर चालित (साइकिल, कार आदि). *v* (किसी व्यक्ति को) मोटर-कार से घुमाना.

**'motto** ('मॉटो) *n* (*pl* mottoes) आदर्श-वाक्य (आचरण-विषयक).

**mould**[1] (मोउल्ड्) *n* साँचा; साँचे से ढला भोजन पदार्थ. *v* आकृति देना : *— a head in (out of) clay*. (fig) *— sb's character*.

**mould**[2] (मोउल्ड्) *n* फफूंदी (नम पदार्थों पर उगने वाली). **'—y** *adj* — से भरा हुआ.

**moult** (मोउल्ट्) *v* पक्षियों के पंख (पर) झड़ना (बाद में नये निकलने के लिए).

**mound** (माउन्ड्) *n* टीला, मिट्टी का बड़ा ढेर.

**mount** (माउन्ट्) *n* **1** (व्यक्ति वाचक संज्ञाओं के साथ) पर्वत : *Mount (Mt) Abu*. **2** कार्ड जिस पर चित्रादि चिपकाये जाते हैं. **3** घुड़सवारी का घोड़ा. *v* **1** (सीढ़ी, पहाड़ आदि पर) चढ़ना; (घोड़े पर) चढ़ना. **2** विशेष दिशा में निश्चित करना : *— a gun (on a gun-carriage)*. **3 — up**, राशि या मात्रा का बहुत बढ़ जाना. **4 — guard** (*over*) (रक्षक या गार्ड की) ड्यूटी करना; निगरानी करना.

**'mountain** ('माउन्टिन्) *n* पर्वत : *Everest is the highest — in the world*. **mountai'neer** (माउन्टि'निअर्) *n* पहाड़ी; पर्वतारोहण में निपुण, पर्वतारोही. **—ous** ('माउन्टिनस्) *adj* पहाड़ी (प्रदेश); पर्वताकार, बहुत बड़े आकार वाला : *—ous waves*.

**mourn** (मॉर्न्) *v* (मृत्य या हानि पर) दुःख या शोक मनाना **'—er** ('मॉर्नर्) *n* मातम करने वाला. **'—ful** *adj*. **'—fully** *adv*. **'—ing** ('मॉर्निङ्) *n* **1** शोक, मातम. **2** मातमी (विशेषत: काला) लिबास : *go into —ing* (for sb).

**mouse** (माउस्) *n* (*pl* mice) चुहिया. → p 15.

**mous'tache** (मुस्'टाश्) *n* मूंछ.

**mouth** (माउथ्) *n* **1** मुँह. → p 37. **down in the —**, उदास. **2** (किसी वस्तु का) मुंह (प्रवेश मार्ग) (जैसे, bag, bottle, tunnel, river आदि का). **'—ful** *n* कौर, ग्रास; थोड़ा, अल्पमात्रा. **'mouth-,organ** *n* माउथ्-आर्गन् (मुँह से बजाने वाला एक बाजा). **'mouth-piece** *n* बाजे का वह भाग जो मुँह से लगाया जाता है.

**move** (मूव्) *v* **1** हिलाना, हिलना; खिसकाना, हटाना. **— house**, फ़र्नीचर आदि दूसरे मकान ले जाना, मकान बदलना. **2** (दूसरों की भावनाओं को) प्रभावित करना : *—d to tears by the sad story*. **3** सभा-समिति में विचार और निर्णय के लिए प्रस्ताव प्रस्तुत करना. *n* **1** स्थान या स्थिति में परिवर्तन. **2** (उद्देश्य पूर्ति के लिए उठाया) चरण, चाल : *the next —*. **3 on the —**, चलना-फिरना. **'—ment** ('मूव्मन्ट्) *n* **1** चलना-फिरना, गतिविधि. **2** मशीन का गतिशील भाग या भागों का समूह. **3** आन्दोलन (जनता का). **'moveable** *adj* चलनशील.

**mow** (मोउ) *v* (*pt* mowed, *pp* mowed, mown). घास काटना : *new-mown hay, mowing the lawn*. **'lawn-mower,** घास काटने की मशीन. → p 180.

**Mr (Mister)** *n* पुरुषों को संबोधित करने का

शब्द : *Mr Smith* (मि स्मिथ).



**Mrs** ('मिसिज़्) *n* विवाहित महिलाओं के लिए प्रयुक्त संबोधन: *Mrs Smith* (श्रीमती स्मिथ).

**much** (मच्) *pron, adj & adv* बहुत.

**mud** (मड्) *n* कीचड़. '**—dy** (-ier, -iest) *adj* — से भरा.

'**muddle** ('मड्ल्) *v* गड़बड़ी, अव्यवस्था करना; (काम) बिगाड़ना. *n* गड़बड़ी: *in a* —.

'**muffle** ('मफ़्ल्) *v* **1** (गरमाने के लिए) ओढ़ना-ओढ़ाना. **2** आवाज़ को कम करना या दबाना (जैसे किसी घंटी की आवाज़ को कपड़े से भलीभाँति ढककर कम किया जा सकता है).

'**muffler** ('मफ़्लर्) *n* मफ़लर्, गले में लपेटने वाली पट्टी, गुलुबंद.

**mug** (मग्) *n* मग, मग्गा (एक प्रकार का प्याला जिसके नीचे तश्तरी लगाने की ज़रूरत नहीं होती है).

**mule** (म्यूल्) *n* खच्चर. '**mulish** ('म्यूलिश्) ज़िद्दी, अड़ियल.

'**multi-** ( पूर्वपद ) अनेक–, बहु–; **multi-purpose** (बहु-उद्देशीय)

'**multiply** ('मल्टिप्लाइ) *v* **1** गुणा करना : 6 *multiplied by* 5 *is* 30. **2** बहुत संख्या में उत्पादन करना. **3** संख्या में बहुत होना या करना. **multipli'cation** (मल्टिप्लि'केशन्) *n* गुणा करना, गुणन. **multipli'cation-sign** *n* गुणन-चिह्न (×).

'**multitude** ('मल्टिट्यूड्) *n* भीड़, बहुत संख्या में (एकत्र व्यक्ति).

'**mumble** ('मम्ब्ल्) *v* कुछ बुदबुदाते हुए या फुसफुसाते हुए (अस्पष्ट) कहना. *n* ऐसे शब्द.

'**mummy**[1] ('ममि) *n* ममी, (मिश्र में) पुराना संभाल कर रखा शव.

'**mum(my)**[2] ('ममि) *n* बच्चों द्वारा माँ को संबोधित करने का शब्द, ममी, मम्मी.

**mu'nicipal** (म्यू'निसिपल्) *adj* नगरपालिका का. **munici'pality** (म्युनिसि'पैलिटि) *n* नगरपालिका, म्युनिसिपैलिटी (नगर का स्थानीय शासन).

**mu'nition** (म्यू'निशन्) *n pl* गोला-बारूद; युद्ध सामग्री.

'**mural** ('म्युअरल्) *adj* दीवार-विषयक. *n* — भित्ती चित्र, दीवार पर चित्रित चित्र.

'**murder** ('मर्डर्) *n* हत्या, खून. *v* — करना. **—er, —ess** *n* हत्यारा (हत्यारिन). **—ous** ('मर्ड्रस्) *adj* हिंसक, हत्या के लिए आयोजित.

'**murky** ('मर्कि) *adj* (-ier, -iest) अन्धकारमय; विषादमय.

'**murmur** ('मर्मर्) *v & n* **1** भुनभुनाना: *the — of bees*. **2** बुदबुदाना, फुसफुसाना :*—ing a prayer*.

'**muscle** ('मस्ल्) *n* मांस-पेशी. → p 37. '**muscular** ('मस्क्युलर्) *adj* मांसपेशीय; हट्टा-कट्टा (व्यक्ति).

**muse** (म्यूज़्) *v* ध्यानमग्न होना, एकाग्रचित्त चिन्तन करना.

**mu'seum** (म्यू'ज़िअम्) *v* म्यूज़ियम, संग्रहालय, अजायबघर.

'**mushroom** ('मश्रूम्) *n* कुकुरमुत्ता; खुमी; छत्रक. → p 340. *v* कुकुरमुत्ता की तरह बड़ी संख्या में उत्पन्न होना.

'**music** ('म्यूज़िक्) *n* संगीत. **face the —**, साहस-पूर्वक आशंकित कटु आलोचना का सामना करना: **—al** *adj* संगीत में निपुण, संगीत पसंद करने वाला. **mu'sician** (म्यू'ज़िशन्) *n* संगीतज्ञ; संगीतकार.

'**Muslim** ('मुस्लिम्) *n* मुसलमान.

'**muslin** ('मज़्लिन्) *n* मलमल (एक प्रकार का कपड़ा).

'**mussel** ('मस्ल्) *n* सीपी.

**must** (मस्ट्) *v* अवश्य : *I — go home soon*; अधिक संभावना : *I think you — have been here before*.

**mustard** ('मस्टर्ड्) *n* राई; सरसों.

'**muster** ('मस्टर्) *n* हाज़िरी (विशेषत: सिपाहियों की). *v* इकट्ठा होना या करना.

'**musty** ('मस्टि) *adj* (-ier, -iest) बासी; सील भरी भूमि.

'**mute** (म्यूट्) *adj* **1** चुप; कुछ न बोलने वाला. **2** गूँगा; बोलने में असमर्थ. **3** ऐसा अक्षर जिसका उच्चारण न हो रहा हो (जैसे, dumb में b का). *n* गूँगा.

'**mutilate** ('म्यूटिलेट्) *v* कोई अंश फाड़, तोड़




some musical instruments

या काट-छाँट कर अंगभंग करना. ˌmutiˈlation (म्यूटिˈलेशन्) *n.*

**ˈmutiny** (ˈम्यूटिनि) *n* ग़दर, सैनिक-विद्रोह. **ˈmutineer** (म्यूटिˈनिअर्) *n* बागी, विद्रोही. **mutinous** *adj* विद्रोही.

**ˈmutter** (ˈमटर्) *v* बुदबुदाना, बहुत धीरे कहना.

**ˈmutton** (ˈमट्न्) *n* भेड़ का मांस.

**ˈmutual** (ˈम्यूट्चुअल्) *adj* **1** पारस्परिक, आपसी. **2** सहभावना. **3** दो या अधिक में सामान्य : *our — friend Robin.* **—ly** *adv.*

**ˈmuzzle** (ˈमज़्ल्) **1** *v* मुसका (कुत्ते आदि के मुँह और थूथन पर पट्टियों का आवरण). **2** बन्दूक की नली का मुँह. *v* पशुओं पर मुसका चढ़ाना; (किसी व्यक्ति या समाचार पत्र को) स्वतंत्रतापूर्वक विचार प्रकट न करने देना.

**my** (माइ) *adj* मेरा : *That is my book.* → mine. **myself** (माइˈसेल्फ़्) *pron: I hurt myself when I fell over.*

**ˈmystery** (ˈमिस्टरि) *n* रहस्य, मर्म. **mysˈterious** *adj* रहस्यमय.

**ˈmystic** (ˈमिस्टिक्) *adj* रहस्यवादी; आध्यात्मिक शक्ति वाला. *n* रहस्यवादी. **—al** *adj.* **—ism** (ˈमिस्टिसिज़्म्) *n* रहस्यवाद.

**ˈmystify** (ˈमिस्टिफ़ाइ) *v* रहस्यमय बना देना; उलझा देना.

**myth** (मिथ़्) *n* **1** मिथक, पौराणिक कथा. **2** मनगढ़न्त बात; काल्पनिक. **ˈ—ical** (ˈमिथ़िकल्) *adj* — विषयक; अयथार्थ. **myˈthology** (मिˈथ़ॉल्जि) *n* पुराणशास्त्र, मिथक-शास्त्र. **ˌmythoˈlogical** (मिथ़्ˈलॉजिकल्) *adj.* **myˈthologist** *n* पुराणशास्त्र का अध्येता.

# N

**ˈnadir** (ˈनेडिअर) *n* सबसे निम्न स्थिति (आशाओं, अभिलाषाओं आदि की).

**nag** (नैग्) *v* (-gg-) लगातार डाँटना.

**nail** (नेल्) *n* **1** नाखून, नख. **fight tooth and —**, कसकर लड़ना. **2** कील. **hit the — on the head,** ठीक बात कहना या करना. *v* कील ठोंकना; जकड़ देना.





**naˈive** (नाˈईव्) *adj* भोला-भाला (व्यक्ति); निष्कपट.

**ˈnaked** (ˈनेकिड्) *adj* नंगा; खुला हुआ, असुरक्षित. **—ness** *n* नंगापन.

**name** (नेम्) *n* **1** (व्यक्ति, वस्तु, स्थान आदि का) नाम. **in the — of,** के द्वारा दिये अधिकार से; के लिए; **call sb —s,** भला-बुरा कहना. **2** प्रतिष्ठा, साख : *lose one's good —.* *v* **1** नामकरण करना, नाम देना; नाम बताना. **— sb after,** किसी के अनुकरण पर नाम रखना. **2** उल्लेख करना; चर्चा करना. **ˈ—ly** (ˈनेम्लि) *adv* अर्थात्, यानी. **—sake** (ˈनेम्सेक्) *n* नामरासी (समान नाम वाला व्यक्ति).

**ˈnan(ny)** (ˈनैनि) *n* (बच्चे द्वारा) नानी-दादी के लिए प्रयुक्त शब्द, नानी.

**nap**[1] (नैप्) *n* झपकी (विशेषत: दिन में और चारपाई के अलावा). **be caught napping,** जब तैयारी नहीं है ऐसी स्थिति में अचानक पकड़ा जाना.

**nap**[2] (नैप्) *n* कपड़े आदि के रोएँ.

**nape** (नेप्) *n* गुद्दी (गर्दन के पीछे का भाग).

**ˈnapkin** (ˈनैप्किन्) *n* **1 table —,** भोजन के समय कपड़े खराब न हो जाए इस लिए प्रयुक्त नैपकिन. **2** (colloq ˈnappy) बच्चे के नीचे भाग पर लपेटी तौलिया आदि.

**narˈcotic** (नार्ˈकॉटिक्) *n* & *adj* नींद या बेहोशी पैदा करने वाली दवा; हानिकारक नशे वाली दवा.

**narˈrate** (नैˈरेट्) *v* (किसी कथा का) वर्णन करना; वृतान्त बताना. **ˈnarrative** (ˈनैरटिव्) *adj* & *n* कथनात्मक, विवरणात्मक वर्णन.

**ˈnarrow** (ˈनैरो) *adj* (-er, -est) **1** संकीर्ण, तंग. **2** सीमित. **3** बहुत कम मार्जिन वाला,

थोड़ा-सा बहुमत : *a — majority*. 4 बारीक, सूक्ष्म : *a — search*. **—ly** *adv* 1 बहुत ही कम अवकाश (मार्जिन) छोड़ते हुए; ठीक-ठीक. 2 अत्यधिक सावधानी से; सूक्ष्मता से. **narrow-'minded** *adj* संकीर्ण मन वाला, अनुदार.

**'nasal** ('नेज़ल्) *adj* नासिका-विषयक, नासिक्य.

**'nasty** ('नास्टि) *adj* (-ier, -iest) 1 गंदा; क्षोभ उत्पन्न करने वाला. 2 ख़तरनाक़; धमकी भरा.

**'natal** ('नेट्ल्) *adj* जन्मविषयक.

**'nation** ('नेशन्) *n* राष्ट्र, क़ौम. **—al** *adj* राष्ट्रीय. *n* विशेष राष्ट्रीयता का व्यक्ति. **'—alism** ('नैश्नलिज़्म्) *n* राष्ट्रीयता-वाद, स्वतंत्रता-आंदोलन. **—alist** *n* राष्ट्रीयता-वादी. **—alize** ('नैश्नलाइज़्) *v* निजी क्षेत्र से (भूमि, व्यापार आदि को) सरकारी स्वामित्व में रखना, राष्ट्रीयकरण करना. **nationli'zation** (नैश्नलाइ'ज़ेशन्) *n*. **,nation'ality** (नैश्'नैलिटि) *n* राष्ट्रिकता, राष्ट्रीयता, नागरिकता.

**'native** ('नेटिव्) *adj* 1 अपने जन्म के स्थान, परिस्थिति आदि का : *this is my own, my — land*. 2 जन्मजात गुण (न कि शिक्षा आदि से प्राप्त): *The defendant relied on his — wit*. 3 (किसी स्थान के जन्मतः) निवासी (पेड़-पौधे, पशु-पक्षी) : *plants — to America*. *n* 1 निवासी (व्यक्ति) : *a — of*. 2 मूलस्थानीय : *The kangaroo is a — of Australia.*

**na'tivity** (न'टिव़िटि) *n* जन्म. **the N—** ईसा मसीह का जन्म. *a N— play* (ईसा के जन्म के संबंध का नाटक).

**'natural** ('नैच्रल्) *adj* 1 प्राकृतिक : *— history* (botany, zoology आदि); *animals living in their - state*. 2 सामान्य; आशानुकूल : *die a — death* (अर्थात् हत्या के द्वारा नहीं). 3 स्वाभाविक, सहज (बिना कृत्रिमता के): *speak in a — way (voice)*; *a — orator*. **—ly** *adv* 1 — रीति से. 2 प्रकृति से, स्वभाव से. 3 निस्संदेह, अवश्य; आशानुसार. **—ist** *n* प्रकृतिविज्ञानी.

**'naturalize** ('नैचर्लाइज़्) *v* (किसी विदेशी को) नागरिकता देना. **,naturali'zation** (नैच्रलाइ'ज़ेशन्) *n*.

**'nature** ('नेचर्) 1 सृष्टि (संपूर्ण विश्व और उसकी वस्तुएँ): *— worship*; *— study* (पौधे, पशु-पक्षी आदि का अध्ययन). 2 प्रकृति (जीवन, मौसम आदि को नियंत्रित करने वाली शक्ति): *mankind's struggle against —*. 3 सहज सरल जीवन (बिना सभ्यता की कृत्रिमताओं के): *living in a state of —*. **nature-cure** *n* प्राकृतिक-चिकित्सा. 4 (किसी वस्तु की) प्रकृति (वास्तविक और आवश्यक गुण). 5 स्वभाव : *proud by —*. **good —**, अच्छा स्वभाव (दया, स्वार्थहीनता आदि). 6 प्रकार : *things of this —*. **in the — of,** लगभग वही.

**naught** (नॉट्) *n* शून्य, कुछ नहीं.

**'naughty** ('नॉटि) *adj* नटखट; कहना न मानने वाला; शरारती (बच्चों के लिए).

**'nausea** ('नॉस्या) *n* मचली, मतली. **'nauseate** ('नॉसिएट्) *v* जी मचलाना; मचली पैदा करना.

**'nautical** (नॉटिकल्) *adj* नाविक —, समुद्री.

**'naval** ('नेव़ल्) *adj* नौसेना विषयक :— *officers*.

**nave** (नेव़्) *n* (चर्च का) मध्य भाग (जहाँ लोग बैठते हैं).

**'navigate** ('नैव़िगेट्) *v* जहाज़ (हवाईजहाज़) का मार्ग-निर्देशन करना या चलाना. **'navigable** ('नैव़िगब्ल्) *adj* नदी आदि जहाँ जहाज़ जा सके; समुद्र यात्रा के योग्य जहाज़. **,navi'gation** (नैवि'गेशन्) *n* (नौ– या विमान–) संचालन-विज्ञान.

**'navy** ('नेव़ि) *n* नौ-सेना (जहाज़, सैनिक और अधिकारी). **—'blue** (नेव़ि'ब्लू) *adj & n* गहरा नीला (रंग).

**near** (निअर्) *adv & prep* (समय या स्थान की दृष्टि से) समीप, निकट. *adj* 1 समीप, निकट. 2 संबंध या मित्रता की दृष्टि से घनिष्ठ. 3 कंजूस. 4 बगल में. *v* — आना. **—ly** *adv* पास में ही. **'—ly** *adv* प्राय: लगभग. **not —ly** *(enough)*, (पर्याप्त से) बहुत दूर. **'—ness** *n* निकटता.

**neat** (नीट्) *adj* (-er, -est) 1 सुव्यवस्थित, साफ़-सुथरा : *a — worker (desk)*. 2 सादा और प्रियकर : *a — dress*. 3 निपुणता से कहा या किया हुआ : *a — answer*. **'—ly** *adv*. **'—ness** *n*.

**'nebula** ('नेब्युला) *n* (*pl* nebulae) आकाश में तारों की नीहारिका. **'nebulous** ('नेब्युलस्) *adj* अस्पष्ट; धुंधला.

**'necessary** ('नेसिसरि) *adj* आवश्यक जरूरी; अनिवार्य. *n* (प्राय: *pl*) जीने के लिए आवश्यक पदार्थ. **'necessarily** ('नेसिसरिलि) *adv* अनिवार्य रूप से. **ne'cessitate** ('नेसिसटेट्) *v* अनिवार्य बना देना. **ne'cessity** (नि'सेसिटि) *n* 1 आवश्यकता. 2 आवश्यक वस्तु. 3 निर्धनता.

**neck** (नेक्) *n* 1 गरदन. → p 36. **— and —**, बिलकुल पास-पास, बग़ल में. 2 गरदन-नुमा, (जैसे बोतल की) : *the — of a bottle*. **'—lace** ('नेक्लिस्) *n* नेकलेस, कण्ठी. **'—tie** *n* टाई (गले की).

**need** (नीड्) *v* 1 की आवश्यकता होना; चाहना : *We — more help*. 2 बाध्य होना : *Need you go so soon?* *n* 1 **in — of**, की कमी में, के अभाव में. 2 आवश्यक वस्तु. **'—ful** *adj* आवश्यक. **'—less** *adj* निरर्थक. **—s** *adv* (केवल इन संयोगों में) **must needs, needs must**, बाध्य होना. **'—y** ('नीडि) *adj* (-ier, -iest) ग़रीब; जीवन की आवश्यक वस्तुओं से रहित.

**'needle** ('नीड्ल्) *n* 1 सूई (कपड़ा सिलने की). 2 सलाई (जैसे, ऊन बुनने की). 3 सूई (जैसे घड़ी या सूचक यंत्रों की).

**'negative** ('नेगटिव्) *adj* 1 (positive के वैषम्य में) 'न', 'नहीं' के अर्थ वाले शब्द या उत्तर. 2 (गणित में) ऋण संख्या. 3 (फ़ोटोग्राफ़ी) निगेटिव. *n* 1 नकारात्मक शब्द या उत्तर. 2 ऋण संख्या. 3 (फोटोग्राफी में) निगेटिव प्लेट.

**neg'lect** (नि'ग्लेक्ट्) *v* 1 ध्यान न देना, उपेक्षा करना (जो करना था उसे न करना). 2 ख्याल न रखना, भलीभाँति (बच्चों का) पालन पोषण न करना. *n* — की प्रक्रिया; उपेक्षित : *in a state of —*.

**'negligent** ('नेग्लिजन्ट्) *adj* लापरवाह, असावधान. **—ly** *adv* लापरवाही से. **'negligence** ('नेग्लिजन्स्). *n* **'negligible** ('नेग्लिजब्ल्) *adj* नगण्य, उपेक्षणीय.

**ne'gotiate** (नि'गोशिएट्) *v* 1 (किसी सहमति पर पहुँचने के लिए) बात-चीत करना, वार्ता करना. 2 सौदा के संबंध में समझौता या मोल-तोल करना. 3 किसी बाधा को पार करना. **negoti'ation** (निगोशि'एशन्) *n*.

**'Negro** ('नीग्रो) *n* (*pl* -es) नीग्रो. **'Negress** ('नीग्रिस्) नीग्रो-महिला.

**neigh** (ने) *v* & *n* (घोड़े का) हिनहिनाना.

**'neighbour** ('नेबर्) *n* पड़ोसी. **—hood** *n* 1 पड़ोस का क्षेत्र और वहाँ के निवासी. 2 समीपता की स्थिति. **—ing** *adj* समीपवर्ती. **—ly** *adj* मैत्री पूर्ण; सहायता युक्त, मिलनसार.

**'neither** ('नाइद़र्) *adj* & *pron* दोनों में से कोई भी नहीं. *adv* & *conj* 1 **— .... nor**, *N— you nor I could have been there*. 2 और न: *If you don't go, — shall I*.

**'nephew** ('नेव्यू) *n* भतीजा; भाँजा.

**nerve** (नर्व्) *n* 1 नर्व, स्नायु, नस. 2 (*pl*) सहज उत्तेजित और चिंतित होने की स्थिति : *suffering from —s; noises that get on her —s*. 3 धैर्य, साहस, आत्मविश्वास. 4 **strain every — (to do sth)**, यथासंभव सर्वाधिक प्रयास करना. **'nervous** ('नर्वस्) *adj* 1 स्नायु संबंधी. 2 उत्तेजित, आशंकित : *feeling nervous*.

**nest** (नेस्ट्) *n* घोंसला; चींटी, बर्र आदि के अंडे रखने का स्थान. *v* — बनाना, — में पालना.

**'nestle** ('नेस्ल्) *v* गर्माहट में सुख से बस जाना; चिपट कर बैठ जाना.

**net**[1] (नेट्) *n* जाल, फन्दों का पाश : *fishing nets; mosquito-nets*. *v* (-tt-) फँसाना, जाल में पकड़ना. **'netting** ('नेटिङ्) *n* जाल बनाने का सामान : *wire netting for the windows*. **'network** *n* जाली; जालतंत्र (जैसे, रेलों या नहरों का जालतंत्र).

**net**[2] (नेट्) *adj* नेट, शेष (जिसके बाद अब कुछ

निकालना नहीं है). **net profit,** शुद्ध लाभ (सारे ख़र्च निकालने के बाद बचा लाभ). **net weight,** ख़ालिस भार (डिब्बे का भार हटा कर डिब्बे में रखी वस्तु का भार).

**'nettle** ('नेट्ल्) *n* बिच्छू नामक पौधा (जिसकी पत्ती छूने से ऐसी जलन होती है मानो बिच्छू ने काट खाया हो). *v* (fig) किसी को उत्तेजित कर देना.

**neu'rotic** (न्यु'रॉटिक्) *n & adj* स्नायु-रोग से पीड़ित व्यक्ति; (colloq) बहुत शीघ्र उत्तेजित होने वाला (व्यक्ति).

**'neuter** ('न्यूटर्) *n* (व्याकरण) नपुंसक-लिंग; नपुंसक.

**'neutral** ('न्यूट्रल्) *adj* **1** युद्ध या झगड़े में किसी भी पक्ष का साथ न देने वाला, तटस्थ; तटस्थ देश का. **2** अनिश्चित (रंग आदि). *n* तटस्थ या उदासीन (देश या व्यक्ति). **neu'trality** (न्यू'ट्रैलिटि) *n* तटस्थता; उदासीनता. **'—ize** ('न्यूट्रलाइज़्) *v* तटस्थ घोषित करना; (किसी क्रिया को) प्रभावहीन या निष्फल कर देना.

**'never** ('नेव़र्) *adv* कभी नहीं; कदापि नहीं. **— mind !** चिन्ता न करें. **—'more** *adv* फिर कभी नहीं. **—the'less** (नेवर्द़ि'लेस्) *conj* ऐसा होने पर भी; तथापि.

**new** (न्यू) *adj* ('newer, 'newest) **1** नया (जो पहले नहीं था); सबसे पहले अनुभव किया हुआ. **2** दुबारा खोज निकालना. **3** फिर से प्रारंभ हुआ : *a new moon, New Year. adv* नया; हाल में : *new-laid eggs.* **'newcomers** नवागत. **'newly** ('न्यूलि) *adv* हाल में; नयी रीति से किया हुआ.

**news** (न्यूज़्) (*pl* news) *n* ख़बर, समाचार. **'—agent** *n* समाचारपत्र-पत्रिकाएँ आदि बेचने वाला. **'—paper** *n* अख़बार, समाचार-पत्र.

**next** (नेक्स्ट्) *adj & n* अगला (समय या स्थान की दृष्टि से). **— door,** पास का (अगला) मकान. *adv* उसके बाद, समीपवर्ती. *prep* के पास, के निकट.

**nib** (निब्) *n* (कलम की) निब.

**'nibble** ('निब्ल्) *v* कुतरना (*at* sth).

**nice** (नाइस्) *adj* (-r, -st) **1** रुचिकर; सुखदायी. **2** विशेष रुचि का; नाजुक : *too — about his food.* **—ly** *adv.* **'—ty** ('नाइसिटि) *n* सूक्ष्मता, बारीकी.

**nick** (निक्) *v & n* खाँचा (V-आकार का) डालना. **in the — of time,** ऐन मौके पर.

**'nickel** ('निक्ल्) *n* निकल (सफ़ेद चाँदी जैसी धातु); (अमेरिका में) 5 सेंट का सिक्का.

**'nickname** ('निक्नेम्) *n* उपनाम.

**'nicotine** ('निकटीन्) *n* निकोटिन (तम्बाकू में मिलने वाला विषैला पदार्थ).

**niece** (नीस्) *n* भतीजी; भाँजी.

**night** (नाइट्) *n* रात, रात्रि. **'—dress, 'nightgown** *n* लंबा ढीला लबादा जो स्त्रियाँ या बच्चे रात में पहनते हैं. **'night-fall** *n* सन्ध्या, शाम का झुटपुटा. **'—mare** डरावना स्वप्न. **'—ly** *adj & adv* प्रतिरात को होने वाला, रात्रिकालीन. **'night-watchman** *n* रात का चौकीदार.

**'nightingale** ('नाइटिंगेल्) *n* बुलबुल.

**nil** (निल्) *n* शून्य; कुछ नहीं.

**'nimble** ('निम्ब्ल्) *adj* (-r, -st) फुरतीला, दक्ष; कुशाग्रबुद्धि; तुरंत समझने वाला.

**nine** (नाइन्) *n & adj* नौ (9). **a — days wonder,** केवल कुछ ही दिनों तक आकर्षित करने वाली वस्तु. **'—'teen** ('नाइन्'टीन्) *n & adj* उन्नीस (19). **'—ty** ('नाइन्टि) *n & adj* नब्बे (90). **ninth** (नाइन्थ़्) *n & adj* नवां भाग. **'—tieth** *n & adj* 90वाँ, 90वाँ भाग.

**nip** (निप्) *n* **1** चुटकी, चिकोटी. **2 a nip in the air,** तेज़ सरदी, तीक्ष्ण शीत. *v* (-pp-) **1** चुटकी, चिकोटी काटना; वृद्धि और विकास को रोकना. **2** शीघ्रता करना: *nip along* (*off, in*). **'nipper** ('निपर्) *n* (*pl*) चिमटी. 2 (colloq) छोटा बच्चा. **'nippy** ('निपि) *adj* बहुत ठंडा (मौसम).

**'nipple** ('निप्ल्) *n* स्तन का अग्रभाग जिससे बच्चा दूध पीता है.

**'nitrogen** ('नाइट्रिजन्) *n* नाइट्रोजन (गैस).

**no** (नोउ) *adj & adv* नहीं; कोई नहीं, एक भी नहीं. *int* असहमति या नकार प्रकट करने का शब्द.

**no.** (=number का संक्षिप्त रूप) संख्या, नम्बर.

**'noble** ('नोउब्ल्) *adj* (-r, -st) 1 उच्च गुणों और योग्यताओं वाला. 2 उच्चकुल का. 3 श्रेष्ठ; आदरणीय. **no'bility** (नो'बिलिटि) *n* 1 — का भाव. 2 अभिजात वर्ग. **'nobly** ('नोब्लि) *adv*. **—man** (=noble) *n*.

**'nobody** ('नोउबडि) *n* कोई नहीं; नगण्य व्यक्ति.

**noct'urnal** (नॉक्'टरनल्) *adj* रात में ही सक्रिय; रात में होने वाला.

**nod** (नॉड्) *v* (-dd-) 1 सहमति बताने के लिए सिर हिलाना; परिचितों से अभिवादन के समय सिर हिलाना. 2 ऊँघने पर सिर का आगे झुक जाना. *n* सिर की ऐसी गति.

**No'el** (नोअल्) *n* क्रिस्मस.

**noise** (नॉइज़्) *n* शोर-गुल, हो-हल्ला. **—less** *adj* नीरव, मौन. **'noisy** ('नॉइज़ि) *adj* (-ier, -iest) शोर मचाने वाला; कोलाहल पूर्ण. **'noisily** ('नॉइज़िलि) *adv*.

**'nomad** ('नॉमड्) *n* ख़ानाबदोश जन जाति के लोग. **no'madic** (नो'मैडिक्) *adj* — संबंधी.

**'nominal** ('नॉमिन्ल्) *adj* 1 नाम मात्र का (न कि वास्तव में) : *the — rule*. 2 **a — rent (sum)**, नाम मात्र का, बहुत मामूली (मात्रा). **—ly** *adv*.

**'nominate** ('नॉमिनेट्) *v* किसी व्यक्ति का नाम किसी पद के चुनाव के लिए प्रस्तुत करना. **,nomi'nation** *n* नामांकन करना. नामांकित करने का अधिकार, मनोनयन. **nomi'nee** (नॉमि'नी) *n* नामज़द, मनोनीत.

**non-** (उपसर्ग) गैर-, -इतर *'non-'smokers*.

**'noncon'formist** ('नॉन्कन्'फ़ार्मिस्ट्) *n* प्रोटेस्टेंट जो स्थापित चर्च के विधि-विधान को नहीं मानते हैं.

**'nondescript** ('नॉन्डिस्क्रिप्ट्) *adj* जिनका वर्गीकरण सहज नहीं हो रहा है; जिनका कोई निश्चित स्वरूप नहीं है.

**none** (नन्) *adj* & *n* कोई भी नहीं; कोई भी व्यक्ति नहीं. *adv* (too के साथ) बिलकुल नहीं: *— too large*; (तुलनावाचक शब्दों के साथ) अत्यधिक नहीं : *— the worse for his experience*.

**no'nentity** (नॉ'नेनटिटि) *n* नगण्य व्यक्ति.

**'non-plus** ('नॉन्'प्लस्) *v* (-ss-) किसी को ऐसा चकित कर देना कि वह किंकर्तव्यविमूढ़ हो जाए.

**'nonsense** ('नॉनसन्स्) *n* अनाप-शनाप, अंड-बंड. **non'sensical** *adj*.

**nook** (नुक्) *n* कोना; एकान्त स्थान.

**noon** (नून्) *n* 12 बजे दोपहर.

**noose** (नूस/नूज़्) *n* फन्दा (जो रस्सी खींचने से कसता जाता है).

**nor** (नॉर्) *conj* (*neither* या *not* के बाद) और न.

**'normal** ('नॉर्मल्) *adj* सामान्य, बदस्तूर. *n* **above (below) —**, औसत या सामान्य से अधिक (कम). **—ly** *adv* सामान्यतया.

**north** (नॉर्थ्) *n*, *adj* & *adv* उत्तर दिशा. **'—erly** ('नॉर्दरलि) *adj* & *adv* उत्तर दिशा से आने वाली (हवा); उत्तर दिशा की ओर. **'—ern** ('नॉर्दर्न्) *adj* उत्तरी. **—ward(s)** *adv* उत्तर दिशा की ओर.

**nose** (नोज़्) *n* 1 नाक. → p 37. **pay through the —**, बहुत ऊँची कीमत देना. 2 किसी वस्तु के आगे का निकला अंश : *the — of an aircraft*. 3 सूंघने की शक्ति. *v* 1 सूंघना; सूंघ कर ढूंढ़ना : *— sth out*. 2 सावधानी से आगे बढ़ना : *a ship nosing (its way) through the ice*. **'nose-dive** *v* & *n* (हवाई जहाज़ का) नाक की सीध में नीचे पृथ्वी की ओर उतरना. **'nosy** ('नोज़ि) *adj* (nosier, nosiest) (colloq) कुतूहल रखने वाला.

**nos'talgia** (नॉस्'टैल्जिअ) *n* घर की याद बहुत आना.

**'nostril** ('नॉस्ट्रिल्) *n* नथुना.

**not** (नॉट्) *adv* नहीं : *This is not true. I am not coming*.

**'notable** ('नोटब्ल्) *adj* उल्लेखनीय. **'notably** *adv*. **,nota'bility** (नोट्'बिलिटि) *n* (विशेषत:) बहुत महत्त्वपूर्ण व्यक्ति.

**'notary** ('नोउट्रि) *n* (प्राय: — public) नोटरी, कचहरी में वह अधिकारी जो क़ानूनी कागजात और उन पर किये हस्ताक्षरों का साखी होता है.

**no'tation** (नो'टेशन्) *n* अंकन-पद्धति.

**notch** (नॉच्) *v* & *n* V-आकृति का खाँचा लगाना.

**note** (नोट्) 1 नोट्स, तथ्यों का संक्षिप्त विवरण (याददाश्त के लिए). 2 छोटा पत्र : *a — of thanks*; **—paper** पत्र आदि लिखने का कागज. 3 (किताब में) टीका-टिप्पणी. 4 रुक्का, (बैंक) नोट : *a Rs 5 —*; *bank-notes*. 5 संगीत के स्वर; स्वर चिह्न. 6 चिह्न, सूचना : *a — of triumph in his voice*. 7 प्रतिष्ठा, महत्त्व. 8 ध्यान : *take — of*; *worthy of —*. *v* 1 ध्यान देना. 2 **— sth down,** लिख लेना. **'—d** *adj* प्रख्यात, प्रसिद्ध. **'note-,worthy** *adj* ध्यान देने योग्य, विचारणीय.

**'nothing** ('नथ़िङ्) *n* कुछ नहीं; शून्य. **come to —,** निष्फल, व्यर्थ. **make — of,** समझने में असमर्थ; लाभ उठाने में असफल. **there is — for it but to,** केवल संभव रीति; केवल वही कर सकते हैं.

**'notice** ('नोटिस्) *n* 1 नोटिस (लिखित या मुद्रित) सूचना : *put up a —*. 2 नोटिस, अधिसूचना : *give a servant a month's —*. 3 **at short —,** थोड़ी सी पूर्व सूचना पर. 4 ध्यान. **take no — of,** ध्यान न देना. **bring sth to the — of sb,** ध्यान में लाना. *v* — लेना; देखना. **—able** *adj* सहज में ही दिखाई पड़ने वाला, सुस्पष्ट.

**'notify** ('नोटिफ़ाइ) *v* अधिसूचना देना; सूचित करना (*to*).

**'notion** ('नोशन्) *n* विचार; धारणा.

**no'torious** (नो'टॉरिअस्) *adj* बदनाम. **,noto'riety** *n* बदनामी.

**notwith'standing** (नॉट्विथ़्'स्टैन्डिङ्) *conj* यद्यपि, हालाँकि. *prep* के होते हुए भी.

**nought** (नॉट्) *n* कुछ नहीं; शून्य.

**noun** (नाउन्) *n* (व्याकरण) संज्ञा.

**'nourish** ('नरिश्) *v* 1 पोषण करना, भोजनादि से पुष्ट, बली बनाना. 2 (आशा, द्वेष आदि) रखना. **—ment** *n* आहार; — की शक्ति.

**'novel**[1] ('नॉव़ल्,) *adj* अद्भुत; नये प्रकार का. **'novelty** ('नॉव़ल्टि) *n* 1 नवीनता; अनूठापन. 2 पहले से अज्ञात विचार, पदार्थ आदि; (*pl*) विविध प्रकार के प्रायः कम कीमत वाले सामान, अनूठी वस्तुएँ.

**'novel**[2] ('नॉव़ल्) *n* उपन्यास. **—ist** *n* उपन्यासकार.

**No'vember** (नोउ'वे़म्बर) *n* नवम्बर (महीना)

**'novice** ('नॉव़िस्) *n* नौसिखिया.

**now** (नाउ) *adv* अब, इस समय. **now and again, now and then,** कभी-कभी; समय-समय पर. **'nowadays** ('नाउअडेज़्) *adv* आजकल.

**'nowhere** ('नोउव़ेअर्) *adv* कहीं भी नहीं.

**'nozzle** ('नॉज़ल) *n* पाईप की टोंटी.

**'nucleus** ('न्यूक्लिअस्) *n* (*pl* nuclei) नाभिक (केन्द्रक) : *— of an atom*. **'nucleur** ('न्यूक्लिअर्) *adj* नाभिकीय : *— physics*, *— war* (अणु-युद्ध).

**nude** (न्यूड्) *adj* नंगा. *n* (कला में) निर्वस्त्ररूप.

**nudge** (नज्) *v* कोहनी मारकर किसी का ध्यान आकर्षित करना. *n* इस प्रकार दिया धक्का.

**'nugget** ('नगिट्) *n* ढेला (विशेषतः सोने का).

**'nuisance** ('न्यूसन्स्) *n* उपद्रवी, परेशानी पैदा करने वाला पदार्थ या व्यक्ति.

**null** (नल्) *adj* **— and void,** (क़ानून में) रद्द, अमान्य. **'—ify** ('नलिफ़ाइ) *v* — करना.

**numb** (नम्) *v & adj* (-er, -est) सुन्न या जड़ (कर देना) : *fingers —(ed) with cold*.

**'number** ('नम्बर्) *n* 1 संख्या (जैसे, 1, 2, .... 2 संख्या या राशि या मात्रा : *a large — of people*. 3 किसी पत्रिका का अंक. *v* 1 — देना; — लगाना. 2 (संख्या तक) जोड़ना. 3 **— sb among,** संमिलित करना. **—less** *adj* असंख्य.

**'numeral** ('न्यूमरल्) *n* अंक (जैसे, 1, 2, 3 ..). **nu'merical** *adj* संख्यात्मक. **'numerous** ('न्यूमरस्) *adj* बहुत से; बहुसंख्यक.

**nun** (नन्) *n* मठ में रहने वाली उपासिका, मठवासिनी. **'nunnery** ('ननरि) *n* मठ.

**'nuptial** ('नप्शल्) *adj* विवाह विषयक : *— Mass*. **—s** *n pl* विवाह-समारोह.

**nurse** (नर्स्) *n* 1 नर्स (अस्पताल आदि में). 2 दाई; धाय; आया. *v* 1 — का कार्य करना. 2 बच्चे को अपना दूध पिलाना. 3 बच्चे को गोद

में लेना. 4 ध्यानपूर्वक पालन-पोषण करना; बढ़ने देना (जैसे, नये व्यवसाय को). '—ry ('नर्सरि) *n* **1** नर्सरी (जहाँ बच्चे पढ़ते हैं). **2** पेड़-पौधों की नर्सरी.

**'nurture** ('नर्चर्) *n* प्रशिक्षण; पालन-पोषण; (बच्चों का) शिक्षण. *v* — देना.

**nut** (नट्) *n* **1** अखरोट, बादाम जैसी कड़े छिलके की मेवा : *walnut, groundnut*. **2** (बोल्ट में लगने वाला) नट, ढिबरी. **'nut-crackers** *n pl* अखरोट आदि तोड़ने वाला सरौता. **'nutshell** *n* (विशेषत:) **in a nutshell** अतिसंक्षेप में.




**'nutmeg** ('नट्मेग्) *n* जायफल (एक प्रकार का मसाला).

**nu'trition** (न्यू'ट्रिशन्) *n* **1** आहार, पोषण. **2** आहार-शास्त्र. **nu'tritious** (न्यू'ट्रिशस्) *adj* आहार के रूप में महत्त्वपूर्ण; पोषणगुणों से युक्त.

**'nuzzle** ('नज़ल्) *v* (किसी वस्तु में) नाक (थूथन) रगड़ना : *The horse —d (against) my shoulder.*

**'nylon** ('नाइलन्) *n* **1** नाइलोन (कपड़ा). **2** (*pl*) मोजे आदि.

**nymph** (निम्फ़्) *n* अप्सरा.

# O

**O, oh** (ओ) *int* आश्चर्य भय आदि का उद्गार.

**oak** (ओक्) *n* बलूत (और अन्य जंगली पेड़ —अपनी कठोर लकड़ी के कारण महत्त्वपूर्ण).

**oar** (ऑर्) *n* (नाव खेने का) चप्पू. **oarsman** *n* खेवैय्या.




**o'asis** (ओ'एसिस्) *n* (*pl* oases) रेगिस्तान में पानी-पेड़ का प्रदेश, नख़लिस्तान.

**oath** (ओउथ्) *n* **1** शपथ (पदग्रहण आदि की) : *on one's —,* (अपनी शपथ पर). **2** क़सम, सौगन्ध.

**oats** (ओउट्स) *n pl* जुई (विशेषत: घोड़ों के खाने के लिए). **'oatmeal** *n* जुई की दलिया (पॉरिज में प्रयुक्त).

**o'bedient** (अ'बीड्यन्ट्) *adj* आज्ञाकारी. **—ly** *adv*. **o'bedience** (अ'बीड्यन्स्) *n* आज्ञा-कारिता.

**o'bese** (ओ'बीस्) *adj* बहुत मोटा, स्थूल. **o'besity** (ओ'बीसिटि) *n* मोटापा.

**o'bey** (अ'बे) *v* आज्ञा मानना; कहे के अनुसार चलना.

**o'bituary** (अ'बिट्युअरि) *n* (किसी व्यक्ति की) निधन सूचना (प्राय: संक्षिप्त जीवन चरित के साथ).

**'object**[1] ('ऑब्जिक्ट्) *n* **1** वस्तु, पदार्थ (जिसे देखा या छुआ जा सके). **an object-lesson,** प्रदर्शन-पाठ. **2** उद्देश्य, लक्ष्य : *succeed in one's —; with no — in life.*

**ob'ject**[2] (अब्'जेक्ट्) *v* आपत्ति या एतराज़ उठाना (*to*). **—ion** *n*. **—ionable** (अब्'जेक्शनब्ल्) *adj* आपत्तिजनक; अप्रियकर.

**ob'jective** (ऑब्'जेक्टिव्) *n* ध्येय; उद्देश्य; (सेना में) लक्ष्य. *adj* निष्पक्ष; वस्तुनिष्ठ.

**,obli'gation** (ऑब्लि'गेशन्) *n* दायित्व; कर्तव्य; बाध्यता. **be under an — to sb,** प्रतिबद्ध होना. **ob'ligatory** (ऑ'ब्लिगट्रि) *adj* अनिवार्य; आवश्यक (नियम, विधि अथवा प्रथा के अनुसार).

**ob'lige** (अ'ब्लाइज्) *v* **1** प्रतिज्ञा आदि द्वारा किसी को किसी कार्य के लिए प्रतिबद्ध करना.

2 एहसान करना, अनुग्रह करना. **ob'liging** *adj* उपकारी, अनुग्रह करने वाला.

**ob'lique** (अ'ब्लीक्) *adj* तिरछा, टेढ़ा.

**ob'literate** (अ'ब्लिट्रेट्) *v* मिटाना; सभी चिह्न लुप्त कर देना. **ob,lite'ration** (अब्लिट्'रेशन्) *n*.

**ob'livion** (अ'ब्लिविअन्) *n* विस्मरण; अप्रसिद्धि. **ob'livious** (अ'ब्लिविअस्) *adj* भुलक्कड़ (*of*); जानकारी न रखने वाला (*of*).

**'oblong** ('ऑब्लॉङ्) *n* & *adj* एक प्रकार का आयत; आयताकार. → p 295.

**ob'noxious** (अब्'नॉक्शस्) *adj* अप्रीतिकर; हानिकारक.

**'oboe** ('ओबो) *n* शहनाई जैसा बाजा. → p 206.

**ob'scene** (ऑब्'सीन्) *adj* अश्लील (शब्द या आचरण); कुत्सित. **ob'scenity** (ऑब्'सीनिटि) *n* — का भाव.

**ob'scure** (अब्'स्क्युअर्) *adj* 1 अन्धकारमय; गुप्त; दुर्बोध, गूढ़. 2 अप्रसिद्ध. *v* — करना. **ob'scurity** (अब्'स्क्युअरिटि) *n*.

**ob'sequious** (अब्'सीक्विअस्) *adj* चापलूस, जी हुज़ूर करने वाला.

**ob'serve** (अब्'ज़र्व्) *v* 1 देखना (ध्यानपूर्वक), अवलोकन करना; निरीक्षण करना, पर्यवेक्षण करना. 2 (नियमों का) अनुपालन करना, (नियम) मानना, मनाना. 3 कहना (*that*). **ob'servance** (अब्'ज़र्व़न्स्) *n* क़ानून या नियम का अनुपालन. **ob'servant** (अब्'ज़रव़न्ट्) *adj* ध्यानपूर्वक निरीक्षण करने वाला; नियमों का सावधानी से अनुपालन करने वाला. **,obser'vation** (ऑब्ज़र्'व़ेशन्) *n* 1 प्रेक्षण (सावधानी से देखना). 2 कथन, टिप्पणी. **ob'servatory** (अब्'ज़र्व़ट्रि) *n* वेधशाला (वह भवन जहाँ नक्षत्रों-तारों को देखने के लिए दूरदर्शक आदि यंत्र लगे हों). **ob'server** (अब्'ज़र्व़र्) *n* प्रेक्षक, — करने वाला.

**ob'sess** (अब्'सेस्) *v* (भय, मिथ्या धारणा, भ्रम आदि से) सताये जाना; उद्विग्न होना. **—ion** *n* — का भाव; धुन, सनक; संमोह.

**'obsolete** ('ऑब्सलीट्) *adj* अप्रचलित. **obso'lescent** (ऑब्स्'लेसन्ट्) *adj* अप्रचलित होने लगना; लुप्तप्राय.

**'obstacle** ('ऑब्स्टक्ल्) *n* बाधा, प्रगति के मार्ग में आई अड़चन; अवरोध.

**'obstinate** ('ऑब्स्टिनिट्) *adj* 1 ज़िद्दी, अड़ियल, दुराग्रही. 2 आसानी से जो काबू में न आ सके. **—ly** *adv*. **'obstinacy** ('ऑब्स्टिनसि) *n*.

**'ob'struct** (अब्'स्ट्रक्ट्) *v* बाधा डालना या होना; यातायात मार्ग में रुकावट डालना; प्रगति के मार्ग में अड़चनें और विघ्न डालना. **—ion** (अब्'स्ट्रक्शन्) *n* अवरोध, बाधा, विघ्न.

**ob'tain** (अब्'टेन्) *v* 1 पाना, प्राप्त करना; स्वामित्व पाना; अपने लिए प्राप्त करना. 2 (प्रथा, नियमों आदि का) स्थापित या प्रचलित होना. **—able** (अब्'टेनब्ल्) *adj* लभ्य, सुलभ.

**ob'tuse** (अब्'टयूस्) *adj* 1 मन्दबुद्धि, कुन्द. 2 (गणित) 90° से अधिक किंतु 180° से कम का कोण.

**'obvious** ('ऑब्विअस्) *adj* सुस्पष्ट, प्रकट.

**oc'casion** (अ'केश़न्) *n* 1 अवसर (घटना विशेष होने का); सु-अवसर. **rise to the —**, दिखाना कि आवश्यकतानुसार उचित कार्य करने में समर्थ है. 2 कारण; आवश्यकता. *v* का कारण बनना. **—al** (अ'केश़न्ल्) *adj* यदा-कदा घटित होने वाला. **—ally** *adv* कभी-कभी; बीच-बीच में समय छोड़कर.

**oc'cult** (ऑ'कल्ट्) *adj* 1 गुप्त; छिपा हुआ, आच्छादित. 2 रहस्यमय; तन्त्र-मन्त्रात्मक.

**'occupy** ('ऑक्युपाइ) *v* 1 (मकान में) रहना, निवास करना; (भूमि, खेत आदि पर) अधिकार रखना, अधिभोग करना; (युद्ध आदि में किसी शहर आदि को) कब्जे में करना. 2 जगह भरना; ध्यान आकर्षित करना; समय बिताना. **,occu'pation** (ऑक्यु'पेशन्) *n* (विशेषतः) जीविका, वृत्ति; व्यापार.

**oc'cur** (अ'कर्) *v* (-rr-) 1 घटित होना. 2 होना; पाया जाना. 3 **— to**, सूझना, मन में आना : *it —red to me that*. **—rence** (अ'करन्स्) *n* घटना.

**'ocean** ('ओशन्) *n* महासागर : *the Pacific —*.

**'octagon** ('ऑक्टगन्) *n* अष्टभुज आकृति (गणित). → p 295. **oc'tagonal** (ऑक्-'टैग्नल्) *adj* अष्टभुजाकार.

**Oc'tober** (ऑक्'टोबर्) *n* अक्टूबर (महीना).

**'octopus** ('आक्टपस्) *n* आठ बड़ी भुजाओं वाला समुद्री जीव. → p 280.

**odd** (ऑड्) *adj* **1** विषम संख्या (जैसे, 1, 3, 5, 7, . . .). **2** जोड़े में से शेष एक : *an odd sock*. समुच्चय (सेट) में से अलग निकला हुआ : *odd volumes of a set*. **3** कुछ अतिरिक्त : 200 *odd miles* (200 से कुछ थोड़ा अधिक ही). **4** विचित्र; अनूठा. **5 odd jobs,** फुटकर कार्य. **at odd times (moments),** विविध, अनियमित अवसरों पर. **'oddity** ('ऑडिटि) *n* (विशेषत:) विचित्र मनुष्य, वस्तु, आचरण आदि. **'oddly** *adv* अजीब ढंग से. **odds** (ऑड्ज़्) *n pl* **1** किसी घटना के होने या न होने की संभावनाएँ. **2 be at odds (with),** झगड़ा करना, अनबन होना. **3 odds and ends,** छुट-पुट, फुटकर सामान. **'oddments** ('ऑड्मन्ट्स्) *n pl* फुटकर सामान.

**ode** (ओड्) *n* ओड (एक उदात्त भावनाओं की अनियमित छन्द की कविता).

**'odious** ('ओड्यस्) *adj* घृणित; अरुचिकर, विकर्षक.

**'odour** ('ओडर्) *n* गन्ध; महक, सुगन्ध. **—less** *adj*.

**o'er** ('ओअर्) *adv & prep* (कविता में) 'over' के लिए.

**of** (ऑव़्) *prep* का, के, की. **1** से संबद्ध. **2** से बना हुआ : *a ring of gold;* वर्णनात्मक : *a woman of great beauty*. **3** (के विषय में): *I think of her often*. **4** (कारण) : *He died of malaria*.

**off** (ऑफ़्) *prep* **1** दूरी पर; दूर. **2** समीप में : *an island off the coast*. **3** से निकला हुआ : *a street off London Road*. *adv* **1** दूरी पर, दूर. **2** (से अलग) : *Take off your coat;* (से पृथक्) : *Switch off the light*. **3** (पूर्णता) : *Finish off that by tomorrow*. **4** (जीर्ण, सड़ा हुआ) : *That meat is off*. **off and on,** समय-समय पर; यदा-कदा. *adj* **1 the off side,** दूरवाला सिरा; (ग्रेट ब्रिटेन और भारत में) (यातायात की दृष्टि से) दाहिने ओर. **2 off chance,** बहुत ही कम संभावना. **in one's off time,** अपने खाली समय में. **'off 'hand** ('ऑफ़्'हैन्ड्) *adj* रूखा, असंमानपूर्वक. *adv* बिना तैयारी के, तत्काल.

**'offal** ('ऑफ़ल्) *n* पशुओं का भीतरी मांस जो खाने के काम आता है : *liver, heart*.

**of'fence** (अ'फ़ेन्स्) *n* **1** अपराध; पाप, नियम का उल्लंघन. **2** किसी की भावनाओं को चोट या ठेस पहुँचाना या अपनी भावनाओं को ठेस लगना. **3** तिरस्कार, दुर्व्यवहार. **4** आक्रमण : *weapons of —*. **o'ffend** (अ'फ़ेन्ड्) *v* **1** अपराध करना, नियमोल्लंघन करना. **2** आघात या ठेस पहुँचाना. **3** नाराज़ करना. **offender** (अ'फ़ेन्डर्) *n* — करने वाला. **o'ffensive** (अ'फ़ेन्सिव़्) *adj* **1** आघात और ठेस पहुँचाने वाला; अपमानजनक. **2** आक्रामक, हमलावर. **take the offensive,** आक्रमण, या हमला करना. **offensively** (अ'फ़ेन्सिव़्लि) *adv*.

**'offer** ('ऑफ़र्) *v* **1** अर्पित करना, सामने रखना; दाम या मेल लगाना. **2** (ईश्वर के आगे) अर्पित करना, चढ़ाना : — *(up) a prayer*. **3** प्रयत्न करना, चेष्टा करना : *—ing no resistance*. *n* प्रस्ताव; अर्पण, भेंट. **—ing** ('ऑफ़रिङ्) *n* भेंट; चढ़ावा; बलिदान.

**'office** ('ऑफ़िस्) *n* **1** (प्राय: *pl*) कार्यालय, दफ्तर. **2** सरकारी विभाग : *the Foreign Office; a post —* **3** कार्यभार, पद : *to resign —*. **4** *(pl)* उपकार, सहायता; ध्यान. **through the good —s,** (किसी व्यक्ति की) सहायता के द्वारा. **'office-boy** *n* कार्यालय-सेवक.

**'officer** ('ऑफ़िसर्) *n* **1** अफ़सर (सेना, पुलिस आदि में). **2** सरकारी अधिकारी : *customs —s*. **3** (किसी समिति आदि का) सचिव, कोषाध्यक्ष आदि; पदाधिकारी.

**of'ficial** (अ'फ़िशल्) *adj* **1** अधिकारी; सरकारी, राजकीय, शासकीय. **2** पदाधिकारी. *n* उच्चाधिकारी. **—ly** *adv* सरकारी तौर पर; आधिकारिक रूप से. **of'ficiate** (अ'फ़िशिएट्) *v* किसी पद पर काम करना;

स्थानापन्न होना. **of'ficious** (अ'फ़िशस्) *adj* हस्तक्षेप करने वाला; बिना माँगे सहायता-सलाह देने वाला.

**'offing** ('ऑफ़िङ्) *n* **be in the —,** घटित होने वाला.

**'offset** ('ऑफ़्सेट्) *v* क्षतिपूर्ति करना; संतुलित कर देना.

**'offshoot** ('ऑफ़्शूट्) *n* शाखा, प्रशाखा.

**'offspring** ('ऑफ़्स्प्रिङ्) *n* (*pl* offspring) (मनुष्य या पशुओं का) बच्चा, बच्चे; सन्तान.

**'often** ('ऑफ़न्) *adv* (-er, -est) अकसर; प्राय:; बहुधा.

**oil** (ऑइल्) *n* तेल. **'oil-colours** *n pl* तेलवाले रंग. **'oilskin** *n* मोमजामा. **'oily** ('ऑइलि) *adj* तेल का, तेल सदृश; तेल चुपड़ा.

**'ointment** ('ऑइन्ट्मन्ट्) *n* मरहम.

**'O'K** ('ओ'के) *int* ठीक है! अच्छा!

**old** (ओल्ड्) *adj* ('older, 'oldest) **1** (आयु में) बड़ा: *How old is the baby?* **2** बूढ़ा; पुराना; सुपरिचित : *an old friend.* → elder. **'old-fashioned** *adj* पुराना; पुरानी रूढ़ियों को मानने वाला.

**'olive** ('ऑलिव्) *n* जैतून (वृक्ष व फल). **hold out the — branch,** शांति-प्रेम दिखाना. *adj* पीला हरा (रंग).

**'omlet(te)** ('ऑम्लिट्) *n* ऑमलेट (अंडों का बना हुआ).

**'omen** ('ओमेन्) *n* सगुन, शकुन. **'ominous** ('ऑमिनस्) *adj* अपशकुन, अनिष्ट सूचक; धमकी देना;

**o'mit** (ओ'मिट्) *v* (-tt-) (कुछ शामिल करने में) भूल जाना; छोड़ देना : *— the next chapter.* **o'mission** (ओ'मिशन्) *n* छोड़ना, भूल; छोड़ी हुई वस्तु.

**om'nipotent** (ऑम्'निपटन्ट्) *adj* सर्वशक्तिमान्.

**om'niscient** (ऑम्'निसिअन्ट्) *adj* सर्वज्ञ, सब जानने वाला.

**om'nivorous** (ऑम्'निव्रस्) *adj* सर्वभक्षी.

**on** (ऑन्) *prep & adv* **1** पर, के ऊपर; आच्छादन; समीप : *a town on the coast.* **2** विषयक : *a book on history.* **3** की ओर : *hurry on.* **4** सम्बद्ध; उपलब्ध.

**once** (वन्स्) *adv* एक बार; अतीत में किसी समय. **— in a while,** कभी-कभी. **— and for all,** अभी और अंतिम बार. **— upon a time,** बहुत पहिले. **at —** तुरन्त, तत्काल; अभी. **all at —,** अचानक. *conj* ज्यों ही, जैसे ही.

**one** (वन्) *adj & pron* **1** एक, 1 : *one paise* (1 p). **2** कोई व्यक्ति : *One does not know who one may meet here.* **one by one,** एक के बाद एक, एक-एक कर के. **it's all one to me,** इस से मुझ पर प्रभाव नहीं पड़ता. **one'self** (वन्'सेल्फ़्) *pron* स्वयं, खुद : *one should not be too proud of oneself.* **'one-'sided** *adj* (विशेषत:) तर्क के किसी एक ही पक्ष पर ध्यान रखने वाला, एकांगी.

**'onerous** ('ऑन्रस्) *adj* भारी, दूभर, दुस्सह.

**'onion** ('अनिअन्) *n* प्याज़. → p 340.

**'onlooker** ('ऑन्लुकर्) *n* दर्शक, प्रेक्षक.

**'only** ('ओन्लि) *adv* अकेला; एक मात्र; एक वर्ग : *the — men who can go.* *adv* केवल, मात्र ही : *only five men went home.* **if —,** → if. *conj* किंतु.

**'onset** ('ऑन्सेट्) *n* आक्रमण; ज़ोरदार आरंभ.

**'onslaught** ('ऑन्स्लॉट्) *n* चढ़ाई, आक्रमण.

**'onus** ('ओनस्) *n* दायित्व, कुछ करने का भार.

**'onward(s)** ('ऑन्वर्ड्) *adj & adv* आगे.

**ooze** (ऊज़्) *n* पतला, मुलायम कीचड़ (जैसे, झील के तल में). *v* टपकना, रिसना.

**'opal** ('ओपल्) *n* दूधिया (रत्न).

**o'paque** (ओ'पेक्) *adj* अपारदर्शी.

**'open** ('ओपन्) *adj* **1** खुला; अनावृत; खुला हुआ (जैसे, मानचित्र, चार्ट); खुली (किताब). **2 in the — air,** घर के बाहर (खुले में). **— competitions** (scholarships, आदि), जिसमें सभी भाग ले सकते हैं. **the — country,** खाली मैदान. **have an — mind,** उदारमति, नये विचारों को ग्रहण करने को तैयार. **an — question** अनिर्णीत प्रश्न. **the — sea,** थल से बहुत दूर का समुद्र. **3 — to,** सुनने या बातचीत करने को तैयार; असुरक्षित. *n* **the —,** खुला मैदान *v* **1** खोलना (बंधे या

ढके से); छेद करना, द्वार बनाना. 2 **— out,** खोलना (लिपटी हुई वस्तु को) फैलाना. **— up,** खोलना; विकास योजना को सफल बनाना. 3 **— fire** (*at, on*), गोलियां चलाना. **—ing** ('ओपनिङ्) *n* 1 खुला स्थान; प्रवेश मार्ग; आरंभ (प्रायः खेलों का). 2 (व्यापारिक प्रतिष्ठानों में) नौकरी के रिक्त स्थान. **—ly** *adv* बिना रहस्य के, खुले आम; साफ़ शब्दों में. **ˌopen-ˈhanded** *adj* मुक्तहस्त, उदार **ˌopen-ˈhearted** *adj* निष्कपट, उदार.

**ˈopera** ('ऑप्रा) *n* आपेरा, गीति-नाट्य.

**ˈoperate** ('ऑप्रेट्) *v* 1 परिचालित करना, चलाना. 2 **— on sb** (*for sth*), आपरेशन करना, शल्य क्रिया करना. **ˌopeˈration** (ऑप्'रेशन्) *n* 1 प्रक्रिया; संचालन-पद्धति. 2 कारवाई : *start operation.* 3 (*pl*) फौजी कारवाई, सैनिक गतिविधि. 4 आपरेशन. शल्य क्रिया. **ˈoperative** ('ऑप्रटिव्) *adj* चालू, लागू; प्रभावकारी. *n* मशीन पर काम करने वाला (विशेषतः कारख़ाने में). **ˈoperator** ('ऑप्रेटर्) *n* मशीन यन्त्र आदि को चलाने वाला : *telephone-operator.*

**oˈpinion** (अ'पिन्यन्) *n* राय, विचार. **in my —,** मेरी राय में. **public —,** जनता की धारणा.

**ˈopium** ('ओप्यम्) *n* अफ़ीम.

**opˈponent** (अ'पोनन्ट्) *n* प्रतिद्वन्द्वी; विरोधी.

**ˈopportune** ('ऑपर्चून्) *adj* 1 उपयुक्त (समय). 2 समयोचित. **ˈopportunist** ('ऑपर्चूनिस्ट्) *n* अवसरवादी. **ˌopporˈtunity** (ऑपर्'चूनिटि) *n* सुअवसर, मौका (*for* sth, *of doing* sth, *to do* sth).

**opˈpose** (अ'पोज़्) *v* 1 विरोध करना (sb, sth). 2 सामना करना (*to*). **ˈopposite** ('ऑप्ज़िट्) *adj* 1 सामने : *the house opposite* (*to*) *mine.* 2 पूर्णतया भिन्न, विरोध में; उलटा. **ˌoppoˈsition** (ऑप्'ज़िशन्) *n*. 1 विरोध : *under heavy opposition.* 2 **the Opposition** विरोधी (राजनीतिक) दल.

**opˈpress** (अ'प्रेस्) *v* 1 अत्याचार करना, दमन करना. 2 सताना, परेशान करना : *— ed by the heat* (*by the fear of poverty*). **—ion** *n*. **—ive** *adj* अत्याचारी, कठोर; असहनीय. **—ively** *adv*. **—or** *n* अत्याचारी.

**ˈoptical** ('ऑप्टिकल्) *adj* नेत्रविषयक; दृष्टि विषयक : *— instrument* (प्रकाशिक यंत्र). **opˈtician** (ऑप्'टिशन्) *n* चश्मा बनाने या बेचने वाला.

**ˈoptimism** ('ऑप्टिमिज़्म्) *n* सफलता में विश्वास; आशावादिता. **ˈoptimist** ('ऑप्टिमिस्ट्) *n* आशावादी व्यक्ति. **ˌoptiˈmistic** (ऑप्टि'मिस्टिक्) *adj* आशापूर्ण; सुपरिणामों के प्रति आश्वस्त.

**ˈoption** ('ऑप्शन्) *n* विकल्प (दो या अनेक में से किसी एक का चुनना); पसंद. **ˈ—al** ('ऑप्शन्ल्) *adj* वैकल्पिक.

**ˈopulent** ('ऑप्युलन्ट्) *adj* धनी; समृद्ध; भरपूर. **ˈopulence** ('ऑप्युलन्स्) *n*.

**or** (ऑर्) *conj* या, अथवा (दो विकल्पों में से एक) : *Is it a boy or girl?*; नहीं तो : *Run, or you will be late*; (दो वस्तु या विचार जो पूर्णतया समान हों): *a rupee or one hundred paise.*

**ˈoral** ('ऑरल्) *adj* मौखिक, ज़बानी : *an — examination.*

**ˈorange** ('ऑरिन्ज्) *n* नारंगी, सन्तरा आदि. → p 134; नारंगी रंग. **—ˈade** *n* सन्तरे का शरबत.

**oˈration** (ऑ'रेशन्) *n* भाषण, सम्भाषण. **ˈorator** ('ऑरटर्) *n* वक्ता. **ˌoraˈtorical** (ऑर्'टॉरिकल्) *adj* भाषण-विषयक. **ˈoratory** ('ऑरट्रि) *n* जनता में भाषण देने की कला.

**ˈorbit** ('ऑर्बिट्) *n* परिक्रमा-पथ : *the earth's — round the sun*; अंतरिक्ष यान की कक्षा. *v* परिक्रमा करना.

**ˈorchard** ('ऑरचर्ड्) *n* फलवाटिका.

**ˈorchestra** ('ऑर्किस्ट्रा) *n* वाद्यवृन्द; वाद्य-मण्डल; रंगमंच में वाद्यमंडल का स्थान. **orˈchestral** *adj*.

**ˈorchid** ('ऑर्किड्) *n* आर्किड (एक प्रकार का फूलों का पौधा).

**orˈdain** (ऑर्'डेन्) *v* 1 (ईश्वर, भाग्य या क़ानून का) निर्णय लेना; नियुक्त करना;

 

आदेश देना (*that*). 2 (किसी को) पुरोहित, पादरी बनाना.

**'ordeal** (ऑर'डीअल्) *n* 1 सत्यपरीक्षा (जैसे, अग्नि परीक्षा) : *trial by* —. 2 चरित्र और धैर्य की कठिन परीक्षा.

**'order** ('ऑर्डर्) *n* 1 क्रम : *in — of size.* 2 व्यवस्था, क्रम; कार्ययोग्य दशा : *out of* —. 3 शांति व्यवस्था. 4 सार्वजनिक बैठक के नियम : *called to — by the Chairman.* 5 आदेश. 6 आर्डर, सामान मँगाने का आदेश, माँगपत्र. **on —,** जिस की माँग की जा चुकी है पर जो वस्तु अभी आई नहीं है. **made to —,** विशेष या व्यक्तिगत अपेक्षाओं के अनुसार वनी वस्तु. 7 (पोस्ट आफिस आदि को) रुपये देने का लिखित आदेश. 8 **in — that,** ताकि, के अभिप्राय से. **in — to** (*do sth*), कुछ करने के लिए. 9 श्रेणी, कोटि; वर्ग; बन्धुत्व, गण. **take holy —s,** पुरोहित बनना. *v* आदेश या आर्डर देना. 2 व्यवस्थित करना, क्रम में रखना. **—ly** ('ऑर्डर्लि) *adj* 1 सुव्यवस्थित; अच्छी दशा में. 2 शांतिपूर्ण; भली भाँति आचरित. *n* अर्दली (सेना में दूत या अन्य सेवा करने वाला कर्मचारी).

**'ordinal** ('ऑर्डिन्ल्) *n & adj* क्रमसूचक, जैसे, *first, second, third* आदि.

**'ordinance** ('ऑर्डिनन्स्) *n* अध्यादेश (राष्ट्रपति, राज्यपाल आदि द्वारा दिये विशेष आदेश).

**'ordinary** ('ऑर्ड्नरि) *adj* सामान्य; साधारण; औसत. *n* **out of the —,** असाधारण.

**,ordi'nation** (ऑर्डि'नेशन्) *n* चर्च में पुरोहित बनाते समय आयोजित (अभिषेक) समारोह.

**'ordnance** ('आर्डनन्स्) *n* तोपखाना; युद्ध सामग्री.

**ore** (ऑर्) *n* कच्ची धातु (खनिज पदार्थ).

**'organ** ('ऑरगन्) *n* 1 प्राणी का अवयव → p 36. 2 मुखपत्र (विचारों को प्रकट करने के लिए) : *—s of public opinion*; कार्य-साधन : *—s of government.* 3 आर्गन, (संगीत का वाद्ययन्त्र). **or'ganic** (ऑर'गैनिक्) *adj* 1 जैविक. 2 आंगिक. 3 **an —ic whole,** एक सुगठित पूर्ण. **an —ic part,** एक संरचना-अवयव. **—ism** ('ऑर्ग्निज़्म्) *n* जीव, अवयवी. **—ist** ('आर्ग्निस्ट्) *n* वाद्ययंत्र (आर्गन) बजाने वाला.

**'organize** ('आर्ग्नाइज़्) *v* सुव्यवस्थित करना; व्यवस्थाबद्ध करना; तैयारी करना. **,organi'zation** (आर्गनाइ'ज़ेशन्) *n* संगठन (व्यक्तियों का); व्यवस्था. **—r** ('आर्ग्नाइज़र्) *n* संगठनकर्ता.

**'orgy** ('ऑरजि) *n* रंगरेलियाँ.

**'orient** ('ऑरिअन्ट्) *n* **the O—,** यूरोपीय कविताओं में, भूमध्यसागर से पूर्व एशिया स्थित देश. **ori'ental** (ऑरि'एन्टल्) *adj* इन देशों से संबद्ध. *n* इन देशों का वासी.

**'origin** ('ऑरिजिन्) *n* उद्गम-बिन्दु; वंश, कुल.

**o'riginal** (अ'रिज्नल्) *adj* 1 प्रथम या आदिम. 2 नवरचित या नवसृष्ट; मौलिक (न कि नकली) : *— ideas.* 3 मौलिक विचारों वाला. *n* 1 मूल (जिस की प्रतिलिपि या अनुकृति की गई है). 2 **—ly** *adv.* **origi'nality** (अरिजि'नैलिटि) *n* मौलिकता; सृष्टि की योग्यता. **o'riginate** (अ'रिजिनेट्) *v* 1 प्रारंभ या उत्पन्न होना (*from* or *in* a place, *with sb*). 2 अन्वेषक होना; आरंभ करना; उत्पन्न करना.

**'ornament** (ऑर्न्मन्ट्) *n* 1 आभूषण, गहना. 2 अलंकार, सजावट (*to*). *v* — होना; सुन्दर बनाना. **orna'mental** (ऑर्न्'मेन्टल्) *adj* आलंकारिक; शोभाकारी.

**or'nate** (ऑर्'नेट्) *adj* अलंकृत.

**'orphan** ('ऑर्फ़न्) *n* अनाथ बच्चा (जिसके माता-पिता मर चुके हों). **—age** ('ऑर्फ़निज्) *n* अनाथालय.

**'orthodox** ('ऑर्थ़डॉक्स्) *adj* सनातनी, रूढ़िवादी. **—y** ('ऑर्थ़डॉक्सि) *n* परम्परा-निष्ठा.

**'oscillate** ('ऑसिलेट्) *v* झूलना, डोलना.

**os'tensible** (ऑस्'टेन्सब्ल्) *adj* दिखावटी **os'tensibly** *adj.*

**,osten'tation** (ऑस्टेन्'टेशन्) *n* आडम्बर (धन-संपत्ति या ज्ञान का); पाखंड, पांडित्य

प्रदर्शन. ˌ**ostenˈtatious** (ऑस्टॅन्ˈटेशस्) *adj* — दिखावटी, आडम्बरपूर्ण.

ˈ**ostracize** (ˈऑस्ट्रसाइज़्) *v* समाज से निकाल देना; बहिष्कृत करना. ˈ**ostracism** (ˈऑस्ट्रसिज़म्) *n*.

ˈ**ostrich** (ˈऑस्ट्रिच्) *n* शुतुरमुर्ग. → p 33.

ˈ**other** (ˈअद़र्) *pron & adj* अन्य, दूसरा, भिन्न. *You go this way and I'll go the — way. adv* दूसरी प्रकार से : *I could not treat him — than fairly.* **the — day,** कुछ दिन पूर्व. **— than,** से भिन्न. **—wise** *adv* भिन्न प्रकार से, अन्यथा; दूसरी दृष्टि से. *conj* नहीं तो; अथवा अन्य.

ˈ**otter** (ˈऑटर्) *n* ऊद बिलाव → p 15; उसकी रोएँदार खाल.

**ought** (ऑट्) *v* **1** चाहिए सूचक : *I — to go home soon.* **2** संभावना-सूचक : *He — to be here soon.*

**ounce** (आउन्स्) *n* आउन्स (पाउंड का 1/16 भाग).

**our** ( आउअर्) *adj* हमारा : *That is our book.* **ours** *pron & adj* हमारा : *That book is ours.* **ourselves** *pron : We hurt ourselves when we fell over.*

**oust** (आउस्ट्) *v* बेदखल करना; स्थान से बलात् हटा देना.

**out** (आउट्) *adv* बाहर, दूर; सामान्य स्थिति में नहीं. **out and out,** पूर्णतया. **out of date,** पुराना, अप्रचलित. **out of breath,** हाँफता हुआ. **out of doors,** खुली हवा में, घर के बाहर. **out-of-the-way,** दूर, एक किनारे; असाधारण. ˈ**outer** (ˈआउटर्) *adj* बाहरी; बीच या भीतर से दूर. ˈ**outer-most** *adj* बीच या भीतर से अधिकतम दूर.

**outˈbid** (आउट्ˈबिड्) *v* (→ bid) नीलाम में अन्य से बढ़ कर बोली लगाना.

ˈ**outbreak** (ˈआउट्ब्रेक्) *n* प्रादुर्भाव (युद्ध, बीमारी आदि का), प्रकोप.

ˈ**outburst** (ˈआउट्बर्स्ट्) *n* (क्रोध आदि की सहसा) अभिव्यक्ति.

ˈ**outcast** (ˈआउट्कास्ट्) *n & adj* बहिष्कृत, निर्वासित.

**outˈclass** (आउट्ˈक्लास्) *v* बढ़कर होना.

ˈ**outcome** (ˈआउट्कम्) *n* परिणाम, नतीजा.

ˈ**outcrop** (ˈआउट्क्रॉप्) *n* नंगी चट्टान.

ˈ**outcry** (ˈआउट्क्राइ) *n* (मारे डर के) चिल्लाना; सार्वजनिक विरोध, आक्रोश.

**outˈdistance** (आउट्ˈडिस्टन्स्) *v* आगे निकल जाना, पीछे छोड़ देना.

**outˈdo** (आउट्ˈडू) *v* बढ़कर होना.

ˈ**outˈdoor** (ˈआउट्डॉर्) *adj* घर के बाहर, खुले मैदान वाला काम : *— games.* **—s** *adj.*

ˈ**outer** (ˈआउटर्) → out.

ˈ**outfit** (ˈआउट्फ़िट्) *n* किसी उद्देश्य के लिए उपयुक्त सज्जा-सामान : *a camping —.* **—ter** *n* ऐसा दूकानदार (विशेषत: कपड़ेवाला).

**outˈgrow** (आउट्ˈग्रो) *v* अधिक बढ़ जाना (कपड़ों की दृष्टि से अधिक मोटा या लंबा हो जाना); अन्य व्यक्ति की तुलना में अधिक बढ़ना; पुरानी आदतों को छोड़ते जाना.

ˈ**outgrowth** (ˈआउट्ग्रोथ़्) *n* **1** स्वाभाविक विकास. **2** प्रशाखन.

ˈ**outing** (ˈआउटिङ्) *n* सैर.

**outˈlandish** (आउट्ˈलैन्डिश्) *adj* विदेशी; देहाती.

**outˈlast** (आउट्ˈलास्ट्) *v* अधिक समय तक टिकना या जिन्दा रहना.

ˈ**outlaw** (ˈआउट्लॉ) *n* (पुराने समय में) किसी व्यक्ति को ग़ैरक़ानूनी घोषित कर देना; ऐसे व्यक्ति को क़ानून का संरक्षण नहीं मिलता था; निर्वासित; अपराधी, भगोड़ा. *v* — घोषित करना.

ˈ**outlay** (ˈआउट्ले) *n* लागत; व्यय.

ˈ**outlet** (ˈआउट्लेट्) *n* **1** निकास (जल, भाप आदि का). **2** भावनाओं की अभिव्यक्ति का साधन या अवसर.

ˈ**outline** (ˈआउट्लाइन्) *n* **1** ख़ाका, रेखाचित्र. **2** मुख्य तथ्यों का सार रूप कथन; रूपरेखा : *an — of British History. v* — खींचना, — देना.

**outˈlive** (आउट्ˈलिव्) *v* (किसी) से अधिक समय तक रहना या जीवित रहना.

ˈ**outlook** (ˈआउट्लुक्) *n* **1** दृष्टिकोण. **2** संभावना. **3** दृश्य.

**'outlying** ('आउट्लाइङ्) *adj* दूरवर्ती; सुदूरवर्ती.

**out'number** (आउट्'नम्बर्) *v* संख्या में अधिक होना.

**'out-of-'date** ('आउट्अव़्'डेट्) *adj* → date[1].

**'out-,patient** ('आउट्पेशन्ट) *n* (अस्पताल में) बाहरी रोगी (जो केवल दिखाने के लिए आते हैं और भरती नहीं हैं).

**'outpost** ('आउट्पोस्ट्) *n* चौकी; नाका; सीमा चौकी (सेना).

**'output** ('आउट्पुट्) *n* पैदावार; उत्पादन.

**'outrage** ('आउट्रेज्) *n* अत्याचार; कठोर अन्यायपूर्ण कार्य. *v* — का अपराधी होना; अत्याचार करना. **out'rageous** (आउट्-'रेजस्) *adj* घृणित; अनैतिक, निंदनीय; निर्दय.

**out'right** (आउट्'राइट्) *adv* **1** तत्काल, पूर्णतया, एकदम. **2** साफ़-साफ़, स्पष्ट रूप से. *adj* सुस्पष्ट; पक्का.

**'outset** ('आउट्सेट्) *n* प्रारंभ.

**'out'side** ('आउट्'साइड्) *n, adj & adv* बाहरी या ऊपरी भाग. **have an — chance,** बहुत कम संभावना. **—r** ('आउट्'साइडर्) *n* **1** बाहरी (व्यक्ति). **2** बाहर से परीक्षा आदि देने वाला व्यक्ति. **at the (very) —,** अधिक से अधिक.

**'outskirts** ('आउट्स्कर्ट्स) *n pl* नगर के बहिर्वर्ती भाग.

**out'spoken** (आउट्'स्पोकन्) *adj* खरा बोलने वाला.

**out'standing** (आउट्'स्टैंडिङ्) *adj* **1** सुस्पष्ट; विशिष्ट. **2** बकाया या शेष (कार्य, भुगतान, अदायगी आदि).

**out'strip** (आउट्'स्ट्रिप्) *v* (-pp-) आगे बढ़ जाना; (दौड़ में) पीछे छोड़ देना.

**'outward** ('आउट्वर्ड्) *adj* **1** बाहरी ओर पर स्थित, बाहरी ओर का. **2** बहिर्गामी, जाने की दिशा की ओर : *the — voyage*. **—(s)** *adv* बाहर की ओर. **—ly** (आउटवर्ड्लि) *adv* बाहर की ओर; जहाँ तक दिखाई पड़े.

**out'weigh** (आउट्'वे) *v* भार, मूल्य या महत्त्व में अधिक होना.

**out'wit** (आउट्'विट्) *v* (-tt-) चालाकी से मात करना.

**'oval** ('ओउव़ल्) *adj & n* अंडाकार. → p 295.

**o'vation** (ओ'व़ेशन्) *n* जय-जयकार.

**'oven** ('अव़्न्) *n* बक्सनुमा भट्ठी.

**'over** ('ओउव़र्) *adv* **1** सन्तुलनहीनता या पार करने का सूचक: *fall —; cross —; change —*. **2** आदि से अन्त तक : *Think (Read) it —. Go — it again*. **3** शेष : *money left —*; समाप्त : *the meeting is —*. *prep* किसी सतह को पूर्णतया या आंशिकतया ढकते हुए; ऊपर, ऊँचाई पर; एक तरफ़ से दूसरी तरफ़ : *— a bridge*; अधिक : *— Rs 5/-*. **— and above,** के अतिरिक्त.

**,over-** पूर्वपद : (अति-, बहुत अधिक) : *,over-polite; ,—'tired; ,—'heated; ,—'charge*.

**'overall(s)** (ओव़र्'ऑल्) *n* ढीला-ढाला लबादा जो सामान्य कपड़ों पर पहिना जाता है ताकि वे ख़राब न हों.

**,over'balance** (ओव़र्'बैलन्स्) *v* संतुलन बिगाड़ देना; गिरा देना.

**'over'bearing** (ओव़र्'बेअरिङ्) *adj* रोबीला, दबंग, उद्धत.

**'overboard** ('ओव़र्बॉर्ड्) *adv* जहाज़ पर से पानी में : *fall —*.

**'overcast** ('ओव़र्कास्ट्) *adj* बादलों से घिरा (आकाश); (fig) उदास.

**'overcoat** ('ओव़र्कोट्) *n* ओवरकोट (सब कपड़ों के ऊपर पहिने जाने वाला बड़ा कोट).

**,over'come** (ओव़र्'कम्) *v* (*pt* 'over'came *pp* overcome) **1** विजयी होना, हरा देना; पार करना. **2** कमज़ोर कर देना; अभिभूत कर देना : *— by emotion*.

**,over'do** (ओव़र्'डू) *v* (*pt* ,over'did *pp* ,over'done) बहुत अधिक करना; बहुत बढ़ा-चढ़ा कर कहना.

**,over'draw** (ओव़र्'ड्रॉ) *v* (*pt* over'drew, *pp* over'drawn) चेक द्वारा बैंक में जमा राशि से अधिक निकालना. **'overdraft** ('ओव़र्ड्राफ़्ट्) *n* ओवर ड्राफ्ट; वह धन राशि जो जमा राशि से अधिक निकाली गई है.

**'over'due** ('ओव़र्'ड्यू) *adj* जिस का नियम, समय समाप्त हो चुका है (भुगतान, आगमन आदि).

**'over'grown** ('ओव़र्'ग्रोन्) *adj* 1 बहुत जल्द बढ़ा हुआ. 2 ढक जाना (*with*): *flower-beds — with weeds.*

**'over'hang** ('ओव़र्'हैङ्) *v* (*pt* & *pp* over'hung) ऊपर से लटकना.

**,over'haul** (ओव़र्'हॉल्) *v* पूरी तरह से मरम्मत करना; सही दशा में करना. **'over-haul** *n* पूरी मरम्मत.

**'over'head** ('ओव़र्'हेड्) *adj* 1 पृथ्वी के ऊपर से जाने वाले : — *cables* (जैसे, टेलीफ़ोन के तार). 2 —s ('ओव़र्हेड्ज़्) (व्यापार में) बँधे ख़र्चे (उत्पादन - लागत के अतिरिक्त). *adv* ऊपर.

**,over'hear** (ओव़र्'हिअर्) *v* (*pt* & *pp* ,over'heard) छिप कर सुन लेना; संयोग से सुन लेना (जो सुनना न था).

**,over'joyed** (ओव़र्'जॉइड्) *adj* आनन्दित (*at*).

**,over'lap** (ओव़र्'लैप्) *v* (-pp-) कुछ अंश तक ढकना और कुछ अंश तक उस के बाहर निकल जाना : *—ping tiles.*

**,over'look** (ओव़र्'लुक्) *v* 1 ऊपर से पूरा दृश्य देखना. 2 देख कर भी ध्यान न देना; उपेक्षा करना.

**'over'night** ('ओव़र्'नाइट्) *adv* 1 पूर्व रात्रि में. 2 रातभर के लिए. **'overnight** ('ओव़र्नाइट्) *adj* रात्रिकालीन : *an — journey.*

**,over'power** (ओव़र्'पाउअर्) *v* पराजित करना; विजयी होना. **—ing** *adj* प्रबल.

**,over-'reach** (ओव़र्'रीच्) *v* चालाकी से हरा देना. — **oneself**, अधिक आकांक्षा के कारण विफल होना और अपने हित की हानि करना.

**,over'ride** (ओव़र्'राइड्) *v* (*pt* over-rode, *pp* over-ridden) (किसी के निर्णय या दावे को अपने उच्चाधिकार से) रद्द कर देना.

**,over'rule**=override.

**,over'ran** (ओव़र्'रन्) *v* (*pt* ,over'ran, *pp* ,over'run) 1 फैल जाना और अधिकार कर लेना. 2 (सीमा के बाहर) चले जाना.

**'over'sea(s)** ('ओव़र्'सी) *adj* & *adv* समुद्रपार.

**'over'see** ('ओव़र'सी) *v* (*pt*, ,over'saw, *pp* over'seen) निरीक्षण करना. **'overseer** ('ओव़र्सिअर्) *n* निरीक्षक, सर्वेक्षक.

**'oversight** ('ओव़र्साइट्) *n* चूक, भूल (कुछ करने में या ध्यान देने में): *through an unfortunate —.*

**'over'sleep** ('ओव़र्'स्लीप्) *v* (*pt* & *pp* ,over'slept) देर तक सोते रहना; निश्चित जग जाने के समय के बाद भी सोते रहना.

**'over'step** ('ओव़र्'स्टेप्) *v* (-pp-) अतिक्रमण करना, कार्य सीमा के बाहर जाना : *He —ped his authority.*

**'overt** ('ओव़र्ट्) *adj* खुले आम (न कि गुप्त रूप से) किया हुआ. **—ly** *adv*.

**over'take** (ओव़र्'टेक्) *v* (*pt* over'took, *pp* over'taken) 1 बराबर आ पहुँचना; आगे बढ़ जाना. 2 (आँधी-तूफ़ान, विपत्ति आदि का) अचानक आ जाना.

**,over'throw** (ओव़र्'थ्रो) *v* (*pt* over-'threw, *pp* over'thrown) पराजित करना; समाप्त कर देना. **overthrow** *n* पराजय; पतन.

**'overtime** ('ओव़र्टाइम्) *n* & *adv* (सामान्य कार्यघंटों के) बाद किये काम में लगा समय, अधिसमय.

**'overture** ('ओव़र्चर्) *n* 1 (प्राय: *pl*, **make —s to**) बातचीत आरंभ करने का इंगित : *peace —s.* 2 प्रस्तावना संगीत, पूर्वरंग.

**'over'whelm** (ओव़र्'वेल्म्) *v* दबा देना; पराजित करना; पूरी तरह हरा देना : *—ed by the enemy's forces; —ed by grief.*

**'over'wrought** ('ओव़र्'रॉट्) *adj* बहुत अधिक कार्यभार या उत्तेजना से थका हुआ.

**owe** (ओ) *v* 1 ऋणी होना (sb *for* sth). 2 आभारी होना : *owe loyalty to the king.* **'owing** ('ओइङ्) *adj* बाक़ी ऋण. **'owing to** *prep* के कारण.

**owl** (आउल्) *n* उल्लू. → p 33.

**own** (ओन्) *adj* अपना, निजी : *This is my (very) own pen.* **hold one's own,** डट कर

सामना करना. **on one's own,** अकेले, स्वतंत्र रूप से. *v* **1** (किसी वस्तु का) स्वामी होना. **2** सहमत होना; मानना, स्वीकार करना : *own (up) to a fault* (दोष स्वीकार करना). **'owner** ('ओनर्) *n* मालिक, स्वामी.

**ox** (ऑक्स्) *n* (*pl* oxen) **1** बैल (जो प्रायः गाड़ी या खेत में काम आता है). **2** (प्रायः *pl*) गाय-बैल.

**'oxygen** ('ऑक्सिजन्) *n* आक्सीजन (गैस).

**'oyster** ('ऑइस्टर्) *n* शुक्ति. → p 280.

**oz.** ounce का संक्षिप्त रूप.

# P

**pa** (पा) *n* (बच्चे की बोली में) पिता.

**pace** (पेस्) *n* **1** क़दम, पग. **2** गति, वेग. **keep — with,** उसी गति से चलना. **3 put sb through his —s,** किसी की योग्यता परखना. *v* **1** टहलना, क़दम-क़दम चलना. **2** क़दमों से नापना : — *out (off) a distance of 3 yards.*

**pa'cific** (प'सिफ़िक्) *adj* शान्तिपूर्ण; शान्तिप्रिय. **'pacifism** ('पैसिफ़िज़्म्) *n* शांतिवाद (यह मत कि युद्ध नितान्त अनावश्यक है). **'pacifist** *n* शान्तिवादी. **'pacify** *v* शान्त करना, विरोध मिटाना.

**pack** (पैक्) *n* **1** गठरी, गट्ठर; बंडल; पोटली. **2** (शिकारी कुत्तों या भेड़ियों आदि का) झुंड. **3** खराब व्यक्तियों या वस्तुओं का समूह : *a — of thieves.* **4** (ताश की) गड्डी. *v* **1** डिब्बे, लिफ़ाफ़े, बैग, बंडल आदि में रखना; बक्स को चीजों से भरना. **2** ठसाठस भरना; बहुत बड़ी भीड़ करना. **3** सुरक्षा के लिए किसी मुलायम चीज़ से चारों ओर लपेटना. **4 — sb off, send sb —ing,** तुरंत कहीं दूर भेज देना. **'—age** ('पैकिज्) *n* पार्सल; बंडल. **'—et** ('पैकिट्) *n* पैकेट, पुलिन्दा. **'—ing** *n* — करने की प्रक्रिया; — करने में प्रयुक्त सामान.

**pact** (पैक्ट्) *n* समझौता, संधि.

**pad** (पैड्) *n* **1** पैड, गद्दी. **2** लेटर-पैड. *v* (-dd-) सुरक्षा के लिए गद्दीनुमा चीज़ें लगाना.

**'paddle** ('पैड्ल्) *n* छोटा चप्पू. *v* **1** चप्पू से छोटी नाव खेना. **2** नंगे पैर पानी में चलना; पानी में हाथ चलाना.

**'paddock** ('पैडक्) *v* बाड़ा (छोटे घास के मैदान का).

**'paddy** ('पैडि) *n* धान (जिसके भीतर से चावल का दाना निकलता है).

**'padlock** ('पैड्लॉक्) *v & n* ताला (लगाना)

**'pagan** ('पेगन्) *n & adj* विधर्मी, किसी मुख्य प्रचलित धर्म को न मानने वाला.

**page¹** (पेज्) *n* (किताब, समाचारपत्र आदि का) पृष्ठ.

**page²** (पेज्) *n* (क्लब या होटल में) पेज, परिचारक.

**'pageant** ('पैजन्ट्) *n* **1** जलूस जिनमें झाँकियाँ भी निकाली जा रही हों. **2** विशेष समारोहों पर शोभायात्रा. **'—ry** ('पैजन्ट्रि) *n* शानदार प्रदर्शन, भव्य समारोह.

**paid** (पेड्) → pay.

**pail** (पेल्) *n* बालटी, डोल.

**pain** (पेन्) *n* **1** दुःख, तकलीफ़; दर्द, पीड़ा; वेदना. **2** (*pl*) परिश्रम, कष्ट. **take —s,** सावधानी से कार्य करना. **3** दंड सज़ा. *v* — उत्पन्न करना. **'—ful (ly)** *adj & adv.* **'—less(ly)** *adj & adv.* **'—staking** ('पेन्ज़टेकिङ्) *adj* परिश्रमी, अध्यवसायी.

**paint** ('पेन्ट्) *n* पेंट, तेल या अन्य तरल पदार्थ में घुला रंग. *v* **1** — करना, रँगना. **2** चित्र बनाना, रंग भरना. **'—er** ('पेन्टर्) *n* **1** पेंट करने वाला. **2** चित्रकार. **'—ing** ('पेन्टिङ्) *n* चित्रकारी, चित्रकला; चित्र, रंगचित्र.

**pair** (पेअर्) *n* **1** जोड़ी : *a — of shoes.* **2** दो भागों वाली किंतु एक ओर जुड़ी हुई वस्तु : *a — of trousers (scissors). v* जोड़ी में लगाना. **— off,** जोड़े बनाना; जोड़ा बनाना.

**pal** (पैल्) *n* (colloq) साथी; मित्र.

**'palace** ('पैलिस्) *n* महल (राजाओं, महाराजाओं के); बहुत बड़ा शानदार भवन.

**'palate** ('पैलिट्) *n* **1** तालु (मुंह का). **2** स्वाद.

**'palatable** ('पैल्टब्ल्) *adj* स्वादिष्ठ (जीभ या (fig) मन का).

**pale¹** (पेल्) *adj* (*-r,-st*) **1** विवर्ण, निस्तेज; पीला (चेहरा). **2** (रंगों में) फीका या धुंधला पड़ा. *v* — होना.

**pale²** (पेल्) *n* **1** खूंटा, बाड़े की नोकीली लकड़ी. **2** सदाचरण की सीमा : *outside the* —. **'paling(s)** *n* घेरा, खूंटा.

**'palette** ('पैलिट्) *n* बोर्ड जिस पर चित्रकार रंग मिलाते हैं; रंग पट्टिका.

**pall¹** (पॉल्) *v* अरुचिकर हो जाना.

**pall²** (पॉल्) *n* कफ़न का मोटा कपड़ा; (fig) कोई भारी काला आवरण : *a — of smoke.*

**palliate** ('पैलिएट्) *v* (दर्द, पीड़ा या बीमारी) कम करना, आराम पहुँचाना; (अपराध की गंभीरता) कम करना.

**'pallid** ('पैलिड्) *adj* पीला, विवर्ण; देखने में बीमार. **'pallor** ('पैलर्) *n* (चेहरे का) पीलापन.

**palm¹** (पाम्) *n* हथेली. *v* — **sth off on sb,** किसी के गले कम मूल्य की वस्तु मढ़ देना. **'—ist** *n* ('पामिस्ट्) *n* हाथ देख कर भविष्य बताने वाला.

**palm²** (पाम्) *n* **1** ताड़, खजूर आदि का पेड़ : *coconut* —. **2** विजय या सफलता के प्रतीक रूप में खजूर का पत्ता.

**'palpitate** ('पैल्पिटेट्) *v* दिल की धड़कनों का बढ़ जाना; कँपकँपी आना (जैसे, डर के कारण). **palpi'tation** (पैल्पि'टेशन्) *n.*

**'paltry** ('पॉल्ट्रि) *adj* (-ier, -iest) रद्दी, तुच्छ, नगण्य; तिरस्कार योग्य, उपेक्षणीय.

**'pamper** ('पैम्पर्) *v* बहुत लाड़-प्यार करना.

**'pamphlet** *n* ('पैम्फ़्लिट्) *n* पैम्फ़लेट, पुस्तिका.

**pan** (पैन्) *n* कड़ाही; तवा.

**pan-** (पैन्) उपसर्ग (अखिल-, सर्व-) : *pan-Indian.*

**pana'cea** (पैन्'सिअ) *n* सब रोगों को दूर करने वाली दवाई, रामबाण.

**,pande'monium** (पैन्डि'मोन्यम्) *n* हुल्लड़ या कोलाहल का दृश्य.

**'pander** ('पैन्डर्) *v* (पाप कर्म में) सहायता या प्रोत्साहन देना (*to* sb, *to* sb's evil acts).

**pane** (पेन्) *n* (खिड़की का) शीशा.

**'panel** ('पैन्ल्) *n* **1** (दरवाज़े का) दिल्ला. **2** तालिका, नामिका, विशेष कार्य के लिए बनाई व्यक्तियों की सूची. *v* (-ll-) नामिका में संमिलित करना. **—ling** *n* दिलहाबन्दी.

**pang** (पैङ्) *n* टीस, कसक (दर्द या पश्चाताप की).

**'panic** ('पैनिक्) *n* भगदड़, तहलका, आतंक. **—ky** ('पैनिकि) *adj.*

**'pannier** ('पैनिअर्) *n* घोड़े या गधे के दानों ओर लटके झाबे या खोंचे; मोटर-साइकिल में लगा सामान का डिब्बा.

**pano'rama** (पैन्'रामा) *n* व्यापक दृश्य, परि-दृश्य; निरंतर बदलता हुआ दृश्य.

**pant** (पैन्ट्) *v* **1** हाँफना. **2** लालायित होना (*for* sth, *to do* sth). **3 — out,** हाँफते हुए कहना.

**'panther** ('पैन्थर्) *n* तेंदुआ (एक प्रकार का चीता).

**'pantomime** ('पैन्टमाइम्) *n* **1** परी-कथाओं पर आधारित बच्चों का क्रिस्मस ड्रामा. **2** मूक-अभिनय.

**'pantry** ('पैन्ट्रि) *n* (रसोई-) भंडार.

**pants** (पैन्ट्स) *n* **1** पैंट, पतलून **2** (colloq) पायजामा.

**'Pa(pa)** (पा) *n* बच्चे द्वारा पिता के लिए प्रयुक्त शब्द.

**'papacy** ('पेप्सि) *n* पोप (ईसाइयों के सर्वोच्च धर्मगुरु) का पद. **'papal** ('पेपल्) *adj* — से सम्बद्ध.

**pa'paya, 'pa(w)paw** (प'पाइअ, प'पॉ) *n* पपीता. → p 134.

**'paper** ('पेपर्) *n* **1** काग़ज़. **2** समाचारपत्र. **3** (*pl*) काग़ज़ात. **4** प्रश्नपत्र. *v* (दीवार आदि पर) काग़ज़ चिपकाना.

**par** (पार्) *n* **1** औसत या सामान्य राशि या मात्रा; सममूल्य. **above (below) par,** (शेयरों का) मूल मूल्य से ऊँचा (नीचा) होना. **2 on a par with,** सममूल्य पर.

**'parable** ('पैरब्ल्) *n* नीतिकथा, दृष्टान्त.

**'parachute** ('पैरशूट्) *n* पैराशूट, हवाईछतरी.

**pa'rade** (प'रेड्) *v* **1** परेड के लिए जाना;

**re'verberate** (रि'व़र्बरेट्) *v* गूंजना.

**re'vere** (रि'व़िअर्) *v* आदर करना, श्रद्धा रखना. **'reverence** ('रेव़्रन्स्) *n* श्रद्धा. *v* श्रद्धापूर्ण व्यवहार करना. **'reverent** ('रेव़्रन्ट्) *adj* श्रद्धालु. **the 'Reverend (Rev),** ईसाई पादरियों की पदवी : *the Rev T Wells.*

**'reverie** ('रेव़्रि) *n* दिवास्वप्न (प्रियकर कल्पनापूर्ण विचारों को भोगने की स्थिति).

**re'verse** (रि'व़र्स्) *adj* 1 उलटा, विपरीत : *in the — direction.* 2 पीछे या पीछे की ओर; निचला : *the — side of a coin, medal, etc.* *n* 1 उलटा. 2 पृष्ठ या पीछे का भाग. 3 विपत्ति; पराजय. *v* 1 — स्थिति में रखना. 2 पीछे की या उलटी दिशा में भेजना या करना. 3 पहले किये का उलटा करना. 4 (निर्णय आदि) रद्द करना.

**re'vert** (रि'व़र्ट्) *v* (पूर्व स्थिति पर) लौट जाना.

**re'view** (रि'व़्यू) *v* 1 पुन: परीक्षण करना; मन में दोहराना. 2 (सैन्यदल आदि का) औपचारिक निरीक्षण करना. 3 (नई पुस्तक आदि की) समीक्षा. *n* 1 — करने की प्रक्रिया. 2 पत्रिका (जिन में समसामयिक घटनाओं पर लेख, पुस्तकों की समीक्षा आदि होते है).

**re'vile** (रि'व़ाइल्) *v* गाली देना; निन्दा करना.

**re'vise** (रि'व़ाइज़्) *v* 1 (शुद्ध करने या सुधारने के लिए) किसी लिखे का ध्यानपूर्वक पढ़ना, संशोधन करना. 2 परीक्षा के पूर्व पढ़े हुए को दोहराना. **re'vision** (रि'व़िश़न्) *n* संशोधन; संशोधित विवरण.

**re'vive** (रि'व़ाइव़्) *v* 1 पुनर्जीवित करना; पहले की सी शक्ति, स्वास्थ्य या स्थिति पाना : *Our hopes —d.* 2 अप्रचलित (प्रथा आदि को) फिर से प्रचलित करना : *—d customs.* **re'vival** (रि'व़ाइव़ल्) *n* 1 नव जागरण; पुनर्जीवन, पुनरुत्थान. 2 धर्मप्रचार के लिए (सभाएँ करना).

**re'voke** (रि'व़ोक्) *v* रद्द करना; डिग्री वापिस लेना.

**re'volt** (रि'व़ोल्ट्) *v* 1 विद्रोह करना. 2 घृणा या ग्लानि से भर जाना (*at* or *against* sth). 3 जुगुप्सा से भर जाना. *n* विद्रोह.

**revo'lution** (रेव़्'लूशन्) *n* 1 परिक्रमण (किसी वस्तु के चारों ओर का चक्कर): *the — of the earth round the sun.* 2 (पहिये आदि का) एक पूरा चक्र. 3 क्रान्ति (शासन व्यवस्था आदि का आमूल परिवर्तन). **—ary** (रेव़्-'लूशनरि) *n* क्रान्तिकारी (व्यक्ति). *adj* क्रान्तिकारी; कायापलट करने वाला. **—ize** (रेव़्'लूशनाइज़्) *v* क्रान्ति उत्पन्न करना; आमूल परिवर्तन करना.

**re'volve** (रि'व़ॉल्व़्) *v* 1 चक्कर खाना, घूमना. 2 किसी समस्या को सभी पक्षों में देखना.

**re'volver** (रि'व़ॉल्व़र्) *n* रिवाल्वर, तमंचा.

**re'vulsion** (रि'व़ल्शन्) *n* आकस्मिक और पूर्ण भावना - परिवर्तन.

**reward** (रि'वार्ड्) *n* पुरस्कार, इनाम. *v* — देना, — बनना.

**'rhapsody** ('रैप्सडि) *n* प्रशंसा और आह्लाद से भरा गीत-संगीत.

**'rhetoric** ('रेट्रिक्) *n* 1 शब्दों को प्रभावशाली रीति से प्रयुक्त करने की कला. 2 शब्दों का आडम्बरपूर्ण प्रयोग. **rhe'torical** (रि'टॉरिक्ल्) *adj* (विशेषतया) **rhetorical question,** केवल शब्दाडम्बर के लिए किया प्रश्न (न कि उत्तर पाने के लिए).

**'rheumatism** ('रूमटिज्म्) *n* गठिया (रोग). **rheu'matic** (रू'मैटिक्) *adj* गठिया सम्बन्धी, गठिया का रोगी.

**rhi'noceros** (राइ'नॉस्रस्) *n* गैंडा. → p 351.

**rhyme** (राइम्) *n* 1 तुक, अन्त्यानुप्रास; 2 तुकान्त कविता. **nursery —s,** छोटे बच्चों की छोटी-छोटी कविताएँ जो तुकान्त होती हैं. 3 वे शब्द जो एक दूसरे से तुक में मिलते हैं. *v* 1 शब्दों का तुक मिलाना. 2 तुकान्त कविता करना.

**'rhythm** ('रिद्म्) *n* लय (संगीत, नृत्य, भाषण आदि में), ताल. **—ic(al)** ('रिद्मिक्/'रिद्मिक्ल्) *adj.*

**rib** (रिब्) *n* 1 पसली की हड्डी. → p 37. 2 पसली के समान मुड़ी वस्तु.

**'ribbon** ('रिबन्) *n* 1 रिबन (रेशम आदि का). 2 रिबन, फीता : *a typewriter —.*

**rice** (राइस्) *n* धान; चावल.

**rich** (रिच्) *adj* 1 अमीर, धनवान् (व्यक्ति). 2 मूल्यवान् (वस्तु). 3 उपजाऊ (भूमि); बहुलतापूर्ण (*in*). 4 स्वादिष्ठ, बढ़िया (भोजन). 5 भड़कीला, चटकदार (रंग). **'—es** ('रिचिज़्) *n pl* धन-दौलत. **—ly** *adv* 1 शानदार रीति से. 2 भरपूर, पूर्णता के साथ (विशेषत: *—ly deserve*). **—ness** *n* — का गुण.

**'rickety** ('रिकिटि) *adj* दुर्बल (विशेषत: जोड़ों पर); डावाँ-डोल, जर्जर : *— furniture.*

**'rickshaw** ('रिक्शॉ) *n* रिक्शा.

**rid** (रिड्) *v* (*pt* & *pp* rid) मुक्त करना (*of*). **get rid of,** पीछा छुड़ाना, पिण्ड छुड़ाना. **'riddance** ('रिडन्स्) *n* छुटकारा. **'ridden** ('रिड्न्) (ride का *pp*) (समासों में) के द्वारा पीड़ित, वशीभूत : *disease-ridden.*

**'riddle¹** ('रिड्ल्) *n* पहेली, बुझौअल.

**'riddle²** (रिड्ल्) *v* छलनी कर देना, छेद-छेद कर देना : *The corpse was —d with bullets.*

**ride** (राइड्) *v* (*pt* rode, *pp* 'ridden) 1 चढ़ कर चलना (जैसे, घोड़े पर, साइकिल पर). 2 सवारी करना (जैसे बस में). 3 तैरना; तिरना. **— at anchor,** (जहाज का लंगर पर टिका रहना). *n* सवारी; घुड़सवारी. **'—r** ('राइडर्) *n* सवार, घुड़सवार.

**ridge** (रिज्) *n* 1 रिज, पहाड़ का ऊपरी चिपटा भाग; पर्वतश्रेणी. 2 (खेत की) मेंड़. *v* — बनाना, — से भरना.

**'ridicule** ('रिडिक्यूल्) *v* मज़ाक बनाना, खिल्ली उड़ाना; उपहास करना. **ri'diculous** (रि'डिक्युलस्) *adj* उपहास-योग्य; बेतुका.

**rife** (राइफ़्) *adj* 1 फैला हुआ. 2 **— with** (*superstition*), से पूर्ण (जैसे, अन्धविश्वासों से भरा हुआ).

**'rifle¹** ('राइफ़्ल्) *v* (चोरी करने की दृष्टि से) चप्पा-चप्पा ढूंढ़ लेना, वारीकी से तलाशी ले लेना.

**'rifle²** ('राइफ़्ल्) *n* राइफ़ल (लंबी नली की बंदूक).

**rift** (रिफ़्ट्) *n* दरार.

**rig** (रिग्) *v* (-gg-) 1 जहाज़ को मस्तूल-पाल आदि से सज्जित करना. 2 **rig sb out,** आवश्यक कपड़े और साज-सामान से युक्त करना. **rig sth up,** जो भी उपलब्ध सामान हो उससे जल्दी-जल्दी सज्जित करना : *rig up a shelter. n* मस्तूल और पाल का डिज़ाइन्. **'rigging** ('रिगिङ्) *n* मस्तूल-पाल बाँधने वाली रस्सियाँ आदि.

**right¹** (राइट्) *adj, n* & *adv* (left के वैषम्य में), दाहिना, दाहिने; (राजनीति में) दक्षिण-पंथी. **right-hand man,** विश्वस्त सहायक (व्यक्ति).

**right²** (राइट्) *adj* 1 (wrong के वैषम्य में) उचित; नैतिक, न्यायोचित; विधि-विधान के अनुकूल; सही, सत्य, **all '— (al'right),** ठीक, सही. 2 **the — side** (कपड़ों का), सीधा हिस्सा. 3 **— angle,** (गणित) 90° का कोण. 1 प्रत्यक्ष, सीधे तौर से. **— away** तुरत. 2 पूर्णतया; पूरा-पूरा : *turn — around.* 3 ठीक : *— in the middle.* 4 बिलकुल सामने की दिशा में : *go — on. n* 1 उचित, उपयुक्त. **be in the —,** न्याय के पक्ष में. 2 विधि-संमत कर्तव्य; अधिकार. **by —(s),** न्यायसंगत. **by — of,** के कारण. *v* सीधा करना, होना या बनना, खड़ा करना; ठीक करना, सुधारना. **'right-,about** ('राइट्-अबाउट्) *adj* **a right-about turn,** पूरा मोड़, ऐसा मोड़ कि व्यक्ति एकदम विपरीत दिशा में हो जाए. **'—ful** *adj* 1 न्यायोचित, न्यायानुसार, न्यायेन : *the —ful owner.* 2 औचित्यपूर्ण कार्य. **'—ly** *adv* ठीक ही; उचित ही.

**'righteous** ('राइटचस्) *adj* धर्मपरायण; नियमों का पालन करने वाला. **—ly** *adv.* **—ness** *n.*

**'rigid** ('रिजिड्) *adj* 1 कड़ा; न मुड़ने वाला. 2 नियमों के पालन करने-कराने में दृढ़; दृढ़ **—ly** *adv.* **rigidity** (रि'जिडिटि) *n* दृढ़ता, कठोरता.

**'rigmarole** ('रिग्मारोल्) *n* अनाप-शनाप (कथन).

**'rigour** ('रिगर्) *n* 1 कड़ाई; संयम, 2 (प्राय: *pl*) (मौसम आदि की) कठोर परिस्थितियाँ.

 

**'rigorous** ('रिग्रस्) *adj* **1** कड़ा, सख़्त. **2** कष्ट साध्य, श्रमसाध्य.

**rim** (रिम्) *n* **1** (कटोरे का) किनारा, ओंठ. **2** पहिये का घेरा, नेमि. *v* (-mm-) — बनना, — से युक्त करना.

**rind** (राइन्ड्) *n* (फल आदि का) छिलका; छाल.

**ring**[1] (रिङ्) *n* **1** घेरा. **2** अँगूठी : *a wedding —*. **3** सर्कस का अखाड़ा, घेरा. **4** अखाड़ा (कुश्ती का). *v* (*pt & pp* 'ringed) **1** घेरना. **2** (बैल को) नाथना. **'— ,leader** *n* गुट का नेता (विशेषत: अधिकारियों के विरोध में बने गुट का).

**ring**[2] (रिङ्) *v* (*pt* rang, *pp* rung) **1** बजना. **2** बजाना : *— the church bells; — for the servant*. **— sb up,** टेलीफ़ोन से बात करना. **— off,** टेलीफ़ोन पर बात करना बंद करना. **3 — with,** गूंजना, प्रतिध्वनित होना. *n* — की ध्वनि.

**rink** (रिंक्) *n* स्केटिंग के लिए बर्फीली भूमि; स्केटिंग के लिए बना चिकना फर्श.

**rinse** (रिन्स्) *v* (प्राय: — out) पानी से बार-बार धोना ताकि लगी हुई वस्तु छूट जाए, खँगालना : *— the soap out of the clothes; — one's hair; — out the teapot*. *n* धोना; खँगालना.

**'riot** ('राइअट्) *n* दंगा, बलवा; हंगामा. **run —,** क़ाबू के बाहर होना. *v* — में भाग लेना, — करना. **—er** *n* — में भाग लेने वाला या करने वाला व्यक्ति.

**rip** (रिप्) *v* (-pp-) **1** चीरना, काटना : *rip the cover off ; rip a piece of cloth in two*. **2** उघाड़ना, खोलना. *n* चीरा, कटा हुआ स्थान.

**ripe** (राइप्) *adj* (-r, -st) **1** पका हुआ (फल या अनाज). **2** पूर्ण विकसित. **3 — for,** उपयोग के लिए तैयार. **—n** *v* पकाना; विकसित करना.

**'ripple** ('रिप्ल्) *n* (छोटी लहरों से उत्पन्न) कल-कल ध्वनि; छोटी लहर, हलका उतार-चढ़ाव. *v* लहराना; लहर बनाना.

**'rise** ('राइज़्) *v* (*pt* rose, *pp* 'risen) **1** उठाना, ऊपर उठाना. **2** खड़ा होना; बिछौने से उठाना, जगना. **3** किसी द्रव के ऊपर उठ आना. **4** प्रारंभ करना (*in, at, from*). **5** विद्रोह करना (*against*). **6** (संसद् आदि की बैठक का) समाप्त होना. *n* **1** छोटी पहाड़ी; चढ़ान. **2** वृद्धि (*in* cost); उन्नति. **3 give — to,** उत्पन्न करना. **'rising** *adj*. **the rising generation,** नई पीढ़ी. *n* (विशेषतया) विद्रोह.

**risk** (रिस्क्) *n* जोखिम में होना या रखना; दाँव पर रखना; हानि की संभावना होते हुए भी कार्य करना : *— failure*. **'—y** *adj* (-ier, -iest) हानि की संभावना से युक्त.

**rite** (राइट्) *n* धार्मिक कृत्य या अनुष्ठान, संस्कार : **'ritual** ('रिच्युअल्) *n* अनुष्ठान, कर्मकांड. *adj* — संबंधी : *ritual dances*.

**'rival** ('राइव़ल्) *n* **1** प्रतिद्वन्द्वी. **2** (*adj* की तरह) होड़ करने वाला : *— shops*. *v* (-ll-) — बनना; किसी अन्य के बराबर होने का दावा करना. **—ry** (राइव़लरी) *n* प्रतिद्वन्द्विता, प्रतिस्पर्धा.

**'river** ('रिव़र्) *n* नदी; नदी की तरह बहने वाला द्रव : *a — of blood*.

**'rivet,** ('रिविट्) *n* रिवेट (एक प्रकार की कील). *v* **1** रिवट लगाना. **2** आँखे (किसी एक ही वस्तु पर) गड़ाना.




**road** (रोड्) *n* **1** सड़क. **on the —,** सफ़र में. **2** प्राप्ति-मार्ग, प्राप्त करने का उपाय : *the — to success* (*ruin*).

**roam** (रोम्) *v* घूमना, भ्रमण करना.

**roar** (रॉर्) *n* गर्जन (जैसे शेर की). *v* गरजना, दहाड़ना, गरजते हुए कहना.

**roast** (रोस्ट्) *v* भूनना (जैसे गोश्त को आँच में).

**rob** (रॉब्) *v* (-bb-) लूटना, डाका डालना. **'robber** ('रॉबर्) *n* लुटेरा, डाकू. **'robbery** ('राब्रि) *n* लूटमार, डाका.

**robe** (रोब्) *n* पोशाक (विशेषतः उच्च राज कर्मचारियों की). *v* — पहनना.

**ro'bust** (रो'बस्ट) *adj* हृष्ट-पुष्ट, तगड़ा (व्यक्ति).

**rock**[1] (रॉक्) *n* **1** पत्थर की चट्टान. **2** समुद्रतल से निकला भूखंड : *the ship was on the —s.* **—y** *adj* (-ier, -iest) — से भरा हुआ; — के समान कड़ा.

**'rocket** ('रॉकिट्) *n* राकेट, अग्नि वाण.

**rod** (रॉड्) *n* **1** छड़ (किसी धातु या लकड़ी की). **2** लम्बाई का एक एकक (=5½ गज).

**rode** → ride.

**'rodent** ('रोडन्ट्) *n* कुतरने वाला जीव जैसे, चूहा, गिलहरी, खरगोश आदि.

**roe** (रो) *n* मछली के अंडे; हरिणी.

**rogue** (रोग्) *n* दुर्जन, दुष्ट. **'roguish** ('रोगिश्) *adj* (विशेषता) नटखट.

**role** (रोल्) *n* नाटक में अभिनेता की भूमिका; भूमिका, कार्य.

**roll** (रोल्) *v* **1** लुढ़कना : *— a barrel; a —ing stone.* **2** लपेटना, किसी वस्तु को गेंद या बेलन की आकृति में मोड़ना : *— string into a ball; — up a map (carpet); — oneself up in a blanket.* **3** बेलनाकार वस्तु को लुढ़का कर किसी वस्तु को समतल करना, बेलना: *— the grass; — out pastry.* **4** डगमगाना : *a ship —ing in bad weather.* **5** उतार-चढ़ाव वाला भूतल: *miles of —ing country.* **6** गरजना, गड़गड़ाना : *drums —ing in the distance.* **7 — in (along),** बड़ी संख्या में आना. **— up,** (fig) बड़ी संख्या में बढ़ना. **8 —ed gold,** रोल्ड गोल्ड, सोने की पालिश. *n* **1** बेलनाकार बनी वस्तु, लपेटी हुई वस्तु : *a — of cloth; a bread-roll.* **2** वादलों का लहराना; बिजली का गरजना. **3** नाम सूची: *call the —.* **'—er** (रोलर्) *n* बेलन, रोलर: *a steam-roller* (सड़क बनाने का इंजिन); *roller-skates* चिकने फ़र्श पर स्केटिंग करने के पहियेदार स्केट्स.

**Roman** ('रोमन्) *adj* रोम विषयक; *— numerals* (जैसे, I, II, III, ... आदि).

**ro'mance** (र'मैन्स्) *n* **1** प्रेम कथा; रोमांस साहित्य. **2** रोमांचकारी घटनाएँ. **ro'mantic** (र'मैन्टिक्) रोमानी, भावुक; रोमांस-योग्य: *ro'mantic tales (adventures).*

**romp** (रॉम्प्) *v* & *n* बच्चों का खिलवाड़ करना, कूदना-फाँदना.

**roof** (रूफ़्) *n* छत. *v* — डालना, छप्पर डालना; छत बनाना.

**rook** (रुक्) *n* कौवे की तरह बड़ी काली चिड़िया.

**room** (रूम्) *n* **1** कमरा; (*pl*) निवास, फ्लैट. **2** स्थान, रिक्त स्थान. **'—ful** *n.* **'—y** *adj* (-ier, -iest) बड़ा लम्बा-चौड़ा.

**roost** (रूस्ट्) *n* (चिड़ियों का) बसेरा. *v* बसेरा लेना, अड्डे पर बैठना. **'—er** (रूस्टर्) *n* (अमेरिकी अंग्रेज़ी में) मुरगा.

**root** (रूट्) *n* **1** (पेड़-पौधे की) जड़. **take —,** उगना प्रारंभ करना, जड़ें निकलना. **2** (root-crop भी) कन्द-मूल जैसे मूली, गाजर आदि. **3** बालों की जड़, दांत की जड़, आदि; (व्याकरण में) शब्दों का वह अंश जिस से बहुत शब्द बनते हैं, धातु. *v* **1** जड़ पकड़ना; जड़ें जमाना. **2 — (sth) up (out),** जड़ उखाड़ना, मिटा देना, उखाड़ फेंकना. **square-root** → square (वर्ग मूल).

**rope** (रोप्) *n* रस्सी. *v* रस्सी से बांधना (*up, together*); रस्सी से घेरना.

**'rosary** ('रोज़्रि) *n* जाप करने की माला, सुमिरनी.

**rose**[1] (रोज़्) → rise.

**rose**[2] (रोज़्) *n* **1** गुलाब का फूल. **2** गुलाबी रंग. **rosy** ('रोज़ि) *adj* (-ier, -iest) गुलाबी; (fig) चमकीला.

**rot** (रॉट्) *v* (*-tt-*) **1** सड़ना; खराब होना; गलना : *rotting fruit* (सड़ा-गला फल). **2** (fig) क्षीण होना. *n* **1** सड़ना, गलना, पकना (मवाद पड़ना). **2** (colloq) बकवास. **'rotten** ('रॉट्न्) *adj* **1** सड़ा-गला. **2** (colloq) बेकार, रद्दी.

**rota** ('रोटा) *n* किसी कार्य को करने वालों की क्रमसूची.

**ro'tate** (रो'टेट्) *v* धुरी पर घूमना-घुमाना;

चक्कर काटना. **rotation** (रो'टेशन्) *n* घूर्णन; चक्रक्रम से आवर्तन.

**rote** (रोट्) *n* **by —,** रट कर याद रखना.

**ro'tund** (रो'टन्ड्) *adj* गोलमटोल (व्यक्ति). **—ity** *n.*

**'rouble** ('रूब्ल्) *n* रूस में प्रचलित सिक्का.

**rouge** (रूश़्) *n* रूज़ (गालों पर लगाने वाली लाली).

**rough** (रफ़्) *adj* 1 खुरदुरा; खुरखुरा. 2 तेज़ मिज़ाज, उग्र; उद्दंड : *— children;* विक्षुब्ध: *a — sea.* 3 आरंभिक कच्चा कार्य : *a — sketch.* 4 कर्णकटु (ध्वनि). 5 रूखा, कठोर, असुविधापूर्ण : *leading a — life in the jungle. n* — अवस्था. **take the — with the smooth,** प्रिय-अप्रिय को एकसमान स्वीकार करना. **in the —,** आरंभिक कच्ची स्थिति में. *v* **1 —** करना. **2 — it,** कष्ट सहन करना. **'—en** *v* — बनना या बनाना. **'—ly** *adv* लगभग.

**round** (राउन्ड्) *adj* (-er, -est) गोल. **a — trip,** उसी स्थान पर घूमकर यात्रा समाप्त करना जहाँ से चले थे. **in — number,** मोटे तौर से, मोटी संख्या में, जैसे 10, 20, 30, 100, 200, 300 आदि. *n* 1 गोल टुकड़ा. 2 (खाने-पीने का) दौर; दौरा, गश्त; फेरा, पाली, बारी : *the postman's —;* **go the —s.** 3 गोली : *only five —s left* (रिवाल्वर आदि के राउंड). 4 प्रतियोगिता में पाली, फेरा : *a boxing match of ten —s.* 5 बहुत से लोगों द्वारा एक साथ किया अनुमोदन : *— after — of cheers; a — of applause. adv* 1 एक चक्र में. **all the year —,** पूरे साल भर. 2 सभी ओर. 3 एक के बाद दूसरे वर्ग में, बारी-बारी से : *pass sth —.* **not enough to go —,** इतना पर्याप्त न होना कि प्रत्येक को मिल जाए. 4 लम्बे रास्ते से. 5 **come —, bring sb —,** (बेहोशी के बाद) होश में आना. *prep* 1 सभी ओर; गोल घेरे में. 2 इतना पर्याप्त होना कि पूरे राउन्ड में जा सके. *v* 1 गोल बनना या बनाना. 2 घेरे या चक्कर में वितरण के लिए घूमना. 3 **— sth off,** पूरा करना, परिष्कृत रूप देना. **— up,** पशुओं को हाँकना. **'round-,about** *adj* घुमाव-फिराव वाला, चक्करदार. *n* 1 चरखी (मेले आदि में चक्कर काटने वाला खेल). 2 चौराहे का गोल चक्कर जिसके चारो ओर ट्रैफ़िक जाती है.

**rouse** (राउज़्) 1 जागना, उठाना. 2 किसी कार्य के लिए प्रेरित करना, क्रियाशील करना : *— sb to action ; rousing cheers.*

**rout** (राउट्) *v & n* भगदड़ (मचा देना); बुरी तरह हराना.

**route** (रूट्) *n* एक स्थान से दूसरे स्थान तक जाने का मार्ग.

**routine** (रू'टीन्) *n* दिनचर्या; नित्यक्रम.

**rove** (रोव़्) *v* घूमना, मटरगश्ती करना.

**row**[1] (रो) *n* (व्यक्तियों या वस्तुओं की) पंक्ति : *in the front row.*

**row**[2] (रो) *v* (नाव) खेना; खेते हुए नाव में सैर करना-कराना. *n* नौका विहार : *go for a row.*

**row**[3] (राउ) *n* 1 झगड़ा (बातचीत का). 2 उपद्रव, डाँट-फटकार. **'rowdy** ('राउडि) *adj* (-ier, -iest) *& n* झगड़ालू (आदमी).

**royal** ('रॉइअल्) *adj* राजकीय; राजोचित, शानदार, भव्य. **—ly** *adv.* **—ist** ('रॉइअ-लिस्ट्) *n* राजभक्त. **—ty** ('रॉइअल्टि) *n* 1 राजा, राजवंशी (व्यक्ति). 2 राजकीय पद, राजत्व. 3 रायल्टी, स्वत्व-शुल्क (लेखक, आविष्कारक आदि को अपनी कृति बिकने पर प्रतिशत मिलने वाला लाभ).

**rub** (रब्) *v* (-bb-) 1 रगड़ना : *rub oil on the skin; rub the skin with oil.* **rub sth out (off),** रगड़ या छील कर निशान मिटा देना. 2 रगड़ कर चमकाना, मलना, माँजना. *n* — की क्रिया. **'rubber** ('रबर्) 1 रबड़. 2 पेंसिल से लिखे को मिटाने वाला रबड़.

**'rubbish** ('रबिश्) *n* 1 कूड़ा-करकट; रद्दी माल. 2 अंड-संड, बकवास.

**'rubble** ('रब्ल्) *v* (ईंट-पत्थर की) रोड़ी; मलबा.

**'ruby** ('रूबि) *n* माणिक्य (लाल रत्न); गहरा लाल रंग.

**'rucksack** ('रक्सैक्) *n* रकसैक, पीठ का थैला.

**'rudder** ('रडर्) *n* पतवार, कर्ण.

**'ruddy** ('रडि) *adj* (स्वास्थ्य से) लाल चेहरा.

**rude** (रूड्) *adj* (-r, -st) 1 उद्दंड, ढीठ. 2 रूखा, कठोरतापूर्ण, उग्र : *a — shock*. 3 आदिम; अपरिष्कृत; अनगढ़; कच्चा. '—**ly** *adv*. '—**ness** *n*.

'**rudiments** ('रूडिमन्टस्) *n pl* प्रारंभिक ज्ञान, ज्ञानादि की प्रारंभिक स्थिति; मूल सिद्धांत. ˌ**rudimentary** (रूडि'मेन्टरि) *adj* प्रारंभिक; अविकसित.

'**ruffian** ('रफ़िअन्) *n* गुंडा, वदमाश; (colloq) झगड़ालू व्यक्ति.

'**ruffle** ('रफ़्ल्) *v* शान्ति को बिगाड़ना, क्षुब्ध करना,

**rug** (रग्) *n* **1** क़ालीन, गलीचा. **2** कम्बल.

'**Rugby** ('रग्बि) **(football)** *n* (colloq 'rugger) रगबी फुटवाल (दोनों ओर 15 खिलाड़ी होते हैं, गेंद अण्डाकार होता है जिसे पैर से खेला जाता है और हाथों से भी उठाया जाता है).

'**rugged** ('रगिड्) *adj* **1** ऊबड़-खाबड़ (भूमि): *a — coast* (*hillside*). **2** झुर्रियों पड़ा चेहरा. **3** बाहर से रूखा किंतु कृपालु और ईमानदार : *— manners*.

'**ruin** ('रूइन्) *n* **1** बरवादी, तबाही : *Gambling was his —*. **2** खंडहर; भग्नावशेष : *The church was in —s*. *v* — करना, — का कारण बनना. '—**ous** ('रूइनस्) *adj* — करने वाला; — की स्थिति में.

**rule** (रूल्) *n* **1** नियम : *obey the —s of the game*. **make it a — to do sth**, आदत डालना, नियम बना लेना. **as a —**, सामान्यतया. **2** शासन; अधिकार : *under British rule*. *v* **1** शासन करना. **2** नियम निर्धारित करना, निर्णय देना. **3 — a line**, पटरी से सीधी रेखा खींचना. '—**r** ('रूलर्) *n* **1** शासक (व्यक्ति). **2** पटरी (सीधी रेखा खींचने वाली). '**ruling** ('रूलिङ्) *n* आदेश, व्यवस्था.

**rum**1 (रम्) *n* रम (गन्ने की शराब).

**rum**2 (रम्) *adj* (colloq) अजीब, अनोखा.

'**rumble** (रम्ब्ल) *v & n* गड़गड़ाना, घड़घड़ाना.

'**ruminate** ('रूमिनेट्) *v* चिन्तन करना.

'**rumour** ('रूमर्) *n* अफ़वाह, जनश्रुति. *v* — रूप में कहना.

**run** (रन्) *v pt* ran, *pp* run; -nn-) **1** दौड़ना. **2** (बसों का) चलना, यात्रा करना. **3** (मशीन का) चलना, चालू रहना : *leave the engine running*. **4** बहते रहना, चालू रहना : *leave the water* (*the tap*) *running*. **5** हो जाना, होना : *run into debt*; *supplies running low*. **6** शीघ्रता से वस्तु के ऊपर आँख, हाथ आदि गुज़ारना (*over, through*) : *Run your eyes over this page*. **7** (सड़कों या रेखाओं का) जाना, दूरी तक पहुँचना. **8** (रंगों का गीला होने के कारण) फैल जाना. **9** ठूसना घुसेड़ना (*into, through*). **10** नियंत्रित करना, (व्यापार आदि) संचालित करना. **11** (अमेरिका में) किसी चुनाव में खड़ा होना (*for*). **12** (फ़िल्म आदि का) चलना, दिखाया जाना. **13** (*adv & prep* के साथ) **run across (sb/sth)**, संयोग से मिलना या पाना. **run after (sb)**, पकड़ने का प्रयास करना. **run away (with)**, (किसी के साथ) भाग जाना. **(be) run down**, (व्यक्तियों का) बुरी तरह थक जाना, बीमार हो जाना; (घड़ियों का) कूक समाप्त हो जाना. **run sb down**, किसी की निन्दा करना. **run into**, टक्कर मारना, अचानक मिल जाना. **run out (of)**, समाप्त हो जाना; खाली हो जाना. **run up** (*a bill*), बिल को बढ़ने देना. *n* **1** दौड़. **2** (प्राय: घिरा हुआ) स्थान जिस में पालतू पशु-पक्षी घूम-फिर सकते हैं: *a chicken —*. **3** (क्रिकेट में) रन (गणना की इकाई). **4** अवधि, दौर: *a run of ill luck*. **in the long run**, अन्त में, अन्ततोगत्वा. '**runaway** ('रनअवे) *n & adj* (घोड़े, व्यक्ति आदि) भाग जाना, भगोड़ा (व्यक्ति), बेलगाम (घोड़ा). '**runner** ('रनर्) *n* **1** दौड़ने वाला, धावक. **2** (मशीनरी की) पटरी. '**runner-up** *n* प्रतियोगिता में विजेता दल या व्यक्ति के बाद का दल या व्यक्ति. '**running** *adj* **1** निरन्तर: *five times running* (लगातार पांच बार). **2 — commentary,** आँखों देखा हाल, चलदर्शन. *n* **in (out of) the running**, दौड़ में सफलता की संभावना होना (न होना).

'**runway** ('रन्वे) *n* हवाई जहाज़ के लिए

उतरते या उड़ते समय दौड़ने के लिए बना पथ.

**rung**[1] (रङ्) → ring[2].

**rung**[2] (रङ्) *n* सीढ़ी का डंडा जिस पर पैर रखते हैं.

**ru'pee** (रू'पी) *n* रुपया (भारत-पकिस्तान की मुद्रा).

**'rupture** ('रप्चर्) *n* फट जाना; सम्बन्ध-विच्छेद. *v* समाप्त करना; फूटना-टूटना.

**'rural** ('रुअरल्) *adj* ग्रामविषयक, ग्रामीण (urban के वैषम्य में).

**ruse** (रूज़्) *n* धोखा, छल.

**rush** (रश्) *v* **1** झपटना, वेगपूर्वक बढ़ना. **2** धावा बोलना; चढ़ाई करना. *n*. हड़बड़ी; दौड़: *the — hours* (वह समय जिस में सभी आ-जा रहे हों).

**'russet** ('रसिट्) *n & adj* गेरुआ.

**rust** (रस्ट्) *n* जंग, मोरचा (लोहे आदि पर लगा हुआ). *v* जंग लगना; (fig) काम न आने के कारण बेकार या निकम्मा होना. **—y** *adj* (-ier, -iest) — से पूर्ण; पर्याप्त अभ्यास न होने के कारण कच्चा.

**'rustic** ('रस्टिक्) *adj* देहाती, ग्राम्य; गँवारू; *— dress* (*speech*).

**rustle** ('रस्ल्) *n & v* सरसराना (जैसे हवा चलने पर पत्ते करते हैं).

**rut** (रट्) *n* (मुलायम भूमि पर पहियों की) लीक. **get into a rut,** रूढ़िग्रस्त हो जाना.

**'ruthless** ('रूथ्लिस्) *adj* निर्दय; क्रूर.

**rye** (राइ) *n* 'राइ' (पशुओं के आहार का एक पौधा-विशेष).

# S

**'Sabbath** ('सैबथ्) *n* विश्राम दिवस जिस दिन विशेष प्रार्थना करते हैं (यहूदियों में शनिवार, ईसाइयों में रविवार).

**'sable** ('सेब्ल्) *n* सेबल (एक पशु); उसकी रोएँदार खाल. *adj* काला.

**'sabotage** ('सैबटाश्) *n* तोड़-फोड़; जानबूझ कर मशीनरी आदि को क्षति पहुँचाना.

**'sabre** ('सेबर्) *n* तेग, एक प्रकार की तलवार.

**sack**[1] (सैक्) *n* बोरा, बोरी.

**sack**[2] (सैक्) *v* (colloq) किसी को नौकरी से निकाल देना. *n* **get the —,** नौकरी से निकाल दिया जाना. **give sb the —,** (किसी को) नौकरी से निकाल देना.

**'sacrament** ('सैक्रमन्ट्) *n* संस्कार-विशेष (ईसाई-चर्च का): *Baptism, Holy Communion,* आदि.

**'sacred** ('सेक्रिड्) *adj* ईश्वर विषयक; धर्म सम्बन्धी; पवित्र, पावन. **—ly** *adv.*

**'sacrifice** ('सैक्रिफ़ाइस्) *n* **1** यज्ञ, बलिदान. **2** त्याग, उत्सर्ग. **3** बलि, बलिपशु; चढ़ावा. **4 sell sth at a —,** कम कीमत पर बेचना. *v* यज्ञ करना; बलिदान चढ़ाना; अर्पित करना : *he —d his life to save the child.*

**'sacrilege** ('सैक्रिलिज्) *n* पवित्र (वस्तु या व्यक्ति) का अपमान करना, अपवित्रीकरण. **ˌsacri'legious** (सैक्रि'लिजस्) *adj.*

**sad** (सैड्) *adj* (-der, -dest) उदास, खिन्न. **'sadly** *adv.* **'sadness** *n.* **'sadden** ('सैडन्) *v* — करना.

**'saddle** ('सैड्ल्) *n* घुड़सवार की काठी, ज़ीन; साइकिल की सीट. *v* घोड़े पर — बाँधना; (fig) (ऋण या बड़े उत्तरदायित्व) का वहन करना.

**sa'fari** (स'फ़ारि) *n* लम्बा थल का सफ़र (विशेषत: पूर्वी अफ़्रीका में वन्य पशुओं के देखने के लिए).

**safe** (सेफ़्) *adj* (-r, -st) **1** सुरक्षित, निरापद. **2** सही-सलामत. **3** भय रहित, निरापद. *n* **1** सेफ़, तिजोरी. **2** भोजन की जालीदार अलमारी. **'—guard** ('सेफ़्गार्ड्) *v & n* सुरक्षा या बचाव करना. **'safe-'keeping** *n* देख-भाल, संरक्षण. **'—ly** *adv.* **'—ty** *n* सुरक्षा. **'—ty pin** *n* सेफ़्टी-पिन.

**'saffron** ('सैफ़्रन्) *n* केसर, जाफ़रान.

**sag** (सैग्) *v* (-gg-) बीच से झुक जाना, झोल पड़ना; धसक जाना.

**sa'gacious** (स'गेशस्) *adj* दूरदर्शी; विचक्षण.

**sage** (सेज्) *adj & n* बुद्धिमान; मनीषी, ऋषि-मुनि. '**—ly** *adv*.

**said** (सेड्) → say.

**sail** (सेल्) *n* **1** पाल (नाव का). **under —**, खुले पाल के साथ. **set —** यात्रा प्रारंभ करना. **2 go for a —**, समुद्री सैर पर जाना. *v* **1** पाल के सहारे आगे बढ़ना. **2** समुद्री यात्रा करना. '**—or** ('सेलर्) *n* **1** नाविक. **2 a good —or**, तूफ़ानी समुद्र में भी बीमार न पड़ने वाला व्यक्ति.

**saint** (सेन्ट्) *n* **1** सन्त; धर्मात्मा. **2** ईसाइयों के सन्त (सेंट). '**—ly** *adv* सन्त-जैसा; सन्त, साधु. '**—liness** *n*.

**sake** (सेक्) *n* **for the — of, for my** (*the country's*) — के लिए, के हित के लिए, के हेतु.

'**salable** ('सेलब्ल्) *adj* → sale.

'**salad** ('सैलड्) *n* सलाद.

'**salary** ('सैल्रि) *n* वेतन, तनख्वाह.

**sale** (सेल्) *n* **1** बिक्री; बेचना: *on* (*for*) *sale*, बिक्री के लिए. **2** सस्ते दामों की बिक्री, सेल. **3** नीलामी. '**salable** ('सेलब्ल्) *adj* बेचने योग्य; बिकाऊ. '**—sman**, '**—swoman** *n* दूकान पर बेचने वाला कार्य-कर्ता. '**—smanship** *n* बेचने की कुशलता, विक्रय कला.

'**salient** ('सेल्यन्ट्) *adj* प्रमुख, सहज में ही दिखाई पड़ जाने वाला: — *points of a speech*.

'**sallow** ('सैलो) *adj* (-er, -est) पीलापन (बीमारी के कारण उत्पन्न).

**sa'loon** (स'लून्) *n* **1** जहाज़ आदि का बड़ा कमरा, बैठक. **2 — car**, सैलून (विशेष बैठक-नुमा रेल का सवारी डिब्बा).

**salt** (सॉल्ट्) *n* **1** नमक. **not worth one's —**, निकम्मा, वेतन के अनुसार कार्य न कर सकने वाला. **2** (कैमिस्ट्री) लवण, साल्ट. '**—y** *adj* (-ier, -iest) नमकीन; लवणयुक्त.

'**salutary** ('सैल्युटरि) *adj* (शरीर और मन पर) अच्छा प्रभाव डालने वाला, हितकर: — *advice*.

**sa'lute** (स'लूट्) *n* सलाम, अभिवादन : *military* —. *v* **1** सलाम करना, नमस्कार करना. **2** सिर झुका कर, हाथ उठा कर या इसी प्रकार अभिवादन करना.







'**salvage** ('सैल्विज्) *n* **1** (आग या अन्य तबाही से) नष्ट होने से बचाना. **2** बचाने का पारिश्रमिक. *v* आग आदि से किसी को बचाना.

**sal'vation** (सैल्'वेशन्) *n* **1** मुक्ति, मोक्ष. **2** रक्षा, बचाव; रक्षक, बचाव करने वाला.

**same** (सेम्) *adj & pron* वही, वैसा ही, अभिन्न. **be all (just) the — to,** उसी तरह से, फिर भी/वैसा ही. **all the —,** फिर भी. **at the — time,** फिर भी, एक ही समय.

'**sample** ('साम्प्ल्) *n* नमूना. *v* नमूना लेना.

'**sanctify** ('सैङ्टिफ़ाइ) *v* पवित्र करना; पाप से मुक्त करना.

'**sanction** ('सैंक्शन्) *n* **1** अधिकारियों द्वारा कार्यविशेष करने की अनुज्ञा या अनुमति, अनुज्ञप्ति. **2** सामान्य प्रथा द्वारा किसी आचरण का अनुमोदन या समर्थन. **3** दण्ड, सज़ा. *v* मंज़ूरी देना, समर्थन करना.

'**sanctity** ('सैङ्टिटि) *n* पवित्रता, पुनीतता. '**sanctuary** *n* **1** मंदिर, पुण्य स्थान. **2** शरण स्थान; पशु-पक्षियों का निर्भय घूमने का स्थान; अभयारण्य.

**sand** (सैन्ड्) *n* **1** बालू, रेत. **2 the —s,** (समुद्र के भाटा के समय की) रेतीली भूमि, बालू तट, सिकता. **—paper** *n* सैंडपेपर, रेगमाल. '**—stone** बलुआ पत्थर. '**—y** *adj* (-ier, -iest) **1** बालुका मय, रेतीला. **2** बालों की ललाई.

'**sandal** ('सैन्ड्ल्) *n* सैंडल, चप्पल.

'**sandwich** ('सैन्विज्) *n* सैंडविच. *v* दो व्यक्तियों या वस्तुओं के बीच किसी को रखना.

**sane** (सेन्) *adj* (-r, -st) **1** स्वस्थचित्त; प्रकृतिस्थ. **2** समझदार. '**—ly** *adv*.

**sang** (सैङ्) → sing.

 

**'sanguine** ('सैंग्विन्) *adj* **1** आशापूर्ण. **2** रक्तिम, लाल.

**'sanitary** ('सैनिटरि) *adj* **1** रोगजनक धूलि से हीन; स्वास्थ्यकर. **2** स्वास्थ्य-रक्षा से संबंधित. **,sani'tation** *n* सफ़ाई-व्यवस्था.

**'sanity** (सैनिटि) *n* मानसिक सन्तुलन; समझदारी.

**sank** (सैङ्क्) → sink[1].

**sap[1]** (सैप्) *n* (पेड़ का) रस, सार. **sapless** सूखा, निर्जीव.

**sap[2]** (सैप्) *v* (-pp-) (दीवार या अन्य रक्षा दीवार को) खोद कर कमज़ोर करना; (fig) गुप्त रूप से नष्ट करना या दुर्बल करना.

**'sapphire** ('सैफ़ाइअर्) *n* नीलम, नीलमणि.

**'sarcasm** ('सार्कैज़्म्) *n* ताना, व्यंग्य, कटाक्ष. **sar'castic** (सार्'कैस्टिक्) *adj* — से पूर्ण.

**sar'dine** (सार्'डीन्) *n* सार्डीन (छोटी मछली).

**sash** (सैश्) *n* दुपट्टा, कमरबंद.

**sat** (सैट्) → sit.

**'Satan** ('सेटन्) *n* शैतान.

**'satchel** ('सैचल्) *n* (बच्चों का किताबें रखने का) बस्ता.

**'satellite** ('सैट्लाइट्) *n* **1** उपग्रह. **2** (*fig*) अनुचर, पिछलग्गू.

**'satiate** ('सेशिएट्) *v* तृप्त करना, अघाना, छका देना.

**'satin** ('सैटिन्) *n* साटन (एक चिकना चमकदार कपड़ा).

**'satire** ('सैटाइअर्) *n* व्यंग्य रचना, प्रहसन. **sa'tirical(ly)** *adj* & *adv*. **'satarize** ('सैट्राइज़्) *v* उपहास करना, व्यंग्य करना.

**'satisfy** ('सैटिस्फ़ाइ) *v* **1** संतुष्ट करना; तृप्त करना. **2** (आवश्यकताओं के लिए) पर्याप्त होना; आशानुकूल होना. **3** कायल करना, सन्देह दूर करा देना (*sb*, *oneself*). **,satis'faction** (सैटिस्'फ़ैक्शन्) *n* संतोष, संतुष्टि; प्रसन्नता. **,satis'factory** (सैटिस्'फ़ैक्टरि) *adj* प्रियकर; संतोषजनक; यथेष्ट, पर्याप्त.

**'saturate** ('सैचुरेट्) *v* शराबोर करना, तर कर देना; संतृप्त कर देना.

**'Saturday** ('सैटर्डे) *n* शनिवार.

**'satyr** ('सैटर्) *n* (ग्रीक और रोमन कहानियों में) आधामानव आधा पशु के रूप का वनदेवता.

**sauce** (सॉस्) *n* सॉस, चटनी.

**'saucepan** ('सॉस्पन्) *n* डेगची (भोजन बनाने का एक बरतन).

**'saucer** ('सॉसर्) *n* (प्याले के नीचे रखने वाली) तश्तरी.

**'saucy** ('सॉसि) *adj* (-ier, -iest) ढीठ; उद्दंड.

**'saunter** ('सॉन्टर्) *n* & *v* टहलना, चहल-कदमी करना.

**'savage** ('सैविज्) *adj* **1** असभ्य, जंगली, बर्बर. **2** उग्र, प्रचंड; क्रूर. *n* ऐसा व्यक्ति.

**save** (सेव्) *v* **1** सुरक्षा करना, बचाना. **2** भविष्य के लिए बचा कर रखना. — **up,** धनराशि बचाना. **3** बचाना, परिहार करना; अनावश्यक वस्तु पर खर्च न करना. **4** दूसरे को (धन, समय आदि) खर्च करने से बचाना. **5** (ईसाई मत में) मोक्ष दिलाना, पापमुक्त करना. **'saving** ('सेविङ्) *n* (esp *pl*) बचत.

**'saviour** ('सेव्यर्) *n* बचाने वाला, मुक्ति दाता, परित्राता. **The S —,** ईसा मसीह.

**'savour** ('सेवर्) *n* स्वाद; सुगंध; मजा; रस. *v* — **of,** इंगित करना, सुझाव देना.

**saw[1]** (सॉ) → see.

**saw[2]** (सॉ) *n* आरी, करांत. *v* (*pt* 'sawed, *pp* sawn) आरी से काटना, चीरना. **'sawdust** *n* बुरादा (लकड़ी का). **'saw-mill** *n* आरा घर, आरा मशीन.

**'saxophone** ('सैक्स्फ़ोन्) *n* सैक्सोफ़ोन (एक प्रकार का बाजा). → p 206.

**say** (से) *v* (*pt* & *pp* said) कहना; बोलना. **go without saying,** स्पष्ट होना. **that is to say,** अर्थात्, दूसरे शब्दों में. *n* **have (say) one's say,** अपना मत स्पष्ट करना. **have a say in the matter,** वादविवाद में भाग लेने का अधिकार होना. **saying** *n* सामान्य कथन; लोकोक्ति, कहावत.

**scab** (स्कैब्) *n* स्कैब, खुजली, पामा. **scabby** (स्कैबि) *adj*.

**'scabbard** ('स्कैबर्ड्) *n* (तलवार आदि का) म्यान.

**'scaffold** ('स्कैफ़ोल्ड्) *n* **1** टिकटी, पाड़. **2** मंच; फांसी का तख़्ता. **—ing** *n* ( = scaffold).

 

(स्क्'लैस्टिक्) *adj* शैक्षिक; शास्त्रीय; पंडिताऊ.

**school**[1] (स्कूल्) *n* स्कूल, पाठशाला. **a — of thought**, विचारधारा-विशेष मानने वाला वर्ग. *v* प्रशिक्षित करना; दीक्षित करना. **'—,fellow, '—mate** *n* सहपाठी.

**school**[2] (स्कूल्) *n* मछलियों का झुंड.

**'science** ('साइअन्स्) *n* **1** विज्ञान. **2** विज्ञान की शाखा (जैसे, कैमिस्ट्री, फ़िज़िक्स). **3** निपुणता, दक्षता. **scien'tific** (साइन्'टिफ़िक्) *adj* वैज्ञानिक, विज्ञान संमत. **'scientist** ('साइन्टिस्ट्) *n* वैज्ञानिक (व्यक्ति).

**'scissors** ('सिज़र्ज़्) *n pl* (प्राय: **a pair of —**) कैंची.

**scoff** (स्कॉफ़्) *v* ताना मारना, उपहास करना (*at*). **'—er** *n*.

**scold** (स्कोल्ड्) *v* डाँटना, झिड़कना.

**scoop** ('स्कूप्) *n* बेलचा; कलछी. *v* — से निकालना; — से गड्ढा करना.

**'scooter** ('स्कूटर्) *n* **1** स्कूटर (एक प्रकार की मोटर साइकिल). **2** बच्चे की L आकार की गाड़ी.

**scope** (स्कोप) *n* कार्यक्षेत्र; व्याप्ति, विस्तार; गुंजाइश, अवसर : *seek — for one's energies*.

**scorch** (स्कॉर्च्) *v* झुलसाना; झुलसना.

**score**[1] (स्कॉर्) *n* **1** खिलाड़ी आदि के प्राप्तांकों (का लेखा). **2** ऋण आदि का हिसाब. **pay off (settle) old —s,** (fig) प्रतिशोध लेना, बदला लेना. **3 on that —**, उस बात पर. *v* **1** खेल में उतने प्राप्तांक पाना : *— a goal* (20 *runs*). **2** किसी सतह पर रेखा खींचना, खरोंचना. **3 — off sb,** विजयी होना.

**score**[2] (स्कॉर्) *n* कोड़ी, बीसी (20 का समुच्चय).

**scorn** (स्कॉर्न्) *v* **1** तिरस्कार करना, अनादरपूर्वक आचरण करना. **2** (करने से) मना करना, कहा ठुकराना. *n* घृणा, अवज्ञा, अपमान का पात्र. **'—ful** *adj* — दिखाने वाला. **—'fully** *adv*.

**scorpion** ('स्कॉर्प्यन्) *n* बिच्छू. → p 168.

**'scot-'free** ('स्कॉट्'फ़्री) *adv* बिना कोई दंड पाए; निरापद.

**'scoundrel** ('स्काउन्ड्ल) *n* दुष्ट, खल, बदमाश.

**scour** ('स्काअर्) *n & v* **1** माँजना, रगड़ कर चमकाना.

**scourge** ('स्कर्ज्) *n* **1** (दंड देने के लिए प्रयुक्त) कोड़ा. **2** (fig) महाविपत्ति; अनर्थ का कारण. *v* **1** मारना. **2** सताना.

**scout**[1] (स्काउट्) *n* **1** स्काउट, बालचर. **2** गुप्तचर, भेदिया. *v* — के रूप में जाना.



Boy Scouts

**scout**[2] (स्काउट्) *v* (किसी सुझाव को) तिरस्कारपूर्वक अस्वीकार करना.

**scowl** (स्काउल) *v & n* त्योरी चढ़ाना, नाक-भौं चढ़ाना.

**'scramble** ('स्क्रैम्ब्ल) *v* **1** हाथ-पैर के बल चढ़ना, रेंगना. **2** छीना झपटी करना (*for* sth).

**scrap**[1] (स्क्रैप्) *n* **1** कतरन, टुकड़ा. **2** रद्दी माल, कूड़ा-करकट : *— iron*. (लोहा और इस्पात की रद्दी चीजें गलाने के लिए). *v* (-pp-) रद्दी कर फेंक देना.

**scrap**[2] (स्क्रैप्) *n & v* (-pp-) (colloq) झगड़ना.

**scrape** (स्क्रेप्) *v* **1** रगड़ या घिस कर बराबर या चिकना करना; रगड़ कर पेंट खरोंचना. **2** खरोंच कर चोट पहुँचाना. **3** रगड़ खाते हुए निकल जाना. **— through** (*an examination*), (fig) किसी भाँति उत्तीर्ण हो जाना. **4** कठिनाई से बटोरना, इकट्ठा करना. **5** खरोंच-खरोंच कर छेद कर देना. *n* **1** खरोंच. **2** खुरचन, रगड़; खड़खड़ाहट. **3** उलझन की स्थिति (अपने मूर्खतापूर्ण आचरण से उत्पन्न). **'—r** *n* छीलने का औजार.

**scratch** (स्क्रैच्) *v* **1** खरोंचना : *— sth out* (चाकू आदि से खरोंचना), कुरेदना. **2** नोचना, बकोटना (नाखून से चमड़ा खुजलाना). **3** प्रतियोगिता से हट जाना. *n* **1** खरोंच, खुजलाना;

खुरखुर ध्वनि, खड़खड़ ध्वनि. 2 दौड़ को प्रारम्भ रेखा. *adj* काम चलाऊ : *a — team.* —**y** *adj* (-ier, -iest).

**scrawl** (स्क्रॉल्) *v* लापरवाही से जल्दी-जल्दी लिखना या खींचना. *n* घसीट से लिखा हुआ या खींचा हुआ.

**scream** (स्क्रीम्) *v* **1** चीखना (डर या दर्द से); ऊँचे स्वर में कुछ कहना. **2** मशीन की चीत्कार का निकलना. *n* चीख; चीत्कार.

**screech** (स्क्रीच्) *v* उत्तेजना, भय अथवा दर्द में चीख मारना; कर्कश ध्वनि निकालना. *n* ऐसी ध्वनि.

**screen** (स्क्रीन्) *n* **1** परदा, ओट, आड़. **2** जालीदार दरवाजा. **3** चलनी, छलनी. **4** सिनेमा आदि का परदा. *v* **1** आड़ में करना, छिपाना. **2** जालीदार दरवाजे लगाना. **3** छानना, चालना.

**screw** (स्क्रू) *n* **1** पेच, पेंच, स्क्रू. **2** जहाज़ या हवाईजहाज़ का प्रोपेलर. *v* **1** पेच कसना : *— the lid down.* **2** ऐंठना, मरोड़ना : *— the lid of a glass jar on (off).* **3 — up (one's eyes, face)**, आँखें सिकोड़ कर घृणा दिखाना या दूर की वस्तु देखने का प्रयास करना. **— driver** *n* पेंचकश, स्क्रूड्रावर. → p 326.

**'scribble** ('स्क्रिब्ल्) *v* लापरवाही या शीघ्रता से लिख डालना; निरर्थक चिह्न बनाते रहना.

**scribe** (स्क्राइब्) *n* व्यावसायिक पत्र-लिखने वाला; मुंशी.

**script** (स्क्रिप्ट्) *n* **1** लिखावट; लिखावट वाला मुद्रण-टाइप. **2** पांडुलिपि या टंकित लिपि.

**'scripture** ('स्क्रिप्चर्) *n* **the Holy S—s**, बाइबिल.

**scroll** (स्क्रोल्) *n* लिखने के लिए खर्रा, चीरक. खर्रे पर लिखी पुस्तक.

**scrub**[1] (स्क्रब्) *v* (-bb-) ब्रुश, साबुन और पानी से साफ़ करना. **—bing brush** *n* साफ़ करने का ब्रुश.

**scrub**[2] (स्क्रब्) *n* झाड़-झंखाड़ वाला स्थल.

**'scruple** ('स्क्रूप्ल्) *n* नैतिक संकोच, धर्मभीरुता. **'scrupulous** ('स्क्रूप्युलस्) *adj* धर्मभीरु; अतिसावधान, ईमानदार, नियम निष्ट.

**'scrutiny** ('स्क्रुटिनि) *n* पूरी तौर से की जाँच. **'scrutinize** ('स्क्रूटिनाइज़्) *v* ऐसे जाँचना.

**'scuffle** ('स्कफ़्ल्) *v & n* हाथापाई (करना).

**scull** (स्कल्) *n* छोटा चप्पू (नाव का). *v* चप्पू से नाव चलाना.

**'sculpture** ('स्कल्प्चर्) *n* **1** मूर्तिकला. **2** मूर्ति. **'sculptor** ('स्कल्प्टर्) *n* मूर्तिकार, बुत-तराश.

**scum** (स्कम्) *n* **1** (तालाब आदि के पानी का) झाग, फेन. **2** (fig) निम्नवर्ग (समाज का).

**'scurry** ('स्करि) *v & n* दौड़ना (विशेषतः छोटे जल्द कदमों से).

**'scurvy** ('स्कर्वि) *n* स्कर्वी रोग (ताजे फल व तरकारी न खाने से उत्पन्न रोग).

**'scuttle**[1] ('स्कट्ल्) *n* (**coal —** भी) कोयले का टोकरा.

**'scuttle**[2] ('स्कट्ल्) *v* जहाज़ में छेद कर डुबो देना (ताकि युद्ध में शत्रु उसे कब्जे में न कर पाएँ).

**'scuttle**[3] ('स्कट्ल्) *v* भाग जाना (*off, away*).

**scythe** (साइद्) *n* हँसिया, दराँती.

**sea** (सी) *n* समुद्र : *the Black Sea, the Arabian Sea.* **all at sea,** उलझन में, परेशान. **go to sea,** नाविक बनना. **'sea-faring** *adj* समुद्री यात्रा पर; समुद्री कार्य से सम्बद्ध. **'sea-gull** *n* बड़े पंख वाली साधारण समुद्री चिड़िया, सामुद्रिक. **'sea-level** *n* समुद्र तल. **'seaman** ('सीमन्) *n* नाविक (न कि अफसर). **'sea-sick** *adj* जहाज़ी मतली से बीमार. **'sea-'side** *n & adj* समुद्र तट. **'seaweed** *n* समुद्री शैवाल.

**seal**[1] (सील्) *n* **1** सील, मोहर. **2** पीतल की मोहर (जिससे सील करते हैं). *v* **1** सील करना, मोहर लगाना. **2** कस कर बन्द करना : *— a jar of fruit.* **3 — a bargain,** सौदा तय कर लेना. **his fate is —ed,** निश्चित है. **'—ing wax** *n* (सील लगाने में प्रयुक्त) लाख.

**seal**[2] (सील्) *n* सील (समुद्री पशु). → p 280.

**seam** (सीम्) *n* **1** सीवन (कपड़े की सिलाई की). **2** परत (कोयले की परत). **3** संधिरेखा. *v* सीवन सिलना.

**search** (सर्च्) *n & v* **1** खोजना, ढूँढ़ना, तलाश करना (*for* sth, *in order to*). **2** गहराई से जाँचना, पैठना. **'—light** *n* सर्चलाइट (शक्ति-







शाली विद्युत् लैंप जो प्रायः खोजने के काम आता है).

**'season** ('सीज़्न्) *n* **1** मौसम, ऋतु. **2** मौसम, उपयुक्त समय: *the football* —. **3** समारोहों का उचित समय. *v* प्रयोग योग्य वनाना या होना. **'—able** *adj* समयानुकूल. **'—al** *adj* मौसमी. **'season-'ticket** *n* निश्चित अवधि में मन-चाहा प्रवेश देने का टिकट, मौसमी-टिकट.

**seat** (सीट्) *n* **1** सीट, बैठने का आसन (*a chair, box, rug* आदि). **2** कुर्सी, स्टूल का वह भाग जिस पर बैठते हैं. **2** अधिष्ठान, कार्य-स्थान : *—s of learning* (विश्वविद्यालय आदि). *v* **1** — **oneself,** बैठना. **Be —ed,** कृपया बैठिए. **2** — के लिए जगह होना : *the hall —s 500 people* (हाल में 500 व्यक्तियों के बैठने की जगह है).

**se'cede** (सि'सीड्) *v* से अलग हो जाना.

**se'cluded** (सि'क्लूडिड्) *adj* एकान्त (स्थान).

**se'clusion** (सि'क्लूश़न) *n* एकान्त स्थल; अकेले की स्थिति.

**'second¹** ('सेकन्ड्) *n* **1** सेकिंड (एक मिनट या डिग्री का साठवाँ अंश). **2** (colloq) क्षण; पल भर का समय.

**'second²** ('सेकन्ड्) *adj* क्रम से दूसरा. **— lieutenant** सेकिंड लेफ्टिनेंट. **— nature,** स्वभाव, आदत. *n* **1** द्वितीय, दूसरा. **2** सहायक, साथी. *v* **1** सहारा देना. **2** समर्थन करना. प्रस्ताव का अनुमोदन करना. **'second-'best** *adj* सर्वश्रेष्ठ से द्वितीय. **'second-'class** *adj* द्वितीय श्रेणी. **—'hand** *adj* **1** पुराना, पूर्वप्रयुक्त : *second-hand book* (*clothes*). **2** सुनी-सुनायी खबर (न कि आँखों देखी). **'second-'rate** *adj* मामूली, घटिया.

**'secondary** ('सेकन्ड्रि) *adj* गौण, न कि मुख्य : — *roads*. **— school (education),** प्राइमरी और यूनीवर्सिटी शिक्षा के बीच की शिक्षा,

माध्यमिक शिक्षा.

**'secret** ('सीक्रिट्) *adj* गोपनीय, गुप्त, रहस्यमय. *n* 1 भेद, रहस्य. **keep a —,** गोपनीय रखना, किसी से न कहना. 2 चुपचाप करना. 3 **in —,** चुपचाप, गुप्तरूप से. **—ly** *adv* — रीति से. **'secrecy** ('सीक्रिसि) *n* गोपनीयता; छिपाव-दुराव. **'secretive** ('सिक्रीटिव्) *adj* गोपनशील, छिपाने के स्वभाव वाला.

**'secretary** ('सेक्रटरि) *n* 1 सेक्रेटरी, सचिव, मंत्री. 2 **S— of State,** मंत्री, विदेशमन्त्री. **secre'tarial** (सेक्र्'टेअरिअल्) *adj* सचिव-विषयक.

**sect** (सेक्ट्) *n* सम्प्रदाय, पंथ, मत.

**'section** ('सेक्शन्) *n* 1 कटा अंश, टुकड़ा. 2 अंश, खंड, हिस्सा. 3 भाग, विभाग, अनुभाग : *the factory — of the town.* **—al** ('सेक्श्नल्) *adj* अनुभागीय.

**'sector** ('सेक्टर्) *n* 1 (ज्यामिति) त्रिज्यखंड, वृत्तखंड. 2 क्षेत्र, अंचल, खंड.

**'secular** ('सेक्यूलर्) *adj* लौकिक (न कि आध्यात्मिक या धार्मिक), धर्मनिरपेक्ष.

**se'cure** (सि'क्युअर्) *adj* 1 सुरक्षित (*from/against*). 2 दृढ़, स्थिर, पक्का, मजबूत. *v* 1 — करना; जकड़ना; कस कर बाँधना. 2 पाना : *— tickets for a concert.* **se'curity** (सि'क्युअरिटि) *n* 1 सुरक्षा. 2 ऋण लौटाने का आश्वासन. 3 प्रतिभूति, जमानत. 4 ऋण पत्र, स्वामित्व-पत्र.

**se'date** (सि'डेट्) *adj* प्रशान्त, गंभीर, सौम्य (व्यक्ति).

**'sediment** ('सेडिमन्ट्) *n* तलछट, नीचे जमा कूड़ा-करकट. **sedi'mentary** (सेडि'मेन्टरि) *adj.*

**se'dition** (सि'डिशन्) *n* राजद्रोह, अधिकारियों के प्रति विद्रोह. **se'ditious** (सि'डिशस्) *adj.*

**see** (सी) *v* (*pt* saw, *pp* seen) 1 देखना, समझना. 2 (*adv* और *prep* के साथ) **see about,** प्रबंध करना. **see after,** देखरेख करना, देखभाल करना. **see sb off,** यात्रा करने वाले व्यक्ति को बिदाई देना. **see through (sb or sth),** भाँपना, धोखे में न आना. **see (sb or sth) through,** यथासंभव सहायता करना. **see to,** ध्यान देना. **see to it that,** निश्चय करना. 3 **see the last of,** किसी से मित्रता आदि) समाप्त करना. **see red,** अत्यंत क्रुद्ध होना.

**seed** (सीड्) *n* (*pl* seed or seeds) 1 बीज. 2 कारण, उद्गम. **'—ling** ('सीड्लिङ्) *n* छोटा नया पौधा, नवोद्भिद्.

**seek** (सीक्) *v* (*pt & pp* sought) 1 ढूंढ़ना, खोजना. 2 **— to do,** करने का प्रयास करना.

**seem** (सीम्) *v* प्रतीत होना, लगना, जान पड़ना.

**'seemly** ('सीमलि) *adj* (-ier, -iest) अवसर पर उचित, उपयुक्त.

**seen** (सीन्) → **see.**

**seep** (सीप्) *v* टपकना, रिसना, चूना. **'—age** *n.*

**'seesaw** ('सीसॉ) *n* बच्चों का एक खेल जिस में लकड़ी का तख्ता ऊपर-नीचे उठता-गिरता है, झूमा-झूमी, ढेंकी. *v* — खेलना.

**seethe** (सीद्) *v* (द्रवों का) उबलना, खौलना; बुदबुदाना; (fig) क्रोध से उबलना.

**'segment** ('सेग्मन्ट्) *n* 1 खण्ड (रेखा का). 2 खण्ड (वृत्त का), फाँक.

**'segregate** ('सेग्रिगेट्) *v* पृथक् करना, दूसरों से अलग करना. **,segre'gation** (सेग्रि'गेशन्) *n* पृथग्वास; अलग-अलग रहना.

**seize** (सीज़्) *v* 1 झपट लेना, छीनना. 2 जब्त करना. **'seizure** ('सीशर्) *n* 1 झपटना; जब्त करना. 2 दिल का दौरा.

**'seldom** ('सेल्डम्) *n* विरले ही; यदा-कदा.

**se'lect** (सि'लेक्ट्) *v* चुनना, छाँटना, पसन्द करना. *adj* सावधानी से चुना हुआ, चुनिन्दा. **—ion** (सि'लेक्शन्) *n* 1 चुनाव, चयन. 2 चयनिका, संकलन; समूह जिसमें से चयन करना है.

**self** (सेल्फ़्) *n* (*pl* selves) 1 व्यक्ति का स्वभाव या विशेषगुण, स्वत्व. 2 स्वार्थ. 3 **one's better self,** स्वभाव का अच्छा पक्ष. 4 आत्मा. 5 व्यक्तित्व.

**self-** (पूर्वपद) स्वयं-, स्वतः- स्व-. **'self-'conscious** *adj* संकोची, आत्मचेतन. **'self-'willed** *adj* हठी.

ˈ**selfish** (ˈसेल्फ़िश्) *adj* स्वार्थी, केवल अपना हित देखने वाला. —**ly** *adv*. —**ness** *n*.

**sell** (सेल्) *v* (*pt & pp* sold) 1 बेचना. 2 — **off**, सस्ता बेचना. — **out**, बेच कर माल समाप्त कर देना. ˈ—**er** *n*.

ˈ**selvage**, ˈ**selvedge** (ˈसेल्विज्) *n* किनारा (कपड़े या साड़ी का).

**selves** → self.

ˈ**semblance** (ˈसेम्ब्लन्स्) *n* सादृश्य; एक-सा दिखाई पड़ना.

ˈ**semi-** (उपसर्ग) 1 अर्ध-: *a —circle* (अर्धवृत्त). 2 आंशिक, अंशत: *semi-civilized*. 3 दो बार घटित होने वाला: *semi-annual*. -ˈ**colon** *n*; लिखने और मुद्रण का चिह्न. ˈ**semi-deˈtached** *adj* बगल से जुड़ा मकान. **semi-ˈfinal** *n* सेमीफाइनल, उपान्त.

ˈ**senate** (ˈसेनिट्) *n* 1 सीनेट (फ़्रांस और संयुक्त राष्ट्र अमेरिका का उच्च सदन). 2 सीनेट, विश्वविद्यालय आदि की शासी-परिषद्. 3 प्राचीन रोम में उच्चतम सभा. ˈ**senator** (ˈसेनटर्) *n* — का सदस्य.

**send** (सेन्ड्) *v* (*pt & pp* sent) 1 भेजना. — **away**, भेज देना. — **for**, बुलाना, मँगा भेजना. — **in**, (प्रतियोगिता आदि के लिए) अपना नाम दर्ज करना. — **off**, (पत्र, सामान आदि) भेजना. — **out** बिखेरना, विकीर्ण करना; (परिपत्र आदि) वितरित करना. 2 बना देना : — *sb mad*. ˈ**send-off** *n* (विदाई के समय स्टेशन आदि पर) हितैषियों का मिलन, विदाई.

ˈ**senile** (ˈसीनाइल्) *adj* जरा-पीड़ित, सठियाया हुआ (व्यक्ति). **seˈnility** (सिˈनिलिटि) *n*.

ˈ**senior** (ˈसीन्यर्) *adj* 1 आयु में ज्येष्ठ; पद में वरिष्ठ. 2 नाम के बाद सीनियर : *Tom Brown Senior* (*abbr* Sen or Sr), एक से नाम के दो व्यक्तियों में ज्येष्ठ. *n* ऐसा व्यक्ति.

**senˈsation** (सेन्ˈसेशन्) *n* 1 संवेदन, अनुभूति : *a — of warmth*. 2 गहरी रुचि उत्पन्न करने वाला, उद्दीपन. —**al** *adj* सनसनीदार.

**sense** (सेन्स्) *n* 1 इन्द्रिय, ज्ञानेन्द्रिय. 2 अनुभूति, संवेदन (इन ज्ञानेन्द्रियों से). 3 विवेक; समझदारी. 4 बोध, बुद्धि : *the moral —; his — of duty*. 5 (*pl*) होश, चेतना. **out of his —s**, पागल. **come to one's —s**, होश में आना. 6 अर्थ, तात्पर्य: *It does not make —* (यह निरर्थक है). ˈ—**less** *adj* 1 मूर्खतापूर्ण. 2 अचेत, बेहोश.

ˌ**sensiˈbility** (सेन्सिˈबिलिटि) *n* संवेदनशीलता (विशेषत: कला, संगीत आदि के प्रति).

ˈ**sensible** (ˈसेन्सिब्ल्) *adj* 1 समझदार, विवेकी. 2 से परिचित (*of*).

ˈ**sensitive** (ˈसेन्सिटिव्) *adj* 1 अतिसंवेदनशील: *a — skin*. 2 भावुक, (निन्दा आदि को) तीक्ष्ण अनुभव करने वाला : — *to blame*. 3 सूक्ष्मग्राही (यंत्र) (ज़रा से भी परिवर्तन को अंकित करने वाला).

ˈ**sensual** (ˈसेन्स्युअल्) *adj* भोगविलास में लगा हुआ. ˈ**sensuous** (ˈसेन्स्युअस्) *adj* इंद्रियसंबंधी.

**sent** → send.

ˈ**sentence** (ˈसेन्टन्स्) 1 वाक्य. 2 (न्यायाधीश द्वारा दिया) दंड का आदेश. *v* दंड का आदेश देना, फैसला करना : — *sb to five years imprisonment*.

ˈ**sentiment** (ˈसेन्टिमन्ट्) *n* 1 मनोभाव, भाव. 2 भावुकता. 3 राय, विचार; भावाभिव्यक्ति.

ˌ**sentiˈmental** (सेन्टिˈमेन्ट्ल्) *adj* भावुकतापूर्ण; भावपूर्ण : — *novels*. ˌ**sentimenˈtality** (सेन्टिमेन्ˈटैलिटि) *n*.

ˈ**sentinel** (ˈसेन्टिन्ल्) *n*. ˈ**sentry** (ˈसेन्ट्रि) *n* सन्तरी, पहरेदार.

ˈ**separate** (ˈसेप्रिट्) *adj* अलग, पृथक; न जुड़ा हुआ; भिन्न. *v* 1 — होना, रखना या करना. 2 (लोगों का) अलग-अलग जाना. ˈ**separable** (ˈसेप्रब्ल्) *adj* वियोज्य, पृथक् करने या होने योग्य. ˌ**sepaˈration** (सेप्ˈरेशन्) *n* वियोग की अवधि; अलग-अलग होना; पार्थक्य.

**Sepˈtember** (सप्ˈटेम्बर्) *n* सितम्बर (महीना).

ˈ**septic** (ˈसेप्टिक्) *adj* पका हुआ (घाव); विषाक्त, सेप्टिक.

(व्यक्ति). *n* अतिरिक्त पुरजा (मशीन का).
**'sparingly** *adj & adv* किफ़ायत से.
**spark** (स्पार्क्) *n* चिनगारी (आग की); चिनगारी (जैसे बिजली के तारों के मिलने से होती है).
**'sparkle** ('स्पार्क्ल्) *v & n* झिलमिलाना; चिनगारियाँ निकालना.
**'sparrow** ('स्पैरो) *n* गौरैया, घरेलू छोटी चिड़िया.
**sparse** (स्पार्स्) *adj* छितरा, बिखरा हुआ (न कि घना). **'—ly** *adv* विरलतया. **'sparsity** *n.*
**'spasm** ('स्पैज़्म्) *n* ऐंठन, मरोड़; दौरा. **spas'modic** (स्पैज़्'मॉडिक्) *adj* अनियमित.
**spat** (स्पैट्) → spit.
**spate** (स्पेट्) *n* बाढ़. *v* — आना.
**spawn** (स्पॉन्) *n* मछली, मेंढ़क आदि के अंडे.
**speak** (स्पीक्) *v* (*pt*, spoke, *pp* 'spoken) बोलना; कहना; बातचीत करना; भाषण देना; भाषा बोल सकना. **— out (up),** स्पष्टतया —. **— one's mind,** साफ़-साफ़ कहना. **nothing to — of,** उल्लेखनीय न होना. **not on —ing terms with,** बातचीत न होना अर्थात् झगड़ा रहना. **—er** (स्पीकर्) *n* वक्ता (भाषण आदि में). **the S—,** स्पीकर, संसद् का अध्यक्ष.
**spear** (स्पिअर्) *n* भाला, बरछा.
**'special** ('स्पेशल्) *adj* 1 विशेष (न कि साधारण); असाधारण; विशिष्ट (विशेष व्यक्तियों आदि के लिए). 2 (especial भी) विशेष, विशिष्ट (अपवादरूप, सामान्यतया न मिलने वाला). **—ist** ('स्पेशलिस्ट्) *n* विशेषज्ञ (विशेषतया चिकित्सा में). **—ize** ('स्पेश्लाइज़्) *v* (किसी में) विशेषज्ञ बनना.
**'species** ('स्पीशीज़्) *n* 1 जाति (विज्ञान में genus का उपविभाजन). 2 प्रकार, क़िस्म.
**spe'cific** (स्पि'सिफ़िक्) *adj* 1 विशिष्ट, विशेष : *for a — purpose*. 2 विस्तार और सूक्ष्मता के साथ निश्चित या निर्धारित, सुनिश्चित. **'specify** ('स्पेसिफ़ाइ) *v* निश्चिततया उल्लेख करना; विस्तार आदि देना. **,specifi'cation** (स्पेसिफ़ि'केशन्) *n.*
**'specimen** ('स्पेसिमन्) *n* नमूना; (वर्ग में से एक) उदाहरण रूप अंश के पूर्ण का प्रतिनिधित्व करना.
**'specious** ('स्पीशस्) *adj* ऊपर से सही या उचित लगने वाला (यद्यपि यथार्थ में नहीं).
**speck** (स्पेक्) *n* 1 धूल-कण. 2 रंग का धब्बा या दाग़. **'—ed** *adj* — से युक्त. **'—led** ('स्पेक्ल्ड्) *adj* चितकबरा.
**'spectacle** ('स्पेक्टक्ल्) *n* 1 प्रदर्शन, तमाशा. 2 भव्य और स्मरणीय दृश्य. 3 (*pl*) ऐनक, चश्मा. **spec'tacular** (स्पेक्'टैक्युलर्) *adj* शानदार (प्रदर्शन). **spec'tator** (स्पेक्'टेट्र) *n* दर्शक.
**'spectre** ('स्पेक्टर्) *n* भूत, प्रेत, काली छाया; आगामी संकट का भय : *— of famine.*
**'speculate** ('स्पेक्युलेट्) *v* 1 (पूरी जानकारी के बिना) राय बनाना, अटकलबाज़ी लगाना. 2 (वाणिज्य-व्यापार) सट्टेबाज़ी करना, सट्टा लगाना. **,speculation** *n.*
**sped** → speed.
**speech** (स्पीच्) *n* 1 बोलने की शक्ति, बोलने की रीति. 2 सार्वजनिक भाषण. **'—less** *adj* आश्चर्य या क्रोध के कारण भौचक्का, अवाक्.
**speed** (स्पीड्) *n* 1 चाल, रफ़्तार: *at full —; the — limit*. 2 तेज़ी, त्वरा, जल्दी. *v* (*pt & pp* sped) तेज़ी से चलना-चलाना, जल्दी करना-कराना. **'—y** (-ier, -iest) तेज़, द्रुतगामी; अविलंब आने या होने वाला. **'—ily** *adv.*
**spell**[1] (स्पेल्) *v* (*pt & pp* spelt/spelled) 1 शब्द को (लिखित रूप की) वर्तनी में लिखना, ठीक हिज्जे करना. 2 परिणाम निकलना: *Delay may — danger*. **'—ing** *n* वर्तनी, वर्णविन्यास, अक्षरी.
**spell**[2] (स्पेल्) *n* मन्त्र, जादू, माया : *under a —*. **'—bound** *adj* मन्त्रमुग्ध, मोहित.
**spell**[3] (स्पेल्) *n* समय, कर्तव्यकाल या गतिविधि की अवधि: *a — of good weather.*
**spend** (स्पेन्ड्) *v* (*pt & pp* spent) 1 खर्च करना, व्यय करना. 2 समय बिताना, शक्ति गँवाना.
**spew** (स्प्यू) *v* वमन करना, उल्टी करना.

**sphere** (स्फ़िअर्) *n* 1 गेंद, गोला. 2 व्यक्ति का कार्यक्षेत्र. ˈ**spherical** (ˈस्फ़ेरिकल्) *adj* गेंदाकार, गोलीय. → p 295.

**sphinx** (स्फ़िंक्स्) *n* मिश्र देश में सिंह के धड़ और स्त्री के मुंह-सिर वाली पत्थर की प्रतिमा; (fig) अपने विचारों और योजनाओं को गुप्त रखने वाला.

**spice** (स्पाइस्) *n* 1 मसाले (मिर्च, हलदी आदि). 2 (fig) गंध, ज़ायका; पुट : *a — of danger*. *v* छौंकना, बघारना.

**spick** (स्पिक्) *adj* (केवल — **and span** में) साफ़-सुथरा और चमकदार.

ˈ**spider** (ˈस्पाइडर्) *n* मकड़ी, मकड़ा. → p 168.

**spied** (स्पाइड्) → spy.

**spike** (स्पाइक्) *n* 1 नोक, छड़ का नुकीला भाग. 2 अनाज (जौ, गेहूँ आदि) की बाली. *v* छेद या कील लगाना.

**spill** (स्पिल्) *v* (*pt & pp* spilt/spilled) 1 (द्रव का) छलक जाना, गिर जाना. 2 घोड़े का बिदक कर सवार को नीचे गिरा देना. *n* घोड़े की पीठ से या गाड़ी से नीचे गिर जाना.

**spin** (स्पिन्) *v* (*pt* spun/span, *pp* spun) 1 कातना. 2 बुनना : — *a web*. 3 (प्राय: — **round**) घुमाना, चक्कर खिलाना. 4 — **sth out,** बढ़ाना. *n* 1 ऐसी गति. 2 साइकिल या कार में सैर करना. ˈ**—dle** (ˈस्पिन्ड्ल्) *n* तकली; धुरी.

**spine** (स्पाइन्) *n* 1 रीढ़ की हड्डी. 2 पौधों या पशुओं का शूल, काँटा. ˈ**spinal** (ˈस्पाइनल्) *adj* रीढ़ विषयक. ˈ**spiny** *adj* काँटेदार.

ˈ**spinster** (ˈस्पिन्स्टर्) *n* अविवाहित महिला.

ˈ**spiral** (ˈस्पाइअरल्) *adj & n* सर्पिल, कुंडली. *v* (-ll-) उत्तरोत्तर बढ़ना, सर्पिल गति से चढ़ना.

ˈ**spire** (ˈस्पाइअर्) *n* मीनार (चर्च की).

ˈ**spirit** (ˈस्पिरिट्) *n* 1 आत्मा. 2 प्रेतात्मा, भूत. 3 परी, बैताल, वनदेवता. 4 हिम्मत, धैर्य, उत्साह. 5 मिज़ाज, मनोदशा : *in a — of mischief*. 6 **the — of the law,** कानून का अन्तर्निहित भाव. 7 (*pl*) **in high —s,** प्रफुल्लता, ख़ुशी. **in low —s,** उदासी. 8 (*pl*) स्पिरिट, तेज शराब. 9 स्पिरिट (जलाने वाली) : *a — lamp*. *v* चुपके से उड़ा ले जाना (*away, off*). **—ed** *adj* साहसी; उत्साहपूर्ण. **—less** *adj* निर्जीव, मायूस. ˈ**—ual** (ˈस्पिरिट्युअल्) *adj* 1 आध्यात्मिक; धार्मिक (न कि भौतिक). 2 अध्यात्म-साधना वाला.

**spit** (स्पिट्) *v* (*pt & pp* spat; -tt-) थूकना. *n* 1 थूकना. 2 थूक, पीक (*spittle* भी), लार (*saliva* भी).

**spite** (स्पाइट्) *n* द्वेष भावना; हानि पहुँचाने की दुर्भावना, *do sth from (out of)* —. **in — of,** के होते हुए भी, बावजूद. *v* परेशान कर तंग करना. ˈ**—ful** *adj*. ˈ**—fully** *adv*.

**splash** (स्प्लैश्) *v* 1 छिड़कना, छींटे डालना. 2 छिड़क कर भिगोना. 3 छपछपाना, ऐसे गिरना कि चारों ओर छींटें उछल जाएँ : *—ing through the water*. *n* —की आवाज़ या क्रिया. ˈ**splash-down** *n & v* अन्तरिक्ष यान से समुद्र पर उतर आना.

ˈ**splendid** (ˈस्प्लेन्डिड्) *adj* भव्य, शानदार.

ˈ**splendour** (ˈस्प्लेन्डर्) *n* शान, वैभव, भव्यता.

**splice** (स्प्लाइस्) *v* (रस्सी के दो सिरों को) गूँथ कर जोड़ना; (लकड़ी के दो टुकड़ों को) एक दूसरे पर रख कर जोड़ना. *n* ऐसा जोड़.

**splint** (स्प्लिन्ट्) *n* (लकड़ी की) खपची (टूटी हड्डी को सीधा रखने के लिए प्रयुक्त).

ˈ**splinter** (ˈस्प्लिन्टर्) *n* लकड़ी की पट्टियाँ, शीशे आदि के छोटे नुकीले टुकड़े, किरच. *v* — में तोड़ना; — के रूप में उतरना.

**split** (स्प्लिट्) *v* (*pt & pp* split; -tt-) 1 चीरना, फाड़ना : *—ting logs*. 2 विभाजित करना; फोड़ना. 3 — **one's sides,** हँसते-हँसते लोट-पोट होना. *n* पट्टी, फूट; विखेरन, विभाजन.

**spoil** (स्पॉइल्) *v* (*pt & pp* spoilt/spoiled) 1 बिगाड़ देना, बेकार कर देना : *holidays —t by bad weather*. 2 (बच्चों को) गुस्ताख़ बना देना, सिर चढ़ाना, अधिक दुलार करना. 3 लाड़-प्यार या अधिक परिचर्या करना. 4 (भोजन का) बिगड़ जाना, खाने-योग्य न रहना.

**spoke**[1] → speak.

**spoke**[2] (स्पोक्) *n* (पहिये का) आरा; तीली.

**'spokesman** ('स्पोक्समन्) *n* (समूह की ओर से) प्रवक्ता.

**sponge** (स्पन्ज्) *n* स्पंज (एक समुद्री जीव); स्पंज (रबड़ आदि का). *v* स्पंज से धोना, साफ़ करना. **'spongy** *adj* स्पंज के समान मुलायम, छेददार और रसीला.





**'sponsor** ('स्पॉन्सर्) *n* प्रवर्तक, समर्थक; प्रतिभू, ज़ामिनदार. *v* — के रूप में कार्य करना.

**spon'taneous** (स्पॉन्'टेन्यस्) *adj* बिना प्रत्यक्ष कारण के स्वाभाविक रूप से घटित; स्वतः प्रवर्तित **—ly** *adv* अपने आप से, अनायास, सहज ही.

**spool** (स्पूल्) *n* (कैमरा, फिल्म आदि की) फिरकी, चरखी.

**spoon** (स्पून्) *n* चम्मच, चमचा. **—ful** *n* चम्मच भर.

**sport** (स्पॉर्ट्) *n* **1** खेल-कूद, बाहरी मैदान की क्रीड़ाएँ. **2** तैरना, फुटबाल आदि खेल-कूद. **3** (*pl*) खेल-कूद प्रतियोगिताएँ. **4** मजाक या हँसी में कहा हुआ : *say sth in —*. *v* खेलना; जी बहलाना. **'—ing** *adj* **1** खेल कूद का. **2** खिलाड़ी, खेल में रुचि लेने वाला. **3** हार-जीत का विशेष ध्यान न देने वाला : *a —ing offer*. **'—sman** *n* **1** खिलाड़ी. **2** हार जाने पर भी प्रसन्न चित्त, खेल की भावना से खेलने वाला. **'—smanlike** *adj* निष्पक्ष और स्वाभिमानी; नियमों का पालन करने वाला. **'—smanship** *n*.

**spot** (स्पॉट्) *n* **1** चित्ती, धब्बा, दाग़; दोष, कलंक. **2** स्थान, विशेष जगह: *the — where the accident occurred*. *v* (-tt-) **1** चिह्नित करना. **2** बहुतों में से किसी एक (व्यक्ति या वस्तु) को देख लेना या छाँट लेना. **'—less** *adj* निर्दोष, निष्कलंक, साफ़-सुथरा. **—ty** *adj* (-ier, -iest) धब्बेदार; चकत्तेदार.

**spout** (स्पाउट्) *n* टोंटी (नल या चायदानी की). *v* — से द्रव गिराना.

**sprain** (स्प्रेन्) *v* मोच आ जाना. *n* मोच.

**sprang** (स्प्रैङ्) → spring.

**sprawl** (स्प्रॉल्) *v* **1** पसर कर बैठना या लेटना. **2** टेढ़ा-मेढ़ा लिखना; अव्यवस्थित रूप से फैल जाना.

**spray** (स्प्रे) *n* **1** फुहारा, स्प्रे. **2** छोटी टहनी (पत्ती या फूल सहित) (बैठक में सजाने के लिए). *v* स्प्रेअर (फुआरे से) पानी या द्रव छिड़कना : *— fruit bushes*.

**spread** (स्प्रेड्) *v* (*pt & pp* spread) **1** फैलना, फैलाना; बिछाना : *— a cloth on a table; — out a map (one's arms)*. **2** किसी सतह पर कोई वस्तु लगाना : *— butter on bread*. **3 — the table,** खाने की मेज़ पर परोसना. **4** फैलना, विस्तृत करना : *water —ing over the floor; diseases that are — by flies*. *n* विस्तार; चौड़ाई; प्रचार.

**spree** (स्प्री) *n* **(have) a —, (go out on) a —,** रंगरेलियाँ मनाना, आमोद-प्रमोद में समय व्यतीत करना.

**spring** (स्प्रिङ्) *v* (*pt* sprang, *pp* sprung) **1** उछलना; झपटना, लपकना. **2** (प्रायः **— up)** उगना; उत्पन्न होना : *weeds —ing up everywhere*. **3** प्रकट होना, आना. **4** अचानक सामने आ जाना : *— a surprise on sb*. *n* **1** उछलना; उछाल, झपट्टा. **2** चश्मा, सोता (पानी का). **3** स्प्रिंग, कमानी. **4** लोच, लचक. **5** कारण, उद्गम. **6** (*adj* के रूप में) स्प्रिंगदार : *a — -mattress* (लचीला गद्दा). **7 — tide,** अमावस्या या पूर्णमासी का उच्च ज्वार.

**spring²** (स्प्रिङ्) *n* वसन्त ऋतु. **'—time** *n* (साहित्यिक भाषा में) वसन्त ऋतु.

**'sprinkle** ('स्प्रिंक्ल्) *v* (पानी) छिड़कना; छितराना. *— a dusty road with water; — water on a dusty road*.

**sprint** (स्प्रिन्ट्) *v* अतिवेग से दौड़ना. *n* थोड़ी दूरी की तेज दौड़.

**sprout** (स्प्राउट्) *v* **1** बढ़ना, प्रारंभ करना; अंकुरित होना; बढ़ाना. **2** सींग आदि निकलना.

*n* 1 अंकुर, अंखुआ, कल्ला. 2 (**Brussels**) **-sprout,** एक छोटी हरी सब्जी → p 340.

**spruce** (स्प्रूस्) *adj* (-r, -st) देखने में साफ़-सुथरा.

**sprung** → spring.

**spun** → spin.

**spur** (स्पर्) *n* 1 घोड़े के एड़ लगाने के लिए प्रयुक्त महमेज़. 2 (fig) प्रेरणा, उत्प्रेरक. **(act) on the — of the moment,** तत्काल, अकस्मात्. 3 मुर्गे की टाँग के पिछले भाग का नुकीला अंश, खाँग. 4 पहाड़ों की रिज़ (ridge). *v* (-rr-) प्रोत्साहन देना, प्रेरित करना.

**spurn** (स्पर्न्) *v* तिरस्कार करना, ठुकराना.

**spurt** (स्पर्ट्) *v* 1 (द्रव, लपट आदि का) फूट निकलना, फुहारा छोड़ना. 2 थोड़ी देर तक बड़ी तेज़ी से काम करना (विशेषत: प्रतियोगिता में). *n* तेज़ धार, झोंक, तेज़ दौड़.

**'sputnik** ('स्पुट्निक्) *n* स्फुटनिक (रूस द्वारा बनाया कृत्रिम उपग्रह).

**spy** (स्पाइ) *n* जासूस, भेदिया, गुप्तचर. *v* **spy upon, spy on,** चुपचाप देख-रेख में रखना.

**'squabble** ('स्क्वब्ल) *n* & *v* तू-तू मैं-मैं मचाना.

**squad** (स्क्वॉड्) *n* स्क्वैड, दस्ता, टुकड़ी.

**'squadron** (स्क्वॉड्रन्) *n* 1 स्क्वॉड्रन (120–200 घुड़सवारों का दल). 2 हवाईजहाज़ या जहाज़ों का दल.

**'squalid** ('स्क्वॉलिड्) *adj* गन्दा-मैला, घिनौना.

**squall** (स्क्वॉल्) *n* झंझा; (पानी या बर्फ़ के साथ) आँधी.

**'squalor** ('स्क्वॉलर्) *n* गंदगी.

**'squander** ('स्क्वॉन्डर्) *v* अपव्यय करना, धन या समय गँवाना.

**square** (स्क्वेअर्) *n* 1 (ज्यामिति) वर्ग, □. वर्गाकार. → p 295. 2 (शहरों में) चौक. 3 वर्गफल: *The — of 7 is 49. adj* 1 वर्गाकार. 2 आड़ा या चौरस. 3 ईमानदार, निष्कपट, सच्चा. 4 बेबाक़ हिसाब, चुकता हिसाब. 5 **— foot,** (क्षेत्र में) वर्गफुट. **— root** वर्गमूल, 4 *is the — root of* 16 ( $\sqrt{16}$= 4). *v* 1 वर्ग करना. 2 चौरस करना. 3 (प्राय: **— up**) हिसाब चुकता करना.

**squash** (स्क्वॉश्) *v* कुचलना, भुरता बना देना; ठूसना. *n* स्क्वाश (एक प्रकार का शरबत).

**squat** (स्क्वॉट्) *v* (-tt-) उकड़ूँ बैठना, पलथी मारना. *adj* नाटा व्यक्ति, ठिगना भवन (ऊँचाई के अनुपात में अधिक चौड़ा) **'—ter** *n* सार्वजनिक भूमि पर नाजायज़ कब्ज़ा करने वाला व्यक्ति.

**squeak** (स्क्वीक्) *n* & *v* चरमराना, चूं-चूं करना.

**squeal** (स्क्वील्) *v* & *n* किलकारना, किलकारी मारना.

**squeeze** (स्क्वीज़्) *v* निचोड़ना; ऐंठना; ठूसना, घुसेड़ना. *n* निचोड़, दबाव; ऐंठा हुआ धन, धक्कम-धक्का.

**squint** (स्क्विन्ट्) *v* 1 भेंगा होना अर्थात् दोनों आँखों की पुतलियों का एक-सा न होना. 2 अधखुली आँखों से देखना; कनखी से देखना. *n* भेंगापन.

**'squirrel** ('स्क्विरल्) *n* गिलहरी. → p 15.

**squirt** (स्क्वर्ट्) *v* फुहारा छोड़ना, पिचकारी मारना. *n* ऐसे निकला द्रव.

**stab** (स्टैब्) *v* (-bb-) कटार, छुरा या चाकू भोंकना; चाकू मारना. *n* ऐसा प्रहार.

**'stable**[1] ('स्टेब्ल्) *n* अस्तबल, घुड़साल. *v* — में रखना.

**'stable**[2] ('स्टेब्ल्) *adj* स्थिर; दृढ़; अचल. **sta'bility** *n*. **'stabilize** ('स्टेबिलाइज़्) *v* — करना. **,stabili'zation** *n*.

**stack** (स्टैक्) *n* 1 ढेर, अम्बार (जैसे, घास का). 2 किताबों का व्यवस्थित ढेर, राइफ़लों का ढेर. 3 ईंटों की चिमनी; धुआँ निकलने की चिमनी. *v* ढेर लगाना, ढेर में रखना.

**staff** (स्टाफ़्) *n* 1 लम्बा डंडा : *a flag—* (ध्वजदंड). 2 स्टाफ़, कर्मचारीगण. 3 स्टाफ़ (वरिष्ठ सैनिक अधिकारी). *v* स्टाफ़ के रूप में काम करना; स्टाफ़ देना.

**stag** (स्टैग्) *n* हिरण.

**stage** (स्टेज्) *n* 1 मंच; रंगमंच. 2 नाट्यकला. **go on the —,** अभिनेता बनना. 3 विकास की अवस्था, विकास-चरण. 4 मंजिल, पड़ाव. *v* अभिनय करना.

**'stagger** ('स्टैगर्) 1 लड़खड़ाना, डगमगाना;

(fig) विचलित कर देना, धक्का पहुँचाना. 2 (कार्यालयों के समय आदि को) ऐसे व्यवस्थित करना कि अलग-अलग समय खुल और बन्द हो सकें.

**'stagnant** ('स्टैग्नन्ट्) *adj* बंधा हुआ पानी; गतिहीन. **stag'nate** (स्टैग्'नेट्) *v* —होना.

**staid** (स्टेड्) *adj* गंभीर और शान्त व्यक्ति.

**stain** (स्टेन्) *v* **1** (द्रव का) रंग बदल जाना; धब्बे लग जाना : *ink-stained fingers.* **2** रंगीन काँच: —*ed glass.* *n* **1** रंगने वाला द्रव. **2** धब्बा : *ink —s.* **'—less** *adj* **1** बेदाग, निर्दोष : (fig) *a —less reputation.* **2 —less steel,** स्टेनलेस स्टील (जिसमें जंग नहीं लगती).

**stair** (स्टेअर्) *n* (प्राय: *pl*) ज़ीना. **—case** *n* ज़ीना.

**stake** (स्टेक्) *n* **1** खूंटा. **2** दाँव (पर धनराशि रखना). **at —,** दाँव पर (हार-जीत कोई भी संभव है). *v* **1** खूंटे से बाँधना. **2** खूंटों से घेरना, सीमा चिह्नित करना. **3** (धन, आदि) दाँव पर रखना.

**stale** (स्टेल्) *adj* (-r, -st) **1** बासी भोजन. **2** सुने-सुनाये, घिसे-पिटे (चुटकले आदि).

**'stalemate** ('स्टेल्'मेट्) *n* गतिरोध (ऐसी स्थिति कि विवाद के हल में कोई प्रगति न हो रही हो).

**stalk**[1] (स्टॉक्) *n* डंठल, डंडी.

**stalk**[2] (स्टॉक्) *v* **1** लुक-छिप कर शिकार का पीछा करना. **2** अकड़ कर चलना : — *out of the room.*

**stall** (स्टॉल्) *n* **1** (पशुओं का) थान. **2** स्टाल, छोटी दूकान; मेज़ जिस पर व्यापारी सामान रखे : *a station book—.* **3** रंगमंच के समीप की सीटें. *v* (मोटर आदि का) ठप हो जाना, आगे चलने में असमर्थ हो जाना.

**'stalwart** ('स्टॉल्वर्ट्) *adj* **1** ठोस रूप से बना; लम्बा-चौड़ा, हट्टा-कट्टा: **2** दृढ़निश्चय और दिलेर.

**'stamen** ('स्टेमेन्) *n* (फूल का) पुं-केसर.

**'stamina** ('स्टैमिना) *n* दम, सहनशक्ति.

**'stammer** ('स्टैमर्) *v* & *n* हकलाना.

**stamp** (स्टैम्प्) *v* **1** पैर पटकना (*on*) : — *on a spider* ; — *out a fire.* **2** छापना (काग़ज़ या कपड़े पर) मुद्रण करना. **3** लिफ़ाफ़े पर मोहर या टिकट लगाना. *n* **1** पटकना. **2** छाप, मोहर, मुद्रा. **3** डाक-टिकट.

stamps







**stam'pede** (स्टैम्'पीड्) *n* भगदड़. *v* — मचना-मचाना.

**stand** (स्टैन्ड्) *v* (*pt* & *pp* stood) **1** खड़ा होना. **— up,** उठकर खड़ा होना. **2** सीधे खड़ा करना. **3** सहना : *can't — cold weather.* **4** होना : *as affairs stand.* **5** (colloq) खर्च देना : *— sb a good dinner.* **6 — a good chance of,** संभावना होना. **It —s to reason** (*that*), तर्कसंगत होना. **7** (*adv* & *prep* के साथ) **— by,** दर्शक होना; तैयार रहना (अगले कार्य के लिए); पक्ष लेना, साथ देना. **— for,** चुनाव में खड़े होना. **— out,** स्पष्ट रूप से श्रेष्ठ दिखाई पड़ना; डटे रहना (*against, for* sth). **— up for,** पक्ष लेना, समर्थन देना. **— up to,** साहस से सामना करना. *n* **1 make a —,** लड़ना, सामना करना (*against, for*). **bring (sb/sth) to a — (still),** गतिरोध उत्पन्न करना. **2** स्टैंड (टेकने-टिकाने का साधन): *a music-stand; an ink —* . **3** मंच (जहाँ से घुड़दौड़ देखते हैं). **'—by** *n* आवश्यकता पड़ने पर विश्वसनीय समर्थन. **' —ing** ('स्टैन्डिङ्) *n* **1 of long —ing,** लम्बे समय से चली आ रही वस्तु (प्रथा आदि). **2 of high —ing,** उच्च प्रतिष्ठा वाला. *adj* **—ing order,** नियमित रूप से माल भेजने का आदेश. **—point** *n* आधार रूप दृष्टिकोण. **—still** *n* गतिरोध, रुकावट: *be at a —still.*

**'standard** ('स्टैन्डर्ड्) *n* **1** झण्डा, ध्वजा. **2** (प्राय: विशेषण के रूप में) मानक (जिससे अन्य का गुण, परिमाण आदि नापा जाए) : — *weights; a high — of living.* **— authors,** प्रतिष्ठा प्राप्त लेखक. **3** (शिक्षण-) कक्षा.

—**ize** *v* मानक आकार, नम्बर आदि में बनाना : —*ized parts for motor car engines*. **standardi'zation** (स्टैन्डर्डाइ-'ज़ेशन्) *n*.

'**stank** → stink.

'**staple**[1] ('स्टेप्ल्) *n* स्टेपल (काग़ज़ों को बाँधने का U आकार का तार).

'**staple**[2] ('स्टेप्ल्) *n* उत्पादन या व्यापार की मुख्य क़िस्म की वस्तु. *adj* मुख्य : — *products*.

**star** (स्टार्) *n* **1** नक्षत्र, तारा. **2** तारा चिह्न. → p 295. **3** अभिनय या गायन में सर्वश्रेष्ठ (फ़िल्मी सितारा). *v* (-rr-) **1** ताराचिह्न * लगाना. **2** सर्वश्रेष्ठ अभिनेता या गायक बनना. '—**ry** *adj* तारों-भरा. '—**ry-eyed,** अनुभवहीन किंतु उत्साही.

'**starboard** ('स्टार्बॉर्ड्) *n* सामने से देखने पर जहाज़ का दाहिना भाग.

**starch** (स्टार्च्) *n* **1** स्टार्च, माँड़ी, कलफ़. **2** स्टार्च (आहार पदार्थ का एक तत्त्व). *v* कलफ़ लगाना.

**stare** (स्टेअर्) *v* घूरना; टकटकी लगा कर देखना; आँखें फाड़ कर देखना.

**stark** (स्टार्क्) *adj* **1** कड़ा, स्तंभित (विशेषत: मरने पर). **2** निरा, मात्र — *naked* (बिलकुल नंगा). *adv* बिलकुल, सरासर.

**start** (स्टार्ट्) *v* **1** यात्रा आरंभ करना, रवाना होना; कोई कार्य शुरू करना. **2** होना, चालू होना. **3** चौंक उठना, उछल पड़ना (भय, आश्चर्य आदि से). *n* **1** आरंभ : *make an early* —. **2** चौंक उठना. **3** प्रतियोगिता आरंभ होने के पूर्व समय या दूरी का मात्रा. **4 by fits and —s,** अनियमित तौर से, तरंग आने पर.

'**startle** ('स्टार्ट्ल्) *v* (आश्चर्य, भय आदि से) चौंक जाना.

**starve** (स्टार्व्) *v* भूखों मरना : *be starving (for food)*. **star'vation** (स्टार्'वेशन्) *n* भुखमरी.

**state**[1] (स्टेट्) *n* **1** दशा, स्थिति, अवस्था : *The house was in a dirty —. He's in a poor — of health*. **2** (प्राय: *adj* के रूप में) प्रतिष्ठा; समारोह : *The Queen drove through the streets in — to open Parliament*. **lie in —,** मृतशरीर का दर्शनार्थ रखा जाना. **3** (प्राय: State) शासन; राज्य. '—**ly** *adj* (-ier, -iest) भव्य, शानदार, ठाठ-बाट वाला. '—**room** *n* जहाज़ में निजी सोने का कमरा. '—**sman** ('स्टेट्स्मन्) *n* राजनीतिज्ञ, राजनेता.

**state**[2] (स्टेट्) *v* व्यक्त करना; सावधानी से और स्पष्ट शब्दों में कहना. '—**d** *adj* निश्चित : *at —d time*. '—**ment** ('स्टेट्मन्ट्) *n* कथन, उक्ति.

**station** ('स्टेशन्) *n* **1** किसी उद्देश्य से किसी व्यक्ति द्वारा लिया स्थान, अवस्थान. **2** चौकी; अड्डा; केन्द्र, कार्यालय. **3** रेलवे स्टेशन. **4** सामाजिक पद-मर्यादा. *v* किसी को या अपने को उद्देश्य-विशेष के लिए नियत स्थान पर तैनात करना.

'**stationary** ('स्टेश्नरि) *adj* **1** स्थिर, अचल. **2** स्थावर.

'**stationery** ('स्टेश्नरि) *n* स्टेशनरी, लेखन सामग्री. '**stationer** ('स्टेश्नर्) *n* लेखन सामग्री वेचने वाला, काग़ज़ी.

**sta'tistics** (स्ट्'टिस्टिक्स्) *n pl* **1** तुलना के लिए क्रमबद्ध और संग्रहीत संख्यात्मक तथ्य, आँकड़े. **2** सांख्यिकी.

'**statue** ('स्टैट्यू) *n* मूर्ति, प्रतिमा.

'**stature** ('स्टैचर्) *n* (व्यक्ति का) कद, लम्बाई.

'**status** ('स्टेटस्) *n* प्रतिष्ठा, सामाजिक स्थिति.

'**statute** (स्टैट्यूट्) *n* संसद् अथवा अन्य विधान-सभाओं से पारित क़ानून या अधिनियम, संविधि. '**statutory** ('स्टैट्यूट्रि) *adj* — द्वारा निर्धारित या अपेक्षित.

**staunch** (स्टॉन्च्) *adj* पक्का मित्र, निष्ठावान्, स्वामिभक्त.

**stay** (स्टे) *v* **1** रहना, ठहरना : *Stay where you are*. — **up late,** देर से सोना. **2** रहना, टिकना (जैसे अतिथि के रूप में). **3** रोकना, रोकथाम करना. **4** कार्य जारी रखने में समर्थ होना. —**ing-power** सहनशक्ति. *n* **1** टिकने की अवधि, वास-अवधि : *a short — at a*

*friend's house*. 2 मस्तूल बाँधने का रस्सा. 3 (*pl*) चोली.

**'steadfast** ('स्टेड्फ़स्ट्) *adj* अटल; पक्का; अपरिवर्तनीय. **—ly** *adv*.

**'steady** ('स्टेडि) *adj* (-ier, -iest) 1 स्थिर, अटल; संतुलित, अडिग. 2 स्थिर, नियमित एकसमान : *a — wind*. 3 व्यवहार, आचरण, आदत आदि में सुस्थिर; संयमी. *v* — बनना या बनाना; — रखना. **'steadily** *adv*.

**steak** (स्टेक्) *n* मांस या मछली का मोटा टुकड़ा, टिक्का.

**steal** (स्टील्) *v* (*pt* stole, *pp* 'stolen) 1 चुराना. 2 चुपचाप आना-जाना. 3 अचानक पा लेना, चालाकी से प्राप्त करना. **—th** (स्टेल्थ्) *n* **do sth by —th,** गुप्त रूप से करना. **—thy** *adj* (-ier, -iest) गुप्त रूप से किया जा रहा. **'—thily** *adv*.

**steam** (स्टीम्) *n* भाप. *v* 1 भाप निकालना. 2 भाप से चलना. **'steam-engine, '—ship, 'steam-roller** *n* भाप से चलने वाला इंजिन, जहाज़ आदि. **'—er** ('स्टीमर्) *n* स्टीमर, भाप से चलने वाला जहाज़. **'—y** *adj* (-ier, -iest) — समान, — से युक्त, — विषयक.

**steel** (स्टील्) *n* स्टील, इस्पात, फ़ौलाद. *v* (fig) दृढ़निश्चय करना.

**steep¹** (स्टीप्) *adj* खड़ी चढ़ाई. *n* खड़ी चट्टान.

**steep²** (स्टीप्) *v* भिगोना, घोलना.

**'steeple** ('स्टीप्ल्) *n* चर्च की ऊँची मीनार.

**steer¹** (स्टिअर्) *n* बछड़ा; जवान बैल.

**steer²** (स्टिअर्) *v* (नाव, कार आदि का) परिचालन करना, चलाना. **'—sman** (स्टिअर्समन्) *n* कर्णधार, परिचारक.

**'steerage** ('स्टिअरिज्) *n* जहाज़ का वह भाग जहाँ सबसे सस्ते किराये वाले यात्री रहते हैं.

**stem¹** (स्टेम्) *n* 1 तना (पेड़ का). 2 डंठल डंडी. 3 (प्याले की) डंडी. 4 (व्याकरण में) शब्द का मुख्यांश, प्रातिपदिक.

**stem²** (स्टेम्) *v* (-mm-) 1 रोकना, रोक-थाम करना. 2 बाँध बनाना.

**stench** (स्टेन्च्) *n* बदबू, सड़ायँध.

**ste'nographer** (स्टे'नॉग्रफ़र्) *n* टाइपिस्ट जो शार्टहैंड भी जानता हो, स्टेनोग्राफ़र.

**step** (स्टेप्) *v* (-pp-) क़दम रखना, डग भरना. — *on to* (*off*) *a platform* (*into a boat*). *n* 1 क़दम, डग. **— by —,** क्रमशः. 2 (**foot—** भी) पदध्वनि. 3 **in (out of) —,** मार्च करते समय, नाचते समय आदि में क़दम का मेल (बेमेल) होना. 4 सोपान, पदचिह्न. 5 **—s, a pair of —s, step-ladder** सीढ़ी, निसेनी. 6 उपाय, चरण, कदम : *take —s to do sth. What's our next —?* 7 श्रेणी; ऊँचे पद, श्रेणी आदि पर पहुँचना.

**step-** (पूर्वपद) (सौतेला) **'—child, '—son, 'step-ˌdaughter, '—ˌfather (mother)** आदि.

**'sterile** ('स्टेराइल्) *adj* 1 अनुर्वर, फलहीन. अनुपजाऊ. 2 बंजर (भूमि). 3 (fig) फलहीन. निष्फल, व्यर्थ. 4 जीवाणुहीन. **ste'rility** (स्टे'रिलिटि) *n*. **'sterilize** ('स्टेरिलाइज़्) *v* — करना. **ˌsterili'zation** *n*.

**'sterling** ('स्टर्लिङ्) *adj* 1 खरा, असली. 2 मानक गुणता वाला सोना. *n* पाउण्ड (ब्रिटिश मुद्रा): *payable in —*.

**stern¹** (स्टर्न्) *adj* कठोर; सख़्त; निर्दय.

**stern²** (स्टर्न्) *n* जहाज़ या नाव का पश्च भाग.

**stew** (स्टयू) *v* सीझना. *n* सीझा हुआ गोश्त.

**'steward** (स्ट्युर्ड्) *n* 1 भण्डारी. 2 परिचारक (जहाज़ या हवाई जहाज़ में). 3 (सार्वजनिक सभा का) प्रबन्धक. 4 कारिन्दा (भू-संपत्ति का प्रबन्धक). **—ess** *n* परिचारिका.

**stick¹** (स्टिक्) *n* 1 छड़ी : *a walking-stick*. बत्ती, सलाई : *chalk-stick*.

**stick²** (स्टिक्) *v* (*pt & pp* stuck) 1 चुभाना, घुसेड़ना. 2 चिपक जाना, चुभा रह जाना : *a nail —ing in the tyre*. 3 चिपकाना, चिपकना : — *a stamp on a letter*. 4 (colloq) लगाना, रख लेना : *He stuck his hands in his pockets*. 5 अटक जाना : *The door has stuck. The key stuck in the lock*. 6 (*adv & prep* के साथ) **not — at trifles,** मामूली झंझटों से काम न रोकना. **— at one's work,** काम जारी रखना. **— out,** बाहर निकालना या निकाले रखना:

— *out your tongue*. — **out for,** माँग पर डटे रहना. — **to,** वायदा निभाना, साथ न छोड़ना. — **up for,** पक्ष लेना, समर्थन देना. '**—y** *adj* (-ier, -iest) चिपकाने वाला, चिपचिपा. '**—ily** *adv*. '**—iness** *n*.

**stiff** (स्टिफ़्) *adj* (-er, -est) **1** सख्त, तना हुआ, आसानी से न झुकने वाला. **2** गाढ़ा, दुःसाध्य: *a — paste, a — climb*. **3** तेज़ झोंका. **4** रूखा औपचारिक (व्यवहार). **—en** *v* — होना या करना. **—ly** *adv*. **—ness** *n*.

'**stifle** ('स्टाइफ़ल्) *v* **1** दम घोंटना. **2** विद्रोह दमन करना. **3** घुटन की वेदना होना : *stifling heat*.

'**stigma** ('स्टिग्मा) *n* (विशेषत:) कलंक, लांछन.

**still**[1] (स्टिल्) *adj & adv* निस्तब्ध, निश्चेष्ट : *stand —*. *v* — करना. **—born** *adj* मृत प्रसव.

**still**[2] (स्टिल्) *adv* **1** अब तक. **2** तो भी, तिस पर भी; अधिक : *I like that dress better —*.

**stilt** (स्टिल्ट्) *n* बाँसों के सहारे चलने वाले के लंबे बाँस. '**—ed** (स्टिल्टिड्) *adj* अति औपचारिक (बातचीत, व्यवहार).


stilts


a stirrup

'**stimulant** ('स्टिम्युलन्ट्) *n* प्रेरक या उत्तेजक पेय (जैसे, काफ़ी), उद्दीपक (भेषज).

'**stimulate** ('स्टिम्युलेट्) *v* प्रेरित करना; उत्तेजित करना. '**stimulus** ('स्टिम्युलस्) *n* उद्दीपन; प्रेरणा

**sting** (स्टिङ्) *n* **1** डंक (जैसे बिच्छू का). **2** डंक मारने से उत्पन्न टीस; (fig) टीसना. *v* (*pt & pp* stung) **1** डंक मारना. **2** दुखना, जलना.

**stink** (स्टिंक्) *v & n* (*pt* stank, *pp* stunk) बदबू उठना.

**stint** (स्टिन्ट्) *v* थोड़ा-थोड़ा करके देना. — **oneself of sth,** बहुत ही थोड़ा अपने हिस्से में रखना. *n* **without —,** खुल हाथों, दिल खोलकर.

'**stipulate** ('स्टिप्युलेट्) *v* **1** आवश्यक शर्त के रूप में प्रस्तुत करना (*that*). **2** — **for,** प्रतिबन्ध के रूप में अपेक्षा करना. ,**stipu'lation** (स्टिप्यु'लेशन्) *n*.

**stir** (स्टर्) *v* (-rr-) **1** हिलना, हिलाना : *The wind —red the leaves*. **2** चम्मच से चलाना, विलोड़ना. **3** (प्राय: — **up**) भड़काना, उकसाना. *n* **1** — की प्रक्रिया. **2 make a —,** भड़काना.

'**stirrup** ('स्टिरप्) *n* (घुड़सवार की) रक़ाब.

**stitch** (स्टिच्) *n* **1** टाँका (सिलने में); फन्दा, घर (बिनने में). **2** टाँका : *cut the —es*. *v* सिलना, टाँकना.

**stock** (स्टॉक्) *n* **1** (औज़ार का) कुन्दा : *the — of a plough* (*rifle*). **2** वंश : *a man of Irish —*. **3** बिक्री के लिए स्टाक, माल: *The book is in* (*out of*) *—*. **take —,** सूची से सामान मिलाना; (*adj* के रूप में) स्टाक में रखा हुआ : *— sizes in hats*. **4** ('**live—** भी) पशुधन : *stock-farmer, stock-breeder*. **5** सरकारी ऋण. **the S— Exchange,** स्टाक और शेयर बाज़ार. *v* **1** स्टाक (सामान) रखना. **2** माल जुटाना. '**stock-,broker** *n* शेयर-दलाल. '**stock-in-trade.** *n* व्यापार के लिए आवश्यक माल.

'**stocking** ('स्टॉकिङ्) *n* मोज़ा (घुटने तक का).

**stoke** (स्टोक्) *v* कोयला झोंकना (इंजिन में). '**—r** *n* भट्ठी में कोयला झोंकने वाला.

**stole, stolen** → steal.

'**stolid** ('स्टॉलिड्) *adj* भावशून्य; सहज में उत्तेजित न होने वाला; सरलता से भावना को व्यक्त करने वाला.

'**stomach** ('स्टमक्) *n* **1** पेट. **2** आमाशय. *v* सहन करना.

**stone** (स्टोन्) *n* **1** पत्थर; पत्थर का टुकड़ा. **2** रत्न, मणि : *precious —s*. **3** स्टोन, 14 पाउंड का भार. **4** गुठली (जैसे आम की).

 

→ p 134. *v* पत्थर फेंकना. 'stone-'blind (-'deaf) *adj* एकदम अन्धा (बहरा). '—mason *n* संगतराश (मिस्त्री). stone's-throw *n* पत्थर फेंकने की दूरी, थोड़ी दूरी. 'stony *adj* (-ier, -iest) 1 पथरीला : *stony land.* 2 संगदिल, कठोर स्वभाव का.

**stood** → stand.

**stool** (स्टूल्) *n* (प्रायः तीन टाँग का) स्टूल.

**stoop** (स्टूप्) *v* 1 झुकना, गरदन झुकाना. 2 (fig) नैतिक दृष्टि से अपने को गिराना. *n* झुकाव.

**stop** (स्टॉप्) *v* (-pp-) 1 रोकना; करने से मना करना; चालू कार्य को बन्द कर देना; रुक जाना. 2 (— up भी) छेद भरना, छेद बन्द करना. 3 भुगतान बन्द कर देना : — *sb's wages.* — *a cheque,* बैंक से कहना कि चेक का भुगतान न करे. 4 अन्दर रहना, बन्द रहना (*at home, in bed*). *n* 1 रोक, ठहराव : *come to a* —. **put a — to,** बन्द कर देना, समाप्त करना. 2 बसों का स्टाप (रुकने का स्थान). 3 विराम-चिह्न, **full —** (.) चिह्न. 4 **— press,** नवीनतम समाचार जो मशीन पर मुद्रित होते समय समाचार पत्र में जोड़ा गया हो. '**—gap** *n* कामचलाऊ प्रबन्ध. '**—page** ('स्टॉपिज्) *n* विराम, रोक, बाधा. '**—per** ('स्टॉपर्) *n* स्टापर, डाट, काग, प्लग (विशेषतः बोतल का).

**store** (स्टॉर्) *n* 1 भंडार, सामान. 2 **in —,** प्रयोग के लिए तैयार. **in — for sb,** किसी के लिए तैयार. 3 (*pl*) विशेष उद्देश्य के लिए या विशेष प्रकार का माल. 4 गोदाम, भंडार-गृह. 5 (*pl*) नाना प्रकार का सामान बेचने वाली दूकान : (*pl*) *a clothing* —. 6 **set great — by sth,** महत्त्व देना. *v* 1 (प्रायः — **up**) संचित करना, भरना, जमा करना. 2 गोदाम में रखना. 3 भर देना, समाना : (fig) *a mind —d with facts.* '**storage** (स्टॉरिज्) *n* गोदाम; संग्रहण.

'**storey** ('स्टॉरि) (*pl* 'storeys), '**story** (*pl* 'stories) *n* मंजिल, तल्ला : *a house of three —s.*

**stork** (स्टॉर्क्) *n* एक प्रकार का सारस-नुमा जल पक्षी, लकलक. → p 33.

**storm** (स्टॉर्म्) *n* 1 आँधी-तूफ़ान. 2 भावनाओं का आकस्मिक उद्गार. 3 **take by —,** धावा या हमला कर पकड़ लेना. *v* 1 क्रोध में गरजना, आग-बबूला होना (*at*). 2 धावा बोल कर कब्ज़ा कर लेना; हमला कर पकड़ लेना. '**—y** *adj* (-ier, -iest) '**—ily** *adv.*

**story**[1] ('स्टॉरि) *n* 1 कहानी, किस्सा. 2 बीती घटनाओं का वर्णन. 3 **tell stories** (बच्चों को) झूठ-मूठ की बातें सुनाना.

**story**[2] ('स्टॉरि) → storey.

**stout** (स्टाउट्) *adj* 1 मज़बूत, पक्का : — *shoes.* 2 दृढ़निश्चय और दिलेर. 3 कुछ मोटा (व्यक्ति). '**—ly** *adv* दृढ़ता से.

**stove** (स्टोव्) *n* (मिट्टी के तेल या बिजली आदि का) स्टोव, अँगीठी.

**stow** (स्टो) *v* सावधानी से सजाकर माल भरना : — *cargo in a ship's holds.* '**—away** ('स्टोअवे) *n* जहाज में छिप कर बिना किराया दिए यात्रा करने वाला व्यक्ति.

'**straggle** ('स्ट्रैग्ल्) *v* भटक जाना, सहयात्रियों से पिछड़ जाना या अलग हो जाना.

**straight** (स्ट्रेट्) *adj* (-ier, -est) 1 सीधी दिशा में, सरल रेखा में, बिना मोड़ का. 2 सीधा : *Put your hat on —.* 3 व्यवस्थित; ठीक, साफ़-सुथरा : *Put your desk —.* 4 सच्चा, निष्कपट, ईमानदार. *adv* 1 सीधे मार्ग से : *come — home.* 2 **— away (off),** तुरंत. **— on (in, out),** बिना घुमाव-फिराव के : *say sth — out,* बिना हिच-किचाहट के कहना. '**—en** ('स्ट्रेट्न्) *v* — करना या होना. '**—'forward** *adj* 1 स्पष्टवादी, सीधा-सादा. 2 आसान, सरल.

**strain** (स्ट्रेन्) *v* 1 कस कर तानना. 2 पूरी शक्ति लगाकर काम करना; पूरी शक्ति लगाकर काम करने से थका डालना. — *one's eyes (heart).* 3 छानना (द्रव को कपड़े या जाली से). *n* 1 तनाव, खिंचाव : *The rope broke under the —.* 2 घोर परिश्रम, थकान देने वाला प्रयास : *the — of sleepless nights.* 3 मोच, क्षति. 4 (*pl*) राग, तान, लय : *the —s of an organ.* 5 बोलने या लिखने का

लहज़ा या शैली : *in a cheerful* —. 6 वंशागत प्रवृत्ति : *a — of insanity in the family.* ′—**ed** *adj* अस्वाभाविक या आयासजन्य (भावना, व्यवहार). ′—**er** (स्ट्रेनर्) *n* चलनी, छलनी, छन्नी.

**strait** (स्ट्रेट्) *n* **1** (*pl* भी) संयोजी (भूगोल में). *the S—s of Gibraltar.* **2** (*pl*) मुसीबत. ′—**ened** (′स्ट्रेट्न्ड्) *v* **in —ened circumstances,** तंगहाली में.

**strand**[1] (स्ट्रैन्ड्) *v* जहाज़ का समुद्र तल से अड़ जाना, भूग्रस्त हो जाना; **be —ed,** (fig) अपने गन्तव्य तक पहुँचने के लिए धन, मित्र या साधन के बिना हो जाना.

**strand**[2] (स्ट्रैन्ड्) *n* लड़ी, लड़ (तागे या तार की).

**strange** (स्ट्रेन्ज्) *adj* (-r,-st) **1** अनोखा, निराला, जिसे पहले देखा-सुना या जाना न हो. **2 be — to,** अपरिचित होना. ′—**ly** *adv.* ′—**ness** *n.* ′—**r** (′स्ट्रेन्जर्) *n* अजनबी, बाहरी व्यक्ति.

′**strangle** (′स्ट्रैंग्ल्) *v* गला घोंट कर मार डालना; दम घोंट देना. ˌ**strangu′lation** (स्ट्रैंग्यु′लेशन्) *n.*

**strap** (स्ट्रैप्) *n* पट्टा, तसमा, फ़ीता. *v* — बाँधना.

′**strategy** (′स्ट्रैटिजि) *n* युद्धनीति, युद्ध योजना. **stra′tegic** (स्ट्र′टीजिक्) *adj* सामरिक महत्त्व का.

**straw** (स्ट्रॉ) *n* पुआल, पलाल, तिनका

′**strawberry** (′स्ट्रॉबरि) *n* स्ट्राबेरी. → p 134.

**stray** (स्ट्रे) *v* पथ से विचलित हो जाना. *adj* **1** पथभ्रष्ट हो जाना. **2** आकस्मिक, छुट-पुट, बिरला.

**streak** (′स्ट्रीक्) *n* **1** धारी, परत. **2** झुकाव पुट. *v* —, से अंकित करना. ′—**y** *adj* (-ier, -iest) धारीदार.

**stream** (स्ट्रीम्) *n* **1** नदी. **2** प्रवाह, ताँता, व्यक्तियों या वस्तुओं का. *v* — रूप में बहना; मुक्त रूप से बहना. ′—**lined** *adj* ऐसा धारा-रेखित बनाना कि पानी या हवा के बहाव से कम से कम प्रतिरोध उत्पन्न हो; सरल व कारगर.

**street** (स्ट्रीट्) *n* सड़क, गली.

**strength** (स्ट्रेङ्थ्) *n* **1** ताकत, बल. **2 below** —, आवश्यक, संख्या में कार्यकर्त्ताओं का न होना. **in great —,** बड़ी संख्या में. ′—**en** (′स्ट्रेङ्थन्) *v* और अधिक बलशाली बनाना या बनना.

′**strenuous** (′स्ट्रेन्युअस्) *adj* श्रमसाध्य (कार्य); कर्मठ (व्यक्ति) : *— work(ers).*

**stress** (स्ट्रेस्) **1** दबाव; तंगी, तकलीफ़ का समय : *times of* —. **2** प्रतिबल, तनाव. **3** बलाघात, स्वराघात (बोलते समय दिया हुआ बल). *v* बल डालना; महत्त्व स्पष्ट करना.

**stretch** (स्ट्रेच्) *v* **1** खींच कर तानना, बढ़ाना या फैलाना; खिच कर बढ़ना. **— (out) one's arms (legs),** अँगड़ाई लेना. **2 — oneself out (on),** हाथ-पैर पसार कर लेटना. **3 — a point (in sb's favour),** रिआयत करना, नियम में ढिलाई करना. **4** कसना, तानना. *n* **1** तनाव, खिंचाव, अँगड़ाई. **2** समय या दूरी का अविच्छिन्न फ़ासला, खिंचाव; दूरी, अवधि. —**er** (′स्ट्रेचर्) *n* स्ट्रेचर (जिस पर मरीज़ को लिटाते हैं).

**strew** (स्ट्रू) *v* (*pt* strewed, *pp* strewn) बिखेरना, छितराना.

′**stricken** (′स्ट्रिक्न्) *adj* से आक्रान्त और पीड़ित : *terror-stricken; — with fever.*

**strict** (स्ट्रिक्ट्) *adj* **1** सख्त, अतिनियमनिष्ठ, तुरंत आज्ञाकारिता चाहने वाला. **2** सुपरिभाषित अथवा सीमित : *the — truth.* **3** ठीक, सही कार्य की अपेक्षा करने वाला : *in — confidence.*

**stride** (स्ट्राइड्) *v* (*pt* strode) **1** लम्बे डग भरना. **2** लाँघना. *n* क़दम, डग. **make great —s,** तीव्र प्रगति करना.

**strife** (स्ट्राइफ़्) *n* अनबन, फूट; संघर्ष.

**strike** (स्ट्राइक्) *v* (*pt & pp* struck) **1** मारना, प्रहार करना. **2** (*adv* के साथ) **— off (out) (a word),** रेखा खींच कर काट देना, मिटा देना. **— out,** (विशेषत:) तैरना आरंभ करना. **— out for oneself,** अपने लिए नया व्यापार आदि शुरू करना. **— up,** (गाना-बजाना) शुरू करना, मैत्री बढ़ाना. **3** बजाना : *The clock struck four.* **4** झंडा या पाल उतारना. **5 — a match,** माचिस की तीली

रगड़ कर जलाना. 6 पाना, पहुँचना, पता लगाना : — *a bargain*; — *oil*; — *the right path*. 7 की ओर मुड़ जाना : *We struck out across the fields*. 8 — **fear into,** मन में डर पैदा करना. **be struck dumb,** चकित करना, चकराना. 9 मन पर गहरा प्रभाव डालना; ध्यान आकर्षित करना : *How does the plan — you?* 10 (विचार) सूझना, अचानक मन में आना : *It has struck me that ...* . 11 (कर्मचारियों का) हड़ताल करना, काम करना छोड़ देना. *n* हड़ताल, स्ट्राइक : *The bus drivers are on a —*. **'—r** ('स्ट्राइकर्) *n* हड़ताली कार्यकर्ता. **'striking** (स्ट्राइकिङ्) *adj* असाधारण; प्रभावशाली, आकर्षक.

**string** (स्ट्रिङ्) *n* 1 डोरी, फ़ीता. 2 लड़ी, माला: *a — of beads*; पंक्ति, शृंखला: *a — of buses (lies)*. 3 तंत्री, तार (जैसे वायलिन का तार). *v* (*pt & pp* प्राय: strung, किंतु *—ed instruments*). 1 (वायलिन आदि पर) तार चढ़ाना, (धनुष में) प्रत्यंचा चढ़ाना. 2 माला पिरोना. 3 रस्सी या डोरी से लटकाना : — *lamps across the street*. 4 **high(ly) strung,** सहज में विकल या उत्तेजित होने वाला (व्यक्ति). **'—y** *adj* डोरी के समान.

**strip** (स्ट्रिप्) *v* (-pp-) 1 (कपड़े या आवरण) उतारना, निरावृत करना : — *the bark off a tree*. 2 किसी को उस की संपत्ति आदि से वंचित करना, छीनना. *n* पट्टी, धज्जी.

**stripe** (स्ट्राइप्) *n* 1 धारी (जैसे *the —s of a tiger*). 2 प्राय: V–आकार का चिह्न (सैनिकों के पदों को सूचित करने वाला).

**strive** (स्ट्राइव्) *v* (*pt* strove *pp* striven) प्रयास करना; संघर्ष करना.

**strode** (स्ट्रोड्) → stride.

**stroke**[1] (स्ट्रोक्) *n* 1 प्रहार, आघात: *hammer —s*. 2 नियमित बार-बार होने वाले संचलन (जैसे, तैरने में, नाव खेने में). 3 (क्रिकेट की) मार; कलम या ब्रुश का स्ट्रोक (प्रयोग). 4 चेष्टा, प्रयास: *I haven't done a — of work all day*. 5 टनटन (की ध्वनि): *on the — of three*. 6 पक्षाघात, फ़लिज का दौरा.

**stroke**[2] (स्ट्रोक्) *v & n* सहलाना : — *a cat*.

**stroll** (स्ट्रोल्) *v & n* टहलना, सैर पर निकलना.

**strong** (स्ट्रॉङ्) *adj* (-er, -est) 1 (weak के वैषम्य में) मजबूत, पक्का, टिकाऊ; अच्छी मन: शक्ति वाला; हृष्ट-पुष्ट, सुस्वस्थ. 2 स्वाद देने वाली वस्तु की अच्छी मात्रा से युक्त : — *tea*; गाढ़ा : — *acid*. 3 — **drink,** शराब आदि मादक पेय. 4 मन और ज्ञानेन्द्रियों पर पर्याप्त प्रभाव डालने वाला : *a — smell of gas*. **'—ly** *adv*. **'—box, —room** *n* कीमती सामान रखने के लिए बना कमरा आदि. **'—hold** *n* किला, गढ़, केन्द्र, प्रभावक्षेत्र.

**strove** → strive.

**struck** → strike.

**'structure** ('स्ट्रक्चर्) *n* 1 बनावट, गठन, संरचना. 2 भवन, इमारत, ढाँचा अथवा प्रमुख अवयव. **structural** *adj* संरचनात्मक (विशेषत: ढाँचा विषयक): *structural alterations*.

**'struggle** ('स्ट्रग्ल्) *v* संघर्ष करना; हाथ-पैर मारना; कोशिश करना. *n* संघर्ष, कड़ा मुकाबला; अत्यधिक प्रयास.

**strum** (स्ट्रम्) *v* लापरवाही से कोई वाद्ययंत्र बजाना : — *a guitar*.

**strung** → string.

**strut** (स्ट्रट्) *n* लकड़ी या धातु की टेक.

**stub** (स्टब्) *n* पेंसिल या सिगरेट आदि का अन्तिम बहुत छोटा अंश (जो काम में न आने के कारण प्राय: फेंक दिया जाता है). *v* (-bb-) — **one's toe,** ठोकर खाना.

**'stubble** ('स्टब्ल्) *n* 1 फ़सल कट जाने पर नीचे की खूंटी. 2 दाढ़ी के कड़े छोटे बाल.

**'stubborn** (स्टबर्न्) *adj* ज़िद्दी, अड़ियल.

**'stubby** ('स्टबि) *adj* (-ier, -iest) छोटा और मोटा, ठूंठ जैसा : — *fingers*.

**stuck** → stick.

**stud** (स्टड्) *n* दुहरा बटन. *v* (-dd-) **—ded with,** जड़ाऊ, रत्नजटित.

**'studio** ('स्टयूडिओ) 1 स्टूडियो (चित्रकार, फ़ोटोग्राफ़र आदि का). 2 स्टूडियो (फ़िल्म

बनाने वालों का). 3 स्टूडियो (रेडियो और टी.वी. कार्यक्रमों का).

**'study** ('स्टडि) *v* अध्ययन करना (कुछ सीखने या नयी बात पता लगाने के लिए पढ़ना): *— the map; — medicine. n* **1** अध्ययन: *begin one's studies.* **2** अध्ययन-कक्ष.

**'student** ('स्टयूडन्ट्) *n* छात्र, विद्यार्थी. **'studious** ('स्टयुडयस्) *adj* अध्ययनशील; मेहनती

**stuff** (स्टफ़्) *n* **1** सामान, सामग्री, उपादान. **2** मामूली रद्दी माल; तुच्छ माल. *v* **1** ठूस कर भरना : *— feathers into a bag.* **2** पशु-पक्षी की खाल में मसाला भरना (संग्रहालय में रखने के लिए). **'—ing** *n* भरने का सामान. **'—y** *adj* (-ier, -iest) घुटन-भरा.

**'stumble** ('स्टम्ब्ल्) *v* ठोकर खाना, लड़खड़ाना. **'stumbling-block** *n* अड़ँगा, ठोकर.

**stump** (स्टम्प्) *n* **1** ठूंठ (पेड़ का). **2** मुख्य भाग के कट जाने के बाद बचा गौण अंश. **3** (क्रिकेट में) स्टम्प, डंडा. *v* **1** अकड़ कर चलना. **2** (colloq) चकरा देना. **'—y** *adj* गोलमटोल.

**stun** (स्टन्) *v* (-nn-) **1** सिर पर मार कर बेहोश कर देना; धक्का देना. **2** हक्का-बक्का हो जाना : *He was —ned by the news.*

**stung** → sting.

**stunk** → stink.

**stunt¹** (स्टन्ट्) *v* विकास या वृद्धि रोक देना.

**stunt²** (स्टन्ट्) *n* (colloq) स्टंट; करतब, कमाल.

**'stupefy** ('स्टयूपिफ़ाइ) *v* जड़ कर देना; सुन्न या स्तंभित कर देना; विस्मित कर देना. **,stupe'faction** (स्टयूपि'फ़ैक्शन्) *n.*

**stu'pendous** (स्ट'यूपेन्डस्) *adj* अत्यधिक; विस्मयकारक.

**'stupid** ('स्टयूपिड्) *adj* नासमझ. अल्पबुद्धि, जड़मति. **—ly** *adv* **stu'pidity** (स्टयु-'पिडिटि) *n*

**'stupor** ('स्टयूपर्) *n* आघात, मादक द्रव्य आदि से लगभग चेतनाशून्य स्थिति; जड़ता; व्यामोह.

**'sturdy** ('स्टर्डि) *adj* (-ier, -iest) मज़बूत; ठोस; टिकाऊ.

**'stutter** ('स्टटर्) *v* हकलाना.

**sty** (स्टाइ) *n* सूअर-बाड़ा, गन्दी जगह.

**style** (स्टाइल्) *n* **1** लेखन-शैली. **2** विशिष्ट ढंग, फ़ैशन : *the latest —s in dress.* **3** बनावट : *made in three —s. v* विशेष नाम या शीर्षक से वर्णन करना. **'stylish** ('स्टाइलिश्) *adj* सुरुचिपूर्ण; फ़ैशनेबुल.

**sub-** (उपसर्ग) **1** (पद या संगठन के पूर्व) उप- अनु-, अवर, कनिष्ठ. **2** (कुछ-कुछ) अल्प : *sub-tropical.* **3** (से नीचे) अव- : *sub-normal.*

**'sub'conscious** ('सब्'कॉन्शस्) *adj* अवचेतन (ऐसी मानसिक क्रियाएँ जिनकी पूरी जानकारी नहीं हो पाती है).

**sub'continent** (सब्'कॉन्टिन्ट्) *n* उप-महाद्वीप, महाद्वीप का भाग (जैसे, भारतीय उपमहाद्वीप).

**,subdi'vide** (,सब्डि'व्राइड्) *v* और आगे विभाजन करना, उपविभाजन करना.

**sub'due** (सब्'ड्यू) *v* **1** जीतना. **2** मन्द या शान्त करना : *—d light.*

**'subject** ('सब्जिक्ट्) *n* **1** प्रजा. **2** (व्याकरण में) उद्देश्य. *They came early* में *They. There is a book on the table* में *book. adj* **1** पराधीन, परतंत्र राज्य या राष्ट्र. **2 — to,** जिसके होने या जिस के अनुभव होने की संभावना हो : *He is subject to error.* **3 — to,** इस शर्त के साथ. **sub'ject** (सब्'जेक्ट्) *v* **1** अपने अधीन करना. **2** अनुभव कराना. **sub'jection** *n* **1** अधीनीकरण. **2** पराधीनता.

**'sub'let** ('सब्'लेट्) *v* किरायेदार द्वारा मकान का भाग किराये पर उठाना.

**sub'lime** (स'ब्लाइम्) *adj* महान्, लोकोत्तर, उदात्त : *the — mercy of God.*

**'sub'marine** (सब्'मरीन्) *n & adj* पनडुब्बी (जहाज़).

**sub'merge** (सब्मर्ज्) *v* **1** पानी के भीतर डालना; ऊपर से पानी भर देना. **2** आँखों से ओझल हो जाना (जहाज़ का); पनडुब्बी का ग़ोता लगाना.

**sub'mit** (सब्'मिट्) *v* (-tt-) **1** दूसरे की अधीनता स्वीकार करना; झुक जाना, दब जाना; आत्मसमर्पण कर देना. **2** विचारार्थ प्रस्तुत करना. **3** सुझाव देना (*that*). **sub'mission**

(सब्'मिशन्) *n.* **sub'missive** (सब्'मिसिव्) *adj* विनम्र, आज्ञाकारी.

**su'bordinate** (स'बॉर्डिनिट्) *adj* मातहत, अधीनस्थ (व्यक्ति); गौण. *n* मातहत (व्यक्ति). *v* कम महत्त्व का मानना; अधीनस्थ करना.

**sub'scribe** (सब्'स्क्राइब्) *v* **1** चन्दा देना. **2 — to** (पत्र-पत्रिकाओं का), ग्राहक बनना. **3 — to** (*opinions*), समर्थन करना, अनुमोदन करना. **—r** *n.* **sub'scription** (सब्'स्क्रिप्शन्) *n* चन्दा.

**'subsequent** (सब्'सिक्वन्ट्) *ad*, परवर्ती; बाद का. **—ly** *adv* बाद में.

**sub'side** (सब्'साइड्) *v* **1** बाढ़ के पानी का उतर जाना. **2** (भूमि का) धँस जाना. **3** (तेज़ हवा का) शान्त हो जाना, (क्रोध आदि) शान्त हो जाना. **'subsidence** *n.*

**sub'sidiary** (सब्'सिड्यरि) *adj* **1** सहायक, पूरक. **2 — company,** किसी अन्य से नियंत्रित कम्पनी.

**'subsidy** ('सब्सिडि) *n* आर्थिक सहायता (उन उद्योगों को जो स्वयं-निर्भर नहीं हो पाए हैं). **'subsidize** ('सब्सिडाइज़्) *v* आर्थिक सहायता देना.

**sub'sistence** (सब्'सिस्टन्स्) *n* जीविका, जीवन-निर्वाह (का साधन).

**'substance** ('सब्स्टन्स्) *n* **1** पदार्थ; तत्त्व. **2** अर्थ, सारतत्त्व (जैसे किसी कथन का). **3** दृढ़ता. **sub'stantial** (सब्'स्टैन्शल्) *adj* **1** मज़बूत, ठोस. **2** वास्तविक (न कि काल्पनिक), भौतिक. **3** पर्याप्त, बड़ा, भारी : *a substantial meal.*

**'substitute** ('सब्स्टिट्यूट्) *n* एवज़ी, स्थानापन्न. *v* के स्थान पर रखना. **,substitution** (सब्स्टिट्यूशन्) *n* प्रतिस्थापन; स्थानापत्ति.

**subter'ranean** (सब्ट'रेन्यन्) *adj* भूगर्भगत, भूमिगत.

**'subtle** ('सट्ल्) *adj* (-r, -st) **1** सूक्ष्म, महीन; रहस्यमय : *a — charm (flavour).* **2.** चतुर, कुशाग्रबुद्धि : *a — critic.* **3** जटिल, दुर्बोध, विस्तृत : *a — argument.* **—ty** *n.*

**sub'tract** (सब्'ट्रैक्ट्) *v* (संख्या) घटाना. **—ion** *n.*

**'suburb** ('सबर्ब्) *n* उपनगर (नगर की बाहरी बस्तियाँ). **su'burban** (स'बर्बन्) *adj* — विषयक.

**'subway** ('सब्वे) *n* सुरंग-पथ.

**suc'ceed** (सक्'सीड्) *v* **1** करने में सफल होना : *— in (passing) an examination.* **2** कामयाब होना, अच्छा परिणाम पाना. **3** परवर्ती होना. **4 — to,** उत्तराधिकारी होना. **suc'cess** (सक्'सेस्) *n* **1** सफलता, कामयाबी. **2** सफल व्यक्ति. **suc'cessful** *adj.* **suc'cession** (सक्'सेशन्) *n* **1** अनुक्रमण, (एक के बाद दूसरे का आना). **in succession,** लगातार, उत्तरोत्तर, क्रमशः. **2** अनुक्रम, सिलसिला. **3** उत्तराधिकार. **suc'cessive** *adj* क्रमिक, निरन्तर. **suc'cessor** (सक्'सेसर्) *n* उत्तराधिकारी.

**'succour** ('सकर्) *v & n* सहायता (करना) (विशेषतः मुसीबत के समय).

**suc'cumb** (स'कम्) *v* (प्रलोभन के सामने) झुक जाना; हार मानना; मर जाना.

**such** (सच्) *adj* **1** ऐसा, इस प्रकार का : *I've never seen — heavy rain as this!* **2** जैसी है : *You can borrow my car, — as it is.* **3** इतना अधिक : *Don't be in — a hurry.* *pron* ऐसा व्यक्ति, ऐसी वस्तु.

**suck** (सक्) *v & n* **1** चूसना. **2** (द्रव की) चुसकी लेना : *— the juice from an orange* (निचोड़ना).

**'suction** ('सक्शन्) *n* चूषण; चूषण से उत्पन्न बल (*force*).

**'sudden** ('सड्न्) *adj* अचानक होने वाला. *n* **all of a —,** अचानक. **—ly** *adv.*

**suds** (सड्ज़्) *n pl* (साबुन का) झाग, फेन.

**sue** (स्यू) *v* **1** मुक़दमा दायर करना. **2** चिरौरी करना; अनुनय-विनय करना.

**suede** (स्वेड्) *n* एक प्रकार का मुलायम चमड़ा : *— shoes.*

**'suffer** ('सफ़र्) *v* **1** भुगतना, भोगना, कष्ट उठाना. **2** सहना. **—ance** (सफ़रन्स्) *n* **on —ance,** मौन अनुमति, मौन सहन. **—ing** *n* पीड़ा, कष्ट वेदना.

**suf'fice** (स'फ़ाइस्) *v* पर्याप्त होना. **suf'ficient**

(स'फ़िशन्ट्) *adj* पर्याप्त. **suf'ficiency** (स'फ़िशन्सि) *n* पर्याप्त मात्रा.

**'suffix** ('सफ़िक्स्) *n* (व्याकरण) प्रत्यय (जैसे quickly में *ly*).

**'suffocate** ('सफ़केट्) *v* दम घुटना, गला घोंट कर मारना, साँस लेने में कष्ट का अनुभव करना. **,suffo'cation** *n*.

**'suffrage** ('सफ़्रिज्) *n* पार्लियामेंट के चुनाव में वोट देने का अधिकार.

**'sugar** ('शुगर्) *n* चीनी, शक्कर. *v* मीठा करना. **—y** *adv* मीठा; चीनी-जैसा.

**sug'gest** (स'जेस्ट्) *v* 1 सुझाव देना; विचारार्थ कुछ रखना. 2 सुझाना, मन में आना; व्यंजित करना. **—ion** *n* सुझाव; संकेत. **—ive** *adj* विचारोत्तेजक : *a —ive lecture.*

**'suicide** ('स्युइसाइड्) *n* आत्महत्या. **sui'cidal** (स्युइ'साइडल्) *adj* अपने हित और कल्याण के लिए अत्यंत हानिकारक.

**suit** (स्यूट्) *n* 1 सूट (कोट-पैंट आदि). 2 याचना, दरखास्त (शासक को). 3 (law — भी) मुक़दमा, नालिश. *v* 1 अनुकूल या उचित होना; संतुष्ट करना. 2 (कपड़ों का) ठीक बैठना, शोभा देना. 3 उपयुक्त होना : *— the punishment to the crime.* **be —ed** (*for*), फ़िट बैठना. **—able** *adj* अनुकूल, उपयुक्त; उचित. **—ably** *adv*. **suita'bility** (स्यूट्-'बिलिटि) *n*. **'suit-case** *n* सूटकेस (एक प्रकार का बक्सा). **'—or** (स्यूटर्) *n* मुक़दमा चलाने वाला; विवाहार्थी, प्रेमी.

**suite** (स्वीट्) *n* 1 परिकर, परिजन (विशेषत: राजा या शासकों का). 2 कमरों का सेट (साज-सज्जा के साथ).

**sulk** (सल्क्) *v* रूठना, खीजना. **'—y** *adj* (-ier, -iest) रूठने वाला; चिड़चिड़ा. **'—ily** *adv*.

**'sullen** ('सलन्) *adj* 1 चिड़चिड़ा (किंतु नाराजगी प्रकट न करने वाला), घुन्ना. 2 उदास, विषण्ण; मनहूस, अमंगल.

**'sully** ('सलि) *v* कलंक या लांछन लगाना.

**'sulphur** ('सल्फ़र्) *n* गन्धक.

**'sultan** ('सल्टन्) *n* सुलतान (मुस्लिम शासक).

**'sultry** ('सल्ट्रि) *adj* उमस भरा मौसम.

**sum** (सम्) *n* 1 संख्याओं का जोड़, योगफल. 2 धनराशि. 3 अंकगणित का प्रश्न. *v* (-mm-) 1 **sum up,** टोटल करना, जोड़ करना. 2 **sum up,** संक्षेप में मुख्य तथ्यों को व्यक्त करना. **'summary** ('सम्रि) *n* संक्षेप, सारांश. **summarize** *v* सारांश प्रस्तुत करना, संक्षेप करना.

**'summer** ('समर्) *n* ग्रीष्म ऋतु.

**'summit** ('समिट्) *n* चोटी, शीर्ष; शिखर, उच्चतम बिन्दु.

**'summon** ('समन्) *v* 1 बुला भेजना; इकट्ठा करना, बटोरना. 2 **— up,** (अपनी सभी) शक्तियाँ प्रयुक्त करना. **—s** ('समन्ज़्)*n* (*pl* summonses) न्यायालय से जारी किया बुलावा, सम्मन. *v* सम्मन देना.

**'sumptuous** ('सम्प्टयुअस्) *adj* कीमती, राजसी; भव्य.

**sun** (सन्) *n* 1 सूर्य, सूरज. 2 धूप, घाम. *v* (-nn-) सूर्य की धूप में रखना. **'sunblind** *n* (खिड़की की) झिलमिली. **'sunburn** *n* धूप से जलकर ताँबा जैसा वर्ण हो जाना. **'sundown** *n* सूर्यास्त. **'sunlit** *adj* धूपभरा (मकान). **'sunny** ('सनि) *adj* (-ier, -iest) धूपवाला, उज्ज्वल; (fig) प्रसन्नचित्त, प्रफुल्लित. **'sunrise** *n* सूर्योदय. **'sunset** *n* सूर्यास्त. **'sunshade** *n* छतरी. **'sunstroke** *n* धूप खाने से बीमार पड़ जाना.

**'Sunday** ('सन्डि) *n* रविवार, इतवार.

**'sundry** ('सन्ड्रि) *adj*. विविध. **'sundries** ('सन्ड्रिज़) *n pl* फुटकर वस्तुएँ, प्रकीर्णक.

**sung** → sing.

**sunk** → sink.

**'super–** (उपसर्ग) 1 अत्यधिक : *—human.* 2 अत्यन्त उच्च मात्रा में : *super-abundant.* 3 ऊपर, शीर्षस्थ : *—structure* (ऊपरी संरचना).

**su'perb** (स्यू'पर्ब्) *adj* आलीशान; राजसी.

**,super'cilious** (स्यूपर्'सिलिअस्) *adj* दंभी, मक़रूर, दूसरों की अवमाननापूर्ण उपेक्षा करने वाला.

**,super'ficial** (स्यूपर्'फ़िशल्) *adj* 1 सतही. 2 छिछला (ज्ञान में). **—ly** *adv*.

**su'perfluous** (स्यू'पर्फ्लुअस्) *adj* फ़ुज़ूल, फ़ालतू, अतिरिक्त. **super'fluity** (स्यूपर्-'फ़्लुइटि) *n*.

**,superin'tend** (स्यूप्रिन्'टेन्ड्) *v* प्रबन्ध करना; (कार्य की) देखभाल करना, निगरानी करना. **—ence** *n*. **—ent** (स्यूप्रिन्'टेन्डन्ट्) *n* अधीक्षक, संचालक.

**su'perior** (स्यू'पिअरिअर्) *adj* **1** औसत से अधिक अच्छा, श्रेष्ठ. **2** संख्या में अधिक. **3** **— to,** से बेहतर; उच्च पद पर; वरिष्ठ. **4** **— to,** चाटुकारी में न आने वाला. *n* **1** वरिष्ठ, ज्येष्ठ. **2** **S—,** मठ का अध्यक्ष. **superi'ority** (स्यूपिअरि'ऑरिटि) *n*.

**su'perlative** (स्यू'पर्लटिव्) *adj* **1** उच्चतम मात्रा या गुण का. **2** (व्याकरण) उत्तमत्ता-सूचक. **the — degree,** *adj* या *adv* का उत्तमत्तासूचक रूप: *best, most, lowest, worst* आदि.

**'supermarket** ('स्यूपर्मार्किट्) *n* एक ही भवन में बड़ा बाज़ार जिसमें सभी प्रकार का सामान मिल सके.

**,super'natural** (स्यूपर्'नैच्रल्) *adj* अलौकिक, लोकोत्तर; भौतिक नियमों से जिस की व्याख्या न की जा सके.

**,super'sede** (स्यूपर्'सीड्) *v* निकाल कर दूसरे को नियुक्त करना; किसी का स्थान ले लेना (उसे हटा कर).

**,super'sonic** (स्यूपर्'सॉनिक्) *adj* ध्वनि के वेग से अधिक वेगशाली (तरंग).

**,super'stition** (स्यूपर्'स्टिशन्) *n* **1** अन्ध-विश्वास (विशेषतः भूत-प्रेत, जादू-टोना, शकुन-अपशकुन में). **2** अन्धविश्वास मूलक प्रथाएँ. **super'stitious** *adj* अन्धविश्वासी; अन्ध-विश्वासपूर्ण.

**'supervise** ('स्यूपर्वाइज़्) *v* देख-रेख करना, निगरानी करना. **supervision** *n* निरीक्षण. **supervisor** (स्यूपर्वाइज़र्) *n* निरीक्षक.

**'supper** ('सपर्) *n* दिन का आख़िरी भोजन.

**sup'plant** (स'प्लान्ट्) *v* **1** निकाल देना. **2** चालाकी से किसी को उस के पद से हटा कर स्वयं उस पर आरूढ़ हो जाना.

**'supple** ('सप्ल्) *adj* लचीला; सुनम्य: *the — limbs of a child.*

**'supplement** ('सप्लिमन्ट्) *n* परिशिष्ट. **,supple'ment** *v* जोड़ना, बढ़ाना.

**sup'ply** (स'प्लाइ) *v* (माँगी हुई वस्तु को) देना, सप्लाई करना. *n* **1** सप्लाई, संभरण, आपूर्ति. **2** (*pl*) भंडार; संभार.

**sup'port** (स'पॉर्ट्) *v* **1** थाम रखना; संभालना. **2** सहायता करना, समर्थन देना: *— a charity*. प्रोत्साहन देना: *— your local football team.* **3** भरण-पोषण करना; रोटी-कपड़ा देना. **4** सहना, बरदाश्त करना. *n* — की प्रक्रिया. — की वस्तु (या व्यक्ति). **—er** *n*.

**sup'pose** (स'पोज़्) *v* **1** मान लेना, कल्पना करना: *— the world were flat; — it is true.* **2** समझना; अटकल लगाना. **3** (सुझाव के लिए प्रयुक्त): *Suppose we go for a swim.* **4** **be —d to,** आशा किया जाना: *You're —d to know the rules.* **sup'posing** (स'पोज़िङ्) *conj* यदि, अगर. **—d** *adj* कल्पित, माना हुआ. **,suppo'sition** (सप्'ज़िशन्) *n* कल्पना; अनुमान.

**sup'press** (स'प्रेस्) *v* **1** दमन करना, कुचलना, दबाना. **2** छिपाना, गुप्त कर देना. **—ion** *n*.

**su'preme** (स्यू'प्रीम्) *adj* (पद या अधिकार में) सर्वोच्च; सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण. *the S— being* (ईश्वर). **—ly** *adv*. **su'premacy** (स्यु'प्रेम्सि) *n*.

**sure** (शुअर्) *adj* (-r, -st) **1 — of, — that,** संशयहीन; निश्चित. **2** **be — to** (*come*), (आना) न भूलना. **make —,** पक्का विश्वास कर लेना; पाने के लिए आवश्यक उपाय कर लेना. **3** अचूक, अमोघ; विश्वस्त. *adv* **— enough,** निश्चित रूप से; आशानुसार. **'—ly** *adv* **1** निश्चित रूप से. **2** सर्वाधिक संभावना के साथ. **surety** ('शुअर्टि) *n* जमानती.

**surf** (सर्फ़्) *n* (तट की) समुद्री लहरें.

**'surface** ('सर्फ़िस्) *n* **1** पृष्ठ, सतह; बाहरी सतह; ऊपरी परत. **2** बाह्यरूप, ऊपरी रूप-रंग.

**'surfeit** ('सर्फ़िट्) *n* अफराव, भरपेट भोजन या पेय.

**surge** (सर्ज्) *v* लहराना; लहरों की तरह आगे बढ़ना. *n* हिलोरा.

**'surgeon** ('सर्जन्) *n* सर्जन, शल्यकार डाक्टर. **'surgery** ('सर्जरि) *n* **1** सर्जरी, आपरेशन द्वारा चिकित्सा. **2** डाक्टर का कमरा. **'surgical** ('सर्जिकल्) *adj.*

**'surly** ('सर्लि) *adj* (-ier, -iest) बदमिज़ाज और उजड्ड.

**sur'mise** (सर्'माइज़्) *v & n* अनुमान या अन्दाज़ा (करना).

**sur'mount** (सर्'माउन्ट्) *v* (कठिनाइयाँ) पार करना; (बाधाओं पर) विजय पाना. **be —ed by (with),** चोटी पर खड़ा होना.

**'surname** ('सर्नेम्) *n* कुलनाम, उपनाम.

**sur'pass** (सर्'पास्) *v* बढ़कर निकलना; मात देना.

**'surplus** ('सर्प्लस्) *n* बचत; रोकड़ बाकी.

**sur'prise** (सर्'प्राइज़्) *n* आश्चर्य. *v* **1** आश्चर्यचकित करना. **2** अचानक हमला करना; अचानक पहुँच कर पकड़ना. **sur'prising** *adj* आश्चर्यजनक.

**sur'render** (स'रेन्डर्) *v* **1** आत्मसमर्पण करना; लड़ना बन्द करना. **2** (अन्य के) अधीन हो जाना, (अन्य के सामने) झुक जाना. **3 — oneself to,** (भावनाओं के) वश में हो जाना, भावनाओं में बह जाना. *n* आत्मसमर्पण, परित्याग.

**sur'round** (स'राउन्ड्) *v* चारों ओर से घेर लेना; चारों ओर होना. **—ings** (स'राउन्डिङ्ज़्) *n pl.* पासपड़ोस; वातावरण, परिवेश.

**sur'vey** (सर्'व़े) *v* **1** सामान्य दृष्टि डालना; सामान्य दशाओं का परीक्षण करना. **2** सर्वे करना, स्थिति आदि माप कर अंकित करना; सर्वेक्षण करना. **'survey** ('सर्व़े) *n* **1** सर्वेक्षण. **2** सर्वे का नक्शा. **—or** *n* सर्वेक्षक.

**sur'vive** (सर्'व़ाइव़्) *v* जीवित या अस्तित्व में बने रहना; (मृत्यु या निश्चित अवधि के बाद भी) जीवित या बने रहना; (भूकम्प आदि संकटों से) बच जाना. **sur'vival** (सर्'व़ाइव़ल्) *n* **1** — करना. **2** रूढ़ि; अवशेष (प्राणी). **sur'vivor** (सर्'व़ाइव़र्) *n* दुर्घटना से बचा व्यक्ति.

**sus'ceptible** (स'सेप्टब्ल्) *adj* **1** भावुक. **2 — to,** सरलता से (रोग, चाटुकारी आदि से) प्रभावित होने वाला. **— of proof,** जो सिद्ध किया जा सकता है.

**sus'pect** (सस्'पेक्ट्) *v* **1** संदेह करना. **2** ऐसा लगना कि.. (*that..*). **3** (किसी को) अपराधी समझना : *He is—ed of telling lies.* **'suspect** ('सस्पेक्ट्) *n* (अपराध के संबंध में) संदिग्ध व्यक्ति.

**sus'pend** (सस्'पेन्ड्) *v* **1** लटकाना (*from*). **2 be —ed,** लटकना : *dust —ed in the still air.* **3** देर लगाना; स्थगित करना : *—judgement; — payment.* **4** सस्पेंड करना, (पद, सदस्यता आदि से) निलंबित करना या मुअत्तिल करना. **sus'pension** *n.* **suspension-bridge,** झूला-पुल (जैसा हरिद्वार के पास लक्ष्मण-झूला पर).

a suspension bridge



**sus'pense** (सस्'पेन्स्) *n* दुविधा, असमंजस, अनिश्चय. **keep sb in —,** दुविधा में रखना.

**sus'picion** (सस्'पिशन्) *n* **1** संदेह, शक. **2** पुट (*of*). **sus'picious** *adj* संदेह जनक; शक्की, सन्देह करने वाला.

**sus'tain** (सस्'टेन्) *v* **1** सँभालना, बनाये रखना : **—ing food** (संपोषक आहार). **2** भुगतना; हानि उठाना; हार खाना. **—ed** *adj* अखंड, अविच्छिन्न; दीर्घकालीन. **'sustenance** ('सस्टिनन्स्) *n* पोषक आहार.

**'swagger** ('स्वैगर्) *v* अकड़ कर चलना, इठलाना.

**'swallow¹** ('स्वॉलो) *n & v* **1** निगलना. **2** ग्रहण करना; समा लेना; समाप्त करना.

**'swallow²** ('स्वॉलो) *n* अबाबील (पक्षी). → p 33.

**swam** — swim.

**swamp** ('स्वॉम्प्) *n* दलदल. *v* **1** नाव का जल भर जाने से धँस जाना. **2** (fig) भरमार कर

 

देना, परेशान कर देना : *—ed with orders for goods.* **—y** *adj* (-ier, -iest) दलदली.

**swan** (स्वॉन्) *n* हंस (पक्षी). → p 33.

**swap, swop** (स्वॉप्) *v* (colloq) अदला-बदली करना.

**swarm** (स्वॉर्म्) *n* 1 कीड़ों, चिड़ियों आदि का झुंड : *a — of ants (bees).* 2 (विशेषत: *pl*) बच्चों का झुंड. *v* 1 मधुमक्खियाँ का झुंड बना कर उड़ना. 2 **— with,** भरा हुआ, बड़ी संख्या में एकत्र हो जाना : *The dog was —ing with fleas.*

**'swarthy** ('स्वॉदि) *adj* साँवला.

**swat** (स्वॉट्) *v* चपटी चीज़ से मारना : *— a fly.*

**swathe** (स्वेद्) *v* लपेटना, पट्टी बाँधना : *His leg was —d in bandages.*

**sway** (स्वे) *v* 1 झूलना, डोलना. 2 नियंत्रित करना. *n* 1 झूलना. 2 नियंत्रण, शासन : *under the — of.*

**swear** (स्वेअर्) *v* (*pt* swore, *pp* sworn) 1 क़सम खाना, शपथ खाना : *— to do sth; — that.* 2 शपथ दिलाना (जैसे गोपनीयता की) : *— sb to secrecy.* 3 कोसना, गाली बकना. **'—word** *n* गाली, अपशब्द.

**sweat** (स्वेट्) *n* 1 पसीना : *in a —,* (व्याकुल होना, अत्यधिक उत्सुक होना). 2 (colloq) घोर परिश्रम. *v* 1 पसीना निकलना; पसीना बहाना. 2 घोर परिश्रम करना. **—ed labour,** कर्मचारी जिन्हें थोड़े से वेतन के लिए भी घोर परिश्रम करना पड़ता है. **'—er** *n* स्वेटर (पहनने का). **'—y** *adj* (-ier, -iest) पसीना-भरा; जिससे पसीने की बदबू आ रही हो.

**sweep** (स्वीप्) *v* (*pt & pp* swept) 1 झाड़ू देना, बुहारना. 2 उड़ा ले जाना, बहा डालना : *houses swept away by the floods.* 3 फैला हुआ होना. *n* 1 झाड़-बुहार; सफ़ाई. 2 फैलाव, विस्तार. 3 चिमनी साफ़ करने वाला. **'—er** ('स्वीपर्) *n* सफ़ाई-कर्मचारी, मेहतर, भंगी. **'—ing** *adj* व्यापक : *—ing changes.* **'—stake(s)** *n* घुड़दौड़ का सट्टा.

**sweet** (स्वीट्) *adj* (-er, -est) 1 मीठा. 2 ताज़ा और शुद्ध : *— milk.* 3 रुचिकर और रोचक : *— scents (voices); a — temper; a — little boy.* *n* 1 मिठाई. 2 खीर, पुडिंग आदि. **'—en** ('स्वीट्न्) *v* — करना या होना.

**'sweetheart** ('स्वीट्हार्ट्) *n* प्रेमी, प्रेमिका; दुलारा बच्चा.

**swell** (स्वेल्) *v* (*pt & pp* 'swelled/'swollen) 1 फुलाना, फूलना, सूजना : *Wood often —s when it gets wet.* 2 **— up (out),** उभारना. *n* 1 ध्वनि का क्रमश: बढ़ना. 2 समुद्र तल का क्रमश: घटना-बढ़ना. **'—ing** *n* सूजन (जैसे, चोट लगने पर या दर्द होने पर).

**'swelter** ('स्वेल्टर्) *v* उमस होना; सड़ी गरमी पड़ना.

**swept** → sweep.

**swerve** (स्वर्व्) *v* अचानक मोड़ लेना या मुड़ जाना. *n* ऐसी गति.

**swift** (स्विफ़्ट्) *adj* (-er, -est) **'—ly** *adv* तेज़, द्रुतगामी.

**swim** (स्विम्) *v* (*pt* swam, *pp* swum ; -mm-) 1 तैरना. 2 तैरना, उतराना : *eyes —ming with tears* (आँसुओं का छलक आना); *rice —ming in water.* 3 चक्कर काटना, घूमना; चक्कर आना. *n* तैरना : *go for a —.*

**'swindle** ('स्विन्ड्ल्) *v* ठगना, ऐंठ लेना. *n* ठगी, खरीद में धोखा. **'—r** *n* ठग, धोखेबाज़.

**swine** (स्वाइन्) *n* (पुराना प्रयोग) सूअर.

**swing** (स्विङ्) *v* (*pt & pp* swung) 1 झूलना, झूमना : *—ing his arms.* 2 गोलाई में मुड़ जाना, घूमना : *The car swung round the corner.* *n* 1 ऐसी गति; दोलन. 2 **go with a —,** बिना किसी कष्ट के जाना. **in full —,** ज़ोरों पर, भरपूर चालू. 3 झूला हिंडोला, पेंग.

**swirl** (स्वर्ल्) *v* भँवर में पड़ना, चक्कर खाते हुए उड़ना. *n* भँवर, चक्कर.

**switch** (स्विच्) *n* 1 (बिजली का) स्विच. 2 टहनी. *v* 1 स्विच् खोलना (*on*) या बंद करना (*off*). 2 रेलगाड़ी का पटरी बदलना. 3 अचानक मुड़ जाना. **'—board** *n* स्विच-बोर्ड.

**'swivel** ('स्विव्ल्) *n* घुमाऊ लड़ी (एक प्रकार

का छल्ला जो दो भागों को ऐसा जोड़ता है कि कोई भी भाग बिना दूसरे को मोड़े घूम सकता है). v (-ll-) — पर घुमाना.

**'swollen** → swell (विशेषत: *adj* के रूप में)

**swoon** (स्वून्) *v & n* मूर्च्छा (आना).

**swoop** (स्वूप्) *v & n* झपट्टा मारना.

**swop** → swap.

**sword** (सॉर्ड्) *n* तलवार.

**swore, sworn** → swear.

**swum** → swim.

**swung** → swing.

**'syllable** ('सिल्ब्ल्) *n* (व्याकरण) अक्षर, जैसे A-rith-me-tic में चार अक्षर समूह हैं. **syl'labic** (सि'लैबिक्) *adj* आक्षरिक.

**'syllabus** ('सिल्बस्) *n* पाठ्यक्रम; पाठ्य-विवरण.

**'symbol** ('सिम्बल्) *n* प्रतीक, जैसे गणित के ×, ÷ आदि. **sym'bolic** (सिम्'बॉलिक्) *adj* प्रतीकात्मक. **'symbolize** ('सिम्बलाइज़्) *v* प्रतीक रूप में प्रयुक्त करना.

**sym'metrical** (सि'मेट्रिक्ल्) *adj* सममित (किसी भी विभाजक रेखा के दोनों ओर बिलकुल एक-सा डिज़ाइन वाला) : *a — design*.

**'sympathy** ('सिम्पथि) *n* समवेदना, सहानुभूति : *feel — for the sick man; in — with a proposal*. **,sympa'thetic** (सिम्प्'थ़ेटिक्) *adj* हमदर्द, सहानुभूतिशील; सहानुभूतिपूर्ण; करुण. **'sympathize** ('सिम्प्थ़ाइज़्) *v* — के साथ अनुभव करना.

**'symphony** ('सिम्फ़नि) *n* सिम्फनी; स्वरसंगति, सुरीलापन.

**'symptom** ('सिम्प्टम्) *n* **1** रोग लक्षण. **2** चिह्न, आसार.

**'synagogue** ('सिन्गॉग्) *n* यहूदियों का प्रार्थना भवन.

**'synchronize** ('सिङ्क्नाइज़्) *v* एक ही समय में घटित होने देना; समकालिक करना या होना. **synchronic** (सिंङ्क्रॉनिक्) *adj* समकालिक, तुल्यकालिक.

**'syndicate** ('सिन्डिकिट) *n* सिंडिकेट, व्यवसाय संघ.

**'synod** ('सिनड्) *n* धर्मसभा.

**'synonym** ('सिन्निम्) *n* पर्यायशब्द, समानार्थी शब्द. **sy'nonymous** (सि'नॉनिमस्) *adj* समानार्थी.

**sy'nopsis** (सि'नॉप्सिस्) *n* (*pl* sy'nopses) (पुस्तक, शोध-प्रबंध आदि की) रूपरेखा; सारांश.

**'syntax** ('सिन्टैक्स्) *n* वाक्य रचना; वाक्य विज्ञान. **syn'tactical** (सिन्'टैक्टिक्ल्) *adj*.

**syn'thetic** (सिन्'थ़ेटिक्) *adj* कृत्रिम रीति से बना : — *rubber*.

**'syphon** ('साइफ़न्) *n* = siphon.

**'syringe** ('सिरिन्ज्) *n* पिचकारी, सिरिंज; इंजेक्शन की सूई.

**'syrup** ('सिरप्) *n* चाशनी, शीरा.

**'system** ('सिस्टिम्) *n* **1** तन्त्र : *the nervous —*. **2** व्यवस्था, योजना : *a — of government* (पद्धति). **,syste'matic** (सिस्टि'मैटिक्) *adj* सुव्यवस्थित, आयोजित; क्रमबद्ध. **,syste'matically** (सिस्टि'मैटिकलि) *adv*.

# T

**tab** (टैब्) *n* कपड़ों में लगा छोटा लेबिल जिस पर पद या ट्रेड मार्क आदि छपा होता है, टैब.

**'table** ('टेब्ल्) *n* **1** मेज़. **2** मेज़ पर बैठे व्यक्ति. **3** तालिका, सारणी (तथ्यों आदि की सूची). *multiplication —s; a railway time-table*. **—cloth** मेज़पोश. **—land** *n* पठार. **—spoon** *n* बड़ी चम्मच.

**'tablet** ('टैब्लिट्) *n* **1** पटिया, पट्टी. **2** (साबुन की) टिकिया; दवा की गोली.

**ta'boo** (ट'बू) *n* वर्जित वस्तु या कार्य. *adj* निषिद्ध.

**'tabular** ('टैब्युलर्) *adj* सारणी या तालिका द्वारा सूचित. **'tabulate** ('टैब्युलेट्) *v* सारणी या तालिका में क्रमबद्ध करना.

**'tacit** (टैसिट्) *adj* मौन; अनकहा; ध्वनित, उपलक्षित : — *consent* (मौन स्वीकृति).
**'taciturn** ('टैसिटर्न्) *adj* चुप्पा, अल्पभाषी.
**tack** (टैक्) *n* **1** टैक, चिपटी कील, बिरिंजी. **2** कच्चा टाँका, तोपा (सिलाई में). **3 on the right (wrong)** — , ठीक (गलत) रास्ते पर. *v* **1** बिरिंजी से जड़ना. **2** कच्चा टाँकना, तुरुपना. **3** (जहाज़ का) टेढ़े-मेढ़े चलना.
**'tackle** ('टैक्ल्) *n* **1** भारी वस्तु उठाने की युक्ति (रस्से और घिरनी), टैकल. **2** साज-सामान, उपकरण : *fishing* —. *v* **1** समस्या का समाधान ढूंढना. **2** कस कर पकड़ना (जैसे चोर को, या कबड्डी में खिलाड़ी को).
**tact** (टैक्ट्) *n* व्यवहार-कौशल (कठिन परिस्थितियों में प्रतिकूल व्यक्तियों का सहयोग प्राप्त कर कार्य सफलतापूर्वक करने का कौशल). **' —fully** *adv*. **' —less** *adj*.
**'tactics** ('टैक्टिक्स्) *n pl* (प्राय: एकवचन क्रिया के साथ) रणकौशल; चाल, युक्ति.
**'tadpole** ('टैड्पोल्) *n* मेंढ़क का बच्चा, बेंगची.
**tag** (टैग्) *n* **1** टैग (जूते के फीते आदि के अन्त का नुकीला धातुवाला अंश). **2** (मूल्य, पता आदि बताने वाला) लेबिल. *v* (-gg-) **1** लिखे हुए अंश को किसी में जोड़ना. **2** टैग लगाना.
**tail** (टेल्) *n* **1** पूंछ, दुम. **2** पूंछ नुमा; पूंछ की स्थिति में (अन्तस्थिति) : *the — of a comet (an aircraft)*. **3** सिक्के का वह भाग जिधर मानव या अन्य आकृति नहीं होती है. *v* **— off,** आकार, संख्या, गुण आदि में कम हो जाना.
**'tailor** ('टेलर्) *n* टेलर, दरजी.
**taint** (टेन्ट्) *n* रोग या दुर्गुण का अवशेष. *v* छूत लगना; दूषित होना : *—ed meat*.
**take** (टेक्) *v* (*pt* took, *pp* 'taken) **1** लेना, ग्रहण करना, पकड़ना. **2** अचानक या पीछा कर किसी व्यक्ति को पकड़ लेना : — *500 prisoners;* जीतना : — *the first prize in a competition;* बीमार पड़ना; या होना : *be —n ill.* **(not much) —n with,** (अत्यधिक) आकर्षित (न) होना. **3** ले जाना, साथ लेकर जाना : — *the box upstairs; — a friend home.* **4** लेना; उपभोग करना : — *a bath (a holiday) some medicine, a deep breath); — an interest in sth; — (hire) a taxi; — (rent) a house.* **5** स्वीकार करना; ग्राहक बनना: *I will — Rs 5 for it. What newspaper do you — ?* **6** लेखा-जोखा रखना : — *notes of a lecture; — photographs.* **7** आवश्यकता : *The journey will — two days. It —s two to make a quarrel.* **8** मान लेना, समझना : *I — him to be an honest man.* **9** (*adv* और *prep* के साथ) **— after (sb),** देखने में मिलना, सदृश होना. **— sb down,** किसी का घमंड-तोड़ना. **— (sb) in,** अतिथि रूप में लेना; चालाकी से लाभ उठाना. **— (sth) in,** समझना; एक झलक देखना; नियमित रूप से (समाचारपत्रादि) पाना; कपड़े की चौड़ाई, लम्बाई आदि को घटाना. **— (sb, या sth) for,** समझना (विशेषतया गलत समझना). **— off,** नकल उतार कर मज़ाक बनाना; हवाई जहाज़ का उड़ान आरंभ करना. **— on,** कार्य-भार संभालना; कर्मचारियों को काम में लगाना. **— out,** लाइसेंस, बीमा-पालिसी आदि लेना. **—(sth) over,** प्रबन्ध या नियंत्रण में ले लेना; कार्यों का परिवर्तन स्वीकार करना. **— to,** आदत बना लेना : — *to drink*; बचाव का उपाय बनाना : *a crew taking to the boats.* — *to one's heels* (भाग जाना). पसंद करना : — *to a new neighbour.* **— up,** सोख लेना; घुल जाना; समय बिताना; ध्यान आकृष्ट करना; जिम्मेवारी लेना; काम में लग जाना. **10** (टीका, वैक्सीन आदि का) प्रभाव-शाली होना; सक्रिय होना. **taking** *adj* मनोहर. **'takings** ('टेकिङ्ज्) *n pl* आय, प्राप्ति (व्यापार में).
**tale** (टेल्) *n* **1** कहानी, किस्सा: *fairy —s.* **2** विवरण या वर्णन. **tell —s,** चुग़ली खाना.
**'talent** ('टैलन्ट्) *n* **1** प्रतिभा; प्रकृतिदत्त योग्यता : *have a — for painting.* **2 local —,** स्थानीय प्रतिभाशाली व्यक्ति. **—ed** *adj* प्रतिभासंपन्न; प्रवीण.
**'talisman** ('टैलिज़्मन्) *n* ताबीज, (मन्त्र-तन्त्र का) कवच.
**talk** (टॉक्) *v* बात-चीत करना; विचार-विमर्श

करना; बोलना : *Can your parrot —?* — **(sth) over,** विचार-विमर्श करना. — **sb round,** बातचीत कर क़ायल कर देना और अपनी ओर कर लेना. *n* बातचीत; अनौपचारिक भाषण जैसे, रेडियो-वार्ता. **small-talk** गपशप. **'—ative** ('टॉक्टिव्) *adj* बातूनी; बक्की.

**tall** (टॉल्) *adj* (-er,-est) **1** लम्बा (आदमी). **2 a — story,** अविश्वसनीय बात. **a — order,** बेतुकी या अनुचित माँग.

**'tallow** ('टैलो) *n* चरबी (विशेषत: पशुओं की) जिससे मोमबत्ती आदि बनती हैं.

**'tally** ('टैलि) *v* (कहानियों या हिसाब का) मेल खाना; अनुरूप होना. *n* हिसाब, लेखा.

**'talon** ('टैलन्) *n* चंगुल, पंजा.

**tame** (टेम्) *adv* (-r, -st) **1** पालतू (पशु), घरेलू (न कि जंगली). **2** नीरस, फीका *v* — बनना.

**'tamper** ('टैम्पर्) *v* हस्तक्षेप करना या दस्तंदाजी करना (*with*).

**tan** (टैन्) *n & adj* भूरा, पिंगल. *v* (-nn-) **1** पशुओं की खाल को काम लाने योग्य चमड़ा बनाना. **2** सूर्य में अधिक रहने से ताँबे जैसा रंग हो जाना या बनाना. **tanner** ('टैनर्) *n* चर्मशोधक.

**tang** (टैङ्) *n* तीखा स्वाद, तेज गंध.

**'tangible** ('टैन्जब्ल्) **1** स्पर्शनीय. **2** स्पष्ट और निश्चित : — *proof.*

**'tangle** ('टैंग्ल्) *n* गुत्थी, उलझन. *v* उलझाना, जटिल बनाना.

**tank** (टैंक्) *n* **1** बड़ी टंकी, हौज. **2** द्रव या गैस रखने का बड़ा पात्र. **3** टैंक (सेना का). **'—er** *n* **1** टैंकर जहाज़ (तेल-पोत). **2** टैंकर लारी (तेलवाहक मोटर).




**'tantalize** ('टैन्टलाइज़्) *v* तरसाना, ललचाना.

**'tantamount** ('टैन्टमाउन्ट्) *adj* (केवल —**to** में) बराबर, तुल्य.

**tap¹** (टैप्) *n* (नल की) टोंटी. *v* (-pp-) **1** टोंटी में से द्रव निकलने देना; पेड़ की छाल में चीरा लगाना (ताकि उससे गोंद या अन्य रस निकले). **2** (fig) (धन, सूचना आदि) पाने का प्रयत्न करना.

**tap²** (टैप्) *n* थपकी. *v* (-pp-) थपकी देना, धीमे-धीमे खटखटाना : *tap sb on the shoulder; tap at (on) the door.*

**tape** (टेप्) *n* **1** फ़ीता (पार्सल आदि बाँधने के लिए). **'tape-measure** इंची टेप (कपड़ा नापने का). **2** (टेपरिकार्डर का) टेप. **3** (कम्प्यूटर का) टेप. **'tape-'recorder** *n* टेपरिकार्डर.

**'taper** ('टेपर्) *v* क्रमश: सिरे की ओर छोटा होते जाना.

**'tapestry** ('टैपिस्ट्रि) *n* परदों का विशेष कपड़ा.

**tar** (टार्) *n* तारकोल. **'tarmac** ('टार्मैक्) *n* पक्की सड़क; तारकोल और रोड़ी पड़ी सडक.

**'tardy** ('टार्डि) *adv* (-ier,-iest) धीमा, मन्द-गति; सुस्त. **'tardily** *adv.*

**'target** ('टार्गिट्) *n* लक्ष्य; निशाना.

**'tariff** ('टैरिफ़्) *n* **1** होटल में भोजन-आवासादि की दर-सूची. **2** आयातित सामान पर लगने वाले शुल्कों की सूची; शुल्क दर.

**'tarmac** ('टार्मैक्) → tar.

**'tarnish** ('टार्निश्) *v* धातु वाली सतह का बदरंग हो जाना या धब्बा पड़ जाना.

**tar'paulin** (टार्'पॉलिन्) *n* तिरपाल (मोटा वाटरप्रूफ कपड़ा).

**'tarry** ('टैरि) *v* (साहित्यिक प्रयोग) प्रतीक्षा करना (*for*); सुस्त या सदा देर करने वाला होना.

**tart¹** (टार्ट्) *adj* अम्ल; तीक्ष्ण खटास. **'—ly** *adv.*

**tart²** (टार्ट्) *n* एक प्रकार की पेस्ट्री.

**task** (टास्क्) *n* नियत कार्य; कठिन कार्य. **take sb to —,** डाँटना. **'—,master** *n* कठोर अधिकारी.

**tassel** ('टैसल्) *n* फुंदना, झब्बा (तागों का).

**taste** (टेस्ट्) *n* **1** स्वाद, जायका : *sweet to the —.* **2** स्वाद, ज़ायका : *Sugar has a sweet —.* **3** अल्पमात्रा में भोजन या पेय का

 

चखना. 4 पसंद होना (*for*): *It's not to my* —. 5 सौन्दर्य उपभोग की शक्ति; सुरुचि. **in good (bad)—**, सुरुचिपूर्ण (भद्दा, कुरुचिपूर्ण). *v* 1 स्वाद लेना. 2 स्वादिष्ट होना: *It —s good (sour, of onions)*. 3 स्वाद चखना. 4 अनुभव करना : — *the joys of freedom*. **'—ful** *adj* सुरुचिसंपन्न. **'—fully** *adv*. **'—less** *adj* 1 स्वादहीन. 2 फीका. **'tasty** ('टेस्टि) *adj* (-ier, -iest) रुचिकर, स्वादिष्ट.

**'tatter** ('टैटर्) *n* (प्राय: *pl*) फटा-पुराना कपड़ा, लत्ता, चिथड़ा. **—ed** *adj* फटा-पुराना.

**tat'too** (ट'टू) *v* शरीर पर चित्र आदि गोदना.

**taught** (टॉट) → teach.

**taunt** (टॉन्ट्) *v* & *n* ताने मारना. **'—ingly** *adv*.

**taut** (टॉट) *adj* कसी हुई (रस्सी).

**'tawdry** ('टॉड्रि) *adj* भड़कीला किन्तु कुरुचिपूर्ण.

**tax** (टैक्स) *n* 1 टैक्स, कर. 2 **a tax on** (*one's strength, patience*) भार, बोझा. *v* 1 टैक्स लगाना. 2 बोझा बनना. 3 **tax sb with (sth)**, दोष या आरोप लगाना. **'taxable** ('टैक्सब्ल्) *adv* कर-योग्य. **tax'ation** (टैक्'सेशन्) *n* टैक्स लगाने की पद्धति; दिये जाने वाले टैक्स.

**'taxi** ('टैक्सि) *n* (*pl* taxies) (विरलतया *taxi-cab*) किराये की मोटर, टैक्सी. *v* 1 टैक्सी में जाना. 2 (हवाई-जहाज़ का) पृथिवी पर पहियों के बल चलना.

**'tea** (टी) *n* 1 चाय (की पत्ती). 2 (तीसरे पहर की) चाय. **'tea-cloth** *n* प्याला-प्लेट पोंछने का कपड़ा.

**teach** (टीच्) *v* (*pt* & *pp* taught) पढ़ाना; जानकारी देना; सिखाना. **'—er** ('टीचर्) *n*. **'—ing** ('टीचिङ्) *n* (विशेषत:) शिक्षा (जो पढ़ाया गया है).

**teak** (टीक्) *n* सागौन (टीक) की लकड़ी.

**team** (टीम्) *n* दल; टोली.

**tear**[1] (टेअर्) *v* (*pt* tore, *pp* torn) 1 फाड़ना, चीरना : — *a piece of paper to pieces*; — *a dress on a nail*. **— sth up**, छोटे-छोटे टुकड़े कर डालना. 2 उखाड़ना, नोचना. 3 फट जाना : *Paper —s easily*. 4 उतावली में या बड़े वेग से जाना : *children —ing out of school*. *n* चीर, खोंच.

**tear**[2] (टिअर्) *n* आँसू. **in —s**, चिल्लाना, रोना. **'—ful** *adj* आँसू भरा; दुःखद.

**tease** (टीज़्) *v* छेड़ना, चिढ़ाना. **teasingly** *adv*.

**'technical** ('टेक्निकल्) *adj* तकनीकी, तकनीक से सम्बद्ध. — *terms*; — *skill*. **tech'nician** *n* अपनी विशेष विधि में विशेषज्ञ. तकनीकज्ञ. **tech'nique** (टेक्'नीक्) *n* तकनीक, प्रविधि, विशेष कौशल से संपन्न करने की विधि (विशेषत: यांत्रिकी क्षेत्र में).

**'tedious** ('टीड्यस्) *adj* थकाऊ और जी-उबाऊ.

**teem** (टीम्) *v* — **with**, बड़ी संख्या में होना या रखना : *rivers —ing with fish*.

**'teenager** ('टीन्एजर्) *n* 13 से 19 वर्ष के लड़के-लड़की.

**teens** (टीन्ज़्) *n pl* **in their teens**, 13 से 19 वर्ष के लड़के-लड़की; किशोरावस्था.

**teeth** (टीथ्) → tooth.

**teethe** (टीद्) *v* (बच्चे के) दाँत निकलना.

**'tele-** (पूर्वपद) (दूर-) **'telegram** ('टेलिग्रैम्) *n* टेलीग्राम, तार. **'telegraph** *n* टेलीग्राफ़, तार भेजने का उपकरण. *v* तार भेजना. **,tele'graphic** (टेलि'ग्रैफ़िक्) *adj*. **'telephone** ('टेलिफ़ोन्) *n* टेलीफ़ोन. *v* — करना, — से बातें करना. **'telescope** ('टेलिस्कोप्) *n* दूरबीन, टेलीस्कोप. **'television** ('टेलिविज़न्) *n* (colloq TV) टेलीविजन.

**tell** (टेल्) *v* (*pt* & *pp* told) 1 कहना, बताना, सुनाना. 2 (विशेषतया *can*, *be able to* के साथ) : *Can you — Mary from her twin sister?* (पहचान सकना). 3 **There is no —ing** (*what will happen*). यह कहना असंभव है. 4 प्रत्यक्ष, स्पष्ट प्रभाव दिखायी पड़ना (*upon*). *It is —ing upon my health*. 5 (पुराना प्रयोग) गिनना : — *one's beads* (माला जपना). **all told**, सब मिलाकर. **— off**, एक-एक कर कार्य के लिए आदेश देना; (colloq) डाँटना. **'—ing** *adj* प्रभावकारी.

**'tell-tale** *n & adj* चुग़लख़ोर; भेद बताने वाला (व्यक्ति).

**'temper** (ˈटेम्पर्) *n* **1** धातु (विशेषत: स्टील की) कठोरता, लोच आदि की मात्रा. **2** मनोदशा, मिज़ाज, तबीअत. **in a good —,** शान्त और प्रसन्न. **keep one's —,** अपने क्रोध को नियंत्रण में रखना. **out of — (***with***),** क्रुद्ध. *v* **1** स्टील को अपेक्षित कड़ापन आदि देना. **2** मन्द या कम करना.

**'temperament** (ˈटेम्प्रमन्ट्) *n* स्वभाव : *a girl with a nervous —.*

**'temperance** (ˈटेम्प्रन्स्) *n* संयम, मिताहार, मिताचार. **'temperate** *adj* **1** संयमी, मिताहारी. **2** (भूगोल) न तो बहुत गरम और न बहुत ठंडा (प्रदेश).

**'temperature** (ˈटेम्प्रिचर्) *n* टेम्परेचर, ताप, तापमान. **have a —,** ज्वर आना.

**'tempest** (ˈटेम्पिस्ट्) *n* तूफ़ान.

**'temple**[1] (ˈटेम्प्ल्) *n* मन्दिर.

**'temple**[2] (ˈटेम्प्ल) *n* कनपटी.

**'temporal** (ˈटेम्प्रल्) *adj* **1** समय-संबंधी. **2** ऐहलौकिक, लौकिक, सांसारिक.

**'temporary** *adj* अस्थायी.

**'temporize** (ˈटेम्प्राइज़्) *v* टाल-मटोल करना (जिससे कुछ अवसर मिल जाए); निर्णय या कार्यान्वयन में देरी करना.

**tempt** (टेम्प्ट) *v* **1** प्रलोभन देना, बहकाना (कुकर्म की ओर). **2** (अच्छे कार्य की ओर) प्रवृत्त या प्रेरित करना. **temp'tation** (टेम्प्ˈटेशन्) *n* प्रलोभन; प्रलोभन देने वाली वस्तु.

**ten** (टेन्) *n & adj* दस. **—th** *n & adj* दसवाँ (अंश).

**te'nacious** (टिˈनेशस्) *adj* **1** दृढ़ निश्चयी; हठी, अड़ियल; **2** कस कर पकड़ने वाला, चिपचिपा. **te'nacity** *n* (टिˈनैसिटि).

**'tenant** (ˈटेनन्ट्) *n* किरायेदार (मकान, कमरे आदि का); काश्तकार, असामी (भूमि आदि का).

**tend**[1] (टेन्ड्) *v* रखवाली करना; सेवा-शुश्रूषा करना, परिचर्या करना.

**tend**[2] (टेन्ड्) *v* **1** प्रवृत होना, झुकाव होना. **2** की ओर अग्रसर होना. **'—ency** (ˈटेन्डन्सि) *n* झुकाव; प्रवृत्ति; रुझान : *Your work shows a tendency to improve* (सुधार की ओर संकेत करता है).

**'tender**[1] (ˈटेन्डर्) *v* **1** (सेवाएँ) समर्पित करना, (त्यागपत्र) देना. **2** (सामान सप्लाई करने का) ठेका लेना. *n* **1** टेंडर, निविदा, (सामान सप्लाई करने के मूल्य की सूची). **2 legal —,** धन का वह रूप जो क़ानूनन प्रचलित है.

**'tender**[3] (ˈटेन्डर्) *adj* (-er, -est) **1** सुकुमार, नाज़ुक. **2** मुलायम, नरम. **3** सौम्य, स्नेहशील, सदय. **—ly** *adv.* **—ness** *n.*

**'tendon** (ˈटेन्डन्) *n* मांस-पेशी को हड्डी से जोड़ने वाली कड़ी नस, कंडरा.

**'tendril** (ˈटेन्ड्रिल्) *n* लताओं के पतले तागे या सूत से अंश जो अपने आधार को पकड़ते हैं.

**'tenement** (ˈटेनिमन्ट्) *n* बड़ा अहाता या चाल जिसमें अनेक परिवार रहते हैं.

**'tennis** (ˈटेनिस्) *n* टेनिस (खेल विशेष).

**'tenor** (ˈटेनर्) *n* सामान्य पुरुष का उच्चतम स्वर.

**tense**[1] (टेन्स्) *n* (व्याकरण) क्रिया का काल.

**tense**[2] (टेन्स्) *adj* (-r, -st) **1** तनावपूर्ण. **2** क्षुब्ध, बेचैन : *faces — with anxiety.* **'—ly** *adv.* **'—ness** *n.*

**'tension** (ˈटेन्शन्) *n* **1** तनाव (भौतिक). **2** (मानसिक) तनाव, तनातनी, उत्तेजना.

**tent** (टेन्ट्) *n* तम्बू, खेमा, शिविर.

**'tentacle** (ˈटेन्टक्ल्) *n* स्पर्शक (कुछ प्राणियों के लंबे पतले बिना हड्डी के अवयव) → p 280.

**'tentative** (ˈटेन्टटिव्) *adj* आज़माइशी, प्रयोगात्मक; आरंभिक, कामचलाऊ : *— suggestions.*

**'tenterhooks** (ˈटेन्टर्हुक्स्) *n pl* (केवल **on —,** में) ख़बर या निर्णय जानने के लिए उत्सुकतापूर्ण प्रतीक्षा; बेचैनी.

**tenth** → **ten.**

**'tenure** (ˈटेन्युअर) *n* भूमि को प्रयोग में लाने की अवधि; कार्यकाल की अवधि.

**'tepid** (ˈटेपिड्) *adj* कुनकुना (पानी).

**term** (टर्म्) *n* **1** (स्कूल, कालजों का) सत्र. **2** (*pl*) निश्चित शर्तें; **come to (make) —s**

with (sb); समझौता करना. 3 be on good —s with (sb), मैत्री संबंध होना. 4 शब्द, पद : *scientific —s.* 5 (*pl*) शब्द : *in —s of high praise.* *v* नाम रखना; कहना.

**'terminal** ('टर्मिनल्) *adj* 1 सत्र संबंधी. 2 अंतिम, आखिरी. *n* टर्मिनल, (रेल का) अंतिम स्टेशन; बिजली के तार के सिरे.

**'terminate** ('टर्मिनेट्) *v* समाप्त होना; समाप्त करना. — **in,** में अन्त होना. **,termi'nation** *n* समाप्ति.

**'terminus** ('टर्मिनस्) *n* रेल या बस के अंतिम स्टेशन.

**'termite** ('टर्माइट्) *n* दीमक.

**'terrace** ('टेरिस्) *n* 1 ढाल पर की चौरस भूमि. 2 ढाल पर बने मकानों की शृंखला. **—d** *adj* — से युक्त; — में बँटा हुआ : *a —d garden.*

**'terrible** ('टेरिब्ल्) *adj* भयानक, डरावना. **'terribly** ('टेरिब्लि) *adv* (colloq) अत्यधिक.

**ter'rific** (टॅरिफ़िक्) *adj* डरावना; (colloq) अत्यधिक, खूब मज़ेदार. **'terrify** ('टेरिफ़ाइ) *v* डर से भर देना.

**'territory** ('टेरिटरि) *n* क्षेत्र; राज्यक्षेत्र. **,terri'torial** (टेरि'टॉरिअल्) *adj* 1 विषयक. **territorial waters,** देश का तटवर्ती समुद्र. 2 **Territorial Army,** अंशकालीन सैनिकों की सेना.

**'terror** ('टेरर्) *n* आतंक फैलाने वाला (व्यक्ति या वस्तु). **—ism** *n* आतंकवाद (विशेषत: राजनैतिक उद्देश्यों के लिए आतंक का प्रयोग). **—ist** *n* आतंकवादी, क्रान्तिकारी.

**terse** (टर्स्) *adj* संक्षेप और रूखा (उत्तर).

**test** (टेस्ट्) *n* परीक्षण, परख. — **pilot,** परीक्षण-उड़ान भरने वाला चालक. **'test-tube** *n* टेस्ट-ट्यूब, परख-नली. *v* 1 परीक्षण करना, परख करना; शोधन करना, जाँचना : *— ore for gold.* 2 परीक्षण होना.

**'testament** ('टेस्ट्मन्ट्) *n* 1 वसीयत(नामा). 2 **Old T —, New T —,** बाइबिल के दो मुख्य विभाग.

**'testify** ('टेस्टिफ़ाइ) *v* 1 गवाही देना (*against, on behalf of, that*). 2 प्रमाणित करना, सिद्ध करना. 3 — **to,** साक्ष्य होना.

**,testimonial** (टेस्टि'मोन्यल्) *n* 1 किसी व्यक्ति की योग्यताओं को प्रमाणित करने वाला लिखित कथन, संस्तुति-पत्र. 2 प्रमाण पत्र.

**'testimony** ('टेस्टिमनि) *n* 1 लिखित साक्ष्य. 2 धार्मिक विश्वास की सार्वजनिक घोषणा.

**'tetanus** ('टेट्नस्) *n* टेटेनस (एक प्रकार का घातक रोग जिसमें कुछ या सभी मांसपेशियाँ अकड़ जाती हैं).

**'tether** ('टेद़र्) *n* पशुओं का चराते समय बाँधा गया पगहा. **at the end of one's —,** आत्म-नियंत्रण या साधनों की समाप्ति के पास. *v* — से बाँधना.

**text** (टेक्स्ट्) *n* 1 मूल-पाठ. 2 उद्धरण, अवतरण. **'—book** *n* पाठ्यपुस्तक.

**textile** ('टेक्सटाइल्) *adj* कपड़ा-विषयक. *n* बुना हुआ; वस्त्र.

**'texture** ('टेक्स्चर्) *n* 1 (कपड़े की) बुनावट : *of fine (close, knitted) —.* 2 देखने या छूने पर पदार्थ की बनावट : *skin of coarse —.*

**than** (द़न्) *conj* 1 (तुलना के प्रयोग में) : *John is taller — Jane.* 2 **no (one) other —,** और कोई नहीं, वही. **nothing else —,** केवल, पूर्णतया : *It was nothing else — bad luck that lost them the game.*

**thank** (थ़ैंक्) *v* धन्यवाद देना. *n* **—s** *n* धन्यवाद. **—s to,** के कारण, के फलस्वरूप. **'—ful** *adj* **'—fully** *adv.* **'—less** *adj* (विशेषत: कार्य) व्यर्थ का, अप्रिय : *a —less task.* **—s-giving** *n* धन्यवाद-ज्ञापन (विशेषत: भगवान को).

**that** (द़ैट्) *adj & pron* (*pl* those) *this, these* के वैषम्य में): *Look at — man over there* (उस). *T— man's taller than this* (वह). *adv* (colloq) *I could not walk — far* (उतनी दूर तक). *pron* (*pl* वही रूप) *I have seen the letters — came yesterday.* *conj* 1 **so —**: *Come here so — I can see you.* 2 *I will see — he does it.* 3 *She's so rude that nobody*

*likes her.* **4 on condition —**, इस शर्त पर,: *I'll go on condition — you'll be there.*

**thatch** (थ़ैच्) *n* छप्पर, फूस की छत. *v* — डालना.

**thaw** (थ़ॉ) *v* **1 It is —ing,** मौसम ऐसा हो गया है कि बर्फ़ पिघलने लगी है. **2** बर्फ़ या अन्य जमे द्रव का पिघलना या गलना. **3** (व्यक्तिओं के बीच) मैत्रीपूर्ण संबंध बनने लगना. *n* बर्फ़ पिघलाने वाला मौसम.

**the** (द़/दि) *definite article* (जबकि a, an दोनों indefinite articles हैं): विशेष (व्यक्ति या प्राणी या वस्तु). *adv* उस मात्रा तक: *The more he has, the more he wants.*

**'theatre** ('थ़िअटर्) *n* **1** थिएटर, रंगशाला. **2 the —** ड्रामा. **theatrical** (थ़ि'ऐट्रिक्ल) *adj* **1** रंगशाला विषयक. **2** अतिनाटकीय, अत्यधिक भावुकतापूर्ण; कृत्रिम, दिखावटी (आचरण).

**theft** (थ़ेफ़्ट्) *n* चोरी.

**their(s)** (द़ेअर्) *adj & pron* उनका: *That is — book. That book is —s.*

**them** (द़ेम्/द़म्) *pron* 'they' का कर्मकारक रूप. *You can see —.* → they. **'—selves** *pron: They hurt —selves when they fell over.*

**theme** (थ़ीम्) *n* **1** विषय (वस्तु); प्रसंग. **2** (संगीत में) टेक की धुन.

**then** (द़ेन्) *adv & adj* **1** तब, उस समय (भूत और भविष्य). **2** अगला; उसके बाद; बाद में. **3** उस स्थिति में: *You say you are ill; why not see a doctor — ?* **4** भी: *Then there's my mother, she ought to be invited.*

**thence** (द़ेन्स्) *adv* वहाँ से. **'—forth, '— forward** *adv* उस समय के बाद से.

**the'ology** (थ़ि'ऑल्जि) *n* ईश्वर की प्रकृति और धार्मिक विश्वास के आधारों का अध्ययन; धर्मविज्ञान.

**'theory** ('थ़िअरि) *n* **1** सिद्धान्त (व्यवहार या प्रयोग के वैषम्य में). **2** वाद, मत. **,the'oretical** (थ़िअ'रेटिक्ल्) *adj* सैद्धान्तिक (न कि व्यावहारिक); सिद्धान्तजन्य (न कि प्रयोग अथवा अनुभव से उत्पन्न).

**there** (द़ेअर्) *adv* (here के वैषम्य में) **1** में, पर, स्थान में, स्थान पर. **2** ध्यान-आकर्षण के लिए प्रयुक्त: *Look out, —!* **3** (*appear, seem* आदि के साथ): *T— seems to be no escape. int* गर्व या कातरता सूचक. **'—abouts** ('द़ेअर्अबाउट्स्) *adv* लगभग. **'—fore** ('द़ेअरफ़ॉर्) *adv* इसलिए. **'—upon** *adv* तब. **—'by** *adv* उस रीति से.

**therm** (थ़र्म्) *n* थर्म, उष्मा की इकाई (भौतिक शास्त्र). **ther'mometer** (थ़र्'मॉमिटर्) *n* थर्मामीटर.

**these** (द़ीज़्) *adj & pron* (those के वैषम्य में); *Look at — men over here. T— are the tallest.*

**'thesis** ('थ़ीसिस्) *n* (*pl* theses) (विश्व-विद्यालय की उपाधि के लिए प्रस्तुत) शोध-प्रबन्ध.

**they** (द़े) *pron* वे: *T— can see you.* → them.

**thick** (थ़िक्) *adj* (-er, -est) **1** (thin के विपरीत अर्थ में) मोटा: *a plank three inches —* (तीन इंच मोटा तख़्ता); *a — rod of steel* (मोटी छड़). **2** घना: *a — forest.* **3** गाढ़ा: *— soup; air — with dust.* **4** (colloq) मन्दबुद्धि. *n* घना भाग; जहाँ सबसे अधिक सक्रियता हो: *in the — of the fight.* **'—en** ('थ़िक्न्) *v* — करना. **'—ly** *adv.* **'—ness** *n.*

**'thicket** ('थ़िकिट्) *n* झुरमुट, झाड़ी.

**thief** (थ़ीफ़्) *n* (*pl* thieves) चोर. **thieve** *v* चुराना.

**thigh** (थ़ाइ) *n* जांघ. → p 36.

**thimble** ('थ़िम्ब्ल्) *n* अंगुश्ताना (दरजी द्वारा प्रयुक्त).

**thin** (थ़िन्) *adv* (-ner, -nest) **1** (thick के विपरीत अर्थ में) पतला, बारीक, महीन. **2** छरहरा, दुबला-पतला: *— in the face.* **3** पतला (द्रव). *v* (-nn-) — करना. **'—ly** *adv.* **'—ness** *n.*

**thing** (थ़िङ्) *n* **1** वस्तु. **2** (*pl*) सामान्य स्थिति: *T—s are getting better.* **3** (*pl* colloq) सामान.

**think** (थिंक्) *v* (*pt* & *pp* thought) 1 सोचना, विचार करना. 2 — **highly (well, nothing, etc) of** (*sb/sth*), किसी की बहुत अच्छी (अच्छी, बेकार की) धारणा रखना, किसी को ऐसा समझना. — **better of** (*doing sth*), पुनर्विचार के बाद विचार त्याग देना. — **sth over,** करने के पहले पुनः विचार करना.

**third** (थ़र्ड्) *adj* & *n* तीसरा, तीसरे स्थान पर; तीन बराबर भागों में एक तिहाई —**ly** *adv*. **'third-'rate** *adj* घटिया किस्म का.

**thirst** (थ़र्स्ट्) *n* 1 प्यास; प्यास से व्याकुल. 2 (fig) (कुछ जानने की) बड़ी इच्छा, जिज्ञासा. *v* प्यासा होना. '—**y** *adj* (-ier, -iest) प्यासा, प्यास उत्पन्न करने वाला. '—**ily** *adv*.

**'thir'teen** ('थ़र्'टीन्) *adj* & *n* तेरह. **'thirty** (*adj* & *n*) तीस. **'thirtieth** ('थ़र्टिइथ़्) *adj* & *n* तीसवां, तीसवाँ अंश.

**this** (दिस्) *adj* & *pron* (*pl* these) (that के वैषम्य में) इस, यह : *Look at — man over there. This man is the tallest.*

**'thistle** ('थ़िस्ल्) *n* भट-कटैया का पौधा. '—**down** *n* उसके बीज.

**thong** (थ़ॉङ्) *n* पट्टा, तसमा (चमड़े का).

**'thorax** ('थ़ॉरैक्स) *n* 1 छाती, सीना. 2 कीड़े के शरीर का बीच का भाग.

**thorn** (थ़ॉर्न्) *n* 1 काँटा. 2 काँटेदार झाड़ी. '—**y** *adj* (-ier, -est) काँटेदार.

**'thorough** ('थ़रा) *adj* सभी प्रकार से पूर्ण; पक्का; विस्तार के साथ. —**ly** *adv*. —**ness** *n*. —**bred** *n* & *adj* असली नसल का (घोड़ा आदि). —**fare** *n* आम रास्ता.

**those** (द़ोज़्) *adj* & *pron* (these के वैषम्य में): उन, वे : *Look at — men over there. T— men are the tallest.*

**though** (द़ो) *conj* 1 यद्यपि. 2 भले ही.

**thought** (थ़ॉट्) *n* 1 चिन्तन (सोचने की शक्ति, प्रक्रिया या रीति) : *lost in* — (विचारलीन). **take — for,** सोचना. 2 विचार, राय, मत. '—**ful** *adj* 1 —पूर्ण, —सूचक. 2 औरों का ध्यान रखने वाला. '—**fully** *adv*. '—**less** *adj* 1 स्वार्थी. 2 लापरवाह; बेलिहाज़. '—**lessly** *adv* '—**lessness** *n*.

**'thousand** ('थ़ाउजन्ड्) *n* & *adj* हजार, सहस्र. —**th** *n* हजारवाँ, हजारवाँ अंश.

**thrash** (थ्रैश्) *v* 1 छड़ी या कोड़े से पीटना. 2 पराजित करना. 3 — **out** (*a problem*), गहराई से विचार विमर्श द्वारा (समस्या का) समाधान करना. 4 खलिहान में पीट-पीट कर दाना बाहर निकालना, दाँवना. —**ing** *n* पिटाई.

**thread** (थ्रेड्) *n* 1 तागा, सूत. 2 (विचारों का) सिलसिला, ताँता. *v* 1 सूई में तागा डालना; माला पिरोना या गूंथना. 2 बारबार भीड़ में से बाहर जाना और भीतर आना. 3 पेंच (स्क्रू) की चूड़ी. '—**bare** (थ्रे़ड्बेअर्) *adj* फटा-पुराना घिसा-पिटा कपड़ा.

**threat** (थ्रेट्) *n* 1 धमकी. 2 आशंका, खटका. —**en** *v* 1 धमकी प्रयुक्त करना : —*en sb with sth;* — *to do sth*. 2 चेतावनी देना : *cloud that —en rain*. 3 अशुभ की संभावना होना : *if danger —ens*. —**eningly** (थ्रेट्निङ्लि) *adv*.

**three** (थ्री) *n* & *adj* तीन.

**thresh** (थ्रेश्) *v* धान या खलिहान के अनाज को कूट कर दाना निकालना, दाँवना.

**'threshold** ('थ्रेशोल्ड्) *n* (द्वार की) देहली; (fig) प्रवेशमार्ग; आरंभ.

**threw** (थ्रू) → throw.

**thrice** (थ्राइस्) *adv* तीन बार.

**thrift** (थ्रिफ़्ट्) *n* किफ़ायत, कमखर्ची. '—**y** *adj* (-ier, -iest).

**thrill** (थ्रिल्) *n* रोमांच, पुलक, कँपकँपी, धड़कन : —*s of pleasure* (*horror*). *v* 1 — का अनुभव करना. 2 — उत्पन्न करना. '—**er** *n* — उत्पन्न करने वाली कहानी, सनसनीखेज रचना (विशेषतया जासूसी उपन्यास).

**thrive** (थ्राइव्) *v* (*pt* throve, *pp* thriven) सफल होना, फलना-फूलना.

**throat** (थ्रोट्) *n* 1 कंठ, गला. 2 आहार नली.

**throb** (थ्रॉब्) *v* (-bb-) (दिल, नब्ज़ आदि का) धड़कना. *n* धड़कन, स्पंदन.

**throne** (थ्रोन्) *n* 1 (राज) सिंहासन, (राज) गद्दी. 2 **the T** —, राजा, सम्राट्.

**throng** (थ्रॉङ्) *n* & *v* भीड़.

**'throttle** ('थ्रॉट्ल्) *v* गला घोंटना. *n* (मोटर-

कार का) थ्राटिल (एक विशेष वाल्व).

**through** (थ्रू) *prep* 1 आरपार, इस पार से उस पार. 2 **go —,** जाँचना; स्वयं अनुभव करना. 3 **— the night,** रातभर. 4 के कारण : *It happened — your stupidity. adv.* 1 आर-पार; शुरु से अन्त तक : *see the job —.* 2 टेलीफोन द्वारा मिलाना : *Can you put me — ?* **—'out** *adv & prep* पूरी तरह से; शुरु से अंत तक; सर्वत्र.

**throve** (थ्रोव्) → thrive.

**throw** (थ्रो) *v* (*pt* threw, *pp* thrown) 1 फेंकना. 2 (कपड़े आदि) उतार डालना (*on, off, over*). 3 हाथ-पैर पटकना (*out, up down*). 4 (घोड़े का घुड़सवार को) गिरा देना, पटक देना. 5 (*adv* के साथ) **— away,** गवाँ देना, उड़ा डालना. **— oneself into** (*an activity*), पूरी शक्ति के साथ भाग लेना. **— off,** पीछा छुड़ाना. **— open** (*a competition*), खोल देना; जनता के लिए (खोल देना). **— out,** सुझाव देना; यों ही संकेत देना. **— over,** (योजना, मित्र आदि) छोड़ देना. **— up** वमन करना; पद त्याग करना. *n* ऐसी प्रक्रिया, ऐसा होना.

**thrush** (थ्रश्) *n* एक प्रकार की गाने वाली चिड़िया.

**thrust** (थ्रस्ट्) *v* धकेलना; तलवार घुसेड़ना. *n* प्रहार.

**thud** (थड्) *v* (-dd-) *& n* धब-धब (करना); धम से गिरना.

**thug** (थग्/ठग्) *n* ठग.

**thumb** (थम्) *n* अँगूठा. → p 36.

**thump** (थम्प्) *v* मुठ्ठी से ठोकना; दिल का बहुत ज़ोर-ज़ोर से धड़कना. *n* आघात. धमाका.

**'thunder** ('थन्डर्) *n* 1 (बिजली चमकने के बाद की) कड़क, गरज. 2 बुलन्द आवाज़, गरज, फटकार. *v* 1 **it —ed,** गरजना, कड़कना. 2 गरजना (व्यक्ति का). **—bolt** *n* बिजली का गिरना, गाज, वज्रपात. **—storm** *n* बिजली और गरज के साथ होने वाली भारी वर्षा. **—struck** *adj* हक्का-बक्का, आश्चर्य से जड़.

**'Thursday** ('थर्ज़् डि) *n* बृहस्पतिवार.

**thus** (दस्) *adv* इस प्रकार; इसलिए **— far,** इस सीमा तक.

**thwart** (थ्वार्ट्) *v* (किसी की योजना, प्रगति आदि में) अड़चन डालना; निष्फल कर देना.

**tick**[1] (टिक्) *n* 1 (घड़ी की) टिक-टिक ध्वनि. 2 विशेष चिह्न, ✓ (सही का चिह्न). *v* 1 (घड़ी का) टिक-टिक ध्वनि करना. 2 सही का चिह्न लगाना.

**tick**[2] (टिक्) *n* (कुत्ते आदि के लगने वाली) किलनी.

**'ticket** ('टिकिट्) *n* टिकट; लेबिल. *v* लेबिल लगाना.

**'tickle** ('टिक्ल्) *v* 1 गुदगुदाना : *— sb in the the ribs.* 2 चुनचुनाना, झुनझुनी होना : *My nose —s.* 3 खुश करना. *n* ऐसी संवेदना.

**tide** (टाइड्) *n* 1 ज्वार-भाटा (समुद्र का). 2 (fig) (राय या मत की) बाढ़. *v* **— over** पार लगाना. **'tidal** *adj* ज्वार-भाटा विषयक. **tidal wave** समुद्री बड़ी लहरें (प्राय: भूकम्प के साथ).

**'tidings** ('टाइडिङ्ज़्) *n pl* ख़बर.

**'tidy** ('टाइडि) *adj* (-ier, -iest) ठीक-ठाक, सुव्यवस्थित : *a — room (person); — habits.* *v* (प्राय: **— up**) — करना. **'tidily** *adv.* **'tidiness** *n.*

**tie** (टाइ) *v* (*pt & pp* tied *present p* tying) 1 बाँधना (तागे, रस्सी आदि से): *tie up a parcel ; tie his legs together.* 2 गाँठ लगाना. 3 बाँध देना, मुक्त न रहने देना. 4 (दो खिलाड़ियों या दो खिलाड़ी-दलों का) समान अंक पाना. *n* 1 (fig) सम्बन्ध, मैत्री. बन्धन : *ties of friendship.* 2 बन्ध. 3 बराबर का खेल. 4 टाई, नेकटाई.

**'tier** (टिअर्) *n* ऊपर-नीचे बने ख़ाने (शेल्फ) या बैठने के स्थान.

**tiger** ('टाइगर्) *n* बाघ. → p 351. **'tigress** ('टाइग्रिस्) *n* बाघिन.

**tight** (टाइट्) *adj* (-er, -est) 1 कसा, दृढ़. 2 कसकर लगी (गाँठ). 3 कसकर ताना हुआ : *— ropes.* 4 ठसाठस. 5 तंग, चुस्त : *a — squeeze ; a — fit.* 6 (**air —, water-tight** आदि समास में) ऐसा कस कर बन्द किया हुआ कि हवा या पानी आ-जा न सके. **'—en** *v*

(प्राय: **—en up**) कसना, जकड़ना. **'tight-'fisted** *adj* कंजूस. **'—s** *n pl* चुस्त कपड़े (जैसे कलाबाज पहनते हैं) **'—ly** *adv*. **'—ness** *n*.

**tile** (टाइल्) *n* टाइल, वर्गाकार या आयातकार पकी मिट्टी के खपड़े (दीवार या छत पर लगाने के लिए).

**till**[1] → until.

**till**[2] (टिल्) *n* दराज़, ड्राअर (खजांची की).

**till**[3] (टिल्) *v* जोतना, हल चलाना.

**'tiller** ('टिलर्) *n* पतवार का डंडा.

**tilt** (टिल्ट्) *v* झुकाना, तिरछा करना: *T— the barrel up* (खाली करने के लिए) ; *The table —ed*. *n* **1** झुकाव. **2 (at) full —**, पूरे वेग और शक्ति से.

**'timber** ('टिम्बर्) *n* **1** इमारत के काम आने वाली लकड़ी. **2** (छत की) शहतीर, धरन.

**time** (टाइम्) *n* **1** समय (भूत-वर्तमान-भविष्य सभी के लिए प्रयुक्त शब्द) ; समय की अवधि; काल, वक्त. **2 in —**, समय पर; कुछ समय बाद (भविष्य में). **in good —**, समय से पहले. **at one time —**, पहले कभी. **from — to —**, समय-समय पर, कभी-कभी. **at the same —**, फिर भी; यदि यह सच है तो भी. **— and (—) again**, बार-बार. **3** (*pl*) — गुना *three-times* (तिगुना). **4** (प्राय: *pl*) युग, काल : *in ancient —s, the —(s) of the Guptas*. **5** (संगीत में) ताल. **beat —**, ताल देना. *v* **1** किसी घटना के लिए समय निश्चित करना. **2** समय नापना. **'—ly** *adj* आवश्यकता के समय होने वाला. **'—table** *n* समय-सारणी (जैसे, कक्षा या रेलवे आदि की).

**'timid** ('टिमिड्) *adj* कायर; भीरु. **—ly** *adv*. **ti'midity** *n* **'timorous** ('टिम्रस्) *adj* =timid.

**tin** (टिन्) *n* **1** टिन, टीन (धातु विशेष). **2** टीन, डिब्बा. *v* (-nn-) टीन के डिब्बे में बंद करना.

**tinge** (टिन्ज्) *v* **1** हलका रंग चढ़ाना. **2** थोड़ा-सा प्रभावित करना. *n* आभा, झलक.

**'tingle** ('टिंग्ल्) *v & n* शरीर में झुनझुनी (चढ़ना).

**'tinker** ('टिंकर्) *v* **— with, — away at (sth),** बिना पक्की जानकारी के मरम्मत करना.

**'tinkle** ('टिंक्ल्) *n* घंटियों की आवाज़ की ध्वनि. *v* ऐसी ध्वनि करना.

**tint** (टिन्ट्) *n* आभा, हलका रंग, झलक. *v* — देना.

**'tiny** (टाइनि) *adj* (-ier, -iest) बहुत छोटा, नन्हा.

**tip**[1] (टिप्) *n* **1** (किसी वस्तु की) नोक, सिरा, अग्रभाग: *the tips of your fingers*. **2** नोक पर लगी या रखी छोटी वस्तु. **'tiptoe** ('टिप्टो) *v & n* पंजों के बल चलना : *tiptoe out of the room; on tiptoe*.

**tip**[2] (टिप्) *v* (-pp-) **1** झुकाना, तिरछा करना, उलट देना. **2** झुका कर पात्र में से वस्तु खाली कर देना.

**tip**[3] (टिप्) *v* (-pp-) **1** हलका स्पर्श करना; सावधान करना. **2** संकेत देना; युक्ति बताना. **3** टिप (बख्शिश, इनाम) देना. *n* **1** बख्शिश, इनाम, टिप. **2** गुप्त सूचना. **3** थपकी; हलका झटका.

**'tipsy** ('टिप्सि) *adj* शराब के गुलाबी नशे में.

**'tiptoe** →tip[1].

**tire**[1] → *n* tyre.

**'tire**[2] ('टाइअर्) *v* थक जाना; ऊब जाना. **'—d** ('टाइअर्ड्) *adj* (शरीर या मन से) थका हुआ. **—d out**, क्लान्त, बुरी तरह थका हुआ. **—less** *adj* अथक :*— less energy*. **'—some** ('टाइअर्सम्) *adj* कष्टकर, उबाऊ, नीरस.

**'tissue** ('टिस्यू) *n* **1** शरीर का टिशू , ऊतक. **2** महीन बुना हुआ कपड़ा. **3** पतले मुलायम कागज़ का रुमाल. **'tissue-,paper** *n* टिशू पेपर, पतला झिन्ना मुलायम कागज़.

**tit** (टिट्) *n* **1** (slang) छाती. **2 tit for tat** जैसे को तैसा.

**'titbit** ('टिट्बिट्) *n* चटपटा (आहार); मज़ेदार (खबर).

**'title** ('टाइट्ल्) *n* **1** पुस्तक, कविता, चित्र आदि का शीर्षक. **2** उपाधि, ख़िताब; पदवी, पद. **3** (law में) (संपत्ति का) स्वामित्व. **'title-deed** *n* डीड, स्वामित्व का कानूनी लिखित अधिकार-पत्र. **'title-page** *n* मुखपृष्ठ.

**to** (टू) *prep* **1** की ओर. **2** *give* (*sth*) *to* (*sb*) को. **3** तुलनावाची : *I prefer walking to climbing*. *adv* **1** की ओर, अपेक्षित स्थिति में : *Please push the door to*. **2 to and fro**, इधर-उधर, आगे-पीछे.

**toad** (टोड्) *n* टोड, एक प्रकार का मेढ़क.

**toast**[1] (टोस्ट्) *n* टोस्ट (डबलरोटी या ब्रेड का). *v* **1** टोस्ट तैयार करना. **2** आग तापना.

**toast**[2] (टोस्ट्) *v* शुभकामना, सलामती का जाम. *n* लोकप्रिय व्यक्ति.

**to'bacco** (ट'बैको) *n* तम्बाकू **—nist** *n* — वेचने वाला.

**to'day** (टु'डे) *adv & n* आज; इस समय; अभी.

**toe** (टो) *n* **1** पैर की उँगली. → p 36; खुर या सुम. **2** जूते का पंजा, मोजे का पंजा. *v* पंजा लगाना, छूना.

**'toffee** ('टॉफ़ि) *n* टाफ़ी.

**to'gether** (टु'गेद़र्) *adv* (*separately* के वैषम्य में) साथ में, साथ-साथ. **— with**, साथ ही.

**toil** (टॉइल्) *v* **1** कड़ा परिश्रम करना. **2** वड़ी कठिनाई से आगे वढ़ना (*up, along, through* sth). *n* कठोर परिश्रम.

**'toilet** ('टॉइलिट्) *n* **1** केश प्रसाधन (बालों को धोना, सजाना आदि). **2** —विषयक : *— soap*. **3** शौचघर.

**'token** ('टोक्न्) *n* चिह्न, साक्ष्य, गारंटी आदि. **in — of**, दिखाने के लिए, प्रमाणस्वरूप.

**told** → tell.

**'tolerate** ('टॉलरेट्) *v* सहना, बरदाश्त करना (बिना विरोध किये). **'tolerable** ('टॉल्रब्ल्) *adj* **1** सहनीय. **2** पर्याप्त ठीक, अच्छा. **'tolerance** ('टॉल्रन्स्) *n* सहिष्णुता (दूसरों के मन, रिवाज आदि स्वीकार करने की शक्ति). **'tolerant** *adj* सहिष्णु. **,tole'ration** *n* उदारता.

**toll**[1] (टोल्) *n* **1** सड़क-पुल आदि प्रयोग करने का महसूल, टोल; मार्ग कर. **2 take — of**, हानि पहुँचाना. **'toll-bar, 'toll-gate** *n* महसूल-घर.

**toll**[2] (टोल्) *v* **1** घंटा बजाना (नियमित धीरे ढंग से). **2** इस प्रकार घंटा बजना. *n* ऐसी ध्वनि.

**to'mato** (ट'माटो) *n* (*pl* to'matoes) टमाटर. → p 340.

**tomb** (टूम्) *n* कब्र, मकबरा, समाधि.

**to'morrow** (टु'मॉरो) *adv & n* (आने वाला) कल.

**ton** (टन्) *n* **1** टन, 2240 पाउँड का भार. **2** (colloq) **tons of** (*money*, etc), अत्यधिक.

**tone** (टोन्) *n* **1** स्वर शैली, अभिव्यक्ति-शैली, लहजा : *speak in angry —s*. **2** (stress के वैषम्य में) स्वर का उतार या चढ़ाव. **3** रंगत, आभा (रंगों का शेड आदि). **4** (संगीत) तान, सुर. *v* **1** संगत देना. **2** रंगों का सामंजस्य स्थापित करना (*with*). **'—less** *adj* नीरस, फीका, निर्जीव : *a —less voice*.

**tongs** (टॉङ्ज़्) *n pl* (प्राय: *a pair of —*) चिमटा; सँड़सी.

**tongue** (टङ्) *n* **1** जीभ. **hold one's —**, चुप रहना. **2** भाषा : **our mother —** (मातृ-भाषा). **3** जीभ के आकार की वस्तु : *the — of a bell; —s of flame*.

**'tonic** ('टॉनिक्) *n* टॉनिक, स्फूर्ति देने वाली दवा : *a bottle of —*.

**to'night** (टु'नाइट्) *adv & n* आज रात को.

**'tonnage** ('टनिज्) **1** टन में मापा माल का भार. **2** देश के व्यापारिक जहाज़रानी का टन भार.

**too** (टू) *adv* भी; इसके अतिरिक्त; अपेक्षा से अधिक : *too big*.

**took** → *take*.

**tool** (टूल्) *n* **1** औज़ार (कारीगर के). **2 machine-tool**, मशीनरी बनाने में प्रयुक्त बिजली से चलने वाला यन्त्र.

**toot** (टूट्) *n* भोंपू; सीटी (प्राय: चेतावनी के लिए). *v* — बजाना.

**tooth** (टूथ्) *n* (*pl* teeth) **1** दाँत. **fight — and nail**, पूरी शक्ति से लड़ना. **2** दाँतनुमा किसी वस्तु का अंग (जैसे कंघे के दाँत). **'—ache** ('टूथएक्) *n* दाँत का दर्द.


teeth


some tools




**top**[1] (टॉप्) *n* 1 चोटी, शिखर. 2 पराकाष्ठा; पूरी शक्ति, पूरी तेज़ी. **at the top of one's voice,** पूरी आवाज़ से. 3 (*adj* के रूप में) सर्वोच्च : *at top speed.* *v* (-pp-) 1 ढकना; शिखर बनना. 2 चोटी पर पहुँचना; सर्वप्रथम आना. 3 (पेड़ों को) छाँटना. **'topcoat** *n* ओवरकोट. **'top-'heavy** *adj* शिखर पर सर्वाधिक भारी; असन्तुलित. **'topmost** ('टॉप-मोस्ट्) *adj* सर्वोच्च.

**top**[2] (टॉप्) *n* लट्टू (एक खिलौना). **sleep like a top,** गहरी नींद में सोना.

**'topic** ('टॉपिक्) *n* विचार-विषय.**—al** *adj* वर्तमान रुचि का, सामयिक.

**'topple** ('टॉप्ल्) *v* अस्थिर करके लुढ़का देना; अस्थिर हो कर लुढ़क जाना.

**'topsy'turvy** ( 'टॉप्सि'टर्वि ) *adj* उलटा-पुलटा; अव्यवस्थित.

**torch** (टॉर्च्) *n* 1 (बैटरी की) टार्च. 2 मशाल; (fig) पथप्रदर्शक.

**tore** → tear[1].

**'torment** ('टॉर्मेन्ट्) *v* सताना. *n* सताने का कारण.

**torn** → tear[1].

**tor'nado** (टॉर्'नेडो) *n* (*pl* -es) टारनेडो, बवडंर; तूफान.

**tor'pedo** (टॉर्'पीडो) *n* (*pl* -es) टारपीडो (जहाज़ डुबाने का विशेष अस्त्र). नौघ्नी. *v* — मारना, — से जहाज़ डुबोना. **tor'pedo-boat** *n* नौ-सेना का छोटा जहाज़ जिससे टारपीडो छोड़े जाते हैं.

**'torrent** ('टॉरन्ट्) *n* मूसलाधार वर्षा : *rain falling in —s; a — of angry words* (भारी बौछार). **tor'rential** (टॉ'रेन्शल्) *adj* वेगवान्, वेगवती.

**'torrid** ('टॉरिड्) *adj* बहुत गरम, मौसम, देश.

**'tortoise** ('टॉर्टस्) *adj* कछुआ. → p 265.

**'tortuous** ('टॉर्टचुअस्) *adj* टेढ़ा-मेढ़ा, चक्करदार; (fig) वक्र, कपटी.

**'torture** ('टॉर्चर्) *v & n* यंत्रणा देना, बहुत अधिक कष्ट देना : *suffer — from toothache; — sb to make him confess.* **—r** *n.*

**toss** (टॉस्) *v* **1** उछालना. **2** निरन्तर झटका देना; हिलाना-डुलाना. **3 — one's head,** सिर झटकना (तिरस्कार-सूचक). *n* **1** ऐसी गति. **2 win (lose) the —,** सिक्का उछालने पर जीतना या हारना.

**'total** ('टोटल्) *adj & n* (पूर्ण, समग्र) धन या राशि; जोड़. *v* (-ll-) जोड़ निकालना; जोड़ पर पहुँचना. **—ly** ('टोट्लि) *adv* पूरी तरह से.

**'totali'tarian** (टोटैलि'टेअरिअन्) *adj* **— State,** जहाँ एक ही राजनैतिक दल का पूरा अधिकार हो और दूसरे दल न हों.

**'totter** ('टॉटर्) *v* लड़खड़ाना; डगमगाना.

**touch** (टच्) *v* **1** छूना, स्पर्श करना. **2** प्रभावित करना; भावना या चिन्ता का विषय बनना : *The sad story —ed our hearts.* **3 —down,** अन्तरिक्ष यान का पृथिवी तल पर उतरना. **— (up) on,** (विषय का) उल्लेख करना, विषय छूना. **— up,** (चित्र में) अंतिम सुधार करना. *n* **1** स्पर्श, छूना. **2** स्पर्श जन्य संवेदन : *soft to the —.* **3** कलम या तूलिका का सुधारात्मक स्पर्श. **4** पुट; थोड़ी-सी मात्रा (*of* sth). **5 in — (with),** से संपर्क, मेल-जोल. **'touch-and-go** *adj* बिलकुल अनिश्चित परिणाम; ख़तरनाक. **'—ing** *adj* मर्मस्पर्शी; कारुणिक. *prep* के विषय में. **'—y** *adj* (-ier, -iest) तुनकमिज़ाज.

**tough** (टफ़्) *adj* (-er, -est) **1** सख्त गोश्त. **2** मजबूत; कठिनाइयाँ सहन कर सकने वाला : *— soldiers.* **3** सरलता से न कटने या फटने वाला. **4** कष्टसाध्य कार्य. *n* गुण्डा (व्यक्ति).

**'—en** *v* — होना या करना.

**tour** (टुअर्) *n* टूर, दौरा, यात्रा. *v* — करना. **'—ist** ('टुअरिस्ट्) *n* सैलानी, पर्यटक, टूरिस्ट.

**'tournament** ('टुअर्न्‌मन्ट्) *n* टूर्नामेंट (खेल-प्रतियोगिता).

**tow** (टो) *v* (जहाज, नाव, कार आदि को) रस्सी या जंजीर से खींचना. *n* खिंचाई, खिंचाव : (*have* (*take*) *a boat* आदि), **in tow,** नियंत्रण में रखना, (नाव आदि को) खींचना.

**to'ward(s)** (टु'वार्ड्/टु'वार्ड्ज़) *prep* **1** की ओर, की दिशा में. **2** के आसपास. **3** के लिए, के हेतु. **4** के विषय में.

**'towel** ('टाउअल्) *n* तौलिया.

**'tower** ('टाउअर्) *n* मीनार, टावर. *v* बहुत ऊँचा होना.

**town** (टाउन्) *n* **1** क़सबा (गाँव से बड़ी और नगर से छोटी बस्ती). **2** वहाँ के लोग. **3** व्यापारिक-स्थल. **4 — hall,** टाउन हाल (स्थानीय शासन का भवन, कार्यालय आदि).

**toy** (टॉइ) *n* खिलौना. *v* **toy with,** बच्चों की तरह बिना सोचे-विचारे वस्तु का प्रयोग करना; अधिक गंभीरता से न सोचना.

**trace** (ट्रेस्) *v* **1** ख़ाका उतारना, रूपरेखा खींचना. **2** पारदर्शी कागज रखकर नीचे बने चित्र, मानचित्र को उस पर खींचना, अनुरेखण करना. **3** खोज निकालना. *n* **1** चिह्न, संकेत, अवशेष. **2** बहुत थोड़ी मात्रा, लवलेश (*of*). **'tracing** *n* अनुरेखण.

**track** (ट्रैक्) *n* **1** पद चिह्न; गाड़ी आदि चलने से बने निशान : *cart-tracks; the — of a storm.* **on the — of,** की खोज में. **2** लीक, बहुल प्रयोग से बना चिह्न. **3** रेल की पटरी. **4** ट्रैक (दौड़ के लिए चूने से बनी रेखाएँ वाला मैदान). **— events,** दौड़ आदि खेलकूद प्रतियोगिताएँ. *v* खोज पर चलना.

**tract**[1] (ट्रैक्ट्) *n* भूभाग, इलाका.

**tract**[2] (ट्रैक्ट्) *n* पुस्तिका.

**'tractable** ('ट्रैक्टब्ल्) *adj* सहज में वश में आने वाला.

**'tractor** ('ट्रैक्टर्) *n* ट्रैक्टर (खेत जोतने के लिए प्रयुक्त मोटर युक्त गाड़ी).

